# भोजपुरी लोरिकी

## ( लोरिक और चंदा की लोक-गाथा )

मूल पाठ, भावार्थ तथा टिप्पणियां





डॉ० श्याम मनोहर पाण्डेय

ओरियन्टल विश्वविद्यालय, नेपुल्स, इटली



साहित्य भवन प्रा० लि०

जीरोरोड, इलाहाबाद २११००३

# BHOJPURI ORAL EPIC LORIKI

By

DR SHYAM MANOHAR PANDEY
Istituto Universitario Orientale,
Naples, ITALY



मूल्य : 325.00

साहित्य भवन प्राइवेट लिमिटेड, 93, जीरो रोड, इलाहाबाद द्वारा प्रकाशित
तथा स्टार प्रिण्टर्स, 287, दरियाबाद, इलाहाबाद द्वारा मुद्रित।

पूज्य पिता,

स्वर्गीय शिव नारायण शास्त्री

की पुण्य स्मृति में

# विषय-सूची

□ □

# प्राक्कथन

'भोजपुरी लोरिकी' लोक महाकाव्यों की परम्परा में प्रकाशित मेरी पुस्तकों की शृंखला में यह चौथी कड़ी है। इसमें संवरू का विवाह प्रस्तुत किया गया है। इसके गायक बलिया जिले के शिवनाथ चौधरी (सीनाथ चौधरी) थे। उनका गाया हुआ यह पाठ मेरे संग्रह के पाठों में सबसे बड़ा है। इस पाठ की कुल रिकार्डिङ्ग लगभग 48 घण्टे की है। इसमें संवरू का विवाह अपने आप में पूर्ण है। तथ्य यह है कि कोई गायक एक बार में पूर्ण कथा नहीं गाता। श्रोताओं के आग्रह पर एक या दो प्रसंग चुनता है और जितना उसके पास समय होता है उसी के अन्तर्गत वह समाप्त कर लेता है।

जीवन में पहली बार सीनाथ चौधरी ने लोरिकी प्रारम्भ से अन्त तक मेरे लिए गायी। अन्य गायकों ने ऐसा ही किया। 'संवरू का विवाह' के बाद 'लोरिक का विवाह', 'चनवा का उद्धार', 'हरदी की लड़ाई', 'पीपरी का युद्ध' ये प्रसंग गायक गाता है। 'भोजपुरी लोरिकी' की दूसरी जिल्द मे ये प्रसंग प्रकाशित होंगे। आशा है प्रस्तुत पाठ का भी सुधी पाठक लोरिकी या चनैनी के अन्य पाठों की भाँति स्वागत करेंगे।

मैं गुरुवर स्व० माता प्रसाद गुप्त, स्व० परशुराम चतुर्वेदी, आचार्य बलदेव उपाध्याय, फ्रांस की सुप्रसिद्ध इंडॉलिजिस्ट शार्लोत वॉदविल, प्रोफेसर नामवर सिंह, नर्मदेश्वर चतुर्वेदी आदि को विनम्र भाव से स्मरण करता हूँ, जिन्होंने इस सम्पूर्ण योजना में प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से सहायता दी है।

मेरी पत्नी कृष्ण बाला पांडेय, एम० ए० (हिन्दी-संस्कृत) ने भी पुस्तक की नामानुक्रमणिका बनायी है। उनके सहयोग के बिना इस विशद योजना को कार्यान्वित करना सम्भव नही होता। श्री अमीन अंसारी ने पुस्तक के छापने में जो रुचि दिखाई उसके लिए उनको धन्यवाद देना चाहता हूँ। मेरे सम्बन्धी उमेश जी, विजया तथा बच्चों ने हर प्रकार से सहायता दी है, उनको मेरा आशीर्वाद।

साहित्य भवन प्रा० लि० के निदेशकों भाई बद्रीविशाल टंडन, गिरीश टंडन, शिवसहाय कपूर ने प्रस्तुत पाठ के प्रकाशन में जो तत्परता दिखाई और हर प्रकार की सुविधा दी है, उसके लिए हृदय से आभारी हूँ। अन्त में स्टाफ के अन्य लोगों को भी धन्यवाद देना चाहूँगा जिन्होंने सदैव इस योजना में दिलचस्पी ली।

—श्याम मनोहर पांडेय

# भूमिका

भोजपुरी लोरिकी मेरे संग्रह के पाठों में सबसे बड़ा पाठ है। प्रस्तुत पाठ के गायक शिवनाथ चौधरी (सीनाथ चौधरी) ने 'संवरू का विवाह' बड़े विस्तार से गाया है। इसमें लोक-महाकाव्य की अनेक विशेषताएँ सुरक्षित हैं। अलौकिक तत्वों की भी इसमें बहुलता है। यहाँ संक्षेप में 'संवरू का विवाह' की कथा दी जा रही है।

## कथा का सारांश

गायक सर्वप्रथम दुर्गा की वंदना करता है और यह भी चिन्ता प्रकट करता है कि बहुत दिनों से उसका गायन छूट गया है। साथ ही वह दुर्गा से सहायता की माँग करता है। श्रोताओं के बीच उसे गाने में ज़रा संकोच भी है। गायक इस महाकाव्य को 'गाना', 'गीति', 'पंवारा' आदि नामों से संबोधित करता है और अपने 'गाना' की तुलना वह महाभारत से करता है। सच बात तो यह है कि शिवनाथ चौधरी के सामने रामायण और महाभारत का आदर्श सदैव रहता है। इसीलिए उन्होंने अपने गाने में ऐसे अनेक परिवर्तन किये है और ऐसे अनेक प्रसंग जोड़े हैं जो अन्य गायकों के गायन में नहीं पाये जाते। कहानी सुहवल की है, वहाँ का राजा बामरि है, उसके छै पुत्र हैं। सभी दैवी है, अवतारी पुरुष हैं। भीमली, झिंगुरी, दसवंता, भगवंता, आदि विशेष रूप से इस पाठ में चित्रित किये गये हैं जो भारी शूरमा हैं। उनमें अपार शक्ति है। उनकी एक बहिन है सतिया। सतिया का अवतार भी दैवी है और वह विवाह नहीं करना चाहती।

राजा बामरि को अपने पुत्रों पर गर्व है। सतिया का निश्चय है कि वह विवाह नहीं करेगी, उसने इसके लिए ब्रह्मा से वर प्राप्त किया। पर ब्रह्मा ने परोक्ष में विवाह का संयोग लिख दिया था। अन्ततोगत्वा उसकी शादी वीर संवरू से होती है पर इसके पूर्व बामरि के सारे पुत्र लोरिक के साथ युद्ध में मारे जाते हैं।

सतिया का पिता बामरि एक विशेष प्रकार का राजा है। उसने निश्चय कर लिया है कि मेरे राज्य की कन्याएँ विवाह नहीं करेंगी। उसके इस निर्णय से राज्य की सभी कन्याएँ दुखी हैं और वे प्रार्थनारत हैं कि बामरि का संहार हो जाय। इसके बिना उनका विवाह संभव नहीं है। अन्त में यही होता है। अत्याचारी राजा बामरि तो नहीं पर उसके सभी पुत्र युद्ध में मारे जाते हैं। सतिया के विवाह न करने का प्रण टूटता है। संवरू जो उसके पति बनते हैं उनका भी विवाह न करने का

मन था, पर दुर्गा के हस्तक्षेप से वह भी विवाह करने के लिए उद्यत हो जाते हैं। पूरी कथा वैवाहिक जीवन को मान्यता प्रदान करती है। बामरि, सतिया, संवरू सभी विवाह के विरुद्ध हैं पर अन्त में सबको अपने निश्चय को बदलना पड़ता है और विवाह और वैवाहिक बंधन को महत्त्व देना पड़ता है। यद्यपि महाकाव्य के इस भाग में गार्हस्थ्य जीवन का विवरण और विस्तार कम ही है, यह कहीं नहीं चित्रित किया गया है कि संवरू और सतिया गार्हस्थ्य जीवन में क्या सुख-दुख भोगते हैं।

कथा में शिव, विष्णु, दुर्गा, शेषनाग सभी हिन्दू धर्म के महान देवता अपनी भूमिका निभाते हैं। कथा एक सामान्य जाति की साधारण ऐहिक कथा नहीं रह जाती। 'संवरू का विवाह' के प्रस्तुत पाठ में संवरू नायक हैं। उन्हीं का विशेष चरित्र यहाँ विकसित हुआ है। वह एक ब्राह्मणी कुमारी के पुत्र हैं और सूर्य देवता की दृष्टि लगने से उनकी माँ गर्भ धारण कर लेती है। लोक-लज्जा से बचने के लिए वह संवरू के जन्मते ही एक पात्र में बन्द कर उन्हें फेंक देती है। बंध्या ग्वालिन खोइलनि उन्हें प्राप्त कर अपने को धन्य समझती है। ब्राह्मणी को सूर्य की दृष्टि लगने से संवरू के साथ ही साथ एक दूसरा पुत्र शिववचन भी पैदा हुए है। वह एक दुसाध की स्त्री के यहाँ पलते है। पर उनका कोई विशेष महत्त्व पूरी कथा में नहीं है। यद्यपि संवरू और शिववचन ब्राह्मणी के पुत्र है और सूर्य के अंश है पर दोनों को कहानी में एक ही जैसा महत्त्व नहीं मिलता। संवरू अद्भुत वीर हैं, उनके पास अद्वितीय बाण है, वह योद्धा है। शिववचन का उल्लेख यदाकदा ही होता है।

प्रस्तुत पाठ में संवरू शिव की भक्ति करते है और शिव के वरदान से ही ग्वालिन खोइलनि के गर्भ से लोरिक का जन्म होता है। लोरिक की वीरता की कथा का गायन करना ही गायकों का मुख्य लक्ष्य है। अतः संवरू के विवाह में भी लोरिक की वीरता ही प्रधान है। जहाँ संवरू अपनी वीरता प्रकट करना चाहते है वहाँ दुर्गा और लोरिक के हस्तक्षेप से वे रुक जाते है। यह ठीक भी है। एक बार वर या दूल्हा बन जाने पर स्वाभाविक रूप से उनका हाथ बँध जाता है। लोरिक की भाँति वह मुक्त नहीं रह पाते। पर गायक सदैव संकेत करता चलता है कि संवरू दैवी हैं, उनमें अपूर्व शक्ति है, लोरिक के साथ उनका सहोदर जैसा ही प्रेम है यद्यपि खोइलनि के वह पालित पुत्र हैं। लोरिक खोइलनि के उदर से जन्मे हुए पुत्र है। सवरू बोहा नामक स्थान में रहते हैं। गायों की सेवा करते है और भजन भाव में लीन रहते हैं। बोहा के शिव मन्दिर और अखाड़े से वे अनवद्य रूप से जुड़े हुए हैं। पर गायक विष्णु और ब्रह्मा को अपने काव्य में शिव से अधिक महत्त्व देता है। ब्रह्मा की बहिन दुर्गा का उपासक लोरिक है। एक वृहद् अनुष्ठान का आयोजन कर

लोरिक दुर्गा का हृदय जीत लेता है और लोरिक को वह सहायता का आश्वासन देती हैं। हर कठिन परिस्थिति में वह लोरिक के साथ होती हैं।

'संवरू का विवाह' के कथानक का विकास इस प्रकार होता है—

लोरिक पर चनवा नामक एक कन्या, जो राजा सहदेव की पुत्री है, आसक्त है। सहदेव कुसुमापुर के राजा हैं, पास में ही गउरा है जहाँ लोरिक खोइलनि के गर्भ से उत्पन्न हुआ है। सहदेव किसी कारण नहीं चाहते कि उनके राज्य में होली का उत्सव मनाया जाय। लोरिक, उसका धोबी मित्र और अखाड़े का गुरु अजयी तथा अन्य मित्र सहदेव को चुनौती स्वीकार करते हैं और गउरा से कुसुमापुर में होली खेलने निकल पड़ते हैं। ग्रामीण परम्परा को तोड़कर चनवा लोरिक पर रंग फेंक देती है। यह मर्यादा के विरुद्ध है। लोरिक भी अपनी पिचकारी से चनवा पर रंग फेंकता है और मर्यादा तोड़ता है। यह घटना संकेत कर देती है कि लोरिक और चनवा में किसी प्रकार का प्रेम सम्बन्ध है जरूर। बाद में यह घटना और महत्त्वपूर्ण बन जाती है जब अपने विवाह के बाद लोरिक एक दिन विवाहिता पत्नी मंजरी को छोड़कर चनवा के साथ हल्दी भाग खड़ा होता है।

इस सम्पूर्ण घटना का अंकुर इस होली के प्रसंग में प्रच्छन्न है। संवरू के विवाह की भूमिका भी होली खेलने के ही प्रसंग में बनती है। चनवा पर लोरिक रंग फेंकता है तब वह लोरिक पर ताने कसती है कि तुम मेरे ऊपर रंग फेंकते हो, मुझे कष्ट देते हो, तुम नहीं जानते स्त्री क्या होती है? तुम धोबी के मित्र हो इसलिए तुम लोगों का विवाह नही होता। तुम लोगों की माँ जब तक जीवित है तब तक वह तुम लोगों का साथ दे रही है, तुम्हारी आवश्यकताओं पर ध्यान रखती है। जब वह नही रहेगी तुम्हारे घर का चिराग बुझ जायगा। तुम्हारा वंश डूब जायगा। चनवा की कटु-बातें लोरिक को सालने लगती है। वह तय करता है कि भइया संवरू की शादी करवा कर ही दम लूंगा। वह घर आता है विषाद में डूबा हुआ। उसकी नींद हराम हो जाती है, खाना-पीना छूट जाता है। माँ खोइलनि इससे चिंतित हो उठी है। वह धोबी अजयी के घर जाती हैं जो लोरिक के साथ फगुवा खेलने गया था। पता चलता है कि लोरिक को चनवा ने कटु बातें कहीं हैं और लोरिक अपने भ्राता संवरू के विवाह के लिए कटिबद्ध है। धोबी सुहवल में जाकर एक बार बुरी तरह पिट चुका था अतः अगुवाई के लिए सुहवल जाने में कतराता था। संवरू के लिए योग्य कन्या सुहवलि के राजा बामरि की बेटी सतिया सर्वथा उपयुक्त थी। अजयी की पत्नी बिजवा की तत्परता से संवरू और सतिया के विवाह की भूमिका बनती है। लोरिक को पता चलता है इस विवाह में संकटों का सामना करना पड़ेगा पर वह विचलित नहीं होता है।

बारात सजधज कर मुहवल चली। अजयी धोबी, बांठा चमार, देवसिया दुसाध तथा अनेक निम्न जातियों के युवक बाराती बने। सभी एक से एक बीर थे। अजयी ने सबको कुश्ती लड़वायी थी। लोरिक का ही नहीं वह बांठा चमार तथा अन्य अनेक युवकों का गुरु था। बामरि के बेटों की वीरता मे वह परिचित था। भीमली और झिंगुरी ने 'गंगनी' की प्रतियोगिता मे मुहवल में अजयी की हड्डी-पसली तोड़ डाली थी। मुहवल का धोबी मखुवा और उसकी पत्नी की सेवा से वह स्वस्थ हुआ था। मखुवा की दो बेटियों विजवा और सरामरि को वह ब्याह कर लाया था। बामरि का प्रण था कि उसके देश की कन्याओं से कोई आकर विवाह नही कर सकता पर धोबी मखुवा की पत्नी की चतुराई और मंत्री तथा दीवान के समझाये जाने पर बामरि ने किसी प्रकार गुप्त रूप से विवाह की अनुमति दे दी थी।

सतिया साधारण कन्या नहीं थी। वह धरती से ब्रह्मा के पास तक जा सकती थी। बामरि और उनकी पत्नी के तप से गंगातट पर किये गये तपस्या और हवन मे, समाधि यज्ञ से, शेषनाग के वरदान से तथा गंगा मैया के आशीर्वाद से सतिया उत्पन्न हुई थी। संवरू जिस प्रकार सूर्य की दृष्टि लगने से ब्राह्मणी के गर्भ से अलौकिक रूप से उत्पन्न हुए थे उसी प्रकार सतिया का जन्म भी अलौकिक रूप से हुआ है। केवल शिवनाथ चौधरी के प्रस्तुत पाठ मे ये विस्तार दिये गये हैं। सतिया में सत का बल था जिससे वह अनेक प्रकार के अद्भुत कार्य सम्पन्न कर लेती थी।

बारात मुहवल के पास पहुँची ही थी कि सतिया के प्रताप से एक मायावी गेंडे ने सारी बारात को उदरस्थ कर लिया। गेंडे ने अजयी, संवरू किसी को नहीं छोड़ा। बीर लोरिक बच गया। दुर्गा उसकी सहायता के लिए उपस्थित हो गयीं और सारी बारात गेंडे के मुँह से बाहर निकल आयी। तब सतिया दुखी होकर ब्रह्मा के पास पहुँचती है तो ब्रह्मा बताते है कि जब तुमने इन्द्रासन छोड़ा तभी मैंने तुम्हारे भाग्य मे विवाह टांक दिया था। उसे दुख हुआ। वापस आयी। सीनाथ (शिवनाथ) चौधरी के इस पाठ से यह भी लगता है कि सतिया और दुर्गा मे भी प्रतिद्वन्द्विता है।

मुहवल में बामरि के पुत्र बीर भीमली ने अपनी शान गाड़ दी थी कि जो शान को उखाड़ फेंकेगा वही सतिया का विवाह सम्पन्न करायेगा। लोरिक ने दुर्गा की सहायता से वह शान भी उखाड़ फेंकी। सतिया ने फिर अपने सत का सुमिरन किया। नागिन हरदोइया को पुकारा कि सम्पूर्ण बारात को डंस लो। हरदोइया के लाख मना करने पर भी सतिया नही मानी। बहुत भीतरी संघर्ष के बाद हरदोइया ने सारी बारात के साथ सतिया के भावी पति मल सांवर (संवरू) को भी डंस लिया। लोरिक को छोड़कर सारी बारात हरदोइया के डंस लेने से ढेर हो गयी। बाद में सतिया को पश्चात्ताप हुआ। दुर्गा ने लोरिक की सहायता की। सतिया के

आग्रह पर सारी बारात का विष हरदोइया ने खींच लिया। फिर सारी बारात जीवित हो उठी। बामरि अपने प्रण से नहीं डिगे। उनके सारे पुत्र भीमली, झिगुरी, दसवंत, भगवंता, सिरजवा आदि सभी लोरिक के हाथों मारे गये। अंत में बामरि सब कुछ नष्ट हो जाने के बाद सतिया के विवाह के लिए तैयार होकर कुसलहा नामक अपने अंतिम पुत्र को लेकर सतिया के साथ गउरा आये। सुहवल के विध्वंस के बाद वहाँ विवाह सम्पन्न कराना उन्हें अच्छा नहीं लगा। कन्या को वर पक्ष के यहाँ ले जाकर उन्होंने 'डोलकढ़ुई' शादी की। यहाँ पण्डित वेद पढ़ते हुए दिखाये गये हैं। यह इस प्रकार के विवाह में आम तौर पर संभव नहीं होता।

## गायक शिवनाथ चौधरी

मूल कथा में गायक ने भाँति-भाँति के प्रसंग जोड़कर अपने 'गाने' को बहुत ही दिलचस्प बना दिया है। लोरिक और उसकी माँ खोइलनि द्वारा दुर्गा की पूजा, लोरिक का दुर्गा के साथ पिड़नापुर मे राक्षसों और दानवों के यहाँ जाकर सती का तागपाट लाना, दुर्गा और सतिया का ब्रह्मा के यहाँ आना-जाना, देवताओं की चिन्ताएँ, उनकी सभाएँ आदि, ग्रामीण अलंकारों का विशद् चित्रण, शिव विष्णु आदि के मतभेद और उनका मिलन, आदि के अतिरिक्त संवरू और लोरिक के अलौकिक जन्म के विस्तार इस पाठ की निजी विशेषताएँ है। इनके कारण ही शिवनाथ चौधरी का यह पाठ अन्य पाठों की अपेक्षा अधिक विशद् और आकर्षक बन जाता है।

गायक शिवनाथ चौधरी अपने को सदैव सीनाथ कहते थे। भोजपुरी में शिवनाथ का रूप 'सीनाथ' ही है। वह कब पैदा हुए ठीक-ठीक बताना संभव नहीं है। 1965 में जब मैंने उनके पाठ 'लोरिकी' या 'लोरिकायन' की रिकार्डिङ्ग की तो उन्होंने अपनी उम्र 70 साल की बतायी थी, अतः लगता है वह 1895 के आस-पास पैदा हुए थे। ठीक-ठीक साल या तारीख बताना इसलिए संभव नही है कि उस समय जन्म और मृत्यु की तिथि अंकित करने वाली संस्थाएँ नहीं थीं, जिन परिवारों में कुण्डली बनाने की परम्परा है वहाँ जन्म की तिथि सरलता से जानी जा सकती है पर ऐसे आभिजात्य वर्ग के परिवार कम ही है। ग्रामीण क्षेत्रों में अभी भी सम्भवतः जन्म और मृत्यु की ठीक-ठीक तिथि पता लगाना संभव नहीं है।

सीनाथ भरौली गाँव में पैदा हुए थे जो उत्तर प्रदेश के बलिया जिले मे गंगातट पर उजियार के पास है। आमतौर पर गायक अपना स्थान उजियार भरौली बताता था। कई गाँव बलिया जिले में भरौली नाम के है। उजियार भरौली कहने से यह पता चल जाता है कि उजियार के पास भरौली में सीनाथ उत्पन्न हुए थे।

लगभग 60 साल की उम्र तक सीनाथ बैलगाड़ी के गाड़ीवान थे। गाड़ीवानी का काम समाप्त होने के बाद उन्होंने खेतीबारी शुरू की थी। जीवन में

उन्होंने केवल दो बार ट्रेन से यात्रा की थी। एक बार अपने गाँव के पास के स्टेशन बक्सर (बिहार में है) से वह जमानिया गये थे, जो पास ही में गाजीपुर जिले में है। दूसरी बार उन्होंने मेरे साथ आगरा तक की यात्रा की थी। उन दिनों मैं लोक-महाकाव्यों के संग्रह में लगा हुआ था। अपने गुरु माता प्रसाद गुप्त जो के० एम० इंस्टीच्यूट के निदेशक थे, के आग्रह पर मैंने आगरा में ही अपना मुख्य केन्द्र बनाया था तथा लोक-साहित्य के सुप्रसिद्ध विद्वान् डॉ० सत्येन्द्र जी की कोठी में 54 सूर्य नगर में रहता था। सुना है अब किसी जूते वाले ने उस कोठी को हड़प लिया है।

सीनाथ चौधरी अकेले ट्रेन से यात्रा करने में घबराते थे, अतः मैंने निहालपुर (रतसंड) के अपने सम्बन्धी केशव तिवारी को अपने साथ ले लिया था। केशव तिवारी के सहयोग से ही मुझे सीवनाथ चौधरी का पाठ संगृहीत करने का अवसर मिला। सीवनाथ चौधरी के भाई की ससुराल रतसंड के पास पंड़वार में थी अतः वह वहाँ जाया करते थे। मेरे सम्बन्धी श्री केशव तिवारी से उनकी भेंट वहीं हुई थी। दोनों अच्छे-खासे मित्र बन गये थे।

सीनाथ चौधरी अहीरों में डंढ़होर कुरी के अहीर थे। बलिया मे ग्वाल और पास के बिहार में कृष्नौत गोत के अहीर काफी संख्या में हैं। सभी अहीर लोरिकी को प्रश्रय देते थे। आधुनिकता के प्रभाव और अहीर जाति में सम्पन्नता और उत्तरोत्तर शिक्षा का विकास हो जाने से लोरिकी आदि पर उनकी आस्था नहीं है। रुचि बदल जाने से अब लोक-महाकाव्यों को प्रश्रय नहीं मिल पाता। अतः लोक महाकाव्य अब मृतप्राय है।

गायक के मुख्य गुरु का नाम ठाकुर दयाल था, जो भरौली के ही अहीर थे। सीनाथ के पिता गायक नहीं थे। बचपन में गायक अपने ननिहाल में आकर रहा करते थे जो बलिया जिले के द्वाबा में था। वहाँ भी लोरिकी और लोरिकायन गायक सुना करता था। पूर्वी उत्तर प्रदेश के अहीरों में लोरिकी, बिरहा आदि का प्रचार हमेशा रहा है।

सीनाथ चौधरी के कोई पुत्र नहीं था। सभी कन्याएँ थी। मेरे लिए 1965 में जब उन्होंने लोरिकी गायी तो सारी कन्याओं का विवाह हो चुका था। उनके छोटे भाई गाँव में ही रहकर खेतीबारी करते थे। उनके पुत्र है।

सीवनाथ चौधरी का अहीर परिवार अपने क्षेत्र में काफी सम्मानित था। सीवनाथ चौधरी के लोरिकी गाने से उनके समाज में उनकी प्रतिष्ठा काफी बढ़ गयी थी। आस-पास के अहीर उनसे अपनी और जातीय समस्याओं के बारे मे राय लेने आते थे। मृत्यु के दो वर्ष पूर्व मेरी सीवनाथ चौधरी से भेंट हुई तो वे इस बात से बहुत चिन्तित थे कि उनके गाँव के पास ईसाई मिशनरी पैसा दे देकर चमारों को

ईसाई बना रहे हैं और आस-पास के बड़े लोग विरोध तक नहीं करते। अहीरों की पंचायत में सीनाथ चौधरी का बड़ा सम्मान था। जातीय समस्याओं को सुलझाने में वह बड़ी सहायता करते थे। आस-पास की कुछ बड़ी जातियों से अहीरों का संघर्ष रहता था। सीनाथ इस संघर्ष में अपनी जाति वालों की बड़ी सहायता करते थे।

सीनाथ चौधरी के परिवार में अन्य हिन्दुओं की भांति, दीवाली, दशहरा, कृष्ण जन्माष्टमी आदि मनायी जाती थी। इस दृष्टि से वे अन्य हिन्दुओं से पृथक नहीं थे। पर उनके परिवार में काशीनाथ बाबा की पूजा होती थी जो उस क्षेत्र के अहीरों के अपने देवता हैं। अहीरों का मुख्य पेशा पशुपालन तथा दूध-दही का व्यापार है। काशीनाथ बाबा से वे पशुधन की रक्षा की प्रार्थना करते है। सीनाथ चौधरी ने मुझे बताया कि काशीनाथ बाबा ब्राह्मण थे। किसी संघर्ष में अहीरों ने उनकी हत्या कर दी। बाद में वे ब्रह्म बन गये और अहीरों के पूज्य देवता बन गये।

सीवनाथ चौधरी ने बचपन में ही लोरिकी सीखना शुरू कर दिया था। मैंने जब 1965 में उनकी लोरिकी की रिकार्डिङ्ग की और उनसे पूछा कि लोरिकी वह कितनों दिनों से गा रहे है तो उन्होंने बताया कि अब तो लगभग चालिस साल हो गये। उनकी उम्र लगभग 70 की थी अतः लगता है लगभग 30 साल की उम्र मे उन्होंने लोरिकी का गायन स्वतन्त्र रूप से शुरू कर दिया था। वैसे गायकी की स्कूली शिक्षा उनको बिलकुल नहीं हुई थी। वह हस्ताक्षर करना भी नहीं जानते थे।

गायक के दो प्रमुख शिष्य है—एक है पड़वार के रामदेव तथा दूसरे मीढ़ा गाँव के एक उनके भांजे है जो लोरिकी गाते हैं। रामदेव की लोरिकी का कुछ अंश मैंने टेपबद्ध कर लिया है। मींढ़ा के गायक से मेरी भेंट नहीं हो सकी है। गायक की शिकायत थी कि किसी ने मेरी लोरिकी ठीक से नहीं सीखी। अहीरों की बारात में सम्मान पाने के लिए कुछ अंश इन लोगों ने स्मरण कर लिये है। सीनाथ कहते थे इन लोगों को लोरिकी के प्रति पूर्ण समर्पण नहीं है और न वैसी लगन है जैसी हमारी पीढ़ी में थी। इन नये गायकों मे लोभ भी बहुत है। बारात जाते हैं तो जल्दी ही 'उजरकी' (दूध) की माँग करते हैं और गाने के लिए फीस तय करते हैं। हम लोग नाम और जाति के मान के लिए गाते थे।

लगभग दस दिनों तक मैंने बलिया जिले के रतसंड में 500 व्यक्तियों के बीच 'संवरू का विवाह' के प्रसंग की रिकार्डिङ्ग की। शेष भागों की रिकार्डिङ्ग मैंने आगरे में की थी। गायक ने अपने मुँह से कुछ भी नहीं मांगा। उन्होंने केवल कहा "बाबा, मथुरा-वृन्दावन का तीर्थ करा दीजिए तो मेरा जीवन सफल हो जायगा। मैंने उनको मथुरा, वृन्दावन, दिल्ली की यात्रा करायी। मैं और मेरे सम्बन्धी केशव तिवारी भी साथ थे। मैंने गायक का उचित सम्मान किया। वह मुझसे पैसे नहीं लेना

चाहते थे, पर मैंने उनको अच्छी विदायी दी। वह प्रसन्न होकर अपने गांव लौटे और तीर्थ यात्रा के बाद किये जाने वाले बिरादरी का प्रीतिभोज आयोजित किया, जिसमें काफी लोग शामिल हुए। उनका मेरे प्रति अंतिम दिनों तक स्नेह बना रहा। खेद है कि उनके जीवन काल में 'लोरिकी' का यह पाठ मैं प्रकाशित नहीं कर सका। आशा है उनकी सम्पूर्ण लोरिकी कुछ ही वर्षों में प्रकाशित हो जायगी। 'संवरू का विवाह' प्रथम भाग है। आशा है इससे उनकी आत्मा को शांति मिलेगी।

अन्य गायकों की भाँति सीनाथ भी गांजा पीते थे। गांजा पीये बिना कई-कई घण्टों तक एक प्रसंग को पूरी शक्ति से गाना उनके लिए संभव नहीं था।

गायक लिख-पढ़ नहीं सकता था। आधुनिक दृष्टि से वह निरक्षर और अनपढ़ था, पर गायक रामायण और महाभारत तथा अनेक पौराणिक गाथाओं से परिचित था। वह 'बिरहा' भी गाता था पर लोरिकी का वह विशेष रूप से गायक था। पूरे जिले में ही नहीं आस-पास के जिलों के अहीरों में भी उसका नाम था।

गायक मौलिक आशु कवि भी था। तुरन्त पद रचना कर डालना उसकी सहज विशेषता थी। उदाहरण के लिए मेरे टेपरिकार्डर के बारे में गायक शीघ्र ही एक पद इस प्रकार जोड़ देता है —

आजु इहे लेह लेइना छापवा ए भइया उतरिहे
सबकर गान के वोजनि देइबी ना टनेवा ऽ य
आज गही देखइ जा खेलवा मोर अल्हवा बेल्हा
आ पंचे गाइ के गाना अब दिहली रे गनाइ
ननी अब सुनि लेबऽ गवइया पंचे अन्नवा बेल्हा
आ खोइलनि रनियाँ दिनभर जतन करतु थातिय के अपना बाऽऽइ।

[पृष्ठ 37]

"भाइयों, आज यह मशीन में छापा उतारेंगे। आज मैं सबके गानों का वजन करवा दूँगा। आज आप लोग सचसच खेल देखिये। मैने गाना गाकर सुना दिया है। गाने वालो, खोइलनि रानी दिन भर अपनी थाती को यत्नपूर्वक संभाल रही है।"

इस प्रकार को तुरन्त पद रचना कर देने की विशेषता बनारस के पांचू भगत के पाठ में देखी जा सकती है।

[देखिए लोरिकी की भूमिका पृ० 16]

कई गायक बीच-बीच में अपने जीवन के बारे में आत्मकथन करते हैं। सीनाथ तथा इलाहाबाद के गायक रामअवतार में यह बात विशेष रूप से पायी जाती है।

सीनाथ चौधरी का एक आत्मकथन इस प्रकार है, "मेरा गाना छूट गया है। हमारा शरीर खोखला हो चुका है। हे देवी, आप अच्छे समय की ही साथी हैं। समय बिगड़ने पर आपने मेरा साथ छोड़ दिया है। हे देवी, मैं तुम्हारा गाना गा रहा हूँ, तुमने मृत्युलोक में मेरा संग पकड़ा। भवानी, मेरा भाग्य खुल जाय, दुर्गा आप झटपट आइए। गीत के समय हे सरस्वती, आप मेरी जीभ पर विराजिए।" [पृष्ठ 86]

इस तरह के आत्मकथन गायक बार-बार करता है। एक अन्य प्रसंग इस प्रकार है :

आजु पंचे जब सुनिली बयान—
बाकी आजु अजब हउवे ना आ गीतिया साचो मुहबलि के।
ए पंचे सर बिन बिगड़त बाईनि ना गानावारे दहे हमार।
एहि खातिर आपन बेटाइ पालल बाड़े दुनिया में।
थाकला में आइ जइहन ना कामवाइ रे हमार।
रतिया बटुरी रोइ रोइ ना दुखवा के बानी न कहत।
ओहि आजु तनिकोइ ना सुनतनि हो आराएदाति।

[पृष्ठ 223-224]

[पंचों, अब बयान सुनिये। मुहबलि का यह गाना अजब है। पंचों, स्वर के बिना मेरा यह गाना बिगड़ रहा है। ऐसे समय के लिए दुनियाँ में बेटों को पाला जाता है कि शरीर थक जाने पर वे काम आयेंगे। इस भरी रात में मैं रोकर अपना दुख कह रहा हूँ किन्तु मेरी प्रार्थना कोई सुन नहीं रहा है।]

गायक की मृत्यु 1982 ई० में हुई। मृत्यु के समय उनकी उम्र 85 वर्ष से कम नहीं रही होगी।

## कथा संगठन तथा कथा तन्तुओं की अन्य पाठों से तुलना

'संवरू का विवाह' इस पाठ में गायक ने बहुत विस्तार से गाया है। कुछ गायक पहले 'लोरिक का विवाह' गाते हैं फिर 'संवरू का विवाह' गाते हैं। सीनाथ चौधरी का कहना था कि बड़े भाई के रहते छोटे भाई का विवाह कैसे होगा ? अतः मैं पहले संवरू का विवाह गा रहा हूँ। इलाहाबाद तथा मिर्जापुर के गायक पहले 'लोरिक का विवाह' गाते हैं, बाद में 'संवरू का विवाह' गाते है। उनके अनुसार मुख्य कथा लोरिक की है, लोरिक की बीरता ही इस पंवारा में प्रधान है। अतः वे लोरिक का विवाह ही पहले गाते है।

## संवरू के विवाह के कथा-तन्तु

### (1) सुमिरन

गाथा प्रारम्भ करने के पूर्व सीनाथ चौधरी, राम ठाकुर, डीह बाबा, जगदम्बा,

भवानी दुर्गा आदि का स्मरण करते हैं और उनसे गाने में सहायता करने की प्रार्थना करते हैं।

मेरे बनारस के पाठ में भी राम का स्मरण पांचू भगत विशद् रूप से करते हैं और उनके साथ सीता जी का। बाद में भगवती और सरस्वती की प्रार्थना करते हैं। पांचू भगत का सुमिरन सीनाथ चौधरी की अपेक्षा संक्षिप्त है। पाँचू भगत डीह और ठाकुर का उल्लेख नहीं करते। वे अर्जुन, सहदेव, भीम आदि का स्मरण अवश्य करते हैं।

इलाहाबाद के राम अवतार यादव रामलखन की जोड़ी और सीता का उल्लेख करते हैं, फिर दुर्गा और उनकी सात बहिनों का उल्लेख करते हैं। प्रार्थना करते समय गायक यह भी उल्लेख कर देता है कि चनैनी में बारह किले हैं पर मैं तेरहवाँ किला भी जानता हूँ।

मिर्जापुर के ददई केवट राम, डीह ठाकुर के साथ मरही और श्मशान का भी स्मरण करते है। गोरइया और बघौता की प्रार्थना करते हैं फिर दुर्गा का स्मरण करते हैं।

कहने का तात्पर्य यह है कि किसी दो गायक के सुमिरन के प्रसंग में पूर्ण समानता नहीं है। सभी गायक अपने-अपने ढंग मे प्रार्थना करते है फिर कथा के मुख्य प्रसंग कर आते हैं।

## (2) मांवर और लोरिक की उत्पत्ति

सीनाथ चौधरी सुमिरन के बाद बामरि और उनके छै पुत्रों का उल्लेख करते हैं जो दैव के लाल थे, पहलवान थे। उनका मुरहन मे अखाड़ा है। यहाँ भीमलिया, सिरजवा, झिंगुरी, दसवंता, आदि कुश्ती लड़ते थे। मुरहन सुहवल के निकट था। भीमली के जोड़ का दूसरा बीर नहीं था। इस बात का भीमली को अहंकार भी हो गया है कि वह अद्वितीय बीर है।

बनारस के पांचू भगत, इलाहाबाद के रामअवतार तथा मिर्जापुर के ददई केवट के पाठ में ये विस्तार नहीं है। पांचू भगत गउरा और बोहा का वर्णन करते हैं, ब्रह्माइन बनसत्तो का चित्रण करते हैं फिर सोहवल के राजा बामरि के प्रण का उल्लेख करते हैं कि 'मैं समुर नहीं कहलाना चाहता और न मेरे लड़के साले कहे जायँगे।' बामरि का यह प्रण बनारस के पांचू भगत के पाठ में बार-बार दुहराया जाता है। इसके बाद तुरन्त धोबी अजयी और उसकी पत्नी विजवा का प्रसंग आता है जिनकी अगुवाई में ही संवरू (मलसांवर) का विवाह सुहवल में होता है। इलाहाबाद के पाठ में प्रारम्भ में गउरा का वर्णन है। गायक रामअवतार यह चित्रित करते है कि गउरा के राजा सहदेव महदेव राज्य में खोइलनि और उसके

पति टिकइत सुरवलि तेजउलि, कनउज आदि चले जाते है। बारह वर्ष तक खोइलनि शिव की आराधना करती हैं तब लोरिक वंध्या खोइलनि के गर्भ में अवतार ग्रहण करते हैं। मिर्जापुर के ददई केवट ने खोइलनि के तप और लोरिक के अलौकिक अवतार की कहानी नही दी है।

प्रस्तुत गायक सीनाथ चौधरी ऐसा गाते हैं कि संवरू का जन्म सूर्य की दृष्टि लगने से एक ब्राह्मणी के गर्भ से हुआ। उन्ही के तप से शिव वरदान देते हैं और शंकर जी द्वारा दिये हुए चावल का पिंड खाने से लोरिक पैदा होता है। सीनाथ चौधरी के पाठ में यह सम्पूर्ण कथा विस्तार से दी गयी है। अब तक के मेरे द्वारा प्रकाशित किये गये सभी पाठों की तुलना से यह बात प्रकट हो जाती है कि सभी गायक मलसांवर का विवाह और इससे सम्बन्धित लड़ाइयाँ, फिर लोरिक का विवाह और उससे सम्बन्धित लड़ाइयाँ विस्तार से गाते हैं किन्तु सभी गायक कहानी अपने-अपने ढंग से प्रस्तुत करते है। सब में निजी मौलिकता है। केवल यही नहीं कि कोई गायक पहले मलसांवर का विवाह गाता है फिर लोरिक का विवाह या कोई गायक इस क्रम को पलट देता है। सच तो यह है ये गायक अपनी कथा भी अपनी विशेष मौलिकता के साथ गाते है। शिव कारण है लोरिक के जन्म के। पर दो गायक इस प्रसंग को दो प्रकार से गाते हैं। मलसांवर के जन्म की कथा जिसमें विधवा ब्राह्मणी को सूर्य की दृष्टि लगने से ही गर्भ रह जाता है केवल सीनाथ चौधरी के ही पाठ में है। इसी प्रकार सतिया के जन्म की कहानी जिसमे बामरि के समाधि-यज्ञ से तथा गंगा और शेषनाग के वरदान से सतिया उत्पन्न होती है केवल सीनाथ चौधरी के पाठ में ही पायी जाती है। इन विस्तारपूर्वक चित्रणों के कारण सीनाथ चौधरी का पाठ अन्य पाठों की तुलना में लगभग दुगुना हो गया है। वर्णन विस्तार इस गायक की अपनी विशेषता है।

## (3) लोरिक के अखाड़े के गुरु अजयी धोबी का सुहवलि में विवाह

धोबी अजयी अपनी शक्ति अजमाने सुहवल जाता है। वहाँ के युवकों को 'गंगनी' प्रतियोगिता मे पराजित कर देता है। फिर प्रसंगवश वह अपने और लोरिक-सांवर के गाँव गउरा का भी परिचय देता है। बामरि पत्र लिखकर झिंगुरी को गेरुवा पहाड़ से बुलाता है। झिंगुरी पहले तो अजयी के सामने दुर्बल दिखाई पड़ता है पर अपने पूज्य किसी अवगढ़ बाबा को पुकारता है जिनकी वह पूजा किया करता था। अवगढ़ बाबा झिंगुरी की सहायता करते है और अजयी की टाग खीच लेते है। तब झिंगुरी उस पर आघात करता है। अजयी बुरी तरह आहत होता है। सोहवल का धोबी मक्खू और उसकी पत्नी उसकी सेवा करती है। अन्त में वह उनकी दो कन्याओं विजवा और सरासीर से विवाह कर गउरा वापस आता है। धोबी अजयी और विजबा बाद मे चलकर अगुवाई करते हैं और संवरू का विवाह सोहवल के बामरि की कन्या सतिया से होती है।

यह विस्तार मेरे द्वारा प्रकाशित न तो बनारस और इलाहाबाद के पाठ में और न मिर्जापुर के पाठ में मिलता है। यह प्रसंग मीनाथ चौधरी के पाठ की अपनी विशेषता है। वैसे संक्षेप में अजयी और उसकी पत्नी विजवा का उल्लेख सभी गायक कर देते हैं। मीनाथ चौधरी के पाठ में सात महीने हलुवा गुड़ खाकर धोबी अजयी चैतन्य हुआ था। बामरि की गुप्त आज्ञा लेकर मक्खू ने विजवा और सरासरि का अजयी से विवाह कर दिया था। कुछ गायक विजवा सरासरि को दो नहीं एक नाम कर देते हैं। मिर्जापुर के पाठ में अजई मुहवल का था जो गउरा में आकर रहने लगा था। इलाहाबाद के पाठ में विजवा की एक बहन बिजासरि है। बनारस के पाठ मे केवल विजवा का उल्लेख है जो अजयी की पत्नी है। दोनों संवरू के विवाह में अगुवाई करते हैं। इस प्रसंग को भी सभी गायक अपने-अपने ढंग से प्रस्तुत करते हैं। मीनाथ चौधरी के पाठ में यह प्रसंग विशेष महत्त्वपूर्ण इसलिए बन जाता है कि महतो दीवान और मंत्री बामरि को परामर्श देकर उसके प्रण को तोड़वाते है जिसमे अपने राज्य की कन्याओं का वह विवाह नहीं करने देना चाहते।

खेदू विजवा और सरासरि का विवाह अजयी से कर देता है। यह बामरि के प्रण का अपवाद स्वरूप है। धोबी खेदू, उसकी पत्नी तथा अजयी, और विजवा सोहवल के प्रसंग मे महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा करते हैं। ये लोरिक और बामरि के बीच संदेशवाहक ही नहीं है, ये कई घटनाओं को आगे बढ़ाने मे भी सहायक है। उदाहरण के लिए मक्खू को बामरि भोजी सगड़ पर पता लगाने के लिए भेजता है कि उसका दामाद अजयी किन-किन को लेकर मुहवल आया है। इसी प्रकार अजयी भी सोहवल की परिस्थितियों का ज्ञान लोरिक को कराता है।

### (4) होली का उत्सव, चनवा का लोरिक को व्यंग्य कसना—सांवर के विवाह की भूमिका

सांवर के विवाह के पूर्व होली का प्रसंग आता है। अजयी और लोरिक कुसुमापुर होली खेलने जाते हैं। यहीं चनवा लोरिक पर व्यंग्य करती है कि तुम पहले अपने भाई का विवाह करा लो नहीं तो तुम्हारा वंश डूब जायगा और तुम्हें कोई अन्न और जल देने वाला नहीं होगा। चनवा हर पाठ मे लोरिक पर व्यंग्य कसती है पर मीनाथ के पाठ में यह प्रसंग अधिक नाटकीय है। यहाँ लोरिक वैसे ही होली खेलने जाता है जैसे व्रज में कृष्ण होली खेलते थे। चनवा का यहाँ लोरिक के प्रति पूर्व राग दिखाया गया है। चनवा के पिता महदेव नहीं चाहते कि कुसुमापुर में होली खेली जाय पर अजयी लोरिक को उकसाता है। सभी गोल बनाकर कुसुमापुर पहुँचते हैं। चनवा पहले लोरिक पर पिचकारी मारती है, उसकी गर्दन भींग जाती है। तब लोरिक भी घड़े में रंग भरकर चनवा पर पिचकारी मारता है। उसने पिचकारी पर पूरी शक्ति लगा दी है और रंग के बौछार से चनवा के वक्ष पर गहरी चोट लगती

है। लोरिक चनवा पर फिर रंग मारता है। वह चौखट पर नाचकर गिर पड़ती है। अजयी डरकर वहाँ से भाग खड़ा होता है। लोरिक भी गउरा का रास्ता नापता है। तब चनवा लोरिक पर व्यंग्य करती है कि तुमने धोबी से मित्रता की है इसलिए कोई तुम्हारे यहाँ विवाह करने नहीं आता। दो भाई जाठ की तरह कुंवारे हो। लोरिक को यह बात लग जाती है। वह घर आता है उदास, विषण्ण वदन। तब संवरू के विवाह की प्रस्तावना बनती है जिसका उल्लेख कथा के सारांश में किया जा चुका है।

बनारस के पाठ में भी फगुवा का प्रसंग है। लोरिक कुसुमापुर होली खेलने जाता है, साथ में धोबी को बुलवा लेता है। सीनाथ के पाठ में अजयी धोबी ही होली खेलने का कार्यक्रम बनाता है और लोरिक उसका अनुगमन करता है। लोरिक कुसुमापुर में पहले चनवा की मां पर रंग फेंकता है जबकि सीनाथ चौधरी के पाठ में उल्टा है। पहले यहाँ चनवा ही लोरिक पर रंग फेंकती है। बहरहाल, चनवा कटूक्ति करती है कि तुम अपने गाँव की बहिन-बिटिया को नहीं पहचानते और होली खेलते हो। तुम सांवर का विवाह कर भावज लाओ तब होली खेलो। तुम्हें लज्जा आनी चाहिये। संवरू मरगे तो उनको हल्दी लगाना पड़ेगा। स्पष्ट है बनारस के पाठ में लोरिक ही पहले रंग फेंकता है तब चनवा कटूक्ति करती है। सीनाथ चौधरी के पाठ में चनवा पहल करती है। धोबी से मित्रता करने के कारण सांवर और लोरिक का विवाह रुका हुआ है। यह केवल सीनाथ चौधरी के पाठ में मिलता है।

इलाहाबाद के पाठ में भी होली का प्रसंग है और लोरिक यहाँ भी पहले चनवा पर रंग फेंकते हैं और चनवा लोरिक को अपमानित करती है। यहाँ लोरिक का विवाह हो चुका है। यहाँ होली खेलने वालों में लोरिक का साला नहुआ भी है। धोबी अजयी का उल्लेख स्पष्ट नहीं है। लोरिक ने अपने संग अनेक जातियों के युवकों को रखा है। यहाँ चनवा पहले लोरिक पर नाबदान का कीचड़ फेंकती है। यहाँ चनवा का लोरिक के प्रति पूर्व राग स्पष्ट हो जाता है। खोइलिन बिजवा के पास सहायता के लिए जाती है तो बिजवा कहती है कि अजयी बामिन के यहां गाय चरा चुका है। अजयी गलिया को आश्वासन देकर आया है कि वह उसकी शादी करायेगा पर धोबी हर पाठ में कापुरुष और ढुलमुल दिखाया गया है। मिर्जापुर के पाठ में भी होली का प्रसंग है। यहां पहले चनवा मिट्टी और गोबर का पानी मिलाकर लोरिक पर फेंकती है। फिर लोरिक उसकी छाती पर रंग मारता है, वह गिर पड़ती है। फिर कटु वचन बोलती है कि "सतिया से सांवर की शादी कर लो तब तुम्हें मर्द समझूंगी। तुमने अगोरी में एक कमजोर राजा को मारा और किसानों को मारा तो अपने को मर्द समझते हो।" लोरिक इस ताने से यहां आहत हो उठता है।

स्पष्ट है होली का वर्णन सभी पाठों में भिन्न-भिन्न प्रकार से है, पर चनवा का सांवर के विवाह के लिए लोरिक को ताना देना, उस पर व्यंग्य करना सभी पाठों में वर्तमान है। सांवर के विवाह की प्रस्तावना इन्हीं कटूक्तियों से बनती है।

## (5) लोरिक की दुर्गा पूजा—सहायता के लिए देवी का लोरिक को आश्वासन

संवरू के विवाह के पूर्व सीनाथ चौधरी के पाठ में एक विशेष प्रसंग आता है जिसमें लोरिक दुर्गा की पूजा करता है। इस दुर्गा-पूजा में सवा सौ मन घी, सवा सौ मन समिधा तथा सवा सौ मन जौ की तैयारी की गयी है। सवा सौ बकरे और भेड़ों के बलिदान की भी इस पूजा में व्यवस्था की गयी है। लोरिक और उसकी माँ खोइलनि सभी इस पूजा में तत्परता से लगे हुए हैं। इसमें कुम्हार, बजाज, पंडित सभी बुलाये जाते हैं। जुलाहे, धुनिया इसमें भेड़ों और बकरों की व्यवस्था करते हैं। राजा सहदेव चंदन की लकड़ी की व्यवस्था करते हैं। इसमें हवन और पूजा जमकर होती है। सवा सौ खप्पर खेद-मैदान में भवानी के लिए तैयार किये जाते हैं। धरमा सांवर (संवरू) इसमें काँवर से दूध भेजते हैं।

पूजा के लिए हवन कुंड में अग्नि प्रज्वलित की जाती है तो धुआं मृत्युलोक से इन्द्रपुरी में पहुँच जाता है। तब दुर्गा वहाँ गर्जना करते हुए प्रकट हो जाती हैं। वह सम्पूर्ण पूजा स्वीकार कर लेती है पर उनका तब भी पेट नहीं भरता। वह सारे खप्पर चाट जाती हैं। अन्त में लोरिक अपनी जांघ काट कर उन्हें अपना खून अर्पित करता है तब जाकर उनका पेट भरता है। फिर वह लोरिक को सहायता का आश्वासन देती है। भवानी लोरिक को बताती हैं कि सुहवल का लोहा बड़ा कठिन है। मैं जानती कि लोरिक सुहवल पर चढ़ाई करने वाला है तो मैं उसकी पूजा न लेती। पर अब तो काफी देर हो चुकी थी। दुर्गा बनारस, इलाहाबाद, मिर्जापुर आदि के हर पाठ में लोरिक की सहायता करती है। लोरिक की वह आराध्य देवी हैं पर केवल सीनाथ चौधरी के पाठ में दुर्गा की पूजा विस्तार से करायी गयी है। श्रोता इस प्रसंग को आनन्द से सुनते है। इस प्रसंग से पता चल जाता है कि संवरू के विवाह की घटनाएँ अत्यन्त दुष्कर है। लोरिक अत्यन्त बीर होते हुए भी दुर्गा की सहायता के बिना एकदम असहाय हो जाता है।

## (6) सतिया का अमर सिंदूर का सिंधोरा

दुर्गा लोरिक को बताती हैं कि सतिया के सिंदूर का सिंधोरा पिड़नापुर में है। उसकी हिरिया जिरिया बंगालिनि डाइन रक्षा कर रही हैं। उस दुर्गम स्थान में जाकर अमर सिंदूर सिंधोरा लाये बिना संवरू का सतिया से विवाह संभव नहीं है। दुर्गा लोरिक को सावधान करती है तुम स्त्रियों पर लुब्ध हो जाते हो, पिड़नापुर में स्त्रियों का राज्य है, लोरिक को ब्रह्मचर्य का लंगोट बंधवाती हैं और एक बालक के रूप में लोरिक को लेकर पिड़नापुर पहुँचती हैं। उनका रथ लोरिक के साथ संध्या

समय पिड़नापुर पहुँचता है । दुर्गा की वहाँ देवी बनसत्ती से भेंट होती है । स्मरणीय है कि वनसत्ती दुर्गा के साथ लोरिक की सहायता करती हैं । उनका उल्लेख बनारस के पाँच भगत के पाठ में विस्तार से हुआ है । इलाहाबाद के रामअवतार विरहिया के पाठ में भी इनका उल्लेख है ।

प्रस्तुत पाठ में पिड़नापुर में एक शिव मन्दिर है, वहाँ मसक रूप धारण कर दुर्गा अन्दर प्रवेश करती हैं । बालक लोरिक की रखवाली के लिए वह बनसत्तो को सौंप देती हैं । हिरिया-जिरिया बंगालिन तथा जासो कलवारिन उस मन्दिर में पूजा करती हैं, वहाँ अरुवा-मरुवा, तिखड़ी और गुलाबी फूल खिले रहते हैं । यहाँ कमरू-कमच्छा का जादू चलाकर हिरिया-जिरिया तथा जसुई आदमियों को पशु या पक्षी बना सकती थीं । दुर्गा वहाँ लोरिक को योगी बनाती हैं जो अत्यन्त भव्य रूपवाला है । जसुई कलवारिन तथा हिरिया-जिरिया की कामाग्नि दहक उठती है । वे साज-शृंगार कर लोरिक को आकृष्ट करने का उपक्रम करती हैं । नंगा होकर सागर में स्नान करती हैं । लोरिक कृष्ण की भाँति उनका चीरहरण करता है । हिरिया-जिरिया परेशान होकर सूर्य नारायण फिर नागदेवता के यहाँ जाती हैं और अपने खोये वस्त्रों के बारे में पूछती हैं । यह पूरी कहानी सीनाथ चौधरी के पाठ में एक अलौकिक देवकथा बन जाती है । शेषनाग जादूगरिनों को बताते है कि वस्त्रों की चोरी गउरा के लोरिक ने की है जिसने योगी रूप धारण किया है । जादूगरिनें लोरिक को तोता बना लेती है । दुर्गा की सहायता से वह फिर आदमी बनता है । फिर दुर्गा के साथ वह लोहितागढ आता है जहां सचमुच सिंधौरा रखा हुआ है । वहाँ तीन सौ साठ दानव सती के सिंधौरा की रक्षा करते हैं । भस्मासुर और सुरसी भी वहाँ हैं । लोहितागढ़ से लोरिक सती के सिंदूर का सिंधौरा लेकर गउरा वापस आता है । दुर्गा हर परिस्थिति में उसका साथ देती है, उसके लिए छल भी करती हैं, सुरसी से मौसी का नाता जोड़कर सिंधौरा का ठीक-ठाक पता भी लेती है ।

कथा का यह विस्तार सीनाथ चौधरी के पाठ की एक विशिष्टता है । सीनाथ चौधरी के श्रोता इस कथा को बार-बार सुनना चाहते थे । मिर्जापुर के ददई केवट के पाठ में भी यह प्रसंग है पर कहानी बिल्कुल भिन्न है । मलसांवर के विवाह के पूर्व जब सतिया के लगभग सभी भाई लोरिक द्वारा मारे जाते हैं तो सतिया दुर्गा को बताती है कि मेरा अमर सिंदूर सात समुद्र पार है, उसके बिना मेरा विवाह संभव नही है । दुर्गा बारात की रखवाली करती हैं और लोरिक हंस-हंसिनी के पंखों पर बैठकर सात समुद्र पार करता है और अमर सिंदूर का सिंधौरा लेकर सुरवलि (सुहवलि) वापस आता है । सुहाग से इस सिंदूर से संवरू सतिया का विवाह सभव होता है । मिर्जापुर के पाठ में हंस-हंसिनी का लोरिक के साथ बात-चीत, हंस-हंसिनी को लोरिक द्वारा मांस खिलाया जाना, आदि चित्रण अत्यन्त आकर्षक

हैं । अलौकिक कथा होते हुए भी ये प्रसंग मार्मिक हैं । ददई केवट इसको सारे युद्धों के अन्त में गाते हैं । सीनाथ चौधरी लोरिक और बामरि के पुत्रों की लड़ाइयों के पूर्व ही इसको गाते हैं । ये अलौकिक प्रसंग लोकमहाकाव्य के अलंकरण हैं । ये अतिमानवीय होते हुए भी श्रोताओं को मुग्ध करते है । वे बार-बार ऐसे प्रसंगों को सुनना चाहते हैं । मेरे संग्रह के अन्य पाठों मे पिड़नापुर या अमर सिंदूर सिंधौरा के प्रसंग नही है । पर दूसरे गायक अपनी कथा को अद्भुत बनाने के लिए अन्य प्रसंग जोड़ते हैं । दुर्गा का अपना रूप बदलना, लोरिक को बालक और फिर योगी आदि बना देना दुर्गा की विशेषता है । रूप परिवर्तन भारत की पौराणिक कथाओं मे देव और दानव दोनों करते हैं । भारतीय लोक महाकाव्य भी पौराणिक प्रभाव से अछूते नहीं हैं ।

### (7) संवरू की बारात का मुहवल प्रस्थान—
### दानव का गेंडा के रूप में सांवर तथा सम्पूर्ण बारात को निगल जाना

बारात गउरा से चल चुकी है और मुहवल के पास तक पहुँच चुकी है । इसी बीच सतिया ने अपने सत के प्रभाव से एक गेंडा का निर्माण किया जिसने लोरिक की सारी बारात उदरस्थ कर ली । दुर्गा ने लोरिक को योगी बना दिया । वह मुहवल का गांव और गढ़ छोड़कर नगर में फेरा लगाने लगा । उसके हाथ मे माया की सारंगी था । वह भीख मांग रहा है । उसकी आंखों से झर-झर आँसू गिर रहे है । वह किसी की भिक्षा नहीं स्वीकार कर रहा है । कहता है मैं भिक्षा के लिए नही आया हूँ, बारात लेकर मैं मुहवल आया था, यहां मेरी सारी बारात गायब हो गयी है । इसीलिए मैं यहां फेरा लगा रहा हूं । किसी को बारात का पता नही है ।

दुर्गा चिंतित होकर धरती से फट जाने की प्रार्थना करती है । धरती फट जाती है और दुर्गा लोरिक को वहां छिपाकर अपने भाई ब्रह्मा के यहां सहायता की मांग करने जाती है । वहां ब्रह्मा को किला फूंक देने के लिए तत्पर हो जाती है । तब ब्रह्मा की पत्नी बरम्हाइन ब्रह्मा दुर्गा के पक्ष मे हो जाती है । दुर्गा के क्रोध से चिंतित होकर देवता लोग बारात का पता लगाते है । इन्द्रासन मे ढूँढ़ते है, कैलाश में ढूंढ़ते हैं, आकाश में ढूंढ़ते है, बारात का पता नहीं चलता । अन्त में शेषनाग पर देवताओं की दृष्टि जाती है । लोरिक को लेकर भवानी शेषनाग के पास पाताल-लोक जाती है कि शायद वह बारात का पता बता दे । दुर्गा वहां शेषनाग का फण नाथ कर लोरिक के हाथ में दे देती है । नागिन त्राहि-त्राहि करने लगती है । नाग को वश में करने के लिए दुर्गा को देवता लोग गरुड़ को भी देते है । दुर्गा नाग को गली-गली नचाती हैं । नाग बता देते है कि यह सारा खेल सती का है । सती ने ही बारात को गेंडे से निगलवाया है । नाग को लेकर वह गेंडे के पास पहुँचती हैं । नाग के निर्देश करने पर लोरिक गेंडे की गर्दन काट लेता है । सारी बारात बाहर

आती है। अजयी आदि के साथ सारी बारात बाहर निकलती है। पूंछ में संवरू रह गये थे। पूंछ काटने पर वह भी बाहर निकलते हैं।

सतिया द्वारा विघ्न उपस्थित किये जाने की यह पहली बड़ी घटना है। मेरे संग्रह के अन्य पाठों में केवल मिर्जापुर के पाठ में यह प्रसंग आता है कि ब्रह्मा अपना दूत भेजते हैं और वह दूत सारी बारात निगल जाता है। यहाँ बारात की संख्या सवा लाख है। बारात निगल कर दानव दूत पानी पीने जाता है। लोरिक दुर्गा के आदेश पर दानव की गर्दन काट लेता है और बारात बाहर आती है। यह प्रसंग यहाँ बहुत ही संक्षिप्त है। मिर्जापुर के पाठ में ब्रह्मा एक डाइन की भी सृष्टि करते हैं जो गांगी नाऊ तथा अजयी धोबी को निगल जाती है। दुर्गा के आदेश पर लोरिक डाइन का पेट फाड़ देता है और धोबी अजयी तथा गांगी नाऊ बाहर आते है। डाइन का प्रसंग सीनाथ चौधरी के पाठ में नहीं है। सीनाथ चौधरी के पाठ में सतिया अपने सत से गेंडे की रचना करती है, जो बारात निगलता है। मिर्जापुर के पाठ में ब्रह्मा ही दानव और डाइन की सृष्टि करते है। दोनों पाठों में दुर्गा की सहायता से ही लोरिक बारात को उबार पाता है।

### (8) बामरि के पुत्रों से लोरिक की लड़ाइयाँ—
### पुत्रों की मृत्यु के बाद सतिया के विवाह के लिए उद्यत—शादी सम्पन्न

बारात मुहवल मोती-सगड़ के घाट पर है वहाँ भीमली का भाला गड़ा हुआ है। लोरिक पहले भीमली का भाला उखाड़ने मे असमर्थ है, बाद में दुर्गा की सहायता से वह भाला उखाड़ता है। बाराती मुहवल में अच्छी तरह टिक गये हैं। बाजे-गाजे की तुमुल ध्वनि सुनकर बझी बमरी क्रुद्ध हो उठा है। लोरिक बारात की रखवाली कर रहा है, पहरा दे रहा है। इधर सतिया अपने सत का सुमिरन कर रही है और उसकी पुकार पर नागिन हरदाइया आती है। सती उससे प्रार्थना करती है कि वह सारी बारात को डंस ले। हरदोइया उसको ऐसा न करने के लिए समझाती है और कहती है कि सती को अन्त मे पछताना पड़ेगा। पर सती के आग्रह पर हरदाइया सारी बारात को डंस लेती है। सारी बारात मर जाती है। दुर्गा की सहायता से लोरिक बच जाता है। यह जानकर कि लोरिक नहीं मरा है सतिया रो उठती है। मलसांवर की मृत्यु से लोरिक भी करुण क्रंदन कर उठता है। दुर्गा की आज्ञा से वह रात-दिन मृतकों की रक्षा करता है। वह कौवों और गिद्धों को उड़ाता है ताकि मृतकों का शरीर अक्षत रहे। सती ब्रह्मा के पास जाती है और उसे पता चलता है कि ब्रह्मा ने परोक्ष में सती के विवाह का लेख भाग्य में इसलिए लिख दिया था कि सती यदि माया के लोक मे जायगी तो घर-घर में विवाह का उत्सव देखकर वह पछतायेगी और उनको (ब्रह्मा को) कोसेगी। सती दुखी होकर वापस आती है और हरदाइया नागिन से प्रार्थना करती है कि मृतकों के शरीर से वह

विष निकाल कर उन्हें जीवित कर दे। हरदोइया सती को धिक्कारती है और अन्त में विष खींचकर बारातियों को जिला देती है।

यह सारी कथा देवी कथा बन जाती है। यहाँ सतिया का ब्रह्मा के पास जाना, सत के बल से सम्पूर्ण बारात को हरदोइया नागिन से डंसवा लेना आदि ये सारी कथाएँ अलौकिक हैं। सतिया का पिता अपने प्रण से नहीं डिगता। लोरिक दल के सारे बीर अपनी-अपनी शक्ति आजमाते हैं पर बमरी के पुत्रों के आगे उनकी शक्ति काम नहीं करती। अजयी धोबी पर मुसीबत आती है और उसकी सारी शक्ति सुहवल में क्षीण पड़ जाती है। संवरू सतिया के पिता बमरी का किला ध्वस्त करने के लिए अपना बाण उठाते हैं पर लोरिक उनको रोकता है। बमरी पत्र लिखकर अपने पुत्रों को बुलाता है। वे सुहवल में नहीं रहते। झिंगुरी बबुरो बन रहते हैं। सिरजवा भी उसके कहीं पास ही रहता है। भीमली फुलहरि नामक स्थान पर रहते हैं। बामरि के लगभग सभी पुत्र लोरिक से युद्ध में मारे जाते हैं। केवल एक कुसल्हा नामक पुत्र बच रहता है जो सती का लावा परछता है।

सोनाथ चौधरी के इस पाठ से प्रतीत होता है कि कहानी सुरहाताल के आस-पास की है। झिंगुरी और सिरजवा वहीं कहीं पास में रहते हैं यही सुरहाताल के आस-पास की कहानी सुरहन, सुहवल, सोहवलि के नाम से सभी गायक गाते हैं। 'संवरू से विवाह' की लड़ाइयाँ हर पाठ में सभी सुहवल में होती है। एक ही गायक अपने पाठ में सुहवल के लिए भिन्न-भिन्न नाम दे देता है पर सभी गायकों के पाठों में सुरहादह झील या ताल की ध्वनि सुरक्षित है। सुरहा बलिया जिले में आज भी एक बड़ा ताल है। यह चौदह कोस में फैला हुआ है ऐसा लोगों में प्रचलित है। सोनाथ चौधरी भी अपने पाठ में इसका उल्लेख करते हैं।

काहें जे ओकर देखनी चउदह कोस दह चाकर।
आर जड़ में खारहवा जमल वा भइया सुदुमुर
बीचवा म पंवड़ी जामलि वे झीनहारि
जे इमे घुमति बाड़ी गइया सुघरा के
दुर्गाया के सोरजल रे पलइया ले बाइ
आजु जब झरत रहल राव गइयन के
उअ जलसा देखब जागइ दादा बाइ
ओइजा जो जुमलि गइली मो बोहवा में
जेवनि आजू बहक रहली गइया रे हमारि (पृष्ठ 313-314)

केवल सोनाथ चौधरी ही नहीं अन्य गायक भी सुरहा और बोहा का किसी न किसी प्रकार उल्लेख करते हैं। मैं अन्यत्र स्पष्ट कर चुका हूँ कि बलिया के सुरहाताल के आस-पास के गाँवों, गोठहुली, जीरा बस्ती, धरहरा, बसन्तपुर और बोहा के अखार और संवरू बान तथा अन्य अनेक गाँवों में अभी भी लोग लोरिक

का नाम अपने गाँव से जोड़ते हैं। बोहा का संवरू बान, संवरू का स्थान था। 'अखार' में लोरिक का अखाड़ा था। ये सारी किंवदन्तियाँ यह प्रकट करती हैं कि लोरिक का इन स्थानों से शायद सम्बन्ध रहा होगा। अन्य जिलों में कहीं नहीं मिलेगा कि अनेक गाँव इस प्रकार अपने नाम के साथ लोरिक की कहानी जोड़ते हों। यद्यपि यह सच है कि अभी तक बलिया या किसी अन्य स्थान में लोरिक के सम्बन्ध में स्पष्ट पुरातात्विक प्रमाण नहीं मिलते।

बनारस के पाठ में पाँचू भगत ने बामरि के पुत्रों में दसवंत को विशेष महत्त्व दिया है। दसवंत और लोरिक के युद्ध में अनेक बार दसवंत का सिर कटता है पर फिर वह जुड़ जाता है। लोरिक भी अनेक बार आहत होता है। उसको दुर्गा सदैव सहायता देती है। एक बार तो दसवंत के बाण से आहत होकर लोरिक धरती पर गिर जाता है। दुर्गा लोरिक को गुरमरि के तट पर ले जाकर उसे अमृत पिलाती हैं और वह जीवित हो उठता है। दसवंत की मृत्यु के बाद भिम्हली लोरिक से लड़ता है और उसकी मृत्यु होती है। बामरि के अन्य पुत्रों के युद्ध पाँचू भगत नही चित्रित करते। यहाँ भिम्हली की मृत्यु के बाद बमरी स्वयं अपनी फौज लेकर लोरिक से लड़ने आता है पर वह पराजित होता है। लोरिक की तलवार से यहाँ लाशों की ढेर लग जाती है। अन्त में पराजित बमरी सतिया का संवरू से विवाह करने के लिए उद्यत हो जाता है। पांचू भगत के बनारस के पाठ में बमरी की पराजय के बाद अजयी धोबी उसका मुमुक चढ़ाकर उसकी छाती पर कोल्हू डाल देता है तब वह विवश होकर सतिया के विवाह की अनुमति देता है। यहाँ विवाह मुहवल मे ही होता है। सीनाथ चौधरी के पाठ में विवाह 'डोल-कढ़ुई' ढंग से होता है। यहाँ बामरि सतिया और कुसल्हा के साथ गउरा आते है और सतिया का विवाह सम्पन्न कराते हैं। पांचू भगत के पाठ में विवाह की सारी विधि सोहवल में ही सम्पन्न होती है। यहा घर-घर मड़प गाड़ा जाता है और सारी अविवाहित कन्याओं की यहाँ शादी होती है। यह प्रसंग सीनाथ चौधरी के पाठ मे नही है।

इलाहाबाद के रामअवतार के पाठ में भी मुख्य लड़ाइयाँ दसवंत और भिमली की हैं। ये ही लोरिक से लड़ते हैं। अन्य भाई आकर लड़ते हैं पर उनकी लड़ाइयों का विस्तार नहीं है। सतिया का विवाह यहाँ बामरि के सोलह खंडों वाले महल में होता है। यहाँ द्वारचार और दूलहा-दुलहिन की भांवर घूमने का भी उल्लेख है। सांवर सतिया के सिर में सिंदूर डालते है और दोनों कोहवर में भी जाते हैं। बनारस के पाठ में बामरि के पुत्र झिंगुरी लावा परछते हैं। सीनाथ चौधरी के पाठ में झिंगुरी लोरिक से युद्ध में मारे जाते है। यहाँ कुसल्हा लावा परछता है। मिर्जापुर के ददई केवट के पाठ मे भिमली का युद्ध ही प्रधान है। उसके अन्य भाइयों के युद्ध का उल्लेख यहाँ नही है। इस पाठ मे युद्ध के विस्तार नही है। यहाँ भी विवाह

मुहवल में ही सम्पन्न होता है। मुहवल, सुरहन, सुरवली आदि अनेक नाम यहाँ एक ही स्थान के हैं। अन्य गायक भी एक ही मुहवल को कई नामों से पुकारते हैं। मिर्जापुर के पाठ में भी द्वारचार होता है, सिंदूरदान होता है, खिचड़ी और भात खाया जाता है। बारात में कसबी और पतुरिया नाचती हैं। फिर मतिया और सांवर की विदायी होती है। पुरोहित और पंडित का उल्लेख इस प्रसंग में नहीं है। इलाहाबाद के पाठ में पुरोहित विवाह कराते हैं (पृष्ठ 322)। यहाँ कलश की स्थापना का भी चित्रण है। बनारस के पाठ में पुरोहितों का उल्लेख नहीं है। बलिया के प्रस्तुत पाठ में पंडित को वेद पाठ करते चित्रित किया गया है पर यह 'ढोलकढुई' विवाह की परम्परा के अनुकूल नहीं है। पुरोहित की भूमिका इस प्रकार के विवाह में गौण होती है।

स्पष्ट है मूल कथा एक होते हुए भी सभी गायक वर्णन विस्तार में बहुत अन्तर कर देते हैं। हर गायक अपनी कथा में अपनी निजी मौलिकता का रंग भरता है। मैं यह भी अन्यत्र स्पष्ट कर चुका हूँ कि एक ही गायक अपने भिन्न-भिन्न श्रोताओं, स्थानों और परिस्थितियों के अनुकूल कहानी में परिवर्तन कर देता है। वे स्थानों का नाम भी कभी-कभी बदल देते हैं। एक गायक के पाठ की दो रिकार्डिङ्ग करने पर स्पष्ट हो जाता है कि दूसरा पाठ पहले से भिन्न है। यह लोक महाकाव्य की अपनी शैली है। एक ही गायक के दो पाठ सदा भिन्न होते हैं। गायक हर बार नयी रचना करते हैं।

## गायक के श्रोता

लोकमहाकाव्य और साहित्यिक महाकाव्य में एक महत्त्वपूर्ण अन्तर यह है कि लोकमहाकाव्य की रचना श्रोताओं के लिए होती है, जबकि साहित्यिक महाकाव्यों की रचना पाठकों के लिए होती है, जो अप्रत्यक्ष रहता है। लोकमहाकाव्यों का गायक श्रोताओं के सामने गाते हुए अपने काव्य की रचना करता चला जाता है। वह एक ऐसा आशु कवि है कि वह तुरन्त काव्य की रचना कर लेता है। लोरिक के विभिन्न पाठों का संग्रह करते हुए यह बात प्रस्तुत लेखक के सामने बहुत स्पष्ट रूप से आयी कि गायक को मूल कहानी तो याद है पर उसकी पद रचना, काव्य-सृष्टि हर बार नये रूप ग्रहण कर लेती है। एक ही गायक के काव्य की रिकार्डिङ्ग एक से अधिक बार कीजिए तो यह विदित हो जाता है कि गायक हर बार नया पाठ प्रस्तुत कर देता है। यही गायक की अपनी रचना शैली है। लोक गायक अपने काव्य को कंठाग्र नहीं रखता।

श्रोता किस प्रकार गायक पर अंकुश रखते है और गायक श्रोता के अनुकूल कैसे अपने काव्य की घटनाओं में परिवर्तन कर देता है या कैसे एक हफ्ते में समाप्त होने वाला प्रसंग कुछ ही घण्टों में गा लेता है, इन सबकी समीक्षा मैं अन्यत्र कर चुका हूँ।[1] मैं यह भी अन्यत्र स्पष्ट कर चुका हूँ कि लोक-महाकाव्य परिवर्तनशील

होता है। गायक उसमें नये तत्व जोड़ भी देता है और कुछ तत्वों को छोड़ भी देता है। वह इस कला का कुशल कलाकार है।[2] जनता के सामने गाते हुए कुछ भूल हो जाय तो वह रुक नहीं सकता। वह कुछ सूत्रों को या प्रार्थनाओं को स्मरण कर, दुहराकर अपने मूल कथानक पर आ जाता है। गायक को बीच में रोक दीजिए तो उसका क्रम टूट जाता है और उसको कभी-कभी दूसरे से पूछना पड़ता है कि वह क्या गा रहा था। यह बात मैंने अपने सभी गायकों में देखी।

लोक-महाकाव्य की शैली में अनेक पुनरावृत्तियाँ होती है। सूत्र शैली के अतिरिक्त कुछ विशिष्ट प्रसंगों मे जैसे विवाह, बारात आदि का चित्रण, लड़ाइयों का प्रसंग, इन सब में एक विशेष प्रकार का सधा हुआ चित्रण पाया जाता है। पुनरावृत्तियाँ ऐसे प्रसंगों में प्रायः देखी जाती है पर हर गायक अपने-अपने ढंग की पुनरावृत्तियाँ अपने कोश में संचित रखता है। ऐसा नहीं है कि लोरिकी के सभी गायक एक ही प्रकार की सूत्र शैली (formula)[3] या पुनरावृत्तियाँ प्रयुक्त करते है। हर गायक की पुनरावृत्तियाँ भी अलग-अलग है जैसे उनकी गायन शैली, वस्तुवर्णन या, घटनाओं के चित्रण में पृथकता है, वर्णन विस्तार में विविधता है वैसे ही उनकी सूत्र शैली और पुनरावृत्तियाँ भी अलग-अलग है। श्रोता उनको बार-बार सुनकर थकते नहीं।

साहित्यिक महाकाव्य के पाठक की दृष्टि से ये दोष है, पर लोक-महाकाव्य के श्रोता इनमें रस लेते है, उनका आनन्द कम नहीं होता। पुनरावृत्तियाँ और सूत्र लोक-महाकाव्य की निजी विशेषताएँ है। इन्हीं के द्वारा गायक श्रोता के हृदय तक पहुँचता है। शिवनाथ चौधरी के महाकाव्य की रिकार्डिङ्ग मैंने दो स्थानों बलिया और आगरा में की। 'संवरू का विवाह' जिसको इस पाठ में प्रस्तुत किया गया है बलिया जिले के रतसंड में मैंने रिकार्ड किया था। उसे सुनने के लिए लगभग पाँच सौ व्यक्ति प्रति दिन आते थे। एक सप्ताह तक रिकार्डिङ्ग होती रही। प्रायः रात मे 8 बजे लोरिकी शुरू होती थी और दो बजे रात तक चलती थी पर जनता वहाँ बराबर बनी रहती थी। ऐसा कम हुआ कि कोई व्यक्ति बीच में लोरिकी छोड़कर उठ गया हो।[4] प्रारम्भ मे रतसंड, पड़वार, निहालपुर आदि के लोग आते थे पर बाद में दूर-दूर के लोग भी सुनने के लिए आने लगे। दस कोस की दूरी तक के लोग लोरिकी सुनने आये यह सूचना मुझे दी गयी।

श्रोता हर कड़ी के अंत मे समवेत रूप से गायक के साथ स्वर मिलाते थे। वैसे भी श्रोता सदैव गायकों की रचना में प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से सहयोगी होते हैं। प्रसंगों के अनुकूल रोना, हँसना, क्रोध प्रकट करना श्रोताओं की विशेषता है। श्रोता विशेषकर अहीर है जो यादव[5], चौधरी, सिंह, ग्वाल आदि कई नामों से अभिहित किये जाते है। लोरिकी के मुख्य श्रोता अहीर ही हैं। इस जाति के सम्पर्क में रहने वाले, कुर्मी, कोहार तथा अन्य जातियाँ भी भाग लेती हैं। श्रोताओं में उच्च

कही जाने वाली जातियाँ बहुत कम रहती हैं। सीनाथ चौधरी के श्रोताओं में मैं और मेरे सम्बन्धी केशव तिवारी के अतिरिक्त कम ही ब्राह्मण थे।

रतसंड राजपूतों का गाँव है पर उस क्षेत्र के नामी-ग्रामी ठाकुर सहजानन्द सिंह एक बार उत्सुकतावश आ गये थे। रामनेता सिंह, रतसंड इन्टर कालेज के प्रिंसपल भी एक-दो बार आये, पर इन लोगों की रुचि गायक और लोरिकी में कम, तथा मेरी रिकार्ड करने वाली मशीन और मुझमें अधिक थी। ध्यान देने योग्य बात है कि 1965 में बलिया के इस इलाके में टेप रिकार्डर नयी चीज थी। गायक, श्रोता सभी आश्चर्य में थे कि कैसे मशीन आवाज को पकड़ लेती है। गायक भी मशीन में अपने गायन को सुनकर प्रसन्न होता था और उत्साह से गाता था। उसको इस बात का गर्व था कि उसकी वाणी भावी पीढ़ी के लिए सुरक्षित रह जायगी। वस्तुतः इस आकांक्षा ने गायक को घण्टों तक गाने को शक्ति दी। अहीर श्रोताओं में भी इस बात का उत्साह था कि उनका जातीय गान 'लोरिकी' या 'लोरिकायन' अब अन्य जातियों में भी प्रचार पा सकेगा। पढ़े-लिखे लोग भी इसका आदर करेंगे। लोरिक की कथा एक अहीर शूरमा की कथा है। उसकी विजय, उसकी हार, उसका सुख-दुख, ये सब कुछ अहीर श्रोताओं के हृदय को छूते हैं। आमतौर पर अपढ़ अहीर लोरिक के साथ अपना भावनात्मक तथा मानसिक तादाम्य स्थापित कर लेते हैं। पढ़े-लिखे अहीर जो आमतौर पर अपने को यादव लिखते है लोरिकी के मेरे श्रोताओं में बहुत कम देखे गये। शिक्षित होने के कारण उनकी रुचि बदल गयी है, लोरिकी जैसे 'लोक-महाकाव्य' में उनकी रुचि अब बहुत कम रह गयी है। अतः स्वाभाविक ही है कि लोरिकी के नये गायक नही उत्पन्न हो रहे है। लोरिकी महाकाव्य के गायक कुछ ही वर्षों में एकदम समाप्त हो जायेंगे ऐसा लगता है।

शायद बाद में चलकर शिक्षित विद्यार्थियों में ऐसे विषयों पर काम करने की रुचि बढ़ेगी क्योंकि ये महाकाव्य जनता के महाकाव्य है और साहित्यिक महाकाव्यों से भिन्न हैं। अशिक्षित गायक भी कैसे उच्च कोटि की काव्य रचना करता है, और सजीव कल्पनाएँ प्रस्तुत करता है, लोगों को कैसे घण्टों तक अपने गायन में तल्लीन रखता है इसका अध्ययन करने की प्रवृत्ति पढ़े-लिखे लोगों में एक दिन अवश्य बढ़ेगी। पर तब गायक नहीं होंगे, उनकी कृतियाँ जहाँ कहीं भी सुलभ होंगी, विद्वानों को एक दिन अवश्य आकृष्ट करेंगी। पर कब, अभी कहना कठिन है।

गायक श्रोताओं के बीच अपमानित न हो जाय, उसके गायन में कमी न रह जाय इसके लिए सरस्वती और दुर्गा से वह प्रार्थना भी करता है। वह कहता है "भाग्योदय होने पर आज भवानी जागृत हुईं, युद्ध के समय दुर्गा चलीं, जो ऋषि-मुनियों की माता हैं। आज गीति के समय हे सरस्वती, मेरी जिह्वा पर विराजमान होइये। पंचों की मंडली बैठी हुई है, इनमें छोटे-बड़े सब एक समान हैं, सभी ने मिल कर आज्ञा दी है, मुझमें शक्ति नही है कि गा सकूं। (हे सरस्वती, तुम्हारे

**बामरि और सती की मां कुसला का गउरा आगवन**

गद्य पद्य : धावन जो जाइके जो ठुनुक ताटे बंगला पर बामरि का,
सोहरि के मांथ जब दामतांड़े त बामरि असीसत बाड़ें, त कह जीय ए पवनी।
जीय लाख-बरीस अब खांड़ अब बबुआ।
गंगा-जमुन-जल बढ़ो, बढ़तो आयु तोहार।
आ बबुआ जुग जुग बाबा तोर चलो, ओहि धन गजन गउर गढ़ पालि।
आजु का कारन से भइया तू आइल बाड़ हमारा पवन दुआर।
सब दिन चतुर जाति नाउ के, तोर-तोर देबे लागल जवाब।
बाबा जब हम पाती के हालि कहब, हमसे बहुत जाइ भूलाइ,
जेतना पाती लिखलि बाटे गउरा के, एहि लिखल परपेटा पर बाइ।
अपना हाथ के पाती धावन आ भइया जब बामरि का हाथे देले हुउए धराइ।
आरे सुनिलां जे कुसेल्हवा उहे लोटवेइ में जलवा भइता मांगे…बावल,
आ गंगिया जे खातिरी करावत बा बड़े आर,
गंगिया के गोड़वेइ न हथवे भइया बाटे धोववले,
आ उनुके अब लेइ के आइल लो जले पान,
धवनी के लेइ लेइ ना मोढ़वा पर बइएठवलं।
आजु धावनि रचि के करइ ना जले पान।
बामरि आजु काटि दीहलनि ना, पतिया सांचो बंगला में,
सुहवलि में देखले बांड़ नयने रे पासारि।
इ त हमरा परि गइलि ना…सदिया दादा लड़िकी के।
आजु ओहि गजने गउरवे गढ़े पालि।
आजु भइया निगिचइ लगनिया बाटे चलि ना आइल,
आजु लगनि निगिचा गइलि हो नियराइ।
ए कुसेल्हा चले केइ न परो न बबुआ सुहवलि ले,
चल चलीं गउरा न केरिया हो बाजारि।
सतीया के बारह सई ना मोहरी तू लेब ए करबी,
बीस बा आ मोहरी लेंइ जा कालेदार।
आजु भइया बीस सई न लेइ लेइ ददे असरफी।
सुहवलि कंचन थारे बा लेइ जा भरेवाई।
बबुआ आजु पीयरीइ में, धोतीया तूं रंगि बा लेबु।
बेटी के बियहुति देब इ न तइएयारि,

अब हम देबे चललीं कनीया दानावा दाना सुहवलि में,
आ सतीया के रचि के ना होइहनि रे बियाह ।
पंचे अब देखि लेब सबइया सांचो बमरा,
एहि आजु सोनवो सुहवली दहवा पालि ।
सतीया के रचिकेइ कनिया दानावा ह बीरवा देले,
आ लावा परिछे भुखल कुसल्हवा बबुआरे बाइ ।
आजु बीर दइ-जइ न अ गड़ियन पर लद पाठा जब लेले,
आ थरिया लोटा अउरी ले ले रहनि रे गीलास ।
जेवनि भइया तिलकइ रहलि न ए सुहवलि के,
उहो बीर थार में कइले ह तइयार ।
एतना आजु हउवनि गा दानवा हमरी सतीया के,
चले देबी गजने गउरवे गढ़े पालि ।
बहुत आजु भागये से आइल लोग सुहवलि के,
दू चार जाना संगवा डोल कढ़ुइ में ना आइ ।

**डोलकढुई और चढ़कर विवाह करने का उल्लेख सती का 'डोलकढुई' विवाह गउरा में सम्पन्न, बमरी द्वारा वर और कन्या के लिए पर्याप्त धन देना**

गद्य : हं भइया, अबहीं अबो बियाह होता । जेकरा जुरतिया, उ चढ़ु के होतिया, आ जेकरा नइखे आंटत, उ डोल-कढुइ, तब त ए पंचे चढ़ि ले डोल कढुइये में खरचा बढ़ि गइल बा । नात आंगे जेकरा सहतो रहल ह, उ कहत रहल जे हमरा चढ़ि के नइखे सहत । आ अब सभ में सब कहता जे भाइ डोल कढुइ में बहुत भीर बा, आव चढ़ि के करींजा । पंचे, ओगोंने सतीके बियाह डोल कढुइ भइलि ह । अब कनिया दान दे के लो आइल बाटे । जेकर रहे बमरिया नांव । जेतना दूल्हा के रहल समधीरोही, आ ले के लो आइल बाटे गजन गउर गढ़ पालि । अब भइया उठल बा मंगल आंगन में, अब दसमी के जुमल बाड़े लेलकार ।

हां हां हां

एनिया रेसम न सूतवा करि जो डोरी,
जेकरा रूपवन लागलि बा पटिहाट ।
आंगावा चरि चरि गेनान गोड़वा-तारी,
चरि चरि झुलिया गइलि बा सीरहान ।
बीरवा लोसक न डलुए जो गलइचा,
उपरा मुसुमुरि जो देला रे बिछाइ ।

इहे जब रतिया के पवना जो बीछावल,
सब करिदाने के बीरवा बाइ।
बीरवा देखे खेलाइ न अलवाबेल्हा,
आ बमरा उ सोचत दुअरबे पर दादा रे बाइ।

गद्य : भइया जब देखे जलसा गउरा के। कहे जे हाइ भगवान, आजु हमरी आंखी अन्हवट लाग गइल। आजु आपन मय समे हम बिगाड़ि के, मये आपन समे बीगरि के, सीराजवा हमके बेरि बेरि कहसो आजु हमरी आपी से।
आजु जो हम बेटा केइ क ऽ ऽ कहलकी जो कइले न रहितीं।
नाहीं आजू बीनसल रहित कामावा रें हमार।

गद्य : अब आजु जो राइ से सादी भइ रहित, राइ से बियाह भइ रहीत, बाइ नाही, अब हम करि कइसे सकीं, आजु हमरी लिखनी में दोसबा। आ पंचे, जलपान बहुत भांति से बीर करवलं स, कनिया दानाहा लोके। सब जल पियातारे। लोरिक बोलल बांड़ जे ए भइया अब जल्दी बियाइ के तैयारी कर आ टंट घंट। बाबा हमार भूखल बांड़, तपली के महिना बा, पियासले होइहन। झटपट होखो सादी हमरी भउजी के।

आरे बाबा के घर ओठवा गइलनि रे झुराइ।
सुनि ल बायनवा सांचोए सुधराके,
जेकर बीर के बांका ए लोरिक परल नांव,
सुनलीं ज पंडित धावल लो मांड़वा मे,
आरे बेद लोग चलल उचरही न बाइ,
जब भइया एने के पंडित सुहवलि के,
आ गइल रहलनि माजना गउर गढ़ पालि,
अब जब चउका पर अउर रानी बइठल।
आरे दूल्हा उ बइठल मांड़ो में लेलकार,
आरे भइया कन्ना न बाड़ो रे देवढ़ोय में,
आरे माड़ो में मंगल बाड़नि रे गवाइ।
पंडित बेदवा पढ़े लो अंगना में,
अब सुन सोना जे सुहवलिय पालि।
अब भइया डाल के पुजन होखे लागल।
अब डल पुजइया पहिले न भइल बाइ,

पहिले जब डाल ए पुजइलनि अंगना में,
पाछे अब बेदए खुललि लेलकार ।
चलि गइल आड़रवा सांचो दुअरापर,
हाहो बाबा मानिजइब बतिवा हमार ।
अब बाबा चलीय चल न बखरी में,
आरे मांड़ों में, बइठि जइब हो लेलकार,
अब एहजा होखो न सादी सतीयाके,
हंसिय के उठल बमरिया रे बाइ,
कहत बा जे बेटा मोर उठ ए कुसेल्हा,
सब एइजा चल जा भइया हमार,
अब तनी चलिय चल जा मड़वे में,
आ रचि के लड़िकिय के होखोरे बियाह ।

गद्य : आजु भइया उठल रजा बाटे बमरिया, आ संग में नाउ पंचे बारी बाड़े के ले के सोन के घार उठालो लोहल । बीर चलल गइल चलावल । आजु पंचे, पहुँचि लो गइल मांड़ों में बाइ । बोलल बा बमरिया जे हे बबुआ आजु हमार तिलक बाकी रहि गइल, हम ना चढ़वली हइ आंगे तिलक गनती करवा ल ।

अहां हां हां, थोड़ी अब भउवा सुनल खेलान गउरा में,
ओहि बाजु गजन गउरव गढ़पलि ।
इ देख सोन के पाराउवा बोर तीलक बटुरी बाड़नि न इतजाम ।
बाबा न नाहिय तीलकवा बबुआ चढ़ल,
ओहि जब सोना सुहवली दहपालि ।
एतना हउए न दानवा लाड़की के,
हमरा से पंचे जोगोय त नाहीं बाइ ।
बबुआ ले के न दानवा अब तूं ही अब लेब,
दानवा देखे देबइना गंजवाइ ।
आजु उहे हंस बेटाइ न रणीये के,
जेकरना बंका लोरिक न परल नांव ।
उहे जब हंसि-हंसि न तिलक लोग देखावे,
पंचे देखब जा तिलक न हमार ।
जेकरी मोहरी असरफी थरिया में,
मोतीया भरलि डालिय में भइया बाइ ।

अब बीर लेला दहेज मड़वा में,
हंसि के ले महल बखरिया में न बाइ ।
अब पंचे हंसि के तीलक पाठा जब दे ताड़न,
पाछे मांड़ों में बइठि गइले लेलकार ।
आजु भइया जो बेद लो पढ़े लागल बराम्हन,
सती चउका बइठि गइली लेलकार ।
आरे संवरू बर बनि के बोलल बाड़े,
आरे दूलहा जब संमल मढ़उवा में बा ।
उठल मंगलबा बाड़नि हो मउरा में,
रचि के जब मंगल बाड़नि रे गवाइ ।
जब बीर रुपया पैसा न लागलि छींटे,
आरे जेकर भइया परल कुसेल्हवा बाइ नाव ।
अब भइया बीगे लागल दान मांड़वा में,
आरे हमरी बहिनी के परि गइलनि बियाह ।
खुसीय मड़उवा सांची ए भइया चलल ।
आरे खुसीया बा उठल मांड़ों में लेलकार,
अब तनी सुनिल बयान बीरवे के ।
आं जंघिया पर बामरी लेलन ए बइठाइ,
अब भइया कनिया दान पाठा हउए साचो देल ।
आरे लिखनीय भुभुति गइलि रे भगवान,
अब एइजा बीरवा से चललि हो होवाइ ।
आरे पंचे सुनि लेव ऽ मनवा लगाइ,
जब पंडित न बेद लगल पढ़े ।
आरे दुलहा बनल घरामिया रे बाइ,
अब भइया सेनुर डाले के अड़र भइल,
आरे जेकर ककना हाथ में बाइ,
लाल ममछवा रहल रे दुलहा के ।
आरे नयना काजर रहले लहरदार,
कमर में पीयरीय घोती रहलि डाललि ।
आरे सती पीयरीय लुंगा पहिर ए बाइ,
देले रहल दान बीर अलबेला ।

जेकर आज रसे बमरिया नांव,
रनिया चउकवा बइठि गइली सती,
आरे सेनुर डाले चले लोरिक लेलकार,
लावा परिछाइल रहल ए कुसेल्हा के ।
आरे लावा जब आँगन गइल रे परिछाइ,
पंचे लाला ऊँचा गाना होइ गइलं ।
एइजा बावा फेरु ए देइ रे मुधियाइ,
उहे ए गानाइ गड़बड़ि न होइ गइलं ।
आ लावा अब संगे में गरलहू परि ए छाइ ।
अइ जेवनी वेर धुर नान्हू लेके लावा हवें,
परिछले पंचे लावा ले के बागति अजइया बा ।
अब भइया लउवा में लावा बिगेलागल,
अब भइया लउवा में लागल मीले ।
तारिया गाना गवतू हुमेलवे पर बाइ,
अब भइया उठल गारी न अंगाना मे,
अब भइया उठल गारी न अंगना में,
लउवा जब मीलल लेलकार ।
पंचे, अब एहंजा ए गाना मोर छुटि जइहं,
अब गाना चलल बिवहूवें परु बाइ ।
अब भइया होते चलल सादी सतीया के,
ओरि नगर गउरा न केरि र बजारि ।
अब जब बामरि बाड़े जांघ बइठवले,
अब सेनुर डाले ए चलल सवरू बाइ ।
पंचे उहे रचिके सेनुर हउबं डलले,
सतीया के साचों के जब हो गइलनि बियाहू ।
ओहि जागो फोटर धइल वा आँगनामे,
पीढ़ा आजु बनल जगनवे में बाइ ।
ओहि पर भइल ह सादी रे सतीया के,
साचो बीर के गउरा में हो गइलनि बियाह ।
लागलिहू नाता मुहवलि में,
हीतइय सोना रे सुहवलिय पालि ।

# भावार्थ, शब्दार्थ और टिप्पणियाँ

## सुमिरन

पृष्ठ 1

**भावार्थ**—हाँ ऽ ऽ हाँ ऽ ऽ हाँ ऽ ऽ हे राम, हे राम, हे राम, आज राम से ही जीवन है, एक दिन मृत्यु है। राम में ही जीवन का आधार है। यदि तू राम का भजन नहीं करोगे तो कुंभी नरक के गर्त में गिर जाओगे। यदि तुम राम का भजन करोगे तो तुम्हारा सुरधाम बन जायगा। फिर इससे मैं भी लाभ प्राप्त करूँ और आगे ठाकुर जी का नाम भजूँ। जरा मैं नगर के डीह का स्मरण कर लूँ। हे बाबा मैं तुम्हारा नाम नहीं जान सका। मैं दूर देश का बालक हूं! शर्म से मेरे शरीर का ढाँचा गिर रहा है। जिस प्रकार आप नगर की रक्षा करते है वैसे ही हे बाबा, हमारी रक्षा कीजिए। पूर्व में लालिमा छा जायगी, पश्चिम में प्रकाश होने लगेगा। अपने नगर की बड़ाई में तत्पर, मेरा भूला हुआ रास्ता ठीक हो जायगा। तो हे बाबा जिस दिन तक मृत्युलोक में मेरा शरीर जीवित रहेगा और अस्थिपंजर में जब तक प्राण लोटता रहेगा तब तक इस संसार में मैं तुम्हारा गुणगान करता रहूँगा और हे डीह बाबा तुम्हारा नाम लेता रहूँगा। आज जो शरीर और बुद्धि इस संसार में है वह तुम्हारे चरण की बलिहारी है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—जियन = जीवन। मुवन = मृत्यु। रामले = राम से। हउवन = है। अधार = आधार। कूमि नगर = कुंभी नरक,टेप में स्पष्टता नहीं है। शायद 'नरक' 'नगर' सुनाई पड़ रहा है। कुम्भी नरक या कुंभी पाक नरक वह नरक है जिसमें मांस खाने के लिए पशु-पक्षी मारनेवाले खौलते हुए तेल में डाले जाते हैं। गाड़ि = गड्ढा, गड्ड, गर्त। सुरधाम = स्वर्ग। लाभ निवारी = मैं लाभ का निर्वाह करूँ। निवारी = मैं निर्वहण करूँ, प्राप्त करूँ। रछ्छा = रक्षा। वोगों = उसी प्रकार। चौकी कर = हमारी रक्षा करें। लाही लगि जाई = अरुणिमा छा जायगी। नइयां = नाम। जाकर आज नगर के डीह देवता सो गये हैं और मेरी प्रार्थना नहीं सुन रहे है।

### माँ जगदम्बा का स्मरण

पृष्ठ 2-3

मां जगदम्बा जाग उठी और आज उन्होंने सागर (शायर, कवि) को ललकार कर बाँध दिया तथा वह मृत्यु मंडल में, इस संसार में, नगर में पहुँच गयीं। वह पति का अंगूठा मरोड़ने लगी और कहने लगी—हे पति, आज मेरा कहना मान लीजिए। आज दूर देश का एक डिंगर (दुष्ट व्यक्ति) इस नगर में आया है। कहीं हमारा बच्चा संकट में पड़ गया है वह मृत्युलोक में आपका नाम ले रहा है। मैंने

उसका दुख सुना और सुनने से हमारी छाती फट गयी । हे पति, जैसे आप नगर की रक्षा करते हो वैसे ही इस स्थान पर हे बामन ध्यान दीजिए । जगदम्बा कह रही हैं कि जिस प्रकार आप नगर की रक्षा करते हैं उसी प्रकार सभा में प्रतिष्ठा की रक्षा कीजिए । हे स्वामी, आप ज़रा हमारे बच्चे की रक्षा कीजिए, मेरा बच्चा विपत्ति में पड़ गया है । नगर के डीह देवता सो रहे हैं और प्रार्थना नहीं सुन रहे है । मां जगदम्बा, सायर (कवि) को लेकर मृत्युलोक में हैं और डीह को ।····वह डीह को ? दुहत्थी चोट लगा रही हैं । वह शिव से कह रही है ऐ स्वामी, ऐ मूर्तिनारायण, अब सोने में विघ्न हो रहा है । तुम्हारे घर के ऊपर वज्रपात हो जाय, वज्र की धार गिर जाए । दूर देश का दुष्ट व्यक्ति मेरे नगर में आया है । मेरा बेटा आज संकट में पड़ गया है । मृत्युलोक में मेरी छाती फट गयी है । मैं जाकर विष खा लूंगी ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ** - अरदास = प्रार्थना, अर्ज़दाश्त । सायर = सागर, शायर । मिरुतमंड़ल = मृत्युलोक । सवंसार = संसार । संकेता = संकट में । फाटि गइल छाती हमार = हमें दुख होने लगा । ओइड़ो = उसी प्रकार, उसी स्थान पर । ओइड़ो बावन घाल लिलार का अर्थ बहुत स्पष्ट नहीं है । बिहड़ा = कठिनाई, संकट । तोहथा मारे = उसने दुहत्था मार मारा, उसने दोनों हाथों से बड़े ज़ोर से मारा । भिनिक = विघ्न । देवी कुएँ में गिरने की तैयारी करने लगीं । तब सोते हुए डीह बाबा जाग गये और अपनी पत्नी को ललकारने लगे कि हे विवाहिता, हे बालक के समान क्षीण मुख वाली नारि चलो मां और बेटी टोनहिन बन जाओ और हम बाप बेटा ओझा बन जाएँ । धरती सवा बित्ता है वहाँ मेरा शरीर लोट जायगा । जो गाने में स्वर लुप्त कर देगा उसको खम्भे में चुनवा दिया जायगा । जो लड़ने में बल छोड़ देगा उसको तलवार के घाट उतार दिया जाएगा । अब नगर के डीह जाग गये, वे किसी का आतिथ्य स्वीकार करेंगे । गायक कह रहा है कि इस पंवारे को छोड़कर अब ऐ पंचों, देवी के नाम का भजन किया जाय ।

## भवानी का स्मरण

पृष्ठ 3-4

**भावार्थ**—भाग्य से भवानी जग गयीं । हे पवित्र दुर्गा माँ, आप युद्ध के समय चलिए । गीति के समय, हे सरस्वती, आप मेरी जिह्वा पर बिराजिए । पंचों की मंडली बैठी हुई है, छोटे बड़े सब एक समान हैं । सब लोगों ने मुझे आज्ञा दी है, मुझमें गाने की शक्ति नहीं रह गयी है । तुम्हारे ही बल का भरोसा है । मेरा प्राण संकट में फँस गया है ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—बजरपरो ना तोहरा घर, आरे तोहरा पर गिरिति गजबवे के धारि = तुम्हारे घर पर वज्रपात हो जाय तथा तुम्हारे ऊपर बिजली गिर पड़े । माहुर = विष । ईनार = कुआं । लरिकवन्हा = लड़के की भाँति । पातरि = पतली । माइ धिया = माता और पुत्री । मूल-पाठ में घिया हो गया है जो अशुद्ध है । ओझा =

भूत-प्रेत का भगाने वाला, तंत्र-मंत्र, टोना-टटका करने वाला व्यक्ति। अरार=? बिता=बालिश्त, बित्ता। बया=शरीर। गर=गला। खंभवा=खंभे में। जमुकतिरि =एक प्रकार का खड्ग। पहनाइ=पहुनाई, आतिथ्य, अतिथि होने का भाव। जूझि युद्ध। अध जल में=आधे जल में अर्थात् संकट में।

हे देवी, मेरा गीति का गाना छूट गया है। संसार में मेरा शरीर जर्जर हो गया है। जब समय अच्छा होता है तो इस संसार में हित चाहने वाले लोग मिलते हैं, जब समय बुरा आता है तो कोई भला चाहने वाला नहीं मिलता। हे जगदम्बा, आपने मेरा संग पकड़ा है। मैं हर घड़ी आपका नाम भजता रहा। आगे जो युद्ध होने वाले हैं उनका हाल मैं नहीं जानता। यह महाभारत मैंने आँखों से नहीं देखा है। यह सुना हुआ गाना मैं गा रहा हूँ। इस गीति को मैंने कान से नहीं सुना है। हे देवी, मैंने जिस दिन के लिये पूजा की है वह समय इस सभा मे निकट आ गया है। यदि गूढ़ अक्षर मुझसे छूट गए तो दुनियाँ में लोग कल मेरी बड़ी निंदा करेंगे। जिन व्यक्तियों को गाने का कभी ढंग नहीं आया वे सभा में मस्तक खोलकर बैठे हुए हैं। तुम्हारी पूजा मैंने की है उसको धिक्कार है। तुम्हारा नाम कभी भी स्मरण करने योग्य नहीं है। देवी, ज़रा खेकर मुझे उस पार लगाओ। मेरा शरीर दिन रात तुम्हारे ऊपर आश्रित रहता है। हे देवी, अगर मैंने तुम्हारी भक्ति मृत्युलोक में छोड़ दी होगी (और यदि दुनिया में घमंड और अपराध किया होऊँगा तो मेरा साथ न देना)। मैंने दुनिया में घमंड और अपराध नहीं जाना।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ** --गीति=गायक अपने गायन को पँवारा, गीति और गाना कहता है। सुरसती=सरस्वती। मेड़रि=मंडरी। हुकुम=हुक्म, आज्ञा। बूतें=शक्ति से, बूते से। अधजल में पड़ि गइल परान=आधे जल में प्राण हो गया है अर्थात् प्राण संकट में पड़ गया है। खांखरि=खोखला, जीर्ण-शीर्ण। बनलेइ पर=अच्छा समय होने पर। हितवा=हित, मित्र। बिगरला पर=बिगड़ने पर। लोहवा=लोहा, युद्ध।

पृष्ठ 4-5

**भावार्थ** - आज दुनियाँ मे गायकों की माँग बढ़ गयी है। हे देवी, मुझे तेरे बल का ही भरोसा है। मैंने सुना है कि आपने सुघरा की पूजा स्वीकार की और इस संसार में आपने तलवारों को रोका। जैसे आपने एक बार (अपने प्रिय की प्रतिष्ठा रखी) और युद्ध मे जिसकी तलवारें चमक उठी, उसी प्रकार हे मोहिनी जगदम्बा, मैं तुम्हारी पूजा कर रहा हूँ। आप ज़रा अपनी महिमा प्रकट कीजिए। पंचों, भवानी जागृत होकर दौड़ गयीं। माँ दुर्गा सिर पर मंडराने लगीं। सरस्वती भी गीति-गायन के समय जिह्वा पर विराजमान हो गयीं और वह कहने लगीं हे बेटा सुचारु रूप से गाओ, मैं कान लगाकर सुनूँ। यदि एक भी गूढ़ अक्षर भूल जायगा, मैं दो दो अक्षरों को मिला दूँगी और लज्जा रखूँगी। मैंने दुलरा की पूजा खायी तब भारत अर्थात् युद्ध में मेरा शरीर

गल गया। हे बच्चा, जब गूढ़ अक्षर भूल जायगा मैं दो दो कड़ी मिला दूँगी और लाज बचाऊँगी। हे पंचों, जिस दिन के लिए मैंने पूजा की (वह अवसर आ गया) देवी प्रसन्न हो गयीं। एक दो व्यक्तियों की बात कौन कहे अब सारी दुनिया भी क्रुद्ध होकर कुछ नहीं कर सकेगी। हे पंचो, मैं अब भारथ का गाना गा रहा हूँ। अब आप लोग इसका भेद समझकर सुन लीजिए। हे पंचों, हिन्दू गंगा लाभ करेंगे और तुर्क कब्र में जायेंगे। हे भद्र कामिनी, आपने मेरा साथ छोड़ दिया। हे देवी, मैं कहाँ गीति गा रहा था। आज हृदय में कहाँ विस्मरण हो गया। हे देवी जिस दिन के लिए मैंने पूजा की वह घड़ी आ गयी। अब आप शूरों की कीर्ति कह दीजिए। किसके लिए भारथ तैयार हुआ है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—बाजलि तरेवारि = तलवारें बज उठी। मोहिनी = चित्त को लुभाने वाली। पूजनियाँ = पूजा। तनकी = ज़रा सी। मेराइ देइबि = मिला दूँगी। केवन चलावो = कौन बात कहे? काइ ले करी = क्या करेगी। कोहनाइ = क्रोधित होकर। एइजाँ = इस जगह। हिनु = हिन्दू। गोर = कब्र। दीलें = दिल में। बिसमोर परल = विस्मृत हो गया। गइलि नियराइ = निकट आ गयी। कीरतिया = कीर्ति। हे देवी, किसके जीवन के लिए स्वयंबर ठन गया है। हे पंचों, बमरी के छै पुत्र थे। ये छवो पुत्र दैव के लाल थे। परन्तु उनमें दो वीर जिनका नाम भीमली और झिंगुरी था बड़े नामी थे। छै बेटा बमरी के तो थे ही सातवी बेटी सती का भी अवतार हुआ था। पंचों, जरा दुनिया में भारथ सुनिए। अब ललकार कर सशक्त धनुष गाड़ दिए गए हैं और मर्दों की सान, तथा उनका अभिमान गरज उठा है तथा महाभारत की तैयारी हो चुकी है।

**पृष्ठ 5**

**भावार्थ (गद्य-पद्य)**—जब सुरहन मे मोतीसगड़ के घाट पर अखाड़ा खुदा हुआ था, और जिस समय बामरि का पुत्र, जिसका नाम भीमलिया था, बैठा हुआ था (उस समय) एक ओर पट्टा सिरजवा लड़ रहा था, फिर झिंगुरी पहलवान लड़ रहा था। एक ओर दसवंता, भगवंता भी लड़ रहे थे। सभी सुहवल के निकटवर्ती तट पर लड़ रहे थे। इधर वीरों की ताली गरज उठी, तब बैठे हुए भीमली की शक्ति उभरने लगी। गायक कहता है कि मैंने सुना है कि उसकी छाती का बल बढ़ गया था और उसकी भुजाओं का बल रुक नहीं रहा था।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—केकरी कारन = किसके कारण। जियरवा = प्राण, जीवन। सुअम्बर = स्वयंवर। ठनलबाइ = आयोजित हुआ है। छ गोई = ठीक छै। रहलनि = थे। दइब = दैव। बाकिर = बल्कि। सरनामी = नामी, प्रसिद्ध। धेना = धनुष। जबिया = जाबिर, अत्याचारी। अड़ार = तट, अरार। ताड़वा बाजि गइल = गर्जना शुरू हो गयी। ताड़ = शब्द, ध्वनि। अड़ाई नहीं बलवा = बल रुक नहीं रहा था।

पृष्ठ 5-6

ऐ पंचों, बामरि का बेटा जिसका गज भीमलिया नाम था उठा और उलटा लंगोटा कसने लगा जिसके ऊपर मल्ल वर्ण की पहलवानों वाली एक विशेष गांठ थी। उसने अजगर की सी पेटी बाँधी जिसमें गोला हिल नहीं सकता था। धरती से उसने मिट्टी उठायी और अपनी गर्दन पर चढ़ा ली। उसने ज़ोर अजमाया और अपने सिर पर मिट्टी चढ़ा ली। बीर ने डंड बैठक की, वह सोना सुहवली पार में डंड खीचने लगा। डंड खींचने के बाद उसकी मुट्ठी में, घूसे में बल आ गया। वह ठुमुकते हुए धरती पर पग डाल रहा है, लगता है सचमुच इन्द्र ही अखाड़े में जा रहे हों। चलते चलते वह सुरहलि के निकटवर्ती तट पर पहुँच गया जहाँ झिंगुरी का अखाड़ा खुदा हुआ था। अब वह पट्ठा बाँह उठाकर ललकारने लगा। बमरी का बेटा जिसका नाम बली भीमलिया था, और जो अब जग उठा था, डाँट कर कहने लगा—भइया झिंगुरी और सिराज सुन लो, मेरी बात मान लो। दोनों भाई दाहिनी भुजा दबाओ और अपनी अंकवार में मुझे चांप लो। फिर बली भीमली ने कहा—हे दसवंत, मेरी बायीं ओर तुम अपनी भुजा दबाओ। वहाँ भंगवता आदि चारों बीर भुजाओं से अंकवार देने लगे। झिंगुरी ने उसके गले में फंदा डाल दिया फिर वह वीर से प्रार्थना करने लगा।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—मालबरन = पहलवानों के लंगोटों में दी जाने वाली एक विशेष गांठ (मल्ल + वर्ण > मालबरन)। घींचल पेटी अजगर के = अजगर के समान पेटी चढ़ा ली। जीमुस = जुंबिश, स्पंदन। मउरे = सिर पर। डंड = एक प्रकार का व्यायाम जिसमें हाथ पैर के पंजों का सहारा लेकर छाती और पेट को ऊपर नीचे ले जाया जाता है। इसको सपाट खींचना भी कहते हैं। उठक-बइठकिया = दंड-बैठक, व्यायाम की एक प्रकार। घूंचवा = घूसा, बंधी हुई मुट्ठी। पगुआ = पग। इनरवा = इन्द्र। बन्हिया = बाँह। आबांकेबारि = अंकवारि, आलिंगन देना। फनवा = फंदा।

पृष्ठ 6-7

वह क्या प्रार्थना कर रहे हैं; कह रहे हैं, किसकी माँ ने दूध और मिश्री खायी है, किसने दुनिया में अवतार लिया है। तुमसे कौन लोहा लेगा, उसकी नजर का हाल सुनिये।

पंचो, बीर दसवंता वहाँ रो रहा है वह भीमली के चरण पर गिर गया। ऐ भइया, जो तुम्हारी भुजा से भुजा मिलाऊँगा तो हमारे शरीर की हड्डियाँ टूट जायेंगी। तब बीर राजा भीमला कड़क कर बोलने लगा, भाई झिंगुरी मेरी बात मानो। जब सुरहन में तुम्हारी गर्जना होती है हमारे कलेजे में कड़क सी उठती है। भइया तुम सुरहन का अखाड़ा छोड़ दो, मोती सगड़ का घाट छोड़ दो। पंचों, सुरहन को झिंगुरिया ने छोड़ दिया और बबुरी बन पहाड़ को बह चला गया। भीमली की

सीना जोरी के कारण उसने लंगोटा खोलकर फेंक दिया और बबुरी वन पहाड़ में वह चला गया। कंधे पर लाठी रखकर अब बबुरी वन में गाय चरा रहा है। सिराज भी बबुरी वन में गाय चरा रहा है। दसवंता, भगवंता भी मेलन ठेलन के पार चले गये। पंचों, आज बीरों ने धन से पूर्ण सोना सुहवली के दह के पार सुरहन का अखाड़ा छोड़ दिया। इस कारण से भीमला का रोब और बढ़ गया उसको सुहवलि में चैन नहीं मिल रहा है। बीर अब बरगद के पेड़ मे अपनी भुजाएँ लगा रहा है, ज़ोर अजमा रहा है। लचक कर वह करवट लेकर धरती पर गिर पड़ा है। (तब से) बामरि का पुत्र विक्षिप्त सा हो गया है, अपनी शक्ति को वह रोक नहीं पा रहा है।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—कांड़रि = खांड़, मिश्री। देनियां = दुनियाँ। ओइजा = उस जगह। पंजरिये के हाड़ = पंजर की हड्डी। हाड़ = हड्डी। कड़कि कड़कि = कड़क-कड़क कर। बिगि देला = उसने फेंक दिया। कन्हिया = कंधा। लठिया = लाठी। दह = नदी का गहरा भाग जहाँ अधिक पानी हो, बड़ी नदियाँ कभी-कभी बाढ़ के बाद छोटी नदी या झील जैसा सोता छोड़ जाती हैं उसे दह कहते है।

पृष्ठ 7

ऐ पंचों, बीरों ने अखाड़ा छोड़ दिया, सब लोग इधर-उधर चले गये। भीमला अब अपनी शक्ति को रोक नहीं पा रहा है, उसने पेड़ में अपनी भुजा लगायी। आज यहाँ बमरी का पुत्र भीमली सनक गया है उसको अब रात दिन चैन नहीं मिल रहा है। वह अपने लंगोटे को उलटा कस रहा है, और मालवर्ण की गाँठ बाँध रहा है, वह अजगर सी अपनी पेटी को बाँध रहा है जिसमे गोला अडिग है। ऐ पंचो, बीर जब छाती में उत्साह से तवा बाँध रहा है उसकी बर्छी दुहरी होती जा रही है। वह सिर पर गुलाबी वस्त्र (पगड़ी) पहन रहा है। उसके मुंह पर कवच फहराने लगा है। वह पैर में अलीगंज का जूता पहन रहा है। अस्सी मन का मुगदर उसने अपनी गर्दन पर धारण कर लिया है। अब इधर भीमली का आसन उठ गया है वह संसार को मथित करने के लिए चल पड़ा है। समरगढ़ के सौ खम्भे है दरवाजे पर उत्तर दक्षिण व्यायाम करने के लिए डंडसार बने हुए है। पीले रंग का छोटा सा बामरि का घर है वहाँ कचहरी लगी हुई है। भीमली वहाँ चलते चला जा रहा है बामरि उसको नज़र उठा कर देख रहा है। भीमला ने झुककर माथा नवाया। बामरि उसको आशीष दे रहा है—बेटा तुम लाख लाख वर्ष तक जीवित रहो, अक्षय रहो। गंगा यमुना जैसे बढ़ती हैं वैसे तुम्हारी आयु के साल बढ़ें। बेटा मैं तुमसे पूछता हूँ, इस बात का भेद बता दो किस का काल आ गया है, किसकी मृत्यु निकट आ गयी है। बेटा तुमने अस्सी मन का मुंगदर सर पर चढ़ा लिया है। तब उसके बेटे भीमली ने कहा—ब्रह्मा ने इन्द्रासन में मुझे अमरत्व लिख दिया है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—फेड़वा = पेड़। दरखत = दरख्त, पेड़। भइंसा = भैंसा. यहाँ वीर के लिए प्रयुक्त हुआ है। लहकारि = उत्साह के साथ, बढ़ाकर। दूबर = दोहरा। पाट = वस्त्र, पगड़ी। गिरा = मुँह पर ?। लंगर = कवच। पराइ = पड़ा हुआ है। महै चलल = वह मथने चला। समरगढ = एक स्थान का नाम। डंड़सार = व्यायाम शाला, डंड बैठक करने की जगह। सोहरि के = झुककर। ओनावे माथा = सिर झुका रहा है। खांड = देश। वरीस = वर्ष। गरेसल काल केकरि = किसका काल ग्रसित हो गया है, किसकी मृत्यु निकट आ गयी है। मउवति = मृत्यु। इनवारासन = इन्द्रासन, स्वर्ग।

**पृष्ठ 8**

ब्रह्मा ने साठ हाथ का वल मेरी भुजाओं में भेज दिया है किन्तु हमारा जोड़ नही भेजा ताकि हमारे हृदय का कांटा निकल जाय। काका, अब मैं धरती को मथने चला। पूरी शक्ति लगाकर अपनी जोड़ी खोजने चला। वसुधा मे जो कोई वीर उत्पन्न हुआ होगा अपनी शक्ति से मुझे रोक देगा। पंचो, भीमली दुनियाँ का मान मथने चला पर उसकी जोड़ी का वीर पृथ्वी पर अवतरित नहीं हुआ था।

जिस समय वह पृथ्वी को मथने चला तो सान मे उसकी बराबरी का कोई मर्द नही था जो अपने वल से उस पर रोक लगा दे। अब भीमला बारह भठी पारकर बंगाल और तीन सौ भठी पार कर सिलहटि के पहाड़ पर पहुँचा। दक्षिण दिशा में वह पंपापुरी पहाड़ पर पहुँचा। जिस नगर में वह ताल बजाता वहीं बीर दसो नख अर्थात् दोनों हाथ जोड़ लेते। किसका काल पूज गया है। किसके सिर पर युद्ध आ गया है ? बीर बवेला भीमली गरजने लगा उससे कितनी गर्भिणी स्त्रियों का गर्भ गिर गया। गायक कहता है, मैंने सुना है कि पांच से अधिक दिशाओं में भीमली ने भ्रमण किया। वह कावुल देश खोज कर चला फिर पंजाब मे गया। बातें उस समय की हैं। पर ज़रा गुरु का नाम भज लीजिए। हे पंचों, हिन्दू गंगा लाभ करेगा तुर्क कब्र में जायगा। हे भद्र कामिनी दुर्गा ! आपने मेरा साथ छोड़ दिया, मैं कहाँ गीत गा रहा था अब दिल में कहाँ विस्मृति हो गयी ! जिस दिन के लिए मैंने पूजा की वह दिन निकट आ गया है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ** - जाड़िया = जोड़, या जोड़ी जो मुकाबला कर सके। निकड़ि जाई कांटवा = कांटा निकल जाय। माहना = मथना, मथने की क्रिया। पहिया लगाई = अपनी पूरी शक्ति लगाकर, चरम सीमा पर पहुँचकर। बेलमाइ देइय = मुझे रोक देगा। पिरीथमी = पृथ्वी। सोने में = वस्तुतः शब्द 'साने में' है। पाठ अशुद्ध छप गया है। भठी ? = मील की भाँति का एक माप प्रतीत होता है। नहरना = नख। दसो नहरना = दसो नख, अर्थात् दोनों हाथ। गाभी = गर्भी, गर्भवती। पंचोतर = पाँच से अधिक। पनेजाब = पंजाब। घरिअ = घड़ी।

आप सुहवल की कीर्ति कह दीजिए कि किस प्रकार भारत शुरू हुआ। जब भीमली पहुँचा, बमरी की कचहरी लगी हुई थी और दरबार खूब भरा पूरा था। बायें मंत्री बैठा हुआ था और दाहिने बाँका दीवान महतो बैठा हुआ था। धूमिल और उदास होकर भीमली सोना सोहवली पाल आया हुआ है उसने झुककर मस्तक नवाया, बामरि उसको आशीर्वाद दे रहा है। कहता है मेरे पुत्र तुम लाख वरस जीवित रहो। अक्षय रहो।

**पृष्ठ 9**

हे बेटा, तुम्हारी जोड़ी आज पृथ्वी पर मिल गयी है, निश्चय ही तुम्हारी बराबरी का जोड़ मिल गया है। भीमली अब सोच में पड़ गया, चिंतित हो उठा उसका धैर्य टूट गया। वह धरती में माथा झुका कर रोने लगा। उसने कहा हे काका, मेरे भाग्य के लेख में आग लग जाए, चलो हम इन्द्र के पावन द्वार पर चलें। ब्रह्मा ने मेरे भाग्य में अमरत्व लिखा है। साठ हाथ का बल उन्होंने मेरी भुजाओं में भर दिया है। उन्होंने इस संसार में मेरे जोड़ का कोई व्यक्ति नहीं भेजा है कि मेरा सान प्रगट हो सके। हे पिता मेरा बल, मेरा सान वढ़ गया है। मृत्युलोक मे लड़ने के लिए मेरी छाती फट रही है। मैं विष खाकर मर जाऊँगा, कुएँ में गिर कर धँस जाऊँगा। राजा बमरी इस बात पर क्रुद्ध हुआ। उसकी आँखों से लहू के आँसू टपकने लगे। उसने कहा—बेटा तुम्हारे ऊपर वज्रपात हो जाय तुम पेट में ही दबकर नष्ट हो जाते तो अच्छा होता। तुम सचमुच बल मे कमजोर हो गये हो और तुम्हारी बुद्धि में विक्षिप्तता आ गयी है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—कीरिति = कीर्ति। लहटल बेटा = बेटा परच गया, पहुँच गया। भरुअर = भरा पूरा। धूमिल मलल = मंद और दुखी करके। सोहरि = झुक कर। ईसरबाद = आशीर्वाद। खांड़ = देश, खण्ड। वसुधा = पृथ्वी। अधेड़ा = अधीरता, अधैर्य। तीनवां के = ? माहुर = विष। साठी = साठ। मुइ जाइत = मर जाता। भंसि जाइबि = धँस जाऊँगा। रोधिल = रुधिर। बघेला = बीर। ओंजरे तर = उदर के नीचे, पेट में ही। अबर = दुर्बल। बुधिया = बुद्धि। वउराह = पागल। भूप = राजा।

## राम कथा का उल्लेख

हे बेटा, विष खाकर स्त्री कुँए में गिर पड़ती है। आज अगर तुम्हारे जोड़ का बीर तुम्हें नहीं मिलता तो मेरी बात मान जाओ, सातवें गर्भ से सतिया का अवतार हुआ है, छत्तीस हाथ का भाला तुम सुहवल में जल के सुन्दर तट पर गाड़ दो। जैसे जनकपुर में सीता का स्वयंबर हुआ था, जिसमें धनुष गाड़ दिया गया था और जिसमें देश-देश के राजा आये हुए थे, उसी तरह कोसों दूर से यहाँ बीर उमड़ पड़ेंगे।

धनुष हिलाने से नहीं हिला तब सभी राजा लज्जित हो गये थे। रघुवर रामचन्द्र का जन्म हुआ। उन्होंने अयोध्या मे अवतार लिया, जाकर ताड़का का वध किया, युद्ध का बड़ा यज्ञ किया। बगसर में जाकर काम को मार डाला। भगवान लोगों की मनोकामनाएँ पूर्ण करते हैं। उन्होंने अहिल्या का धूल उड़ा दिया, जीवन दिया, उसको चरण रज दिया। फिर जनकपुर जाकर उन्होंने धनुष तोड़ा तथा जनक का प्रण तुड़वाया। उसी प्रकार मोती सगड़ में तुम भी धनुष संभालो। तुम्हारे मुंड का कलश बनेगा तथा रक्त से कोहबर पुतवाया जायगा। तीन वीर बेटों को लड़वा कर टाँगों की जो हरिश टंगवा देगा वही सतिया का, सोना सोहवलि में विवाह करायेगा। जब बामरि ने इतना कहा तब भीमली ने तुरन्त जवाब दिया। गायक कहता है कि मैंने सुना है कि वीर (भीमली) उठा, वह बीर लड़ने में बांका और जुझारू था। उसने अस्सी हाथ का भाला रथ पर उठा लिया और चलकर मोतीसगड़ के घाट पहुँच गया। मोहवलि में सान गड़ गयी तथा महाभारत की तैयारी हो गयी। अब सोना सुहवलि में बामरि का बयान सुनिये।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—जनाना = औरत। पेटा = गर्भ। सुआंर = सुन्दर तट पर। अजोधा = अयोध्या। बगसर = एक स्थान का नाम जो बिहार मे गंगा नदी के तट पर है। तड़िका बधन = ताड़का का बध। अहिलै = अहिल्या। अहिला = अहिल्या। चरन रजि = चरण रज। धेना तोरलन = उन्होने धनुष तोड़ा। परन = प्रण। साइहि = संभालकर। कोहबर = विवाह के वर बधू एक कमरे मे देव पूजन के लिए लाये जाते हैं उसे कोहबर कहते हैं। कलसा = कलश। रोधिल = रुधिर। पोताय देई = पुतवा दिया जायगा। कहिया शब्द सदिया है, शादी। जुझार = जुझारू, युद्ध मे कुशल।

बामरि ने डुग्गी पिटवा दी, नगाड़ा बजवा दिया, ऐ देश-देश के वासियों, दुनियाँ मे कोसों तक के उमराव राजा! यदि जांघ मे बल हो, और भुजाओं में शक्ति बढ़ी हो तो आकर लोहे का चना सोना-सोहवलि में चबाये। ऐसा बीर ही दुल्हे का मौर बाँधेगा और सोहवलि में बारात करने आयेगा जो शक्तिशाली है। एक-दो की बात कौन करे दुनियाँ भर के लोग बारात करने आ जायँ। जो बीर गड़े हुए भाले को उखाड़ कर फेंक देगा वह बावन बुर्ज़ का तम्बू बावन भीटे पर गड़वा देगा (और सतिया से विवाह कर सकेगा)। रेशम के सूत की डोरी होगी और रात में वह पियरी (पीला वस्त्र) पहन सकेगा। वह वीर सुन्दर सेज, और मदिरा पान का सुख भोग सकेगा। बीच में हरे और पीले रंग का कालीन होगा जिसमें ज़री का काम होगा। उस पर तेगों का बागीचा लगेगा। मैं बर्छियों का मांड़ौ (मंडप) गड़वा दूँगा। बामरि कहता है कि वह बीर तम्बू मे बैठ जायगा और अपने मान की रक्षा करेगा, छाती फुला लेगा। इसके बाद पाँच गोमतही लकड़ी मोती सगड़ पर बजायी जाने लगेगी फिर पांच सुमतही लकड़ी बजायी जायगी फिर बियहुती (विवाह से सम्बन्धित)

लकड़ी बजायी जायगी। फिर वह बीर युद्ध सम्बन्धी मारू राग बजवायेगा। जब मेरे पुत्र भीमली के कानों में ध्वनि सुनाई पड़ेगी तब वह बाँका और जुझारू बेटा उठेगा। अलीगंज का जूता पहनेगा। पैर में मोजा डालेगा तथा छाती पर लोहा धारण करेगा फिर दोहरी करके बर्छी हाथ में लेगा। वह पट्टा अस्सी मन का मुंगदर गर्दन पर धारण करेगा। मैं उसको गुलाबी पगडी बाँध दूँगा जिसमें एक ओर जीरा और लौंग फहरायेगा। भीमला चक्रव्यूह बनाकर लड़ने के लिए तैयार हो जायेगा।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—उमड़ाव = उमराव, राजा। डगा = डुगी। धउंसा = धौंसा, नगाड़ा। जाँघी = जाँघ में। बलुसाइ = पौरुष। लोहा के चना चबइहैं = वह युद्ध करेगा। लरकि के = तेजी से जाकर। बरिआत = बारात। मउर = मुकुट। उपारिके = उखाड़कर। बीग दीहलन = फेंक दिया। बुरुज = बुर्ज़, चोभ। जूनी = शब्द जूमी होना चाहिये। एकत्र होगी, जूनी का अर्थ 'पुराना' है जो इस संदर्भ में उचित नहीं लगता। गुमतहीय और सुमतहीय लकड़ी = नगाड़े या बैंड पर लकड़ी से निकाली विशेष ध्वनि। 'गुमतहीय' और 'मुमतहीय' का अर्थ अस्पष्ट है। बियहुती = विवाह सम्बन्धी मारुवे डगम पिटवाई = युद्ध में बजाया जाने वाला मारू लकड़ी की ध्वनि निकाली जायगी। पगवाह = पाग, पगड़ी। डगम = डग्गा-डुग्गी आदि बजाने वाली लकड़ी। जीरा = खड्ग, कवच, वैसे जीरा और लौग एक साथ आया है जिसका अर्थ स्पष्ट नहीं है। लवंग = लौग, इस प्रसंग में अर्थ बहुत स्पष्ट नही है। कभी-कभी गायक परम्परा से आये हुए शब्दों को बदल देते है। 'जीरा' और 'लवँग' ऐसे ही शब्द लगते है।

पृष्ठ 11

बामरि कहता है, बेटा तुम सोना मुहवलि पार सागड़ पर चले जाओ जहाँ तुम्हारे मस्तक का कलश रखा जायगा तथा रुधिर मे कोहबर पुतवाया जायगा। तुम्हारी छाती का पीढ़ा गढ़वाया जायगा एवं जांघ की हरिश बनवायी जायगी। वहाँ एक बीर सतिया के सिर का झोंटा पकड़ेगा और मेरी बेटी सतिया से विवाह कर लेगा। हे पंचों, सतिया के जीवन के कारण छत्तीस जाति की कन्याएँ कुँवारी रह गयी हैं। कोई बारह वर्ष की कन्या है कोई सोलह वर्ष की स्त्री है। सभी स्त्रियाँ अविवाहित रह गयी हैं।

हे पंचों, हिन्दू गंगा लाभ करेगा, तुर्क कब्र में जायगा। वर कामिनी दुर्गा आपने मेरा साथ छोड़ दिया। हे देवी, जिस दिन के लिए मैं आपकी पूजा कर रहा था वह घड़ी निकट आ गयी है। हे देवी, बीरों की कीर्ति कह दो, कैसे भारत तैयार हुआ? पंचों, पंवारा छोड़कर अब भारथ का बयान सुनो। छत्तीस वर्ण की कन्याएँ कुँवारी रह गयीं हैं। जैसे वन में सियारिनें बिलखकर रोती हैं और घर के कोने में बिल्लियाँ कुहुँकती हैं उसी प्रकार बेटियाँ रो रही हैं। रानियाँ चिहुँक-चिहुँक कर दुनियाँ

की ओर देख रही हैं, मस्तक झुका कर ताक रही हैं। हे दैव, इस संसार में कोई वीर पैदा नहीं हुआ है जो सोना सुहवली पार आ जाय।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—हरिस = विवाह के अवसर पर मंडप में गाड़ी जाने वाली लकड़ी, यह हलका लम्बा लट्ठा होता है जिसके एक छोर पर फाल वाली लकड़ी आड़े बल जड़ी रहती है और दूसरे छोर पर जूआ लगाया जाता है। झोंटा = स्त्रियों के सिर का लम्बा बाल। सरिया = शुद्ध सतिया है। छोहड़ी = छोकरी, कन्या। बरिया कुँवार = बाल कुँवार।

पृष्ठ 11 पर आरे पंचे हिनु····नियराइ, सूत्र है यह पहले भी आ चुका है। गायक इसकी बार-बार आवृत्ति करता है। बिलारि = बिल्ली। कन्याएँ कह रही थीं कि हे रघुवर, आज शायद पृथ्वी पुरुषों से खाली हो गयी है, किसी पुरुष ने अवतार नहीं लिया है। सब यहाँ गदहों ने ही अवतार लिया है। जब जब लग्न के महीने आते थे सोहवल की कन्याएँ माथा नवाकर रोया करती थी। गायक कहता है, पंचों, हिन्दू गंगा लाभ करेगा तुर्क कब्र में जायेगा। हे भली कामिनी दुर्गा, आपने मेरा साथ छोड़ दिया। हे देवी, जिस दिन के लिए मैंने पूजा की थी वह दिन आज निकट आ गया।

पृष्ठ 12

देवी, अब वीरों की कीर्ति कह दीजिये, भारत कैसे तैयार हुआ? पंचों, जिस दिन की बात है, उस समय का हाल सुनिये।

छत्तीस वर्ण की बेटियाँ सोहवलि में मस्तक झुका कर रो रही थी। मृत्युलोक में कुछ समय ऐसे ही बीत गया, लड़कियों का कुछ दिन कट गया। दुनियाँ में उनका कोई सहायक नहीं था। जब भी लग्न का महीना आता था लड़कियों के हृदय में अग्नि सुलगती थी। दुनियाँ के लोग एकत्र होते थे, कहते थे हम लोगों की भाँति कोई स्त्री (दुखी) नहीं है, और न इस प्रकार का कोई राजा ही उत्पन्न हुआ है। सब के मुँह पर मिट्टी लग गयी है। हमारे जीवन काल में सोहवलि मे प्रेम नहीं (लिखा) है। शायद यह पृथ्वी बिना पुरुष के हो गयी है। यह संसार नष्ट क्यों नहीं हो जाता। भीमली के जोड़ का व्यक्ति रचा नहीं गया है, हम लोगों के कलेजे में आग सुलग रही है। भगवान, या तो भीमली की कोई जोड़ी उत्पन्न हो जाता या यह संसार ही ध्वस्त हो जाता! वे कह रही है कि हे सखी, कल से हम लोग गढ़ सोहवल छोड़ दें और लोटा धोती लेकर नीचे जाकर सागर में गोते लगायें तथा सूर्य बाबा को नमस्कार करें।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—निपूरुख = बिना पुरुष के। बीरहवे = व्यर्थ। बुला = शायद। साख समात = प्रभाव, प्रतिष्ठा आदि। हुरकति अगिनि = अग्नि प्रज्वलित हो रही है। मोहबति = मुहब्बत, प्रेम। करेजवे में = कलेजे में। हैठिये = नीचे। गोतवा = गोता, डुबकी। सागड़ = सागर, सरोवर। निसिकार = नमस्कार।

पृष्ठ 12-13

वे कह रही हैं, हे आदित्य नाथ, हे गोंसाईं, हे ब्राह्मण के लाल, आज तुम बारह कला धारण करके प्रकट हुए हो, तुम संसार में सोलह कला भूल गये हो। इसलिए हम कह रहे है कि हम लोगों का दुख तुमने नहीं देखा। हम लोगों का शरीर जल रहा है। जिस दिन बामरि के पुत्र भस्म हो जायेंगे हम लोग तुम्हें दूध का थाल चढ़ायेंगे। सोना-सुहवली में रानियों ने इस प्रकार विनती की, उपाय किया। ऐ पंचों जिसकी आँख में पट्टी पड़ी है उसको मेरा गाना दिखाई नहीं पड़ रहा है। जो हृदय में उमंग के साथ गाना सुनेगा उसका बल कम नही होगा, बढ़ेगा। पंचों, स्त्रियों ने लोटा और धोती ली फिर सुहवलि से चली। किसी के पास कुश की चटाई थी, किसी के पास मृगछाला था। सुरहन का रास्ता पकड़कर सब मोती सगड़ के घाट चलीं। स्त्रियों मे कई बारह वर्ष की कन्याएँ थी, कोई सोलह वर्ष की स्त्री थी। किसी के शरीर मे तरुणाई चढ़ी हुई थी, किसी का तीन पन बीत चला था, और चौथा पन निकट आ गया था। मुहवलि में उनकी कमर झुक गयी थी। हड्डी और मज्जा शरीर से छूटने लगा था। कुछ के ललाट मे बल आ गये थे, कुछ के दाँत टूट चुके थे। रानियाँ सुरहन का रास्ता पकड़ कर मोती सागड़ चली गयी और सागर पर कुल्ला दातून करने लगी, डुबकियाँ लगायीं, और सागर के भीट पर आकर कपड़ा बदलने लगी।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—बरहेइ कलवाउ = बारह कला। बिसराय करइलें = वह भूल गये। रउवाँ = आप। जरतियाई़ देहिया हमार = हमारी देह जल रही है। सुरुज = सूर्य। थार-थाल। संउजा = उपाय। जमवलें बाड़ी सउंजा रनियाँ = रानियों ने उपाय किया है। अन्हवट = आँख की पट्टी। लउकल नाही बाइ जेकरिय = जिसको दिखाई नहीं पड़ रहा है। हियवइ = हृदय में। फानि के = उमग के साथ। बिरथवे नाहि जाइ बल = बल व्यर्थ नही जायगा। कुल्हि = सब। कन्हियै = कंधे पर। लोटिया = लोटा। कुसवाइ के = कुश का। केउनो = कोई। झारिके = झाड़कर। डगड़िया = डगर, रास्ता। तिरिया = स्त्री। पनवां = आयु के चार भागों में कोई एक। कुलवामंज = कुल्ला मंजन, नित्यक्रिया।

पृष्ठ 14

रानियों ने भीटे पर अपना वस्त्र खोला। अपना आँचल खोलकर वह सूर्य भगवान का ध्यान लगा रही हैं, नमस्कार कर रहीं हैं। वे क्या ध्यान कर रही हैं 'हे नाथ, हे गोसाईं, आप ब्राह्मण के पुत्र हैं, आप बारह कलाओं के साथ उदित हुए है आपकी सोलह कलाएँ विश्राम पा रही हैं। इस मृत्युलोक में आप हमारा दुख नहीं देख रहे हैं। यहाँ किसी किसी के मुँह की मिट्टी नष्ट हो रही है। जीवन काल में ही उसके शरीर की मिट्टी महकने लगी हैं। यह पृथ्वी बिना पुरुष के हो गयी है, यह संसार नष्ट हो जायगा। यहाँ कोई बड़े मर्द के बूँद से पैदा नहीं हुआ है, सभी गदहे

का अवतार लेकर उत्पन्न हुए हैं। हे सूर्य भगवान, आप हम लोगों का दुख इन्द्र के पावन द्वार पर जाकर कह दीजिए। देवता लोग भीमली का जोड़ भेज दें। यदि भीमली जूझ कर मर जायगा तो हम आपको दूध की धार चढ़ायेंगे। आज रानियाँ आंचर खोल कर बिनती कर रही हैं, देवताओं का अभिवादन कर रही हैं। वे अपना आंचल नीचे कर देती हैं, अपनी धोती खींच लेती है। तुलसी की माला लेकर उन लोगों ने भीटे पर मृगछाला बिछा दिया है। किसी ने काली कमरी बिछायी है, किसी ने कुश की चटाई। सभी ने रघुबर का ध्यान किया और माला फेरने लगीं। जवान स्त्रियाँ योगिनी बन गयी, सागड पर तपस्या करने लगी। तब जगदम्बा की धरती हिलने लगी, संसार डगमगाने लगा। सोहवल मे इतना पाप बढ़ गया था कि धरती के बूते संभाला नहीं जा रहा था। नीचे धरती का बुर्ज हिल उठा, कितने देवता लोग इन्द्रपुरी में भाग खड़े हुए। हे पंचों, अब उस दिन की बात सुनिए, लग्न का हाल सुनिये। मृत्यु-लोक के देवता जब इन्द्रपुरी में पहुँचे तो वहाँ देवताओं की कचहरी में हलचल मच गयी पृथ्वी डगमगाने लगी। संसार ध्वस्त होना चाहता था। किस वीर ने इतनी तपस्या की है ? पृथ्वी पर पाप बढ़ गया था। ब्रह्मा,विष्णु एकत्र हो गये।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—लुगवे = धोती को। निरिकार = ध्यान। बिसराम = विश्राम। रहबरि लगी हुई थी = उर्दू में इसका अर्थ मार्ग दर्शक है। मुंहे रहबरि माटी = मुँह में मिट्टी लगी हुई थी। बून = बूंद, वीर्य। जूझीबेटा = बेटा जूझकर मर जायगा। कालिय = काली। कमरिया = कंबली। चटइया = चटाई। तपेसवा = तपस्या। बेसुन = विष्णु। बिटुवे रहल = एकत्र हुए थे।

पृष्ठ 15

देवता लोग इन्द्रासन में एकत्र हो गए। व्याकुल देवता अब तपस्या करने लगे, ध्यान लगाने लगे। दुनियां में सर्वत्र ध्यान किया। उनकी दृष्टि सोहवलि की ओर गयी। उस मोती सगड़ पर कुछ बारह वर्ष की कन्याएँ, कुछ सोलह वर्ष की कन्याएँ और कुछ युवा स्त्रियां कुश की चटाई पर बैठी हुई हैं। किसी किसी का तीन पन व्यतीत हो चुका है, चौथापन निकट आ गया है। उनकी हड्डी और मज्जा ढीली पड़ गयी है, कमर झुक गयी है, सिर का बाल पक गया है। मुँह में खोजने पर भी दाँत नहीं दिखाई पड़ रहा है। देवताओं ने ध्यान लगाया तो पाया कि वहाँ बड़ा पाप हो रहा है।

मोती सागर पर भीमली का भाला गड़ा हुआ है। विष्णु ने ब्रह्मा से कहा—अपनी बही खोल दो और आँख पसार कर देखो। भीमला के भाग्य का लेख कैसा है ? उसने बड़ा अत्याचार किया है। जिसने संसार में घमण्ड किया है, उसको तोड़ने के लिए मेरा अवतार हुआ है, संसार पर विपत्ति आयी है। भगवान उसको हरने चले। भीमली की बही निकली। देवता लोग एक-एक शब्द अलग करके उसे देखने लगे।

लिखा है कि भीमला के जोड़ का दूसरा मर्द नहीं है, आगे उसके बराबर बीर पैदा नहीं होगा, पहले भी उसके बराबर कोई मर्द-पैदा नहीं हुआ था। वह मारने से नहीं मरेगा और न वह जल कर राख होगा।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—बेआकुल = व्याकुल। धियान = ध्यान। पाहि लगाई = अंतिम सीमा तक। नजरि = नज़र। काना = कन्या। ओइमें = उसमें। चढ़लि जवानी = जवानी चढ़ी हुई है। ओनही गइल करियाँव = उसकी कटि झुक गयी है। करियाँव = कटि, कमर। बार = केश। मुसवा शब्द मुँहवाँ है। बैसुन = विष्णु। पसारि नयना = आँख खोलकर। अनड़ी = अंधेर, अत्याचार। बरियार = जबर्दस्त। भीरिया = भीड़, मुसीबत। बिलगाइ आँख आँख = एक-एक अंक या शब्द अलग अलग करके। बरियार = जबर्दस्त। आँख = अंक, आंक। अंबर = अमर। जलछार = जलकर राख।

पृष्ठ 16

न तो पानी में डुबाने पर उसकी नाव डूबेगी, न मरने से ही उसकी मृत्यु होगी। ऐ पंचों, अब देखो देवी, इन्द्रासन में अपना झूला डाले हुए थीं। वे इन्द्र के पावन द्वार पर झूल रही थीं। भीमली के प्राण के लिए विष्णु भगवान ने अपनी रचना रची। कृपालु प्रभु अच्छी तरह से दुनियाँ को रौंदने के लिये नीचे आ गये। अहीर लोगों ने लोरिकी गाना शुरू किया। सबने अहीर लोरिक का बयान शुरू किया।

## लोरिक और संवरू के जन्म की कथा

गायक कहता है मेरा अलबेला गाना सुनो। अब मैं यहाँ (बीरों के) जन्म का वर्णन करूँगा। जिस समय रघुबर ने पृथ्वी को मथना शुरू किया, संसार की रचना करने के लिए प्रकट हुए वह गउरा गढ़पाल आये। वहाँ एक कन्या थी जिसकी बारह वर्ष की उम्र बीत चली थी। गउरा में वह बाल कुँवारी थी। तब तक इधर सूर्य भगवान गोलाकार प्रकट हुए। इधर धूप से रानी का शरीर बिंध गया। रानी ने चका-चौंध में अपनी आँख खोल दी और सूर्य की दृष्टि उससे मिल गयी। इससे रानी सचमुच गर्भवती हो गयी। वह रानी बंगले से छमछमाती हुई उठी और रोती हुई आंगन में आई। उसने कहा हे प्रभु, मेरी कमाई में कौन सी चूक हो गयी कि तुमने हमें गर्भवती बना दिया। मेरे मुँह में कालिख पुत गयी। मैं संसार को कैसे मुँह दिखाऊँगी।

पृष्ठ 16-17

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—बोरला से = डुबाने से। झूलनवा = झूला। विसुना भगेवान = विष्णु भगवान। ओल्हि अइलनि = नीचे उतर आये। कांढ़े

**चललनि = वह रौदने चले । महनइ मथे जब लगलन = जब वह मथित करने लगे । बाम्हनि = ब्राह्मणी । तलकी = तनिक । डंफुआ = गोलाकार, वृत्ताकार रूप । घमवा = घाम, धूप । बेधले बदनिया में बाई = बदन में धूप बेधने लगी । चौहुँकिय = आश्चर्य चकित होकर । डीठि = दृष्टि । छमंकिय = छमककर । कमइया = कमाई । करिखवा = कालिख । मुँहवइ करिखवा हो लागि वा गइल = उसके मुँह में कालिख पुत गयी, उसकी निन्दा होने लगी । घालबि देखलाइ मुँह कइसे = मुँह कैसे दिखाऊँगी ।**

पृष्ठ 17

नवें महीने में जाकर अपने भवन में गिर पड़ी उसने मृत्यु लोक में अन्न जल त्याग दिया ।

## लोकलाज बचाने के लिए पैदा हुए संवरू सीबचन को कुमारी कन्या द्वारा गड्ढे में फेंका जाना

ऐ पंचों, रानी गर्भवती हो गई, तब अन्न जल सब त्याग कर और एक कोने में सिर डाल कर भवन में रोने लगी । मैं दुनियां के अन्दर कैसे मुंह दिखाऊँ । हे भगवान मुझे लांछन लग गया । हमने कभी पुरुष की ओर नहीं देखा, न मैं किसी की गोद में अंग भटाकर सोयी, यह सुख मुझको पीड़ा दे रहा है । गर्भिणी रो रही है ।

तो ऐ पंचों, रघुबर की रचना अब सुन लो । गायक कहता है कि मैंने सुना है कि नौ महीने के लिए रानी गर्भवती हो गयी । आठ महीना बीत गया । नौवाँ महीना भी बीत गया । अब आगे का हाल सुनिए जब ठीक आधी रात हो गयी और रात ढलने लगी । दो बीर पैदा हो गये । उन दो बीरों ने गउरा में अवतार लिया । धरती पर उनका नाल छीना गया । ब्राह्मणी ने तब वहाँ पाप किया । लड़कों को उसने बटलोई में कसवा कर रात में ही एक गड्ढे में फेंकवा दिया । अब उस दिन का आगे का खिलवाड़ सुनिये, लोरिक का गाना सुनिए ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—तेजले अन्न जल = उसने अन्न जल त्याग दिया । तियागि के = त्याग कर । मूंड़ी लगाय के = गर्दन लगाकर । कइसे = किस प्रकार । लंछना = लांछन । कबो = कभी । तिकवली नजर ना = मैंने नजर उठाकर नहीं देखा । भिड़ाई = भिड़ाकर । हुड़कावति बाइ सुखवे = सुख पीड़ा दे रहा है । हुमुकावति बाई = बाई का अर्थ "उमंग प्रदान कर रहा है" जो ठीक नहीं बैठता, हुड़कावति बाई अधिक सार्थक प्रतीत हो रहा है जिसका अर्थ है "पीड़ा दे रहा है ।" बरामर = बराबर । निचल्हांइ = नीचे की ओर । ढलने की ओर । टूटइ रतिया लागल निचल्हांइ =

रात ढलने लगी। जामि बा गइल = पैदा हो गया है। धरनी = धरती। निछिन गईल नरवा = नाल कट गयी। नरवा = नाल। तउला = बटलोई। गड़ही = बड़ा गड्ढा। बीगवाइ देहलेह = उसने फेंकवा दिया है।

पृष्ठ 18

किसी के बूते में नहीं है कि वह लोरिकी गावे। लोगों ने घूम-घूम कर लोरिकी गायी। सब इस प्रसंग का बयान करते हैं। अब आप मर्दों का बयान सुनिये। बीर धरमी ने अवतार लिया है। यह रचना रघुबर द्वारा रची गयी है। धरमी संवरू ने सूर्य की दृष्टि लगने से जन्म लिया है, ब्राह्मणी के गर्भ से वह उत्पन्न हुए हैं, वह गड्ढे में फेंक दिये गये हैं।

पंचों, अब आगे का बयान सुनिये। गायक कहता है कि पीपरी दूर बसी हुई है। गउरा गढ़पाल भी दूर है। जब बच्चे गड्ढे में फेंक दिये गये। बीरमदेव के सुअरों ने पीपरी में अपनी तंग झोपड़ी या कोठरी को तोड़ दिया। दुसाधिनि ने डंडा लेकर सुअरों का पीछा किया पर सूअरे कब्जे में नही आ रहे थे। मैंने सुना है, गायक कहता है, पूर्व में प्रातः की अरुणाई छा गयी, पश्चिम में प्रकाश फैल गया। तब दुसाधिनि गउरा की राह पर पहुँच गयी और खोइलनि अपने माथे पर दही लेकर बेचने चली। वह पश्चिम के भीटे की ओर जा रही थी। दक्षिण दिशा से सूअर आकर वहाँ एकत्र हो गए। तब तक एक सूअर अपना लम्बा मुँह बटलोइ में मारने लगा। दोनों बच्चे तब कियां कियां करके किकियाने लगे, रोने लगे। पंचों, अब गाने का खिलवाड़ देखिये। दुसाधिनि ने गड्ढे पर सोटा फेंक दिया। खोइलनि ने अपनी दही पटक दी।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—धरमवा बीर = धर्मबीर, संवरू धर्मवीर थे। उनको लोरिकी में बार-बार 'धरमी' कहा गया है। डीठिया से = दृष्टि से। गड़ही = गड्ढा। लमबांइ = लम्बा, दूर। तोरले बाइ = तोड़ा है, तुड़वा लिया है। खोभरिया = छोटी झोंपड़ी या कोठरी जहाँ सुअर विश्राम के लिए रखे जाते हैं। दूसधिनी = दुसाध की पत्नी। पछिवें के = पश्चिम का। खोटवइ = शुद्ध शब्द 'सोटवइ' है सोटा। बेबरा = एक नदी का नाम, इस पर अभी अनुसंधान की आवश्यकता है। थूथुन = थूथन, सुअर का मुँह।

पृष्ठ 19

दोनों स्त्रियों ने अच्छी तरह से काछ मार लिया लांग कस लिया, तथा वे गड्ढे में कूद गयीं। दुसाधिनि ने बटलोई उलट दी। खोइलनि ने धर्मी को ले लिया। दोनों रानियाँ बच्चों को लेकर अपनी ड्योढ़ी पर गयीं। दोनों की आँखों में पट्टी पड़ गयी। यह सब रचना रघुबर की है। सबकी आँखों के सामने अँधेरा हो गया। पीपरी में इधर हल्ला हो गया कि बाँझिन दुसाधिनि को बेटा उत्पन्न हुआ है। इधर गउरा में डुग्गी बज गयी कि भगवान ने खोइलनि की कोख पलट दी है (उसको बच्चा हुआ

है) । ऐ पंचों, वह कब गर्भवती हुई । गउरा में बच्चे का अवतार कब हुआ, संसार में रघुबर के खेल को किसी ने नहीं जाना । सभी भयभीत हो गये । पंचों, उस समय की बात सुनिये, गउरा की कथा सुनिये । रघुबर ने ऐसा खेल किया, उनकी यह लेखनी है । गउरा में उन्होंने ही ऐसी रचना रची है । संवरू ने खोइलनि का दूध पी लिया तब वह अहीर पुत्र कहलाने लगे । सुबच्चन ने ब्रह्मदेव की पत्नी दुसाधिनि का दूध पी लिया इसलिए वह दुसाध कहलाये । रघुबर की भक्ति सचमुच कठिन है । सुहवली में महाभारत ठन गया है । स्त्रियों को जीवन-रक्षा के लिए मृत्युलोक में दो बालक उत्पन्न हुए हैं । पहले का नाम श्रेष्ठ मल साँबर पड़ा ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ** - काछि लेहलनि = काछ लिया, भिड़ लिया । कछनियं = काछ, घुटने तक कसी हुई धोती । अन्हवाटि = आँख का बंद होना, आँख के सामने पट्टी पड़ना । अंधवटि = आँख के सामने अंधेरा । बाझिन = बंधवा । डंफिया = डुग्गी । कोखिया = कुक्षि, गर्भ । जंजाल = प्रपच । लिखनियाँ = भाग्य का लेख । छीर = दूध । दुसाध = पूर्वीउत्तर प्रदेश में हिन्दुओं में चमारों की भाँति दुसाध भी एक जाति होती है जो सूअर पालती है । दूगो = ठीक दो । बार = बाल, बालक । हउवनि नांव = नाव है ।

पृष्ठ 20-21

आगे ज़रा मर्दो का खेल सुन लीजिये । दोनों बीर झूलने पर झूल रहे हैं । एक दुसाध के यहाँ और एक अहीर के यहाँ । अब खोइलनि का खेल देखिये । वह चाहे जितना तेल लेकर उसके शरीर में लगाना चाहें, बच्चा जमीन पर नहीं बैठ रहा है । वहाँ बुढ़िया उसका पैर बटोर रही है तथा उसको बैठाने की कोशिश कर रही है । बच्चा बार-बार टेढा होता चला जा रहा है । वह धरती पर पग नहीं धर रहा है । खोइलनि उसको पकड़-पकड़ कर उसके पैर में तेल मिला रही है और कह रही है कि शायद मेरा बच्चा लंगड़ा है । छै महीने की बात कौन कहे, दो चार वर्ष बीत गए तब भी बच्चा धरती पर पैर नहीं रख रहा है, वह पलंग पर झूल रहा है । एक दिन पंचों, सूर्य का गोला डूब गया । दुनिया में अंधकार छा गया । खोइलनि अपने सुन्दर पुत्र को आंगन मे पलंग पर सुलाकर चूल्हे में आग जलाने गयी । अब बीर का हाल सुनिये । वह तेजी से उछलकर पलंग पर से उठ गया तथा जमीन पर पैर डालने लगा । उसने गढ़ गउरा छोड़ दिया और सुरहुर मे जा पहुँचा । बीर शंकर के मंदिर पर चला गया । वहाँ भोला की समाधि लगी हुई थी । धरमी संवरू उनका पैर पकड़कर दबाने लगे फिर उनके पैर में उलझ गए । खोइलनि इधर जब आँगन में आयीं तो बच्चा दिखाई नहीं पड़ा । वह घर से टोले मे, पड़ोस में गयी, फिर वह राजा की हवेली (बखरी) में गयीं और कहा—हे सखी, तुमने मुझसे परिहास किया है, मेरे लाल को चुरा लिया है । रानी ने खोइलनि की निंदा की । बुजरो, तुम एक लड़के के कारण गर्व

में चूर हो गयी हो। हम लोगों को भगवान ने बच्चे दिये हैं। हम तुम्हारे बच्चे की चोरी क्यों करेंगे।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—पलन = पलंग। लेल = शुद्ध शब्द 'तेल' है। मेरवसु तेल = वह तेल लगा रही हैं। बिटोरत गोड़वा = पैर समेट रही हैं। पंगुवा = पग। तेल मेरावति = तेल मिला रही है। लंगड़ = लंगड़ा। लतवड़ = पैरो को। डंफुआ सुरुजे = सूर्य का डंफ या मंडल। अन्हार = अंधकार। बारे गइलि अगिया = आग जलाने गयी। चूल्हिया = मिट्टी का चूल्हा। छरकिय के = छटककर, उछलकर। एंड़ा = एड़ी, पैर। हे हियाइ गइलन = वह प्रवेश कर गया, चला गया। तोड़ी = 'ताड़ी' शुद्ध है समाधि। गोड़वा = पैर। जुमलीय बाड़ी = वह पहुँच गयी। लउकल बाइ = दिखाई पड़ा। जगो = जगह। टोला-परोसे = टोला-पड़ोस मे। बखरी = राजा का बड़ा मकान। खोसवा = किस्सा, मजाक। चोराइ लिहलसि = चुरा लिया। धाधाइ गइलू = तुम इतरा गयी हो, मद में चूर हो गयी हो। छोरि-छोरि = (चरि-चरि) = चार-चार, मूल पाठ अशुद्ध है। पूतवा = पुत्र। काहे के घालबो रे चोराइ = क्यों, किसलिए चुरा लूँगा ?

पृष्ठ 21

वे कह रही है हम तुम्हारा लड़का क्यों चुरायेंगी ? देव ने हमें चार-चार बच्चे स्वयं दिये हैं। तो पंचों, इधर संवरू शंकर जी के चरण पर पडे हुए हैं, खोइलनि गली में रोती फिर रही है। हाय, हमने किसका बिगाड़ किया है कि पलंग से लोगों ने मेरे पुत्र को लूट लिया है। खोइलनि गउरा में फूट-फूट कर रो रही है। संवरू शिवमन्दिर में है।

## तपस्वी संवरू का शंकर जी से बुढ़िया खोइलनि को पुत्र देने का वर माँगना

पृष्ठ 21-22

पंचों, जब दो-चार दिन तक शंकर दानी ने शिव का चरण दबाया और जब उनका ध्यान टूटा तो संवरू का बाल रूप देखकर उमंग मे उन्हें गोद में उठा लिया। उनकी धूल झाड़ने लगे। शिव की समाधि टूट गयी। उन्होंने बच्चे को अपने अंग से लगा लिया। कहा, हे बाबू, हे लड़के, हे सुन्दर, तुम मेरी बात मान जाओ। तुम्हारी उम्र तपस्या के योग्य नहीं है। तुम मेरा चरण क्यों दबा रहे हो ? तुम मुझसे वर माँग लो, मैं तुम्हे वरदान दूँगा। तब बीर मल सांवर ने धीरे-धीरे जवाब दिया। हे, बाबा, हमें धन का लालच नहीं है। न बल की कमी है। हमें किसी बात की कमी नहीं है। मैं कौन सा वरदान माँगूं !

लड़के ने कहा—मेरे लिए यही वरदान है कि आपका चरण दबाने के लिए मेरा अवतार हुआ है। मैं आपका चरण दबाता रहा, चरण में ही मेरा स्नेह है। हमें

बल नहीं चाहिए, न धन का लालच है। तुम्हारे चरण की सेवा करने के लिए मृत्युलोक में हमारा अवतार हुआ है (ऐसा कीजिए कि) माया में मेरा शरीर न जाय। अब शंकर क्या करें ! उन्होंने कहा—संसार में जो हमारी पूजा करता है उसको मैं अपने मुंह से वरदान देता हूँ। उसको भक्ति पूरी होती है। तुम मुझसे बरदान माँगो। गायक कहता है कि हे बाबू, यहाँ सुहवलि का गायन कठिन है। मुझमें सभा में गाने की शक्ति नहीं है। आप लोग बीरों का बयान सुनिए। सभी अहीरों का वर्णन करते हैं। वरदानी वीर उत्पन्न हुए थे। सुहवल के लिए उनका अवतार हुआ था। भाइयों मेरा अलबेला गाना सुनिए, अपने मन में ध्यान कीजिये। बालक संवरू की भक्ति कठिन है। शिव बरबस वरदान देने लगे।

शंकर ने कहा—तुम वर माँगो नहीं तो तुम्हारी भक्ति पूर्ण नहीं होगी। जो इस मृत्युलोक में आया है वह वरदान माँग कर ही हमारा सेवक हुआ है। धरमी ने अपने गले मे फंदा लगा लिया और क्या माँगा ? शंकर जी से उन्होंने पूछा, क्या जो मैं माँगूंगा वह मिलेगा। हाँ मिलेगा, (सचमुच) मिलेगा। तब संवरू ने कहा—हे बाबा, मै तुमसे एक मृत्युलोक मे वर माँग रहा हूँ ! मैं इस लिए तुम्हारा पैर दबा रहा था। मैं गउरा मे बाझिनि (खोइलनि) का दूध पी रहा हूँ। उस दूध से मेरा प्रतिपालन, मेरी रक्षा कैसे होगी। मैंने बाझिन का दूध पिया है !

पृष्ठ 23

गउरा में मेरा शरीर पानी हो गया है। ऐ बाबा हम वर माँग रहे हैं, हे शंकर जी आप मुझे वरदान दीजिए। मेरी तरह का ही बीर और बलशाली मेरी मां के गर्भ से उत्पन्न हो। इस पर शंकर जी को खड़े-खड़े गर्मी आ गयी। देवता लोग नाचकर धरती पर गिर पड़े। इस पाजी ने इस प्रकार का वर मांगा है कि वह देने योग्य नहीं है। धरमी ने मंदिर छोड़ दिया, कहा—वरदान देने चले थे। चलें अब बोहा में हम माला फेरें, सभी देवताओं का ध्यान करें। शंकर जी बड़ा वर देने के लिए कह रहे थे। वर माँगने पर इनके गर्मी छितरा गयी है।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—कहताड़ी स = वे कह रही हैं। चर-चर = चार। अन्हरिये = वैसे ही। धांगत बाड़न = गिर पड़ रहे हैं। डंकरति बाई = वह रो रही है। बीगड़वा = बिगाड़, अनिष्ट। अहकि अहकि = फूट फूटकर। हहाइ के = उमंग में आकर। धुरिआ = धूल। ताड़ी = ध्यान, समाधि। सुघड़ = सुन्दर। तपेसा = तपस्या। उमिर = उम्र। काहे खातिर = किसलिए। चरनी = चरण। रसे स = धीरे-धीरे। कमतिया = कमी। चरन = चरण। नेह = स्नेह। गरज = आवश्यकता। भग-तीया = भक्ति। भकती = भक्ति। फंसरी = फांस। गर = गला। पूरन = पूर्ण। बरवा-दानी = वरदानी, जिसको वरदान मिला हो। पतपाल = प्रतिपालन, रक्षा। पीहिए घल्लीं दूधवा = दूध पी ही डाला। नीयर (हमरे) = हमारे समान। गरमिया चढ़ि

गईल = गर्मी चढ़ गयी । पजिया = पाजी, दुष्ट । जोगीय = योग्य । देवलवा = देव-स्थान, मंदिर । मनियवाँ = माला । धियान = ध्यान । झंव आइ गइल = मूर्छा आ गयी । सिवाला = शिवालय, शिव का मंदिर । गरमियाँ तोरले बावा बाइ = उनको गर्मी हो गयी है ।

पृष्ठ 23

संवरू ने कहा—यह (शंकर जी) तो मुझसे भी अधिक गरीब हो गये है । जब इन्होंने कहा तो मैंने वर माँगा । अब इनको तो देना चाहिये था पर इनको तो मूर्छा आ गयी । अब मैं चलूं और देवताओं पर ध्यान धरूँ । पंचों, धरमी ने अब शिवाला छोड़ दिया । कंठी माला लेकर वह मुरहन में, बोहा में बैठ गये । इधर ब्रह्मा, विष्णु एकत्र हुए । विश्वकर्मा भी कूद पड़े । रथ मंदिर में पहुँचा । इधर ब्रह्मा और विष्णु एकत्र होकर मंदिर मे शंकर जी की भुजाएँ पकड़ कर उन्हें उठाने लगे, उनका दाँत छुड़ाने लगे (मूर्च्छा दूर करने लगे) । कोई चुल्लू में पानी लेकर उन्हें पिला रहा है । अब आगे का खेल, बीरों का वृत्तांत सुनिए ।

सभी देवता शंकर जी के मंदिर मे एकत्र थे । कोई उनका दाँत दबा रहा है, कोई उन्हें जल पिला रहा है, कोई उनको पंखा झल रहा है, कोई उन्हें धरती से ऊपर उठा रहा है । प्रभु विष्णु भगवान कृपालु हैं, सशरीर खड़े हैं, युक्ति लगा रहे है । अब शंकर के नेत्र खुल रहे हैं । उनको भगवान दिखाई पड़े ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—झवं आइ गइल = झाँई आ गयी । बेर = समय । सिवाला = शिव का मंदिर । जूमि गइलन = एकत्र हो गये । ओलिह गइलन = नीचे आ गये । बिसकर्मा = विश्वकर्मा । रंधिया = रथ, शब्द 'रथिया' प्रतीत होता है । दंतवा छोड़ावै = दाँत छुड़ा रहे है, मूर्च्छा छुड़ा रहे है । चिरुआ = चुल्लू । चिरुवा पीयवले बाइ = चुल्लू का जल पिला रहा है । बेटुराय गईल = वे एकत्र हो गये । धई धई = पकड़-पकड़ कर । जुगुति = युक्ति । ठड़ा बाड़े = खड़े है । लवधि गइलन = दिखाई पड़ गये ।

पृष्ठ 24

मैंने सुना है कि शंकर जी की आँखो से झर-झर नीर झरने लगा । वहाँ भगवान ने हँसकर कहा—हे शंकर जी, यह क्या हुआ है ? शंकर जी ने कहा—मैं क्या करूँ ? उन्होंने अंगुली से दिखाया कि वह लड़का माला खटखटा रहा है । अभी वह तरुण भी नहीं हुआ है । मैं समाधि में था । न जाने कब से यह लड़का मेरा चरण दबा रहा था । जब मेरा ध्यान टूटा तो उसका बाल रूप देखकर, उत्साहपूर्वक उसको मैंने उठा लिया । फिर मैंने उससे स्पष्ट रूप से कहा कि तुम मुझसे वर माँगो । लड़के ने कहा कि मुझे वर की आवश्यकता नहीं है—हमें बल की कमी नहीं है, धन का लालच मुझको नहीं है । हे महाराज (विष्णु) उसने मुझे झटकार दिया । तब मैंने कहा कि जो

मेरी भक्ति करता है, और जो वरदान ले लेता है वह मेरा सेवक बन जाता है। तीन बार उसने पूछा कि क्या जो मैं माँगूंगा वह मुझे मिलेगा तो मैंने चौथी बार हाँ कह दिया। तब उसने वर माँगा, हे प्रभु मै क्या करूँ? ब्रह्मा ने जिसको बाँझिन लिख दिया, उसके मस्तक में यह टंकित कर दिया, वह लेख ब्रह्मा के मेटने से भी नहीं मिटेगा औरों की कौन कहे। मैं उसे (खोइलनि को) कैसे गर्भवती बना दूं। वहाँ विष्णु प्रभु दयालु थे। शंकर जी ने उलटा ही वरदान दे दिया था। प्रभु ने कहा—आपने इस भस्मासुर को वरदान दे दिया है। जैसे हमको नर से नारी बनना पड़ा, जैसे भस्मासुर को मैंने जलवा दिया। आपने वैसा ही कठिन वर दे दिया है और अपने प्राण को संकट में डाल लिया है। आप स्वयं विकल हो गये है। हमारे गले में आपने फंदा डाल दिया है। शंकर जी आप उठ जाइये, मैं आपकी भक्ति की रक्षा कर दूँगा। ब्रह्मा का लेख रह जायगा और आपका वचन भी पूरा हो जाएगा।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—सयानो नइखे भइल=तरुण नहीं हुआ है। हुहाई के=उत्साहित होकर। नइखे=नही है। कामे नइखे=आवश्यकता नहीं है। जवान काटि के तीन=तीन बार प्रतिज्ञा कराकर। माँह=मध्य में। टांकी मारि दींह=टंकित कर देंगे, भाग्य मे लिख देंगे। भसमइमुरवा=भस्मासुर। भस्मासुर : राक्षस जो शिव से वरदान प्राप्त कर पार्वती पर ही मोहित हो गया। कृष्ण ने उसे जला दिया। सरनीये=शरण, सुरक्षा। जिय पर गाँहक दीहला रे लगाइ=आपने प्राण संकट में डाल लिया।

पृष्ठ 25-26

भगवान ने कहा—आप इसी प्रकार वर दे दे, और मेरे गले में फंदा डाल दीजिए, आपका वर पूरा कर रहा हूँ। उन्होंने शंकर जी को तुमड़ी दे दी और कहा कि लड़के से दूध माँग लाइए तब आपकी भक्ति रहेगी और उसकी भी भक्ति रह जायगी। लेकिन आप गाय का दूध माँग कर लाइए। उमंग के साथ जब शंकर जी तुमड़ी लेकर चले तो देवता लोग शिवालय मे बैठ गये। शंकर ने लड़के के पास जाकर दूध की बात कही और कहा कि हे बच्चा, तुम अपना ध्यान तोड़ो, जरा दूध ला दो। तब बच्चे ने और जल्दी-जल्दी भक्ति शुरू कर दी। शंकर जी जितना ही कहते जा रहे थे लडका उतनी ही तेज माला खटखटा रहा था। शंकर जी बहुत क्रुद्ध हुए। धरमी झटकार कर माला तोड़ने लगा त्यों ही शंकर जी सावधान हो गए।

बालक कहने लगा—ऐ शंकर जी, हमारी भक्ति में आपने हस्तक्षेप कर दिया, हमारी भक्ति की माला आपने तोड़वा दी, क्यों झटकार कर मेरी तुलसी माला तोड़ दी। शंकर जी की आँखों से झरझर आँसू झरने लगे। उनके कलेजे में गहरी चोट लगी। तुमने सचमुच ठीक बात कही है पर मेरी बात तुम सुन लो।

उन्होंने कहा कि ऐ बच्चा, जो तुमने वर माँगा है उसके सम्बन्ध में मुनि लोगों

ने कहा है कि मैं दूध ले आऊँ उसी से बीरों का अवतार होगा। जब शंकर जी ने दूध माँगा तब लड़के संवरू ने कहा—मैं जंगल में जाकर किसकी गाय का दूध दुहूँ, मैं किसकी गाय का दूध आपको दूँ। यदि मैं गउरा में दूध माँगने जाऊँ तो गली में मेरी माँ दुखी है। मैं उसकी माया में फँस जाऊँगा।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—तुमड़ी = एक बर्तन जो साधु मुनि अपने पास रखते हैं। कगरी = पास। धवरलन संकरजी = शंकरजी दौड़े। धिआन = ध्यान। हाली-हाली = जल्दी-जल्दी। किरोध = क्रोध। निहुरि के = झुककर। मनियाँ = माला। लतवा दीहल लगाऽ भगती में = तुमने भक्ति में हस्तक्षेप कर दिया। लोरक = आँसू। हर हर = प्रवाह के साथ, अविरल। लइका = लड़का। होनियाँ = होने वाली घटना। केरिया = के, का। अहकति बा = वह इच्छा कर रही है।

पृष्ठ 26

संवरू ने कहा सागर के पार गउरा में मैं दूध माँगने नहीं जाऊँगा। हे शंकर जी, चाहे आप वरदान दें या नहीं। अब मैं किले में माला जप रहा हूँ। आपने बरबस मेरी माला तोड़ दी। आप बताइए मैं किसका दूध दुहूँ। संवरू कह रहे है यह फंदा नहीं लगेगा कि मैं गउरा दूध माँगने जाऊँ। हमारी माँ रो रही है। अगर मैं जाऊँगा तो मैं वहाँ फँस जाऊँगा। मैं उससे अलग हट गया हूँ। मैं न जा सकूँगा, न दूध दूँगा। तब शंकर जी अपनी तुमड़ी लेकर अपने मन्दिर में लौट आये। प्रभु जी हँस-हँस कर अपने दास से पूछ रहे है कि आपकी आँखों से आँसू क्यों गिर रहा है?

क्या कहूँ—उसने दूध भी नहीं दिया। जब उसको बुलाने का मेरा मन चाहा तो उसने और ज़ोर से माला खटखटाना शुरू किया। उसने दूध तो दिया नहीं, यह भी कहा कि मेरी माता गली में दुखी होकर मुझे खोज रही है। वह मुझे माया में फँसाने आयी है। हँस कर विष्णु भगवान ने कहा यह तो ठीक ही है, उसने झूठ क्या कहा है? आप तुमड़ी लेकर कैसे गये? गाय तो दिखाई पड़ती नहीं वह किसका दूध दुहे? इस पर क्रुद्ध होकर आप रोते चले आ रहे है। अब हम लोग आपका प्रबंध करेंगे। आपकी भक्ति को हम लोग ठीक करेंगे, उसकी मर्यादा रखेंगे। तब इन्द्रासन में जितने देवता थे उन्होंने धर्म की गायें बना दी। धर्म की गायें बना दी गयीं। उन गायों को सुरही गाय कहा जाता है। सत के बछड़े भी देवताओं ने बना दिये। गायों का झुंड मन्दिर की ओर चला। वे अपने बछड़ों को चाट रही है।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—कीला = किला। मनियवां = मनिया, माला। फाँस = फंदा। भोला = शंकर जी। नियारा = अलग। नीरवा = नीर। आउर = और। हाली-हाली = जल्दी जल्दी। खटकावे लागल = वह खटखटाने लगा। अहक तिन बा माता = मेरी माँ दुखी होकर, मुझे पाने की लालसा कर रही है। किरोध = क्रोध। भकती = भक्ति। धरमउती = धर्मात्मा, धर्म से बनायी

गयी । सुरही = सुरभि, एक पौराणिक गाय जो गाय-जगत की माँ समझी जाती है, गोमाता । बछरू = बछडा । भुँड़िया = झुंड । लररुवे = बछडे को । चाटति बाड़ = चाट रही हैं । सत के = धर्म का ।

पृष्ठ 27

गायें मंदिर की ओर दौड़ीं तथा जाकर धरमी की देह चाटने लगी । इधर माया के बछड़े भी बन गये थे । भगवान ने माया की रस्मी (नोई) बनायी जिससे गायों का पैर दूध दूहते समय बाँधा जा सके । विष्णु जी ने शंकर से कहा—ऐ भाई, तुम बछडे को लेकर चले जाओ । लड़का दूध दूह कर दे देगा । सुरभि गायों के दूध से सचमुच बीर अवतार लेंगे । हम वरदानी वीरों को देने के लिए तत्पर हैं । इस प्रकार ब्रह्मा की कलम की मर्यादा रह जायगी, ऐ शंकर जी, तुम्हारा सम्मान भी रह जाएगा । धर्म के बीर उत्पन्न हो जायेंगे ।

हे पंचों, हिन्दू गंगा लाभ करेंगे, तुर्क कब्र में जायेंगे । हे देवी, जिस दिन के लिए मैंने पूजा की वह दिन निकट आ गया है । मैं कहाँ गीत गा रहा था और कहाँ मेरे हृदय में चूक हो गयी । देवी, आप वीरों की कीर्ति कह दीजिए जिनके देश में तलवारें झनझना उठी । पंचों, जरा ध्यान लगाकर बयान सुन लीजिए ।

धर्म से बनी हुई गायों को संवरू ने दूह दिया, गायें जिनको सुरभि कहा जाता था । धरमी धरती से दूब नोच रहे हैं तथा गायों को खिला रहे हैं । अब गायों का बयान सुनिये । वे सचमुच एकत्र हो गयी । दूध दूह कर मन्दिर में गया । इन्द्रासन में जितने देवता थे, वे सभी तैंतीस करोड़ देवता मन्दिर में बैठे हुए थे । शंकर जी सुरही गायों का दूध लिए हुए थे, वह मन्दिर में प्रवेश कर गये, वहाँ कृपालु विष्णु भगवान बैठे हुए थे ।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—धवली बाड़ी = दौड़ पड़ी है । दे चाटति बाड़ देहिया = वह देह चाट रही है । बछरू = वटस, बछड़ा । नोअड़ा = नोई, गाय या भैंस को दूहने के लिए पिछली टांगों में जो रस्मी बाँधी जाती है उसे नोअड़ा या नोयंड, नोई कहते हैं । सुरहिआ = सुरभि, सुरही गाय । पूरहरि = संपूर्ण रूप से । भोला = शंकर । पनियाँ के राखि दिहले = पानी को रख दिया है अर्थात्, प्रतिष्ठा बचा ली है । मरदाना = बीर । तरवार बजल = तलवारें बज उठीं । धरमउती = धर्म से बनी हुई, धर्मप्राण । नोचति दूबि = वह दूब नोच रहा है । खीयावे लगलन = वह खिलाने लगे । रनलिअ सगइया = गायें दौड़ पड़ी, गायें एकत्र हो गयी । तैंतीस कोटि = तैंतीस करोड़ । देआलु = दयालु, कृपालु ।

पृष्ठ 28-29

मंदिर में सुरही गायों का दूध पहुँच गया । अब आगे का बयान सुनिये । लोग घूम-घूमकर दुनियाँ में लोरिकी गाते हैं, सभी अहीर का बयान करते हैं । पंचों,

ज़रा मेरा अलबेला गाना सुनिये। यह गीति अब छाप (मशीन) में खींची जा रही है। अब आप लोग सुन्दर रूप लोरिक का नाम सुनिए। उसका कैसे अवतार हुआ। तैंतीस करोड़ देवता और मुनि शंकर जी के मन्दिर में एकत्र हैं। आज प्रेम की हांड़ी बन गयी तथा प्रेम की अग्नि तैयार कर दी गयी। धर्म का चावल बनने लगा। धर्म हाड़ी में उतरने लगा। सुघड़ (लोरिक) का बयान सुनिये। अब उसके अवतार की भूमिका बनायी जाने लगी (उसका अवतार रचा जाने लगा)। गायक कहता है मैंने सुना है कि इन्द्रासन के जितने देवता थे सभी हाँडी से वरदान लेने लगे। चावल के दाने हाँडी मे पड़ गये फिर उसमें सुरही गाय का दूध छोड़ा जाने लगा। वहाँ वरदानी खीर बन गयी। फिर हाँड़ी में पिंड बनाया जाने लगा। यह रचना कृपालु भगवान ने रची है। प्रभु वहाँ गये। स्त्रियों के जीवन के कारण अब संसार मे विध्वंस हो रहा है। जब-जब धरती पर विपत्ति आयी हैं तब-तब उसको हरने के लिए विष्णु भगवान ने अवतार लिया है। मंदिर में खीर पक गयी। अब बीर का बयान सुनिये। सुहवलि का खेल सुनिए। गाना अब आसानी से नहीं गाया जायगा।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—ओहिजां = वहाँ। लोरकिया = लोरकी, लोरिकी। बयार = शुद्ध शब्द 'बयान' है। गीति = लोरिकी का गाना। छपवा = टेपरिकार्डर को गायक 'छापा' कहता है। घीचात बा छपवे में = छापे मे खींचा जा रहा है। मुनी = मुनि। बिटुराइ गइलो = एकत्र हो गये। पतुकिया = हाँड़ी, पतुकी। *अगिनी = आग*। चाउर = चावल। सूघरा = सुन्दर, सुघड़। दानेइ = दाना। चउरा = चावल। खीरिया = खीर। पिंड = चावल और दूध से बनायी गयी पिंडी। भीरिय = भीर, विपत्ति। हरे खातिर = हरने के लिए। पाकि गइल खीरिया = खीर पक गयी। तहि = शुद्ध शब्द 'तनि' है, ज़रा। ठट्ठे मे = मजाक में, आसानी से।

## लोरिक के जन्म की भूमिका

पृष्ठ 29-30

अब आप लोग जन्म का खेल सुन लीजिए। वर से अब बीर अवतार लेगा। प्रभु हाँड़ी खंगालने लगे। एक पिड बनकर तैयार हुआ। विष्णु भगवान कृपालु थे, वहाँ से उठे और शंकर जी के पास गये जो उनके सेवक थे। विष्णु भगवान कहने लगे—

मै आपको वरदानी पिंड दे रहा हूँ, आपके हाथ मे यह वरदान दे रहा हूँ। यह पिंड लड़के को दे दीजिए। वह इसे गउरा जाकर खोइलनि को दे देगा। इसी पिंड को लेकर वह सुरसरि मे गोता लगायेगी, धोती बदल कर तैयार होगी तब पिंड का आहार कर लेगी और सुरसरि के निकटवर्ती तट पर ही वह गर्भवती हो जायगी। देवताओं के ऐसा कहने पर हाथ में शंकर जी पिंड लेकर चले। धरमी वहाँ गायों को दूब नोचकर खिला रहे थे। शंकर जी ने जाकर कहा—हम वरदानी पिण्ड दे रहे है। बच्चे ने शंकर जी से कहा कि यह पिंड मैं (माँ खोइलनि को देने नहीं जाऊँगा। वह मुझे भय से आक्रांत कर देंगी। आप मुझे भेज रहे हैं।

पर मैं नहीं जाऊँगा। शंकर जी ने कहा—भइया कैसे जाओगे ? जिस प्रकार कृष्ण ने अवतार लिया था और आप योगी बनकर गए थे, उसी प्रकार आप मुझे योगी बनाइये, तब मैं योगी बन कर गउरा के बाजार में जाऊँगा। [इसके बाद सूत्र है हिन्नू करे····नियराय[ गायक कहता है हे देवी आप शूरमाओं की कीर्ति कह दीजिये। किस प्रकार शूरमाओं का सुहवलि प्रस्थान हुआ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—वर से = वरदान से। खंखोरै लगलन = वह खंगालने लगे। पतुकिया = पतुकी, हांड़ी। बेसुनेइ = विष्णु। दासी = दास, सेवक। पींड़वा = पिंड। सुरसरि = गंगा नदी, इससे प्रतीत होता है शायद गउरा सुरसरि (गंगा) के पास था ? अहरवा = आहार। केमुन = कृष्ण। जोगी = योगी। दरसन = दर्शन। पयान = प्रस्थान।

पृष्ठ 30-31

हे देवी, आप शूरमाओं की कीर्ति कह दीजिए। अब महाभारत तैयार होगा। इस विश्व में किसकी सान गड़ी है। जिस दिन की बात है आप लोग सुनिए। आगे युद्धों का वृत्तान्त है। बाँझिन खोइलनि के पुत्र संवरू ने शंकर से कहा—हे विष्णु के सेवक, हे दानी, मेरी बात सुनिये। अगर मैं पिंड लेकर माता के पास जाऊँगा तो वह मुझे पहचान लेंगी और मुझे माया मे फँसा देंगी। हे बाबा, जैसे कृष्ण का जन्म हुआ था और भगवान योगी बनकर दर्शन करने गये थे आज मुझे भी वैसा ही योगी बना दीजिये ताकि मेरी माया कोई भाँप न पाये। शंकर बाबा ने कहा—

हे दुष्ट, हे डिंगर, तुम दुनिया को बहुत कष्ट दे रहे हो और मेरे ऊपर तुमने जबर्दस्त बेड़ा (बंधन) डाल दिया है। शंकर जी ने उसे अपना शरीर देना शुरू किया। *जैसे कृष्ण के साथ मिलने के लिए योगी रूप में शंकर गए थे, वैसे ही संवरू* के सिर पर जटा निकल आयी, उसके शरीर पर जटा लोटने लगी। उसने ललाट पर भस्म लगा लिया। शंकर जी ने उसकी देह मे विभूति लगा दी, झूला लटकवा दिया तथा गले मे चमड़े की दुवाली डाल दी। दुवाली में नाग जैसी सांस थी। शंकर ने धरमी संवरू को अलबेला योगी बना दिया। उनके कंधे मे झोली लटक रही थी। एक ओर भाँग की झोली झूल रही थी दूसरी ओर धतूरे का गोला लटक रहा था। जैसे शंकर जी कृष्ण से मिलने गये थे वैसा ही दास योगी उन्होंने बच्चे को बना दिया।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—सूरवां = शूरमा, बीर। सांन = शान। सम्भर = समर, युद्ध। पींड़ = पिंड। चीन्ह् लेइ माता = माता पहचान लेंगी। बेरो = ? केसुन = कृष्ण। जोगिअ = योगी। लखे जनि = दिखाई न पड़े। डिगरू = दुष्ट। खोरि खोरि = खोद खोदकर, उकसा-उकसा कर। डाहत बाड़ = जला रहे हो, कष्ट दे रहे हो। बेड़ा = बन्धन। बरियार = बड़ा, सशक्त। तनवा = शरीर। जटा =

जटा, साधुओं जैसा लटा हुआ लम्बा केश या बाल। भसमि = भस्म, राख। रमउले वाड़नि भसमि = उन्होंने भस्म लगा लिया है। भभूती = विभूति, राख। झूलवा = लटकाने वाला झोला। दुअलिय = चमड़े का चौड़ा फीता, दुवाली। नगवा = नाग। झोरिय = झोली। बगलिये में = बगल में। धोकरिया = एक विशेष प्रकार का झोला, धोकरी। धतुरवा = धतूरा, एक नशीला पौधा या उसका फल जिसको सुखा कर गोला बनाया जाता है।

## पृष्ठ 31-32

अब पंचो, आगे का हाल सुनिए। स्त्री जीवन के लिए भारत की तैयारी हो रही है, युद्ध की रचना हो रही है। इधर भीमला की साग गड़ गयी है, विष्णु भगवान विकल हैं। धरती पर पाप बढ़ गया है जिससे भूकम्प प्रारम्भ हो गया है। महाभारत के लिए अद्भुत रचना रची जा रही है। शंकर जी ने योगी बना दिया है। माता की झोली बन गयी है। उसमें योगी ने वीरों के जन्म के लिए पिंड रख लिया है। वह भ्रमण करने चलेगा और अपनी माँ को वरदान देगा। शंकर जी ने संवरू से कहा कि तुम अपनी मां से कहना कि वह कुल्ला मंजन करके तैयार होकर सुरसरि में गोते लगाये। गंगा के निकट रानी अच्छी तरह तैयार हो जाये तब ऐ लाल तुम उनको वरदानी पिंड दे देना, रानी उसका आहार कर लेगी। जब रानी पिंड का आहार कर लेगी तब गंगा तट पर वह गर्भवती हो जायगी। उसके शरीर का बाँझपन छूट जायगा।

भइया, आज शंकर जी ने बालक संवरू को सेवक बना दिया है, जमकर योगी बना दिया है। योगी ने हाथ में कमण्डल ले लिया है, जोगियों वाला संड़सा ले लिया है। कांख तर मृगछाला ले लिया है। वह गउरा की ओर चला। पूर्व में लालिमा छा गयी है। पश्चिम की ओर सागर प्रकाशमय हो गया है। कौवों ने बोलना शुरू कर दिया है। इधर खोइलनि की नींद खुल गयी है। उन्होंने हाथ में झाड़ू लिया, बखरी को साफ करने के लिए चली। उसी समय द्वार पर योगी पहुँच गये।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ - रंगिया = रंग। भूइडोलवा = भूकम्प, भूडोल। खातिर = के लिए। मरदनिया = पुरुषत्व सम्बन्धी, मरदाना। भरमेइ जइब = भ्रमण करने जाएगा। कुल्ला मंजन = हाथ मुँह धोकर दातुन करना। नीकठवे = 'निकटवे' शुद्ध शब्द है निकट में। तनवां = शरीर। कमंडल = साधुओं और योगियों का एक विशेष जलपात्र। संड़सा = लोहे का बना हुआ एक औजार, आम तौर पर गर्म चीजें उठाने के लिए संड़से या सड़सी का प्रयोग होता है, योगी लोग इसे धारण करते है। टेरवा = टेर, ध्वनि। झारे चलल = साफ करने चली। कूँचवा = झाड़ू, कूँचा। बढ़नी = झाड़ू। वसमतिये चाउर = बासमती चावल। काढ़ति वाड़ = निकाल रही है। मूँगवइ के दलिया = मूँग की दाल। भीछा = भिक्षा।

पृष्ठ 32-33

ज्योंही झाड़ू को खोइलनि ने पृथ्वी पर डाला त्योंही जोगी ने मनौती शुरू की। उन्होंने 'योगी की जय', 'योगी की जय' कहा। रानी ने कुछ सोचकर झाड़ू को आँगन में फेंक दिया। कहने लगीं मेरी कमाई में कौन सी चूक हो गयी है कि इस मृत्युलोक में मेरी देह वन्ध्या हो गयी है। यदि योगी मेरे दरवाजे से वापस लौट जायगा तो बड़ा पाप होगा। खोइलनि रानी अपनी हवेली में बासमती चावल निकालने लगीं, फिर मूंग की दाल लेने लगी तथा योगी को भिक्षा देने चली। ज्योंही वह भिक्षा देने चलीं, योगी की नजर उनके ऊपर पड़ी। योगी पाँच कदम पीछे हट गया। मैं बांझिन की भिक्षा नहीं लूँगा, मै तुम्हारी भिक्षा यहाँ नहीं लूँगा। रानी अब रोने लगीं। हाय दैव! वह धरती पर गिर पड़ी।

ऐ पंचों, जब जोगी ने इतना कहा तब रानी के कलेजे में चोट लगी। झुक कर कहा—ऐ योगी, मैं अपनी विवशता कह रही हूँ। एक समय मेरी कमाई मे चूक हो गयी तो इस समय मे मै बांझिन हो गयी हूं। मैं एक विधवा का लड़का गड़े में पा गई थी जो गउरा में एक बटलोई मे फेंक दिया गया था। उस बच्चे को लेकर मैं पुत्रवती हो गयी थी। दुनिया ने कहा था कि मेरी कोख पलट आयी है।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—बाढनि = बढ़नी, कूँचा, झाड़ू। जय मनावल = जयकार किया। कमइया = कमाई। हेलवा मारि दिहली = हेला = पुकार? हेलवा दिहलीं = दौड़ गयीं। चाउर = चावल। बसमतिया = बासमती। मूंगवा = मूंग। भीछा = भिक्षा। जुमतियाड़ी रानी = रानी उपस्थित हो रही है। लोटि गईल धरतिया मैं = वह धरती में लोट गयी, वह धरती पर गिर पड़ी। करेजा = कलेजा। घाव करेजा लागल = कलेजे मे चोट लगी। अधीन = विवशता। अलवंतियाँ = अलवाँत, पुत्रवती, प्रसूता। कोखिया पलटलि = कोख पलट आयी है।

पृष्ठ 33-34

मैं उस बच्चे का तेल उबटन कर रही थी, पैर की मालिश कर रही थी, पर वह धरती पर पैर मोड़ कर नहीं रखता था, दो चार वर्ष तक मेरा बच्चा पलंग पर झूलता रहा, धरती पर पैर नही डाल रहा था। एक दिन मैं चूल्हे में आग जलाने गयी तो सूर्य का गोला डूब चुका था। उसी समय पलंग से मेरा बच्चा गायब हो गया। तब से मेरा हृदय दुखी है।

## सुरसरि में गोता लगाकर रानी का पिंड लेना

तब योगी ने कहा, हे माता उठो, तुम मुझे साधारण योगी न समझो, मैं तुम्हें वर दे रहा हूँ, उठकर वरदान ग्रहण करो। ऐ मेरी माता, आज से वन्ध्या का नाम छूट जाएगा। मैं पिंड के साथ तुम्हें वरदान दूँगा। तुम कल सुरसरि में गोता मारना, कुल्ला मंजन करके तैयार रहना। ऐ माता, तुम गंगा के निकट धोती बदलना, और

पिंड का आहार करना, तुम उसी स्थान पर गर्भवती हो जाओगी। तुम्हारा बांझिन नाम छूट जाएगा। जब तुम्हारी गोद में लड़का उत्पन्न हो जाएगा तब निश्चय ही मैं तुम्हारी भिक्षा लूंगा। अब आप लोग लोरिक का बयान सुन लीजिए। बाबा, मेरे गाना में थोड़ा फर्क है, गायक कहता है। (पृष्ठ 34 पर 8 से 12 पंक्ति तक पुनरावृत्ति मात्र है।)

## शंकर के वरदान से लोरिक का अवतार लेना

पृष्ठ 34

पंचों, अब जिस दिन की बात है उसका हाल सुनिए। बीर संवरू पिंड देने गउरा गया है। अब बीर लोरिक के जन्म की कहानी सुनिये। वरदानी ने अवतार लिया। मोती सागर पर इधर भीमली की सान गड़ी हुई थी। गायक कहता है कि लोग सुहवलि का सीधा रास्ता पा जाते है और लपककर वहाँ का गाना गा देते हैं।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—ओबति चोवति = प्रसन्न होकर। गोड़वा मलति रहली = पैर मल रही थी। मीमोरि के = मोड़कर। लात = पैर। वाकी = बल्कि। बारै गइली = मैं जलाने गयी। अगिया = आग। चुल्हिया में = चूल्हे में। सम्में में ओही = उस समय में। गायबइ = गायब। ललनवा = पुत्र। वयवा = हृदय, शरीर। वियोग = दुख। अजुवे ले = आज ही। नइयां = नाव कालिह। नीकठवा = निकट। धोती बदलिहऽ = कपड़ा बदलना। जग = जगह। बलकवा = बालक। निहचै = निश्चय ही। फक्क = फर्क। बीनवले बाड़ी = वह प्रार्थना कर रही है। सोझिये = सीधा सा। डहरिया = डहर, रास्ता। लपकि के = लपक कर। गावत लोग बाइ = लोग गा रहे हैं।

पृष्ठ 34-35

सुहवल का गाना कठिन है। किसी के बूते की बात नहीं है कि यह प्रसंग कहे। अब अहीर ने लोरिकी गायी है। अब जन्म का बयान सुनिये। धर्म का पिंड बना हुआ था। शंकर वरदानी का दान दिया हुआ पिंड था। प्रिय संवरू लेकर माता खोइलनि के यहाँ पहुँचे। गउरा गढ़पाल मे रानी ने आँचल पसारा। योगी ने कहा हे मैना, आप मेरी थाती यत्नपूर्वक रखिए। यदि दिन में पिंड का सेवन करोगी तो पिंड गंदा हो जाएगा। आज तुम किले में रनिवास मत करो। कल पूर्व में अरुणोदय होगा, पश्चिम में प्रकाश होगा। तब तुम लोटा और धोती लेना तथा सुरसरि के तट पर चली जाना, ठीक से कुल्ला दातून करना तथा पिंड के लिए सावधान रहना। यदि जरा भी पिंड गिर गया तो भगवान तुम्हारी मनोकामना पूर्ण नही करेंगे।

पिंड देकर योगी ने माता को यह बात समझा दी, हे मैना, सुरसरि के निकट धोती बदलना और पिंड का आहार करना। तुम उसी सुरसरि बेवरा नदी के तट पर

गर्भवती होगी और तुम्हारा बांझिन नाम टूट जायगा। तुम्हारी कोख से जो बालक पैदा होगा वह वीर होगा, पट्ठा होगा। जब गउरा में थाली बज जायगी तो मेरे वन में आवाज़ पहुँच जायगी। मैं अपना डेरा छोड़ दूँगा और प्रातःकाल तुम्हारे पावन द्वार पर आ जाऊँगा। उस समय तुम्हारी भिक्षा लूँगा तथा रचकर वीर का दर्शन करूँगा। यदि मेरी जबान झूठी हो गयी तो मेरे योगी नाम का अपमान हो जायगा। योगी प्रिय संवरू ने पिंड दे दिया था।

**शब्दार्थ और टिप्पणियां**—बूतवे = शक्ति से। दानवां = दान, वरदान। जतन करिहं = सुरक्षित करेंगी। मयना = मैना, स्त्री, माँ। थतियो = थाती को। दीनवां = दिन में। गंदाई = गंदा। पछिवें = पश्चिम में। लोटवइ = लोटे को। खबरदार = सावधान। पूरन करिहनि नाही = पूर्ण नहीं करेंगे। झरि जइहैं = गिर जायगा। पूरन करहनि ना भगवान = भगवान तुम्हारी इच्छा पूर्ण नहीं करेंगे। सुरसरि बेवरवा = सुरसरि:बेवरा नदी समानार्थी हैं। बेवरा नदी के पास ही गउरा गढ़पाल होना चाहिये जहाँ खोइलनि के गर्भ से लोरिक पैदा हुआ था। तन सेईं = तन से। सेइ = से। थरिया वजि जाइ = थाली बज जायगी। पूर्वी उत्तर प्रदेश में गाँवों मे पुत्र उत्पन्न होने पर थाली बजायी जाती है। मबदिया = शब्द, ध्वनि। डेरवा = डेरा, स्थान। जूमबि = मैं पहुँच जाऊँगा। दरसन = दर्शन। जबनियाँ = जबान, वचन। नीचे परीनइयां हमार = हमार नाम अपमानित हो जाएगा।

पृष्ठ 36

पंचों, अब पिंड का खेल सुनिये। रानी खोइलनि उसे लेकर लेट गयी। योगी ने अपना रास्ता लिया और शंकर जी के मंदिर में चला गया। उसकी माया मंदिर में उतर आयी। जिस दिन शंकर जी संवरू का ध्यान कर रहे थे, संवरू गायों की माया में पूरी तरह से फंसे हुए थे। गायक कहता है कि उन्होंने सरउंज बोहा के मध्य गायों को दूब नोच-नोचकर खिलाना शुरू किया। उनको गायें वरदान में मिली थीं। गायें सरउज में बढ़ती जा रही थी। धरमी की गायों मे वृद्धि होती जा रही थी। अनाथ संवरू उनकी सेवा कर रहे थे। ज़रा सुहवल का बयान सुनिये।

खराद पर चढ़ाने के लिए यहाँ मशीन (टेपरिकार्डर) चली आयी है। इस बार गाने की पहचान होगी। जो लोग सीधा रास्ता पकड़ कर चलते हैं या गाना गाते है वे उसको तिरछा भी कर देते हैं। रूप बदल देते हैं। पंचों, आज यहाँ श्रोताओं की मंडली बैठी है। संवरू (खोइलनि को) पिंड देने के बाद माया में उलझ गये हैं। उन दिनों बूढ़ कूबे के दिन पतले थे। वे सहदेव के बैलों को चराया करते थे और शाम को भोजन माँग कर खाया करते थे। लेकिन आज का खेल सुनिये। सरउंज में कैसे उनकी गायें बढ़ रही थीं। जिसके पास खाने के लिए अन्न का कण भी नहीं था उनके पास गउरा में कैसे धन बरस रहा था। अब जरा अलबेला खेल सुनिए।

**शब्दार्थ और टिप्पणियां**—ढुलकि गइनीं = ढुलक गयीं, लेट गयीं। पंयड़ा = रास्ता, पगदण्ड। दूलर = प्रिय। धियनवा = ध्यान। चोंथि चोंथि = नोच-नोचकर। बयना = गाय। ई आज खरादे····पहचान, यहाँ प्रस्तुत लेखक के टेपरिकार्डर का उल्लेख है। तिरीसे = तिरछा। मेंडरि = मंडली, श्रोताओं का समूह। दुरबल = कमजोर, दुर्बल। दुरबल दिन = बुरा दिन, पतला दिन। बरधी = बैल। कनवा = कनिक, गेहूँ का आटा। ओल्हल बाड़ = बरस रहा था, गिर रहा था। खेलवा = खेल तमाशा।

## टेपरिकार्डर मशीन और लेखक का उल्लेख

पृष्ठ 37

ऐ भाइयों, आज यह सब का छापा ले-ले कर उतारेंगे, मैं सबके गान का वजन नपवा दूँगा। आज सचमुच आप लोग मेरा खेल देखिए। मैंने अपना गाना सुना दिया है। गाने वाले पंचों अब जरा सुन लीजिए।

जब पिंड को रानी ने प्राप्त किया, उसे दिन भर उसने यत्न से रखा। जब सूर्य डूब गया और घर-घर में दीपक जल उठे, उस समय अपने घर में रानी खोइलनि ने दीपक जला दिया पर अपने चूल्हे में आग नहीं जलाई। इसी बीच बूढ़ कूबे आ गये। वह दिन भर बैलों को चराते रहे थे। उनको भूख लगी थी। जब उन्होंने चूल्हे की ओर देखा तो उसमें आग भी नहीं जल रही थी।

उन्होंने कहा, दुष्टा, तुमने चूल्हे में आग क्यों नहीं जलायी? तुम भोजन कब बनाओगी? खोइलनि ने अपने आँचल में पिंड बाँध कर रखा था तथा जल लाल टोटीदार लोटे में था। उसने कहा--स्वामी, मेरे मूर्ति नारायण आप थोड़ी घड़ी में ही क्यों व्यग्र हो उठे। आज आपको ऐसा खाना दिखाऊँगी कि उसे देखने मात्र से आपका पेट भर जाएगा। खोइलनि रानी ने कहा--

हे पति, आपने क्रोध क्यों किया है? आज आपको ऐसा भोजन कराऊँगी जिससे शरीर आनन्द में रहेगा। बूढ़ कूबे ने कहा—इस स्त्री ने हमको पागल बना दिया है, स्वयं भी पागल हो गयी है। खाना बना नहीं है और यह कहती है कि मैं ऐसा खाना खिला दूँगी कि मैंने जन्म भर नहीं खाया होगा। फिर कभी भूख नहीं लगेगी। बूढ़ कूबे ने हाथ-पैर धो लिया। रानी ने कहा पलंग पर ही खाना मैं आपको दूँगी। पंचों सुनिए, बूढ़ कूबे जाकर पलंग पर बैठ गए तथा रानी ने अपने आँचल से पिंड खोला।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—बोजन देइबि टनवाय = उसका वजन करा लूँगा। थातिय = थाती। दिया लेसान होता = दीपक जल उठे हैं। बारि देली = उसने दीपक जला दिया। तिकवलनि = उन्होंने देखा। बुजरो = एक गाली है। लेलछिया = लाल। गड़ुवा = टोटीदार लोटा। अउंजाइ गइल तूँ = तू व्यग्र हो उठे।

किरोध = क्रोध। अन्नन रही सरीर = शरीर आनन्दित रहेगा। सनकी = पागल। बिजन = व्यंजन, विविध प्रकार का अच्छा भोजन। पालानवा = पलंग।

पृष्ठ 38

खोइलनि क्या कह रही है—देखिए मेरे स्वामी, मूर्तिनारायण, आप मेरे सिन्दूर के मालिक हैं। प्रातःकाल एक योगी आये और वे वरदान में एक पिंड दे गये। किसलिए ? इसलिए कि जब इस पिंड को खाऊँगी तो गर्भवती हो जाऊँगी, सुरसरि के किनारे। जब बूढ़ कूबे ने यह बयान सुना तो कहा कि रानी तुमने मुझे ऐसी बात सुनायी है कि मेरा पेट भर गया। दोनों पिंड को अगोर रहे थे, उनका सदैव उस पर ध्यान बना रहा। दोनों किले में पिंड की रखवाली कर रहे थे कि पूर्व में लालिमा छा गयी, पश्चिम में उजाला हो गया। कौवों ने बोलना शुरू किया। प्रातःकाल हो गया, पौ फटने लगी। रानी बुढ़ खोइलनि ने कहा—स्वामी मेरी बात मान जाइए, आप नौकरी पर जाइए मैं सुरसरि के निकटवर्ती तट पर जाऊँगी। प्रातःकाल बहुत तड़के खोइलनि ने पिंड लेकर तथा हाथ में धोती, दातुन लेकर और घर में साकल लगाकर, सुरसरि के लिए प्रस्थान किया। (आप लोग सुनिये) खोइलनि बुढ़िया थीं। एक धोबिन थी जो रोज साथ नहाने जाती थी। दोनों सखी हो गयी थीं। इधर खोइलनि सुरसरि के निकट तट पर पहुँची तो धोबिन उनके दरवाजे पर पहुँची। कहने लगी पौ फट गयी है, गउरा में, अभी तुम्हारी नींद नहीं खुली। हे सखी, तुम अपना दरवाजा खोलो, हम लोग सुरसरि के तट चलें। धोबिन ने दो-चार बार आवाज लगाया पर हवेली में खोइलनि का कोई उत्तर नहीं मिला।

शब्दार्थ और टिप्पणियां—मूरति नारायण = नारायण की मूर्ति के समान, खोइलनि का पति के लिए एक संबोधन। धन = हे मेरे धन। सेन्हुर = सिंदूर। मोआर = मालिक। सेन्हुर के मोआर लाग ऽड़ = तुम मेरे सिन्दूर के मालिक हो, पति। जोगी = शुद्ध रूप जोगी है। जिमुवन = प्रस्तुत हुए। रिजुवर = सीधे सादे प्रेमी। दूनों खानी = दोनों लोग। प्रानी = प्राणि। जतन कइके = यत्न करके। अगोरि के = रक्षा करते हुए। लालित = अरुणाई। पछिम = पश्चिम। टेरवा = टेर, शोर। पह = पौ। पह फूटति वाय—पौ फट रही है, प्रातःकाल का अरुणोदय हो रहा है। नोकरिया = नौकरी। सिकड़ी = सांकल। पयान = प्रस्थान। नतवा = नाते से। पाहवा = पौ। निंनिया = नींद। जूमली दुवार = वह द्वार पर पहुँची। डंड़वा = दरवाजा ? हाला = बार। दूचारि हाला = दो चार बार।

पृष्ठ 39

भइया, जब पखरी में खोइलनि नहीं बोली तब धोबिन की नजर फाटक पर पड़ी और देखा तो वहाँ सांकल चढ़ी हुई है। अब सुनिए, धोबिन अपनी साड़ी घुटनों तक लाकर काछ भिड़ने लगी। धोती को उसने ठीक से बाँधा। लगता है सखी को कुछ

प्राप्त हुआ है तभी वह धोखा देकर सुरसरि के निकट, तट पर चली गयी हैं। यह दुखद आश्चर्य दिखाई पड़ रहा है, बुरा अचम्भा है। हम लोग रोज-रोज एक साथ स्नान करते थे (आज क्या हुआ)। धोबिन ने धोती को घुटने के ऊपर तक बाँधा, सीने को भी कस कर बाँध लिया, पैर दबाया तथा बयालिस हाथ कूद गयी। जैसे माघ में हरिणी को चिढ़ा दीजिए वह खेत में मेराव (मटर आदि) आदि चरने लगे। उसी प्रकार धोबिन भी कूदते-फाँदते सुरसरि के तट चली।

इधर खोइलनि ने सुरसरि में गोता मारा तथा धोती बदल कर तट पर खड़ी हो गयी। जब आहार करने के लिए पिंड खोला तब धोबिन ने दूर से ही उसे शपथ दिलायी। कहा—हे सखी, तुमने मुझसे बड़ा धोखा किया। अगर आज तुमने मुझे जबर्दस्ती त्याग किया तो कैर कपिला गाय का बध करोगी। जिस चीज के कारण तुम मुझे गउरा में छोड़ आयी थी उसमें हे सखी, मेरा आधा हिस्सा है। पंचों, अब जिस समय की बात है, उस समय का बीरों का खेल सुनिये। मैं आगे जन्म की कहानी कहूँगा। लोरिक का वृत्तांत सुनाऊँगा। जब धोबी की पत्नी वहाँ पहुँची तो खोइलनि पिंड का आहार करने चली। धोबिन ने ऐसी शपथ दिला दी।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—सिकड़ी = सांकल, जंजीर। कछनियाँ = घुटने के ऊपर तक ले जाकर धोती को पीछे से बाँधना। उनेहारि = कसकर, ठीक प्रकार से। कीत = या तो। हतके = दुख पूर्ण। लउकल वा = दिखाई पड़ा। कुअचरज = बुरा अचम्भा। संगही = साथ-साथ। काछि कइ कछनियाँ = धोती को घुटने तक संभालकर बाँधकर। अंचरे = आँचल को। सीना = छाती। रोज-रोज = हर रोज। एंड़ा दावि देला = एड़ दबा दिया। फानलि = वह फांद गयी। बेयालिस हाथ = ब्यालिस हाथ। माधावइ = माघ में। हरनी = हरिणी,। पिन्हिकल = बिदक गयी, चिढ़ गयी। हरनी लो पिन्हिकल = हरिणियाँ चिढ़ गयी। केराव = मटर आदि की फसल। सोतवा = शुद्ध 'गोतवा' है। नीकठ = निकट। किरियवा = शपथ। दगवा = दगा, धोखा। बलेदानी करबू = त्याग कर दोगी। हिसवा = हिस्सा।

पृष्ठ 40

खोइलनि सुरसरि तटपर हैरान रह गयीं। उन्होंने कहा—हे दैव नारायण, हे कर्तार, आपने यह क्या कर दिया। यदि मैं यह वरदानी पिंड अकेले खाऊँगी तो गाय मारने जैसी बड़ी हत्या लगेगी। न जाने पिंड में क्या गुण है, इससे क्या अवगुण उत्पन्न हो जाय। हे सखी, तुम धैर्य धारण करो और सुनो। तुम सुरसरि में प्रवेश कर जाओ, तुम घाट पर कुल्ला मंजन करो, जी में घबराओ नहीं। सुरसरि में गोता लगाओ, ठीक से स्नान करो। आकर धोती बदलो। हम दोनों एक ही साथ पिंड का आहार करेंगे। पंचों, अब रघुबर का खेल सुनिए। भगवान ने ऐसी रचना

रची है। घाट पर ऐसा संयोग उपस्थित हुआ। अब आगे की लेखनी का बयान सुनिए।

भैया, अब सुघर लोरिक का बयान सुनिये। लोग लोरिकी ललकार कर गाते है। आजकल झूठा गाना गाकर ही गायक लोग सुहवल पहुँच जाते हैं। आगे गीति का तानाबाना तैयार हो रहा है। यह अलबेला गाना बहुत ही कठिन है। सुहवल में महाभारत रोप दिया गया है, शुरू हो गया है। वहाँ मर्दों की सान गड़ गयी थी, इसलिए युद्ध की तैयारी हो रही है। धोबी की स्त्री ने एक रचना रच दी। उसने सुरसरि के तट पर कुल्ला मंजन किया तथा ढंग से गोता लगाया। उसका आधा अंग खुला हुआ था, आधा अंग डूबा हुआ था, आधा सूखा हुआ। उसने जाकर कपड़ा बदला और रानी से पिंड माँगा।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—कठुआइ परिगइल बा = वह ठंडी पड़ गयी, वह हतप्रभ हो गयी। हतया = हत्या। गुन = गुण। अगुन = अवगुण। धीरिजा = धैर्य। ढूकि जइब = प्रवेश कर जाओगी। घटिया = घाट। असनान = स्नान। संग ही = एक साथ। जूमि गयल = जुट गया। सनजोग = संयोग। घटिया पर = घाट पर। लिखनिय = लेखनी, लिखी हुई वस्तु। गितिया = गीति। पटसार = पटशाल, ताना-बाना बुना हुआ। उघारि = खुला हुआ। गतरिया = गात्र, शरीर। बुड़ि गईल = डूब गया। निखहरे = खुले में, अनावृत्त। चारपाई पर 'निखहरे' सोने का तात्पर्य बिना बिछौना के सोने से है। यह शब्द बलिया की भोजपुरी में आम है। रची-रची = रच रचकर, ठीक से। गोनवा = डुबकी।

## पृष्ठ 41

धोबिन ने कहा—कुछ मेरे लिए भी डाल दो। तुमने किसलिए चोरी की है। मालूम नहीं इस पिंड मे क्या गुण-अवगुण है। तो मैं भी हिस्सा लगाती हूँ। इसमें तीन हिस्सा लगा, तीन वीरों को जन्म हुआ। तीसरे वीर का आगे उल्लेख नही है। रानी खोइलनि ने आधे से अधिक हिस्सा लिया। गायक कहता है कि धोबिन को जब पिंड मिला, सुरसरि के तट पर उसने जल्दी से आहार कर लिया। खोइलनि ने पीछे अपने पेट में डाला। इससे गउरा के जन्मे हुए बीरों मे फर्क आ गया। धोबिन अग्नि नक्षत्र में गर्भवती हुई। बाद में लोरिक पहलवान गर्भ में आया। एक ही पिंड में दो भाग सुरसरि के तट पर हो गया था। दो खण्डों के बल से दो वीर हो गए। दो स्त्रियाँ (रानियाँ) गर्भवती हो गयीं। रानियों की मनोकामना पूर्ण हो गयी। वे दोनों सुरसरि के तट से घर वापस लौटीं। यहाँ धरमी गायों को नोच-नोच कर दूब खिला रहे हैं और आनन्द से उनकी सेवा कर रहे हैं। ये गायें धर्म से उत्पन्न हुई थीं। उन्होंने क्या किया? तो आज गायों का सरउंज बोहा में हाल सुन लीजिए।

यहाँ गायें बढ़ने लगीं। पिंड से यहाँ लड़के गर्भ में आ गये। अब अलबेला बयान सुनिये, हमारा गाना सुनिए। जब रानियाँ गउरा बाजार में गर्भवती हुईं तब इधर वीर संवरू की गायें भी बढ़ने लगीं, ये गायें वरदानी थीं। बोहा लम्बा था तथा संवरू की गायें भी बढ़ी हुई थीं। संसड़ी बोहा में धरमी का अलबेला अखाड़ा खुदा हुआ था। शंकर का वहाँ मंदिर भी बना हुआ था, शंकर जी, जिन्होंने संवरू को वरदान दिया था।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—डालि के = डालकर। गुन अवगुन = गुण अवगुण। हीसा = हिस्सा। लगावतानी हीसा हम = हम हिस्सा लगा रही हैं। ढेर = ज्यादा। आधा ले ढेर = आधे से ज्यादा। पवलसि धोबिन = धोबिन ने प्राप्त किया। गप देने = मुंह में जल्दी से डालकर, जल्दी से। फरक = अन्तर। अगिनि = अग्नि। नछतर = नक्षत्र। पछिला = पीछे। दुइ खंड = दो भाग। पूरन हो गईल = मनोकामना पूर्ण हो गयी। अनन से = आनन्द से। बढ़े लगली = बढ़ने लगीं। गरभउती = गर्भवती। लमकी गइया = गायें अधिक हो गयीं। संसड़ीय = सांसड़।

पृष्ठ 42

भइया, बोहा में मन्दिर बना है जरा आँख फैला कर देखिए। वही धरमी का अखाड़ा बना है। उनका अब बयान सुनिये। उन्होंने पकड़ी के सात पेड़ लगवाये तथा पीपल के सात पेड़। सात पेड़ उन्होंने बरगद के लगवाये। बगल में हरशंकरी उगी हुई है। शंकर जी का मन्दिर इस प्रकार का बना है। उसके बीच में ही अखाड़ा है। वहाँ धरमी संवरू ललकार कर मेहनत करते हैं। अब लोरिकी का बयान सुनिये। रानियाँ इधर गर्भवती हो गयी थीं। उनका समय अब पास आ रहा था। आठ महीने का गर्भ हो चुका था। फिर नवें महीने में वीरों का अवतार हुआ। थाली बज गयी। संवरू के कान में आवाज पहुँची। वीर कह रहे हैं शायद ब्रह्मा की समाधि खुल गयी है। गउरा में मेरी जोड़ी उत्पन्न हो गयी है।

गायक प्रस्तुत लेखक को सम्बोधित करते हुए कह रहा है कि हे बाबा, अब आप मशीन जारी कीजिये। मेरा गाना यहाँ बन्द हो रहा है। पंचों, उस दिन की बात है, आगे समर का हाल सुनिए। पंवारा सुनिए कि महाभारत कैसे तैयार हुआ है। भीमली की सान सचमुच गड़ गयी है और डंका पीट रहा है। मागड़ पर स्त्रियाँ योगिनी बन गयी तथा जमकर भूचाल आ गया। देवता लोग हलचल में पड़ गये। भगवान अपनी रचना रचने लगे। गायक फिर सूत्र दुहराता है पंचों, हिन्दू गंगा में लाभ करेगा तुर्क कब्र में जायगा। हे देवी, मैं कहाँ गीति गा रहा था। कहाँ मेरे दिल में विस्मृति हो गयी। जिस दिन के लिए आपकी पूजा की वह दिन निकट आ गया है। आज आप वीरों की कीर्ति कह दीजिए। वीरों का अवतार कैसे हुआ?

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—देवल = मन्दिर। नयन पसार = नयन फैलाकर। जागों = जगह। ओही जागों = उसी जगह। खनल ह अखाड़ा = अखाड़ा खुदा हुआ

है। फेड़ = पकड़ी। पकड़ी = पीपल की जाति का एक पेड़। बरखद = बरगद। हर संकरिय = हरशंकरी = पाकड़ और पीपल का संयुक्त वृक्ष जो धार्मिक दृष्टि से पवित्र माना जाता है। निगीचे = निकट। धरिया = थरिया शुद्ध शब्द है, थाली। बाजि गइल धरिया = थाली बज गयी। तड़िया = नाड़ी, ध्यान, समाधि। जोगीनिया = योगिनी। बिसमोर = विस्मृति।

पृष्ठ 43

## लोरिक का जन्म और छठियार का उत्सव

ऐ पंचों, अब यहाँ गउरा का खेल सुन लीजिये। जिस दिन से बीर का अवतार हुआ, उस दिन से यहाँ धन में वृद्धि होने लगी। खोइलनि ने कहा—ऐ स्वामी, ऐ मूर्तिनारायण, तुम मेरे सिन्दूर के मालिक हो। गउरा में मेरा दसवें दिन का स्नान हो गया। मैं सौर-गृह से निकल आयी। यहाँ सोलह सौ घर यदुवंशी है और भारी संख्या में अहीर हैं। हे स्वामी आप बबुआ लोरिक के लिए छठियार का आयोजन कीजिए। रानी ने छठियार का जिक्र किया। खोइलनि सतनहान करके, पवित्र होकर छठियार के उत्सव की तैयारी करने लगी। मैंने सुना है कि रास्ता पकड़ कर बूढ़ कूबे कुसुमा-पुर के बाजार में गये। वहाँ महदेव की ऊँची गद्दी लगी हुई थी। वह नीचे धर्म के साथ न्याय करते थे। बूढ़ कूबे ने कहा—हे ठाकुर, आज मेरे घर में खुशी हुई है। मेरे बूंद से पुत्र का अवतार हुआ है। मेरी रानी सउरी से निकल आयी है। मेरे बच्चे का छठियार है। ठाकुर जरा डुग्गी पिटवा दीजिए, गली मे शहनाई बजवा दीजिए। सोलह सौ यदुवंशी जो यहां रहते है मेरे द्वार पर एकत्र हो जायँ, ऐसा आज मेरी विवाहिता के मन मे उल्लास उठा है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—धनवाँ = धन। मवार = मोवार, मालिक। दसनहना = नव प्रसूता का प्रसूति-गृह मे निकलकर दसवें दिन का स्नान। सउरी = सौरी, सूतिगृह। बयवा = शरीर। सोरह सै = सोलह सौ। झारि के = जमकर, एक साथ। बसलिबा = बसी हुई है। छठिहरवा = छठियार पुत्र जन्म के छठे दिन का उत्सव। सतनहान = शुद्धि के लिए नव प्रसूता का सातवें दिन का स्नान। डगरिया = रास्ता। गदिया = गद्दी। अनियाव = न्याय। धरम = धर्म। ठकुरइना = हे ठाकुर, हे मालिक। लखरिय = शुद्ध शब्द 'बखरिय' है, बखरी, गावों में राजा का मकान, हवेली। डुगिया = डुग्गी। सहनइया = शहनाई। खुसिया = खुशी। बीटोर होइतन = वे एकत्र होते, उनका बिटोर होना। बियहीय = विवाहिता। हुलस = उल्लास।

पृष्ठ 44

बूढ़ कूबे कह रहे है कि मैं सबका हाथ धुलवाऊँगा। पंचों, जब खोइलनि का बयान बूढ़ कूबे महादेव से कहने लगे तो उनका मन दूना हो गया, उत्साह बढ़ गया। उन्होंने कहा—वाह, पट्ठे, तुमने ऐसी अच्छी बात सुनायी। मैं अद्भुत रूप से प्रसन्न हो गया हूँ, तुम अपने द्वार पर जाओ। मैं डुग्गी पिटवा रहा हूँ। राजा महदेव ने ऐसा कहा—

कुसुमापुर में चमार को बुलवाया और कहा कि तुम गले में शहनाई डाल लो तथा किले में डुग्गी फिरवा दो कि बूढ़े कूबे को लड़का हुआ है तथा गउरा में उल्लास छा गया है। उनकी यह लालसा है कि वह कुल खानदान को द्वार पर बुलवाकर, एकत्र करा कर, बच्चे का छठियार करें। कल उनके द्वार पर आप लोग एकत्र होइए।

भाइयों, सहादेव का ताल बज गया, डुग्गी उन्होंने पिटवा दी। पहर भर दिन चढ़ गया था। सोलह सौ जदुवंशी और वहाँ बसे हुए सभी अहीर बूढ़ कूबे के पावन द्वार पर पहुँचे। सहदेव की गद्दी लगा दी गयी। बूढ़ कूबे स्वयं मोढ़ा पर बैठ गये तथा गले में कफन (कफनी) डालकर (नम्रतापूर्वक) तथा दसों नख जोड़कर (दोनों हाथ जोड़कर) उन्होंने कहा आज मेरा भाग्य खुल गया कि मेरी स्त्री को प्रिय पुत्र पैदा हुआ है। पंचों, आप लोग मेरे दरवाजे पर हाथ-पैर धोइये और मेरे यहाँ जूठन गिराइए, भोजन कीजिये यह मेरी विवाहिता की कामना है। भाइयों गउरा का बयान सुनिये, लोरिक का छठियार आयोजित हुआ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—धोवाइ देइबि हथवा = मैं भोजन करने के लिए हाथ-पैर धुलवा दूँगा। मन दूना हो गइल = उनके मन में बड़ी प्रसन्नता हुई। अद्भुत रूप = विशेष रूप से आनन्दित रूप। देउढ़ी = ड्योढ़ी, देहली, द्वार। चमरा = चमार, एक जाति। गरवा में = गले में। हुलस उठल = प्रसन्नता हुई। ताल बाज गइल = ताली बज गयी, मंजीरा बज उठा। मोढ़ा = मूँज का बना हुआ बैठने का एक आसन। गर में कफन डालि के = गले में कफन डालकर, अत्यन्त विनीत भाव से। दसो नहन = दस नखों को, दोनों हाथों को। भगिया = भाग्य। कोखिया = कोख। गोड़वा धोइ लेत = भोजन के लिए पैर धो लेते। गोड़ = पैर। जूठन गिरइत = आप लोग जूठन गिराते अर्थात् आप लोग भोजन करते। आमलवा = निश्चित समय। कफनी = वह कपड़ा जो मुर्दे के गले में डालते हैं।

पृष्ठ 45

धरमी संवरू का कलेजा दूना हो गया, वे प्रसन्न हो उठे। उन्होंने कहा—मेरी माता ने पहले पुण्य की ओर पैर रखा था। शायद सचमुच मेरा जोड़ पैदा हो गया है। उन्होंने कहा—हे माता, तुम धन्य हो, अद्भुत हो। अब खोइलनि का बयान सुनिये। वह रात में छठियार करने चली। गउरा में भोजन की तैयारी हुई। सोलह सौ यदुवंशी तथा सम्पूर्ण अहीरों के घर से एक-एक आदमी भोजन करने चले। खोइलनि ने कहा—

मैं बड़ी गरीब हूँ। आप लोग चलकर हाथ धो लीजिए, मेरी बड़ी लालसा है। सभी लोग खोइलनि के द्वार पर उपस्थित हुए। एक-एक व्यक्ति पैर धोकर तैयार हुआ। वहाँ सोलह सौ यदुवंशी थे। सम्पूर्ण अहीरों के घर से आया हुआ एक-एक व्यक्ति (घरजनवा), सभी हाथ धोकर भोजन के लिए तैयार हुए। भोजन अद्भुत बना था।

विधि पूर्वक भोजन हो रहा था। खोइलनि के यहाँ व्यंजन बने थे, सब लोग गद्गद् हो गये। इस प्रकार का भोज कराने वाला धन्य है, लोगों ने कहा। रानी ने मन लगा कर भोजन तैयार कराया है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—करेजवा = हृदय। करेजवा दूनवा भइल बाइ = उनका कलेजा दूना हो गया है, उन्हें अत्यधिक प्रसन्नता हुई है। पुनिया = पुण्य। सिरजल वाड़ेनि = रच दिया गया है, सृजन कर दिया गया है। अद्बुद = अत्यन्त प्रसवा, अद्भुत। जवनी वेर = जिस समय। रतिया = रात में। घरजनवाँ = घर से एक-एक व्यक्ति को निमन्त्रण करने को घरजनवाँ निमन्त्रण कहते हैं। घर के सारे पुरुषों को दिया गया निमन्त्रण 'सबहरि' कहा जाता है। गरीवता = गरीबी। टिसुना = तृष्णा, लालसा। जाना = जन,व्यक्ति। रचिय के = रच कर। अद्बूद रूप = अद्भुत रूप, प्रसन्नता से पूर्ण। भोजवा = भोज, दावत, निमन्त्रण। बराने = के लिए (?) हियवे से = हृदय में।

पृष्ठ 46-47

जैसे भाई की आशा पूरी हुई उसी प्रकार लड़का गउरा में बढ़े। भाई-बंधुओं ने वर दे दिया। गउरा के और लोग भी आये। पंचों, अब यहाँ का गाना खत्म हो रहा है, हमारा गाना आगे बढ़ रहा है। अब योगी का हाल सुनिए, जो पिंड का वरदान देकर गये थे। जब वह शंकर के मन्दिर पर गए तो हँसकर उन्हें जगा दिया। उन्होंने कहा—हे शंकर जो आपका वचन पूरा हो गया। हमको योगी बना दीजिये जिससे देव बनकर मैं अपने भाई से मिलने जाऊँ। जैसे कृष्ण का दर्शन करने के लिए योगी गये थे वही रूप मेरा बना दीजिए। मैं अपने भाई से मिलूँ और आपका मन खिल उठे, प्रसन्न (अद्बुद) हो जाय।

भाइयों, शकर दानी उठ गये। उन्होंने संवरू के सिर पर माया की जटा बढ़ा दी। उनके सिर पर जटा झुलने लगी। उन्होंने ललाट पर भस्म लगा लिया, अंग में विभूति रमा ली। माया का झोला सभाला तथा योगी बन गए। अब योगी का खेल देखिए, संवरू योगी बन गए है।

उनकी एक ओर भांग झूल रही थी, एक ओर धतूरे का गोला लटक रहा था। हाथ में संड़सा था। वह बोहा चले। उनके हाथ में कमण्डल था। वह कांखतर मृग-छाला दबाये हुए थे। शेषनाग की दुवाली तथा गर्दन में बदरिका पड़ी हुई थी। पंचों, अब आगे की बात सुनिए। आगे के समर का खेल सुनिए। लड़कों का वर्णन सुनिये। योगी द्वार पर दर्शन के लिए आये हैं और जय-जयकार कर रहे है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—अशिया = आशा। वरबा = वर। **जगाइ देलन = उन्होंने जगा दिया। कउल = कौल, वचन। पूजि गइल = पूरा हो गया। देउरो = देव-स्थान में। अद्बुद = प्रसन्न। भायवा = शुद्ध 'मायवा' है, माया।**

लीलरा = ललाट । धुधकी = स्पष्ट नही है, 'भुभती' या ,भभुती' शब्द होना चाहिए, विभूति, राख । झुल्ला = झोला । भांग = एक नशीली सूखी हुई घास । संड़सवा = संड़सा, चिमटा । कमंडल = साधुओं और योगियो का जल पात्र । मृगछलवा = मृग छाला । सेसवे नाग = शेषनाग । दुआली = चमड़े का फीता । बदरिका = बैर का फल । लरिकन्न के = लड़कों का । दरसनवा = दर्शन ।

पृष्ठ 47

अब रानी खोइलनि उठीं तथा थाली को मोतियों से भरवा लिया । उन्हें बहुत प्रसन्नता हुई । थाल को मोती से भर कर उन्होंने ऊपर थोड़ा बासमती चावल, फिर मूंग की दाल रख दी । वह दरवाजे पर भिक्षा देने चलीं । जब योगी बाबा को दरवाजे पर भिक्षा देने चलीं तो योगी पाँच कदम पीछे हट गए । हे माँ, मैं गउरा गढ़पाल में तुम्हारी भिक्षा नही लूंगा । तुम्हारी कोख में अद्भुत रूप उत्पन्न हुआ है । मेरी माया उनके दर्शन के लिए आयी है ।

गायक कहता है, मैने यह सुना है कि खोइलनि का मन उदास हो गया, उनके मन में दुविधा हो गयी । पंचों, उस दिन का और समर का हाल सुनिये । रानी अपनी हवेली में चली गयी, गोद में बालक को लिया और योगी ने उसका दर्शन किया । चिल्लर की भाँति बालक बहुत ही दुर्बल था । वहाँ योगी का शरीर (हृदय) जल गया, वह वापस आये । उनका वरदान पूर्ण नही हुआ था । उन्होंने कहा—रानी मैं तुम्हारी भिक्षा नहीं लूंगा । वह बहुत क्रुद्ध हो गये, सचमुच विष जैसा हो गये । वह शंकर के मन्दिर पर गए । कहने लगे—शंकर जी तुम्हारे ऊपर वज्रपात हो जाए, तुम्हारे ऊपर बिजली की धार गिर पड़े । तुमने जीव के बदले में चिल्लर भेज दिया है, मेरी माँ के गर्भ से चिल्लर का अवतार हुआ है । तब शंकर जी अपना चिमटा लेकर दौड़े ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—खूसी उठि गइल = उनको प्रसन्नता हुई । भिछा = भिक्षा । कोखी = कोख में । मया = माया, शरीर । दोच = उदास । मनवा दोच हो गइलन हमार = हमार मन उदास हो गया । ढुकि गईल रानी = रानी प्रवेश कर गई । गोदी में = गोद मे । चिल्लर = एक छोटा कीड़ा, जो कपड़े में लग जाता है । निपटे = अत्यन्त । दूबर = दुर्बल । पाठा = पट्ठा पूरन = पूर्ण । बरदानी पूरन नाहीं भइलें = वरदान पूर्ण नहीं हुआ । खुनुसिनि = क्रोधित होकर । माहुरवा = विष । माहुरवा होइ बा गईल खुनुसिनि = वह क्रोध में विष जैसे हो गए, उनको भयंकर क्रोध हुआ । देवल = मन्दिर । गजबवे के धार = बिजली की धार । बजर परो = वज्रपात हो जाय । बदलवा में = बदले में ।

पृष्ठ 48-49

शंकर जी ने चिमटे से योगी को दोबार पीटा । उन्होंने कहा—दुष्ट तुम पर वज्रपात हो जाय । तुम मुझसे बड़ी-बड़ी बात कर रहे हो । गउरा में एक पिंड से

ही दो बीर उत्पन्न हो गये हैं। एक धोबिन के गर्भ से लड़का उत्पन्न हुआ है, एक ने तुम्हारी माता के गर्भ से अवतार लिया है। वहाँ से वह बीर बघेला (संवरू) लौटा तथा धोबिन सुरसरि के द्वार पर पहुँचा। धोबिन वहाँ कपड़ा रेह में डाल कर धोने के लिए तैयारी कर रही थी। संवरू ने सबको अभिवादन किया। धरमी ने बीर को देखा। सचमुच वह जोड़ का पैदा हुआ है। जोगी संवरू वहाँ गये और सुन्दर रूप अजयी को गोद में उठा लिया, और उसे खेलाने लगे। यह बीर धन्य है जिसका अवतार हुआ है। धोबिन यहाँ कपड़े सौद रही थी, रेह में सान रही थी।

जोगी संवरू उसका हाथ पकड़ रहा था। उसने कहा हे माता, अब यहाँ कपड़ा सौंदना बंद कर दो, अब तुम मेरी माँ (मयना) हो गयी हो। तुम्हारी गोद में बीर बालक पैदा हुआ है। अब तुम कपड़े का धोना बन्द कर दो। दुधिलापुर में तुम हमारी मयना (माँ) हो चुकी हो। भाइयों, योगी ने बड़ी गड़बड़ी उत्पन्न कर दी। धोबिन की बाँह पकड़ कर वह कहने लगे। कपड़े मत धोओ, इतने दिन तक तुम धोबिन थीं अब तुम मेरी माता हो गयी हो। धोबिन का शरीर सूख गया।

हाय भगवान, योगी कह रहे है कि कपड़ों का धोना छोड़ दूं। गदहे पर लादकर गन्दे कपड़े घर-घर फेंकवा दूं। मैं सबको कह दूं कि इतने दिन मैंने कपड़े की धुआई की अब आप लोग दूसरा धोबी खोज लीजिए। धोबिन नयी ब्यायी हुई गाय की भाँति थर-थर काँपने लगी।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—सउनति रहलि = सौंद रही थी. रेह में सान रही थी। पल्लगी = अभिवादन। ओहड़पा = दूसरी ओर (?) हूमचि हूमचि = जोर लगा-लगा कर। खूलति = व्यायाम कर रहा है। खम्हिवा = बरामदा। खेलावै लगलन = वह खेलाने लगे। लदिया = गन्दे कपड़ों की ढेर। लूगवा = लग्गा, कपड़ा। सउनल = सौंदना, रेह में सानना। गंठियाइ = गाँठ मे, गोद मे। मयना = मदना, मैना, सारिका, सुन्दर स्त्री के लिए एक संबोधन है। देहै सुखि गइलबा = वह भयभीत हो गयी, उनका शरीर सूख गया है। गदहन पर = गदहों पर। छाड़ी = उतारे हुए गन्दे कपड़े। कांपलि धोबिन थर-थर = धोबिन थर-थर कांपने लगी। बिआइलि गाइ = ब्याई हुई गाय।

पृष्ठ 49-50

कुसुमापुर मे सोलह सौ अहीरों का घर है। वहाँ सहदेव का प्रताप तप रहा है। धोबिन कहने लगी कि जिस दिन गन्दे कपड़ों की ढेर फेकवा दी जायगी उस दिन डुग्गी पीट जायगी तथा युद्ध की लकड़ी बजने लगेगी। राजा सहदेव यहाँ आ जायगा और मेरे पति के मुँह में गोबर ठुँसवा देगा, और उलटा भुसुक चढ़वाकर उन्हें मुर्गा बनवा देगा। कच्ची बाँस की छड़ी कटवा कर उससे पति का चमड़ा उधड़वा लेगा। मुँह में वह रुखानी ठोकवा देगा। भौहों में टिकुरी गड़वा देगा। दरवाजे पर आप योगी

नहीं, लगता है काल आये हैं। कपड़े की धुलाई छुटेगी तो मेरा पति कैद कर लिया जायगा। अलबेला योगी हँस पड़ा।

हे रानी, हमारी बात मानो। अब यह धुवाई नहीं होगी। अब दरवाजे पर कपड़े नही साने जायेंगे। अब तक किले में तुम धोबिन कही गयीं, अब तुम योगी की माँ कही जाओगी। तुम्हारी आँखों में पट्टी लगी हुई है, तुम्हें कुंवा दिखाई पड़ा है, विपत्ति दिखाई पड़ रही है, तुम काका को बुला दो। गन्दे कपड़ों की लादी गदहों पर लदवा दो तथा सभी अहीरों के द्वार पर ललकार कर फेंकवा दो। जो तुम्हें कोई डर दिखायेगा तो मैं उसका मुँह बन्द करवा दूंगा। हे मैना, जो तुम्हें कोई तिरछी नजर से देखेगा तो बोहा में महाभारत गहरा जाएगा। भाई, मुझे तुम योगी मत जानो। भाई के लिए तुम्हारी कपडे की धुलाई छूट रही है।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—तपल बा राजा सहदेउवा = राजा सहदेव का प्रताप तप रहा है। सउनल = धोने के लिए रेह में साने हुए कपड़े। मुसुक चढ़ाई उलटा = वह मुर्गा बनायेगा। ठुंसवाइ देई = ठुंसवा देगा। कउन = कच्चे बांस की छड़ी। बोकला = खाल। ओकाचि घली = छिलवा देगा, उधड़वा देगा। रूपवाली = रुखानी जैसा कोई औजार। भंउवा = भौंह में। टेकुरी = टेकुरी, एक प्रकार का सूजा जिसे जूता सीने के लिए चमार प्रयोग करते हैं। कलवा = काल, मृत्यु। पतीय = पति। बनखानि पर्रा = कैद मे डाल दिया जायगा। अन्हवट = पट्टी। ईनार = कुँवा धीरई तोके = तुझको भय दिखायेगा। लादी = रेह में साने हुए कपड़ों का ढर। छाड़ी = गन्दे कपड़े। लुगा = कपड़ा। समसाइ दईब मुँहवे = मुँह बंद करवा दूंगा। गहुवाइ देइबि भारथ = महाभारत या युद्ध ठनवा दूंगा।

## योगी वेश में संवरू का आना और धोबी का पक्ष लेना

पृष्ठ 50

हे पंचो, योगी वेश में संवरू ने जब कपड़ा धोना बन्द करवा दिया तब धोबिन बड़े संकट में पड़ गयी। वह जाकर अपने पति को जगाने लगी। पति ने कहा — बुजरो, जो तुम कह रही हो वह तो मैं सुन ही रहा हूँ, मुझे तो नींद आ रही है। तुम उसको योगी मत जानो, वह तो हमारे गले का फाँसी है। उसकी जाति तो तुम जानती ही हो, अहीर कैसे उलटे होते हैं। वे तुम्हारी-हमारी देह सीधा नहीं रहने देंगे।

तब तक वहाँ अहीर संवरू उपस्थित हो गया तथा बखरी (हवेली) के अन्दर चला गया। कहने लगा — हे काका, हे पिंजल, आज मेरी बात मान जाइए। आपके शरीर (कोख) से बीर उत्पन्न हो गया है, आज किसमें इतनी बड़ी शक्ति है जो आपको तिरछी अंगुली दिखा दे। मैं एक बार लोहे का हेंगा नधवा दूंगा और गउरा में उसे कंड़वा दूंगा, रौंदवा दूंगा। आप मुझे वह योगी मत जानिये। दोगला (वर्ण शंकर) न समझिये जो दरवाजे पर आया है। हे मालिक, आप गदहों पर कपड़े लदवा दीजिए।

संवरू बाँह पकड़ कर उन्हें घसीट कर दरवाजे पर ला रहे हैं। वह कह रहे है, सचमुच गदहों को लाइए और उनकी पीठ पर गन्दे कपडे लदवा दीजिये और उन्हे हाँककर सबके गन्दे कपड़े फेंकवा दीजिए।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ** धइके = पकड़ कर। ऊँघाई = नीद। गर क फाँसी = गले की फाँसी। देहि सोझ ना रहे दीहें = वे शरीर सीधा नही रहने देंगे। सोझ = सीधा। ककदई = हे काका। असवड = ऐसा बड़ा। दीदवा = दीदा, शक्ति, साहस। हाला = बार। एके हाला = एक बार। हेगवा = हेगा। लोहवन के = लोहे का। नाधि देई हम = हम नधवा दंगे। खंड़हरि = रौंदने या कांड़ने की प्रक्रिया। खंड़हरि डालबि = रौंद डालूँगा। दोगला = नाजायज संतान, वर्ण सकर। बहियाँ = बाँह। ठिठिरावत बहियाँ = बाह पकड़ कर घसीट रहे है। ठेलि के = ठेलकर। गादहवा = गदहा। पिठिये के = पीठ पर। बिगवाई दीह तूँ = फेंकवा देना (तुम)।

पृष्ठ 51

भैया, क्या सबके दरवाजे पर फेंकना पड़ेगा? धोबी अपनी पत्नी से कह रहा है। चलो हे विवाहिता, जो गति होनी है वह तो होगी ही। उसने संवरू योगी से कहा– तुम योगी नहीं हो, हम लोगों के लिए काल बनकर आये हो। उन्होंने कहा, तुम काल ही जानो, लेकिन अब तुम हरगिज कपड़े की धुलाई नही करोगे। पिंगला धोबी ने कहा– अच्छा। वह गदहों को लेकर आया और जो गन्दे कपड़े थे उनको धोबिन ने बाँध दिया। कुसुमापुर मे जितने गन्दे कपडे थे उनका उसने गट्ठर बना लिया।

अब अलबेला बयान सुनिए। अब मुहवल का प्रस्थान होगा। धोबी ने गन्दे कपड़ो को लाद लिया और गदहों को हांक दिया। साथ में धोबी की स्त्री भी थी। वह गउरा गढ़ गयी और हँस कर कहने लगी –आप लोग हमारा कहना मानिये, अपना-अपना कपड़ा पहचान कर आप लोग ले लीजिए। अब हम आपके कपड़े नही धोयेंगे। जब अहीरों ने यह रूप देखा तो वे जलकर भस्म हो गये। ऐ बुजरो, तुम हम लोगों का कपड़ा बिना धोये फेंक रही हो। धोबिन ने कहा अब हरगिज हमसे धुलाई नही होगी। अब हम कपड़ो की धुलाई नही करेंगे। आप लोग धोबी खोज लीलिए। लोगों ने कहा—धोबी पागल हो गया है। उससे बोलना व्यर्थ है। धोबिन ने गन्दे कपड़ों को सबके दरवाजों पर फेंक दिया। फिर गदहों को हाँक कर वह कुसुमापुर आयी। वहाँ सहदेव की गद्दी लगी हुई थी।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**- बीगे के परी = फेंकना पड़ेगा। जवन = जो। गति = दशा। हिरगिस = हरगिज, किसी प्रकार। एहिगो = इसी प्रकार। खलिहं = खाली, सादी। आमडे = आम, साधारण। बगुवा = गट्ठर वकुचा। बबुई = बहू। सरनिया = सरणि रास्ता।

**पृष्ठ 52**

दरबार लगा हुआ था। फाटक पर सिपाहीं खड़े थे। वे तिलंगी सिपाही थे। सिपाही कह रहे थे कि राजा को बंगले में खबर दे दी जाय। सने हुए कपड़े लादकर धोबी कुसुमापुर पहुँचा और गन्दी रेह में सने हुये कपड़ों को सहदेव के द्वार पर पटक दिया कि सभी लोग अपने कपड़े चुन-चुन कर ले जायँ। प्यादे तब तक जाकर सहदेव के बंगले में पहुँच गए। सिपाहियों ने कहा—

ऐ ठाकुर, क्या आपको इस बात की जानकारी है कि धोबी पागल हो गया है। रेह में सने हुए कपड़ों को हम लोगों के द्वार पर उसने पटक दिया है और कह रहा है कि सारे घर के लोग अपने-अपने कपड़े पहचान कर ले जायँ। राजा क्रुद्ध हो उठा। उसकी एड़ी से सर तक आग लग गयी। उन्होंने कहा—साले को खम्भे से बाँध दो। चार-चार सिपाही धोबी पर चढ़ बैठे। पिंगला धोबी वहाँ से चिल्लाकर भागा और उसने योगी को खबर दी। अब योगी का बयान सुनिये।

उन्होंने शंकर से वरदान माँगा और कहा—आपका (विश्वंभर) बान नष्ट हो जाये! आपने मुझे इन्द्रपुरी में वरदान दिया था। अब भइया, बान का बयान सुन लीजिए। वीर ने वह विश्वंभर (अग्नि) बाण शंकर जी से माँगा। धरमी को देवताओं का वरदानी बाण मिल गया, पाँच सौ बर्छियों का धनुष था। पाँच बान ब्रह्मा ने वरदान स्वरूप उसको दिया। उन्होंने कहा—हे लाल, इस बान को छोड़ोगे तो वीर चौदह कोस ढुलक जायेंगे। दावाग्नि फैल जायगी। अंगार बरसने लगेगा—कुँआ में धुंवा उठने लगेगा, तालाब खौलने लगेंगे। सीधरी मछली दांत बा कर मर जायगी, गरई मछली भी मर जायगी। पृथ्वी डगमगाने लगेगी। ऐसा वरदानी बाण संवरू को मिला था। देवता लोगों ने उसे वरदान दिया था। फिर वीर संवरू सोच में पड़ गये।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—धनवा = धन। रुहले रहल = चढ़ा हुआ था, बढ़ा हुआ था। पियादा = सिपाही। तिलंगा = सिपाही। एड़िया दरे लागल अंगार = सिर से एड़ी तक उनको आग लग गयी। खम्भा में बान्ही जा = खम्भे में हम लोग उसे बाँध दें। चील्हिकि के = कड़क कर चिल्लाकर। खबरि = खबर, समाचार। बिलि जाऊ = विनष्ट हो जाय। बिसांभर = विश्वंभर, अग्नि। बनवा बिसांभर = अग्नि बाण। बरइछ = बर्छी। धना = धनुप। नरियाई चउदह कोस = परिक्रमा करेगा चौदह कोस। बनडाढ़ा = दावाग्नि। सीधरी = एक मछली। दांत चियारी = दांत बाकर मर जायगी। पोखरा = तालाब, पुष्कर। गरई = एक मछली।

**पृष्ठ 53-54**

ब्रह्माजी से कहा—हे ब्रह्मा, आप मुझे यहाँ दूसरा बान दे दीजिए। इस बाण के छूटने पर बड़ा पाप हो जाएगा। फिर ब्रह्मा ने तीर तथा बाण का दान दिया। वह

बरदानी बाण संवरू के बगल में लटक रहा था। वह कुसुमापुर आये। इधर सिपाहियों की दृष्टि उन पर पड़ी। वे कुसुमापुर भगे तथा सहदेव से कहा—हे ठाकुर, एक योगी दुधिलापुर बैठा हुआ है। उसको देखकर हृदय धड़क रहा है। हम लोग भाग आये हैं। लगता है योगी हमारी जान नहीं छोड़ेगा।

## श्रोताओं की आँख में नींद आने का गायक द्वारा उल्लेख

ऐ पंचों, सबकी आँखों में नींद आने लगी है, वे हमारा गाना समझ रहे हैं। यहाँ गाना बन्द होगा। बाबा यहाँ मशीन को जारी (बंद) कर दीजिए, यहाँ मेरा गाना खत्म होगा। पंचों, जिस दिन की बात है उस दिन का खेल सुनिये। राजा सहदेव क्रोध में जल उठे, उनकी एड़ी में अंगार लग गया। एक सौ अहीर हैं, एक योगी है। सोलह सौ अहीर वहाँ बसे हुए हैं।

गउरा में डुग्गी बज जाय, कुसुमापुर में नगाड़ा बज जाय। सोलह सौ घर वहाँ यदुवंशी थे, (सबने यही कहा)। दुधिलापुर में योगी को घेर कर मारा जाय। धोबी को मुर्गा बना दिया जाय। भाइयों, सहदेव क्रोधित हो गए। उन्होंने कुसुमापुर में चुनौती दे दी। चमार शहनाई लेकर दौड़े, उनके गले में शहनाई सहदेव ने बँधवा दी थी। एक चमार डुग्गी लेकर गउरा चला गया जहाँ अहीरों की बस्ती थी।

शब्दार्थ और टिप्पणियाँ—बनवां = बान। तिरियैइ क = तीरों का। दनवां = दान। पुलुसन = पुलिस, सिपाही। तिरवा = तीर। एगो = एक। सरके लागल मनवां हमार = हमारा मन भय से डगमगाने लगा। बुझाता = मालूम होता है। ओंघाई = नींद। संगला ? डगर बजवाइ देईं जा = हम लोग डुग्गी बजवा दें। घेरि के = घेर कर। बसगिति = बस्ती।

पृष्ठ 54-55

भाइयों, कुसुमापुर में सहदेव की डुग्गी बज गयी। बीरों, अब गौने से लौटी हुई स्त्रियों को छोड़ दो। गंगा से लौटी हुई स्त्रियों का त्याग कर दो। विवाहिताओं की शैया छोड़ दो। नाक में पहनी जाने वाली झुलनी का बयान छोड़ दो। ठाकुर ने जिस दिन के लिए पालन किया है वह घड़ी निकट आ गयी है। अपना लंगोटा कस कर आप लोग लड़ने के लिए तैयार हो जाइए। दुधिलापुर में एक योगी आया है। अब निश्चय ही भारत (युद्ध) गहरायेगा। सबकी बनी हुई लादी बरबस जोगी ने दरवाजों पर भेजवा दिया है। इस बार योगी को घेर कर मार डालो। मुसुक चढ़ा कर उसको मुर्गा बना दो।

भाइयों, अब गउरा बाजार में भारत की तैयारी होने लगी। सभी 'मारो-मारो' कह कर दौड़े। सहदेव के दरवाजे पर फौज एकत्र हो गयी। सहदेव उठे तथा सात मकुनी हाथियाँ मँगवाईं। सहदेव वीर सात हाथ के थे। वह हाथियों पर जंजीर चढ़वा रहे थे। सबके गले में शृङ्खलाएँ बँध रही थीं। कुसुमापुर में हाथियों के हौदे

कसे जाने लगे । सहदेव ने लंगोटा कसा तथा मस्तक पर पगड़ी बाँधी । वह युद्ध के लिए तैयार हो गए ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—गवननि के = गौनों की । गवनहरि = वह स्त्री जिसका गौना अभी-अभी हुआ है । दोंगा = गौने में आयी हुई लड़की जब माता-पिता के यहाँ लौटती है और उसके बाद जब फिर वह पति के घर आती है तो उस समय जो उत्सव होता है वह दोंगा है । लड़के की ओर से कई सम्बन्धी जाकर बहू को दोंगे में लाते है । बहुआरि = बधू । निहिचय = निश्चय । मारि घालऽ = तुम लोग मार डालो । केन्यिा = का, की । नारूबेइ नारू = ? शायद शुद्ध 'मारूबेइ मारू' है = मारो मारो । मुकुनइ = चकुनी हाथी । सिकरेइ में = जंजीर में, शृङ्खला में । नंधएवायत = वह बंधवा रहा है । हाथा = नर हाथी । हउदा = हौदा । मुरेठा = एक विशेष पगड़ी, साफा ।

**पृष्ठ 55**

गायक कहता है कि मैंने सुना है कि सहदेव की पलटन भारी है । वह शत्रु से लड़ने के लिए तैयार है । अब बावन जोड़ी नगाड़े बज उठे, तिरपन जोड़ी करनाल बज उठे । बीस-बीस तुरहियाँ बज उठीं । शृङ्गियों की ध्वनि गूँज उठी । नेपाली त्रिगुल भी बज उठे, जैसे युद्ध में बजते हैं । जिस समय बाजे बज उठे,* कायरों का मन भी दुगुना हो उठा । जब नेपाली बिगुल बज उठे, कायरों का रोम-रोम फड़क उठा । लोग लड़ने की तैयारी करने लगे । योगी को घेर कर मारने के लिए ललकारने लगे । धरमी इधर काछा चढ़ाने लगे ।*योगी ने बारह वर्ण की गाँठें बाँधी हैं जो मल्ल लोग बाँधते है । वीर ने लोहे का कवच अपनी छाती पर डाल लिया । कुसुमापुर में उसकी जटा हिलने लगी । ऐ बाबुओं, तुम लोग बढ़ बढ़कर बातें कर रहे थे, घर में बैठकर गाल बजा रहे थे ।

शब्दार्थ तथा टिप्पणियां – गरूहू = भारी । पलटन = फौज । बादी = शत्रु । लड़े के = लड़ने के लिए । बाजलि = बज गयी । बावनी = बावन । जोड़िए = जोड़ी । नगारा = नगाड़ा । करनालि = बड़ा ढोल । तुड़हिया = तुरही । सिंगा = शृङ्ग, रण-सिंगा, फूंक कर बजाया जाने वाला एक बाजा । गोहरई गोहार = गुहार पर गुहार, तुमुल ध्वनि । बीगुला = तुरही तथा रणसिंगा की जाति का एक बाजा जो मुँह से फूंक कर बजाया जाता है, बिगुल । कदरन के = कायरों का । कदर = कायर । दुनवाँ मनवाँ होई जाइ = मन दूना होता जा रहा है, उनके मन में उमंग उमड़ रहा है । नयपाली बिगुलवा = नेपाली बिगुल, । रोउंवाइ = रोम-रोम । फहरात = फड़क रहा है । रोउंवाइ फहरात = रोम-रोम फड़क रहा है । मलवे बरनवा के गाँठ = मल्ल वर्ण की गाँठ । छजवा = कवच, छज्जा । चमकाइ देलेनि सिनबेई में छजवा = सीने में कवच धारण कर लिया । चमकाइ देलेनि = चस्प कर दिया । सिनबेई में = सीने मे । हलर-हलर करं = हिलने लगा । जटवा = जटा । दहा = हृद सरोवर के

पास। पइनी पुआइल होइब = बहुत बढ़-बढ़कर बातें करते रहे थे। गाल होइबऽ बड़वरे = बड़ा गाल बजा रहे थे, शेखी मार रहे थे।

## रिकार्डिङ्ग करते समय मुझे रतसंड के आटे की मील पर नींद आने लगी—गायक का मेरे ऊपर आक्षेप

पृष्ठ 56-57

गायक कहता है मैं इधर आटे की मील पर गाना सुनने आऊँगा, जहाँ मशीन पर गाना हो रहा है। यदि गाना में आपको नींद आ रही है तो अपने घर गोठहुली चले जाइये। गोठहुली जाकर सो जाइये। हे कायर, आप जाकर स्त्री के संग आलस्य में पड़ जाइये। यदि इतर मर्दो का संग है तो सभा में मेरा गाना सुनते रहिये।

इधर योगी की लड़ाई कठिन है। अब वीर लड़ने के लिये तैयार हो गये। सहदेव अपने अहंकार में डूबे हुए हैं। योगी खेत और मैदान में है। धरमी ने अपनी कमान की नोक (गोशा) छोड़ दी। वह आकाश में छा गयी। उन्होंने सरई का तीर हाथ में ले लिया। उसे ठीक से सँभाल लिया। आगे धनुष मचमचाने लगा धरती पर कमान चरचराने लगा। इधर सहदेव की जांघ काँपने लगी अपने हाथों को उन्होंने पीछे लौटा लिया। कहने लगे, यह योगी तो बन में रहने वाला योगी नहीं है। यह तो बांका वीर है, लड़ने में जुझारू है। जो योगी के भाले के नीचे पड़ जायगा उसका जीवन बचने योग्य नहीं है। इधर योगी की पलटन हट गयी तथा सहदेव की पलटन हवेली में घुस गयी। सभी वीर अपने-अपने घर गये। उनकी स्त्रियां गली में आपस में बातचीत करने लगीं। हे बहिन, तुम धोबिन को नहीं जानती हो। वह बन में योगी से मिली थी उसकी कोख बेटा उत्पन्न हुआ है। उसने गुहार लगायी है तथा हम लोगों के साने हुए कपड़ों को भिजवा दिया है।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ** मील = रतसंड की आटे की चक्की जहाँ मैंने रिकार्डिङ्ग की थी, यह बलिया जिले में रतसण्ड है। मसीनवे = मशीन। निनिया = नींद। सुधाआइ लेब घरवै = घर का रास्ता लो। गोठहुली = मेरा अपना गाँव जो बलिया जिले में है। कादर = कायर। अलसाइ जइबऽ तू = तुम आलस्य में पड़ जाओ। गोसवा = गोश, कमान की नोक। सरइय = बाण, सरकण्डा। तीरवा = तीर। धेना = धनुष। कमाइ = कमान। जंधिया होलि गइल = उसकी जांघ काँपने लगी। हाथा = भोजपुरी में 'हाथा' स्त्री लिंग है, हाथ पुल्लिंग है। बनवंइ के = बन का। संउजा = बातचीत, सलाह-मशविरा। उदे = शुद्ध 'उहे' है। गोहारि करे आइलबा = वह गुहार पर सहायता करने आया है। गोहारि = पुकार, आवाज लगाना।

पृष्ठ 57-58

लगता है यह धोबिन योगी के साथ उलझी हुई है। योगी की बूंद से लड़के का अवतार हुआ है। लोगों में असली भेद कोई नहीं जानता था कि किसके बूंद से लड़का उत्पन्न हुआ है, किन्तु इन्होंने प्रवाद

फैला दिया । पंचों, अब आगे की बात सुनिये । संवरू ने धोबिन से कहा —हे माता, दुग्धिलापुर में तुम मेरी मैंना हो, माँ हो । गउरा में खोइलनि मेरी माता हैं । मेरी दो माताएँ हो गयी हैं । गउरा में मेरे दो भाई हो गये हैं । हे मयना, हे माता, जब अन्न की कमी हो जाय, कपड़े फट जायँ तो खबर करना, मैं आपको भेजवा दूंगा । यदि अन्न की कमी हो जायगी तो मैं अन्न की छोंड़ि (अन्नागार) भरवा दूंगा । परन्तु अब अहीरों के कपड़ों की धुलाई न करना । योग की प्रभुता चलेगी ।

धरमी वहाँ से लौटे, अपनी माता खोइलनि के यहाँ पहुँचे । कहने लगे, हे माता, आप मुझे योगी मत समझिए । मैं वही लंगड़ा पुत्र हूँ जो पलंग पर पड़ा रहता था । जिस लंगडे बेटे के लिए तुम्हें शक-संदेह था वही बेटा मैं हूँ । हे माँ, मैं आँख खोलकर ( सब कुछ देखते हुए ) कह रहा हूँ । आप गउरा में राज कीजिए, काका का गाय चराना छुड़वा दीजिये । आपको जितने दूध की जरूरत हो, और किसी बात की भी आवश्यकता हो तो आप मेरे पास खबर भिजवा दीजिए । बुढ़िया खोइलनि हँस कर बोलने लगीं, बेटा मेरी बात सुनो । जिस दिन तुम्हारा जन्म हुआ तब से लक्ष्मी आसन जमा कर, पैर तोड़ कर यहाँ बैठी हुई है ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**— अझुराईल धोबिन संगवा = वह धोबिन के साथ उलझा हुआ है । मारमियाँ = मर्म, भेद । भुभुकाई = भभूका आग, चिंगारी । भुभुकाइ ना दिहलनि रे उठाइ = उन्होंने आग लगा दी, प्रवाद फैला दिया । मोखा = मोक्ष, मोक्ष की अधिकारी । पटोर = रेशम । फटहा = फटा हुआ । छांड़िया = शुद्ध 'छोंड़िया' है । छौड़ि, = अन्न रखने का बड़ा कुण्डा । सक = शक, संदेह । लंगड़ा = एक पैर का विकलाँग । किछऊ के = किसी चीज का । लछिमी = लक्ष्मी, समृद्धि । गोड़ = पैर । गोड़ तोरि के बइठि गइली = पैर तोड़ कर बैठ गयीं ।

पृष्ठ 58

खोइलनि ने कहा —मेरे यहाँ धन बढ़ गया । हवेली में वह धन खाने से कम नहीं होगा । मलसांवर माँ को ढाढ़स दिलाकर शंकर जी के मन्दिर पर वापस आ गये । संवरू की गायों में वृद्धि हो गयी थी । उनकी गोशाला जमी हुई थी । जिस समय बीर सरउंज में आ गये, उसके बाद का सुहवल के बाजार का गाना सुन लीजिये । भीमली की जोड़ी का अवतार हो गया है । दुर्गा का खेल अब सुन लीजिए । वह दुनियाँ में घूम रही हैं, कोई उनका भार सह नहीं पा रहा है । कोई उनकी बराबरी का मिल नहीं रहा था जो पूजा दे सके । गायक कहता है कि मैंने सुना है कि ब्रह्मा की सौ बहनें हैं । वे मृत्युलोक में घूम रही हैं । सबको यहाँ सहारा मिल गया । दुर्गा यहाँ बहुत व्याकुल हैं । देवी वसुधा में अपना सेवक ढूंढ़ने चलीं । उनको दुनियाँ में कोई नहीं मिला जो पूजा चढ़ा सके, जिसमें पूजा देने की शक्ति हो ।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—खइला से = खाने से। धिरजवा = धैर्य, ढाढ़स। अंड़री = अंड़ार, गायों के रहने की जगह। चभकली = जमी हुई थी। अंड़री चभकाली = गायों का अड़ार खूब जमा हुआ था। भरवा = भार। आभरवा = मुद्रण की भूल है। 'आ भरवा' शब्द है। भरवा = भार बोझ। थेघवा = थेघ, सहायता। पूजवा मान = जिसकी शक्ति पूजा देने लायक हो, जो पूजा दे सके।

पृष्ठ 59

दुनियाँ को नाप कर तथा रमरेखा घाट पर गोता मार कर वह सोचने लगीं कि आज हमारी सभी बहनों को सहारा मिल गया। काका ने मेरा नाम 'पेटहिया' रखा जिसका कभी पेट नहीं भरता। इन्द्र के पावन द्वार पर मैं इसी नाम से विख्यात हुई। दुनियाँ में आश्रय मिलने का भरोसा नहीं रहा तब उन्होंने सोचा कि लोरिक के यहाँ जाकर रोटी के टुकड़े मात्र से गुजारा करूँगी। गायक कहता है कि मैंने सुना है कि दुर्गा उदास हो गयी थीं कि गउरा में उनका सेवक उत्पन्न नहीं हुआ है।

पंचों, धरमी संवरू की भक्ति कठिन है। उनकी भुजाओं में शक्ति थी। कार्तिक में 'कंथ सरि' लगी हुई है तथा भृगुमुनि के पावन द्वार पर मेला लगा हुआ है। दुर्गा आधे आकाश मे रह गयी थीं। अपना रथ उन्होंने पृथ्वी पर लौटा दिया था। वहाँ ऐसा मेला लगा हुआ था कि दुनियाँ के सारे वीर वहां एकत्र थे। इसमें मेरा सेवक निश्चित ही होगा यह सोचकर वह बलिया आयीं।

पंचो, अब जिस दिन की बात है उस दिन का आगे का खेल सुनिये। वीरो ने अवतार ले लिया है, उन सुन्दर वीरों का बयान सुनिये। धरमी सुचारु रूप से दूध दुहने लगे। एक काँवरि मे उन्होंने उसे खोइलनि के पास भेजना शुरू किया। दूसरे बेहंगी का दूध दुधिलापुर उन्होंने पहुँचवाना शुरू किया। लड़के दूध पीने लगे। उनकी भुजाओं में खूब शक्ति बढ़ने लगी।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—काढ़िके = नापकर। रमरेखा = बिहार के बक्सर में गंगा के किनारे का एक घाट रमरेखा घाट है। थेध = सहारा। पटेहिया = 'पेटहिया' शुद्ध है, जिसका पेट कभी नहीं भरता हो। टुकी = टुकड़ा। खाँड़ा = टुकड़ा, खंड। टूटल रहल मनवा = मन टूट गया था। लउरि = लाठी। कतिके केइ = कार्तिक का। कथेसरी = ? भिरगुन = बलिया मे भृगुमुनि का मन्दिर है। उनके नाम पर मेला लगता है। दर्दर मुनि भी वहाँ थे इसलिए उस मेले को ददरी का मेला कहा जाता है प्रधानत: पशुओं का यह बड़ा मेला है। यहाँ पहलवान भी जुटते है। रधिया = 'रथिया', शुद्ध है, रथ। हरिआइल = हरा भरा हुआ। कावंर = वहंगी। कँवरिन = काँवर से। गुधरेगी = कुश्ती, भिड़न्त। नवहा = नवयुवक।

पृष्ठ 60

दुर्गा की पूजा संकट मे पड़ गयी है। यहाँ मेरा गाना अटपटा हो गया है। मेरा मन घबरा गया है। [गायक कहता है कि मेरे गाने में गलती हो गयी है। देवी

को पूरी भक्ति मैंने नहीं की। क्या छोड़ दूं ? आगे करना ही पड़ेगा, मैं आगे कर दूंगा पूजा करने का समय आयेगा।]

हे भाइयों, चौदह टोलों के लड़कों, नवयुवकों को धोबी अखाड़ा खुदवा कर लड़वाने लगा। मैंने सुना है कि धोबी का इधर बल बढ़ने लगा, उसकी भुजाओं में शक्ति आने लगी। चौदह टोलों के युवकों को धोबी गउरा में लड़वा रहा है। फिर भी उसकी कसरत पूरी नहीं हो रही है। उसके शरीर में दर्द, पीडा होने लगती थी। उसका बल बढ़ने लगा। उसका मन भी बढ़ने लगा। सभी युवकों को उसने लड़वाया। तब भी उसके शरीर का दर्द नही गया। वह अपने शरीर को जमीन से रगड़ता था। तब तक सावन का महीना आया। पंचमी (पचइया) आ गयी। देश-देश में कुश्ती की प्रतियोगितायें होने लगीं। दंगल होने लगा। बीर की सभी लोग सराहना करने लगे।

**शब्दार्थ तथा टिप्पणियाँ**—कसुवे लंगोटा = उसने लंगोटा कसा। मलवा बरन = मालबरन एक विशेष प्रकार की गाँठ। पेटीय = पेटी। फंटवा = फेंटा। गरदा = धूल। चमकावल गरदा = उसने धूल लगा ली, चमका ली। अटपट = अस्त-व्यस्त। भुजा बढ़ल = भुजा में शक्ति बढ़ने लगी। बाजावत वाटे धोबिया = धोबी लड़वा रहा है। मेहनति = कसरत। बधे लागलि देहिया = देह दुखने लगी। पुहकार = पुष्ट, शक्तिशाली। लड़ाइ धललं = लडा चुका। बाथवा = दर्द, पीड़ा। रगड़त धरतिया में बाट देहिया के = वह अपनी देह को धरती पर रगड़ रहा है। सावनेइ के = सावन का। महिन्ना = महीना। पचइया = पंचमी, नागपंचमी, सावन की नागपंचमी को पहलवानों का दंगल होता है। गंगनी = दंगल। सरहना = सराहना, प्रशंसा।

पृष्ठ 61

हे, पंचों, दिनों दिन जब धोबी का बल बढ़ने लगा, वह अपनी शक्ति को रोक नहीं पा रहा था। सावन का महीना आ गया। पचमी पर सभी बीर लड़ने की तैयारी करने लगे, लड़ने लगे। अब अजयी का हाल सुनिये। इसकी चर्चा चारो ओर फैली हुई है कि झिंगुरी के मुकाबले का दंगल खेलने वाला कोई इस दुनियाँ में नहीं है। पिंजला के पुत्र अजयी ने भी यह बात सुनी। उसने कहा— मुहवल नगर में चलना चाहिये। उसने यह बात किसी को नहीं बतायी। गायक कहता है कि मैंने सुना है कि सूर्य भगवान अस्त हो गए। इधर धोबी ने अपने मन में, दिमाग में (वहाँ जाने का निश्चय किया) उसने भजन किया, बैना गाय का दूध पिया तथा अपनी माँ से पैसा माँगा। उनसे कहा मुझे कुछ पैसे की आवश्यकता है। धोबिन ने पैसा दे दिया और अजयी से कुछ नहीं पूछा कि पैसा किस लिए चाहिये। धोबी ने बताया भी नहीं।

रात को जब खाना पीना हो गया और हे पंचों, जब सब लोग सो रहे थे तब धोबी ने गउरा गाँव छोड़ दिया। कंधे पर लंगोटा रख लिया, जांघिया रख लिया।

फिर सोना सुहवली चला जो दह के पार था। उसने कहा चलूं झिगरू की शान देखूं। सुहवलि में ललकार कर दंगल हो रहा है। जैसे एक बार बमरी का पुत्र भीमली गर्व में चूर हो गया था वैसे ही धोबी का अहंकार बढ़ गया था। रात-दिन चलकर वह सुहवल के बाज़ार में पहुँचा।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ**—पंचइया = श्रावण शुक्ल पंचमी को नागपंचमी कहते हैं। इसको भोजपुरी में पचइयाँ कहते हैं। इस दिन नाग या सर्प की पूजा होती है। इस दिन कुश्ती का दंगल होता है और बड़े-बड़े पहलवान अपनी शक्ति का प्रदर्शन करते हैं। सानी के = मुकाबले का। बली = शक्तिशाली। दीमाग = दिमाग, मस्तिष्क। बयनवाँ = बकेन गाय। दमवां = दाम, पुराने पैसे का पचीसवाँ भाग, पैसा। पइसा = पैसा। गरजिया लागलि बाड़ हमरा = पैसे की आवश्यकता है (हमको)। गरज = गर्ज, ज़रूरत। खान-पीयन = खाना पीना। सूता = सोना। सूता परि गईल = लोग सो गये। गरदनी मे = गर्दन मे। कन्हिया = कंधा। कन्हियइ पर = कन्धे पर। रतियाइ = रात में।

**पृष्ठ 62**

उसने रास्ते में कहीं पड़ाव नहीं डाला। गउरा में दो घड़ी दिन चढ़ गया था। दुधिलापुर मे युवक एकत्र हुए और अजयी की माँ से पूछा हमारे मीता (मित्र) अजई कहाँ चले गये हैं? बोहा में मेहनत (व्यायाम, कसरत) की तैयारी है और पता नही हमारे मित्र अजयी कहाँ चले गए है। धोबिन ने कहा—हे बच्चों, भोर से ही सुघड़ अजयी का पता नहीं है। नवयुवकों ने अजयी को पहर भर दिन तक ढूंढ़ा, धोबी का पता नहीं चला।

गायक कहता है कि धरमी संवरू को इसकी सूचना मिली। गउरा का अखाड़ा आज बन्द हो गया है। दुधिलापुर मे अजई का पता नहीं चला। बीर सांवर बोहा छोड़कर धोबिन के पावन द्वार पर आ गये। पूछा, माँ क्या तुम्हें अन्न की कमी हो गयी है कि गउरा में तुम्हारी प्रतिष्ठा घट गयी है। तुमने किसका कर्ज खाया है? क्या किसी साहुकार ने तुम्हारे ऊपर कर्ज (दाम) चढ़ा दिया है। तुम्हें दूध की कमी तो नहीं हो गयी है?

दुधिलापुर में मेरी जोड़ी क्यों बिछुड़ गयी है अर्थात् अजयी कहाँ चले गये हैं। संवरू ने जब जाकर यह पूछा कि क्या किसी का कर्ज आपने लिया है तो धोबिन ने हंसकर कहा—हे लाल, हमने किसी का कर्ज नही खाया है। जब तुम्हारे जैसा प्रतापी बीर है तो हमें कौन आँख दिखायेगा? और दूध तो यहाँ घड़ों पड़ा है। मैं और क्या कहूँ। यदि बेटा कहकर गया होता तो मैं बता देती। कुछ दुख होता तो वह भी कहती। रोते-रोते धरमी बोहा वापस गए। गउरा में क्या गड़बड़ी हो गयी कि

हमारी जोड़ी बिछुड़ गयी। धोबी के बिना संवरू व्याकुल हो गये। अजयी सुहवलि पहुँच गया।

**शब्दार्थ और टिप्पणियाँ** - पंयड़ा = रास्ता। पंयड़ाइ में = रास्ते में। मोकाम = विश्राम। दुइ = दो। घरी = घड़ी। मितवा = मित्र, प्रिय। अखढ़वा = अखाड़ा। पतवा नइखे लागल = पता नहीं चला। नापता = गायब। जोड़ि = शुद्ध शब्द 'छोड़ि' है, छोड़ि दिहलनि = उन्होंने छोड़ दिया। अनवां = अन्न। परदवा = पर्दा, इज्जत। फाटि गइलें परदवा = पर्दा फट गया, इज्जत चली गई। करजिया = कर्ज। बिछड़ि गइलनि = बिछुड़ गये। नीयर = समान। तोहरा नीयर = तुम्हारे समान। बकीआ = बाकी, शेष, बचा हुआ। करेजवा फाटल = कलेजा फट गया। अयगुन = अवगुण, बुराई। बेयाकुल = व्याकुल।

पृष्ठ 63

गायक कहता है भाइयो, अब सुहवल में पहर भर दिन रह गया। उधर सोहवली में दंगल जमकर शुरू हो गया। वहाँ अजयी पहुँचा और दंगल में डट गया। सागड़ पर उसने कच्छा चढ़ा लिया, मालबरन की गाँठ डाल ली। उसने ढग से फेटा बाँध लिया। फिर अपनी जांघ मे जाँघिया डाल लिया। उसने सागड़ पर और कपड़े रख दिये तथा धरती से उसने मिट्टी उठायी, गर्दन पर डाली। ललाट पर रोली डाल ली। पेट मे धूल मली तथा दण्ड-बैठक करने लगा। जब सुरहन में उसने डंड खींच लिया तो उसकी भुजाएँ फूल सी गयीं, चढ़ गयी। उसको नींद आने लगी, शरीर को नींद सताने लगी। लगता था उसके हाथ फेरने से दांत टूट जायगा।

ऐ भाइयो, अब गाना सुनने में तुम लोगों का मन लगा है। आँख खोल कर देखते रहो। जरा धोबी का खेल देखो। बीर दंगल में उतर गया है। उसने एड़ी दबायी और ब्यालिस हाथ कूद गया। दंगल में उतर कर उसने ताली बजा दी। सुरहनि में कोलाहल मच गया। लोग कटकटा कर धोबी पर चढ़ गए। उसको जोर से धक्का मारा पर जिसके सीने पर धोबी धक्का मार देता है वह बीर झंडे की भाँति भहरा जाता है, पैर के नीचे आ जाता है।

पृष्ठ 64

(जमीन पर गिरकर) बीर मुंह से मिट्टी उठाने लगे। सबके ओंठ सूख गये। अब धोबी उठकी-बैठकी (उठना और बैठना) करने लगा। दंगल में अपना ताल मिलाने लगा। उसने जब दो हाथ खेल दिखाया सूर्य अस्त हो गया। मुहवल में कोलाहल, शोर मच गया। खेल बन्द हुआ। सुहवल में सभी मुरझा गये, सूख गये, सब धरती पर गिर गये। धोबी को वहाँ किसी ने पहचाना नहीं था। उसने सागड़ पर डेरा डाल दिया था।

ऐ पंचों, जितने लड़नेवाले थे सभी अपने घर चले गए। धोबी का वहाँ कोई मित्र नहीं था, न कोई वहाँ जानकार था। धोबी ने जमकर वहाँ डेरा जमाया। वह खाना क्या खाता था? वह लिट्टी लगाता था तथा सांझ को सीटी लगाता था। दिन भर भाँटा पर शरीर रगड़ता था। शाम को लोग दंगल (गंगनी) में जाते थे। जिस समय धोबी दहाड़ता था, लगता था सूखे में बादल गरज रहे हैं। जिसको वह मार देता था उस वीर की हड्डी दुखने लगती थी। उसको बुखार लग जाता था। सिर गरमा जाता था। भाइयों, सात दिन तक धोबी दंगल में लड़ता रहा तब वहाँ युवकों को बहुत अधिक ज्वर चढ़ गया। सबके माथे पर अजवाइन छाप दी गयी। युवक सभी बीमार पड़ गये। धोबी ने दंगल में सबको विचलित कर दिया। पंचों, पंड़वार (रतसंड के पास का एक गाँव) का खेत लम्बा है, यहाँ एक पतली पगडंडी खुल गयी है, यहाँ के लोगों की कमर भी पतली हो गयी है।

पृष्ठ 65

अब जरा गायक के लिए हुक्का चढ़ाइए। गाने में तुम लोगों की गांड़ फट गयी है। सुहवल का गाना लम्बा है। हुक्का चढ़ाने वाले की गांड़ भी इस बार फट गयी है। अब उस दिन की बात सुनिये। सुहवल का बयान सुनिये। मर्दों की देह में दर्द शुरू हो गया। उनके मस्तक पर अजवाइन छपी हुई है। सातवें दिन बीर अजयी उठा। दंगल में गया। कोई वीर वहाँ इस बार नहीं पहुंचा। धोबी वहाँ जोर से ताली ठोकने लगा। वह कालिंजर की ताली थी। सुहवल में उस पर कोई कान नहीं दे पाता था। राजा बमरी ने उसे सुना। उसका मन तड़प उठा, वह अपने बंगले से उठा। अपने बायें बैठे हुए मन्त्री तथा दाहिने बैठे हुए महतो दीवान से उसने कहा—आज सुहवल में बड़ा आश्चर्य, बुरा आश्चर्य है। कहीं बादल दिखाई नहीं पड़ रहे हैं। सुहवलि में सूखे में बादल गड़गड़ा रहे हैं। बमरी ने कहा—यह क्या हाल है? बादल तो कहीं दिखाई नहीं पड़ते। यह गड़गड़ाहट कहाँ से सुनाई पड़ रही है। मन्त्रियों ने कहा

ऐ ठाकुर, आप बैठ जाइए। इस नगर के बादल से हम लोग परिचित हैं। पश्चिम देश पाँच देशों से ऊपर है। काबुल का देश पंजाब है। पश्चिम का एक धोबी मोती सगड़ पर चढ़ आया है। सात दिन तक उसने दंगल खेला है, उसने सबकी गर्दन फुला दी है। इससे सबको बुखार, गुड़गुड़ी चढ़ आयी है। सबका सिर गर्म है तथा सबका सिर दुख रहा है। उसी वीर ने ताली बजायी है। वही सुहवल में गड़गड़ाहट सुनाई पड़ रही है। बमरी ने अपने पुत्रों से कहा—हे हाथी के समान बीर भीमली तुझ पर वज्रपात हो जाय, झिंगुरी तुझ पर बिजली गिरे।

पृष्ठ 66

भीमली ने बामरि से कहा कि ऐ काका, मैंने पृथ्वी को मथ डाला। दुनियाँ को मैंने रौंद डाला। यह बीर किसके आंगन में बस गया है। वह सोहवलि में ताली गरज

रहा है। धोबी की जाति तो हीन है। वे कपड़ों की धुलाई करते हैं। पर जिसका धोबी ऐसा है, वह खुद कैसा बीर होगा जो किले में बैठा हुआ है? आज मेरे भाई झिंगुरी का नाम डूब गया। देश में मेरी मर्यादा नष्ट हो गयी। धोबी अब सचमुच अपना रास्ता नापेगा, अपने नगर के लिए प्रस्थान करेगा। वह कहेगा कि राजा बमरी पर वज्र गिर जाय। इन पर बिजली गिर जाय। उनको एक भी बीर पुत्र पैदा नहीं हुआ। कुल उनके पुत्र गदहा ही पैदा हुए हैं। भाइयों, राजा बमरी रोने लगा, मेरे वीर्य से सचमुच गदहा ही पैदा हुए हैं। तब बायें बैठे हुए मन्त्री ने बमरी को समझाना शुरू किया, दाहिने महतो दीवान बैठे हुए है।

हे राजा, आप पत्र लिखकर बत्रुरी वन-पहाड़ में भेज दीजिए। बामरि आसन पर बैठे हुए पूछ रहे हैं कि क्या कोई बीर का नाँव-गाँव जानता है। मंत्री लोगों ने कहा—हम लोग तो देखने भी नहीं गये कि वह वीर कैसा है? सोहवलि के सारे युवकों को बुला कर नांव-गांव पूछा जाय। नवयुवक के द्वार पर सिपाही छूटे। वहाँ कोई दोहरी चादर, लिहाफ ओढ़े हुए हैं तो किसी ने खोल ओढ ली है।

पृष्ठ 67

कोई देह पर दुपट्टा डाले हुए है। सभी बीर बीमार पड़े हुए है। सबके माथे पर अजवाइन रखी गयी है। उनकी देह में दर्द है। राजा के तिलंगी (सिपाही) छूटे, नवयुवकों की बुलाहट हुई। सिपाहियों ने युवकों से कहा—बामरि भइया बुला रहे हैं, धोबी का मूल स्थान बुनियाद तुम लोग बताओ। बीर आह करते हुए उठे। कोई रजाई ओढ़े हुए पड़ा है, कोई गिलाफ ओढ़े हुए है, कोई लिहाफ ओढ़े हुए है, कोई काला कम्बल डाले हुए है। सबको गुड़गुड़ी ज्वर चढा हुआ है। सबके सिर पर अजवाइन रखी गयी है। [यह सूत्र पहले भी आ चुका है] बीरों का सर गरम है, उनको दर्द है। बीर डंडा लेकर बमरी के पावन द्वार पर चले जहाँ उनकी कचहरी लगी हुई है। वहाँ पहुँच कर सभी युवक बंगले में प्रवेश कर गये। जब बमरी ने ऊपर से ताककर देखा तो सचमुच सभी बीर बेहाल हैं। वह दांतों तले अंगुली काट रहा है।

हे पंचों, सभी नवयुवकों को देखकर वह आश्चर्य चकित है। सबको बैठाकर वह पूछ रहा है कि जरा सागड़ का कुशल मंगल कहो। नवयुवक कहने लगे, हे ठाकुर पश्चिम का एक धोबी आया है, उसने सात दिनों तक दंगल खेलाया है। इस कारण सभी की देह की नसें ढीली हो गयी हैं, धुन गयी हैं। धोबी के साथ दंगल खेलने से ज्वर चढ़ गया है। हमारे कलेजे मे दर्द बढ़ गया हैं। हमने सचमुच झिंगुरी से गंगनी खेली है पर यह धोबी दाँव पर नही आता। इसने ऐसा दंगल खेलाया है।

पृष्ठ 68

युवकों ने बामरि से कहा—हमारे शरीर की नसें उखड़ गयी हैं, नाड़ा उखड़

गया है। बामरि चिन्ता में पड़ गया, आश्चर्य चकित हो गया। दाँतों तले कलम दबाने लगा। गली-गाँव में युवक छूटे। यह धोबी कैसा बीर है? और उसका राजा दुनियाँ में कैसा है? इधर भीमली संसार को रौंदने चला है। बमरी सोच रहा है, हे भगवान, यह धोबी, कपड़ा धोने वाला, नीची जाति का है। कुछ लड़ता भी होगा पर उसने तो यहाँ तो दंगा कर दिया है। मोहवलि में उसने युवकों का धर्म-कर्म बिगाड़ दिया है। युवक कह रहे हैं कि हम लोगों ने दंगल तो खेला है झिंगुरी से। पर ऐसा दबाव कभी नहीं पड़ा [जैसा धोबी के साथ दंगल खेलने से पड़ा है।]

बमरी ने कहा कि तुम लोग बताओ कि वह धोबी कहाँ का है? क्या वह कभी अपना स्थान बताता भी है। युवकों ने कहा—वह बताता तो है पर बड़ा ऊटपटांग बताता है। आप कलम उठाकर लिखिएगा जो हम बतायेंगे। वह गाँव का नाम ऐसा अजीब बताता है कि कहा नहीं जा सकता। बामरि ने कलम उठा ली। आगे कागज रख लिया।

युवकों ने कहना शुरू किया "उत्तर में देवहा बह रही हैं, दक्खिन में गंगा बह रही हैं। बीच में सरयू नदी का झील है। बलिया में नदियों का मुहाना है, संगम है। इस बलिया में भरतपुर का परगना है, बिहियापुर तक इसकी सीमा है। देवी ब्रह्माइन का वहाँ चबूतरा है नीचे गउरा गढ़पाल है। गढ़ गउरा का छोटा टोला है। इसमें तिरपन गलियाँ हैं, बाजार हैं।

उत्तर टोला ब्राह्मणों का है, दक्षिण में कोइरी की जाति बसती है। पश्चिम में जुलाहा, मुगल और पठान बसते हैं, पूर्व के टोले में सोलह सौ यदुवंशी अहीर बसे हुए हैं। वहाँ खेती-बारी नहीं होती, न हल कूदाल चलता है। घर-घर में वहाँ अखाड़ा खुदा हुआ है। दरवाजे पर दुहरे बदन के मल्ल हैं। हँस और हँसिनी की जोड़ी की भाँति वहाँ दो बीर साँवर और लोरिक रहते हैं। लोरिक कमाई करता है। वहाँ सब एक-छत्र राज्य कर रहे हैं। मैं लोरिक का धोबी हूँ। यहाँ सोना सुहवली में मैंने चढ़ाई कर दी है।" गायक कहता है कि बामरि बेहोश हो गया, उसको दांत लग गया। वीरों का नाम सुनकर वह धरती पर गिर पड़ा। धन्य है गउरा का पानी। एक स्त्री ने वहाँ बच्चों को पालकर तैयार किया है।

## पृष्ठ 69

जिस धोबी की जाति नर्म है उसने सुहवलि में सबकी नसें ढीली कर दीं। सभी युवकों का पेट गड़बड़ हो गया (उनका दिशा-मैदान गड़बड़ा गया)। सबको दस्त आने लगी। सबको ज्वर हो गया। मन्त्री हँसने लगा। युवकों द्वारा सब कुछ बताये जाने पर वह व्याकुल हो उठा। किसकी माँ ने दूध-मिश्री खायी है। किस बीर ने वसुधा पर जन्म लिया है, कौन बीर है जो हमारे बीर झिंगुरी से दंगल ठानेगा। मन्त्री ने बामरी से कहा—झिंगुरी को आप गेरू पहाड़ पर भीमली को पत्र भेज दीजिए। गायक कहता है—हिन्दू गंगा लाभ प्राप्त करेगा, तुर्क कब्र में जाएगा।

ऐ भद्र कामिनी दुर्गा, आपने मेरा साथ छोड़ दिया। मैं कहाँ गीत गा रहा था, कहाँ अब हृदय में भूल हो गयी। आज उन मर्दों की कीर्ति कह दीजिए जिनके देश में तलवारें हैं। देवी जिस दिन के लिये मैंने पूजा की थी वह दिन निकट आ गया। बमरी इधर सुहवलि में रो-रोकर पत्र लिखने लगा। अगल-बगल में पता है, बीच में सलामी (अभिवादन) है, एक ओर शूरों का नाम लिखा है। उसने कहा (लिखा) पश्चिम देश, पाँच से ऊपर है, उसे काबुल और पंजाब कहते हैं। इसके बाद सूत्र है (बलिया में भरतपुर परगना है—बिहियापुर सीमा है, आदि, आदि; देखिये पृष्ठ 68 का भावार्थ।)

पृष्ठ 70

(गउरा में) हंस-हंसिनी की भाँति लोरिक और सांवर है। लोरिक कमाई करता है तथा परिवार के व्यक्ति खाते हैं। वह कह रहे हैं—लोरिक का धोबी है। उसने सात दिन तक सुरहन में दंगल (गंगनी) खेला है, जिसमे वीरों की देह उखड़ गई है, उनको दस्त होने लगी है, उनको ज्वर और गुड़गुड़ी चढ़ गयी है। वे कोने में गर्दन डालकर पड़े हुए है।

जब उसने ताली बजायी तो लगता था कि सुरवली में बादल गड़गड़ा रहे हैं। धोबी की गर्जन से गर्भिणी स्त्रियों के गर्भ गिर जाते हैं। पुत्र तुमने वीर का जन्म नहीं लिया, तुम गदहा पैदा हुए हो। तुमने सोहवल में सान गाड़ कर कहा कि तुमने पृथ्वी को मथ डाला है, दुनियाँ को जमकर रौंद डाला है पर तुम्हें कोई जोड़ी नहीं मिली है। सोहवल में तुमने छत्तीस हाथ का भाला गाड़ दिया सागर के तट पर। तुमसे गउरा किस प्रकार छूट गया। वहाँ तो खदान है जहाँ मर्द सिरजे जाते हैं। धोबी जिस दिन गांव छोड़ देगा वह पश्चिम मे चला जायगा जहाँ पंजाब है। वहाँ लोग कहेंगे, बेटा-चोद राजा बमरा ने सुरहन में सान गाड़ी है। एक नर्म जाति धोबी गंगा सोहवली पाल में आ गया। गंगनी खेलाकर युवकों की इज्जत लूट ली। मर्दों का शरीर उखड़ गया।

पृष्ठ 71

उनका पेट बिगड़ गया, गुड़गुड़ी बुखार चढ़ गया, मस्तक जलने लगा, सिर दर्द करने लगा। बमरी के तुम पुत्र नहीं पैदा हुए हो, गदहा उत्पन्न हुए हो। धोबी की सान गड़ गयी है। उसने और सबकी सान उखाड़ दी है। हे बाबा, यह पवांरा छोड़ कर अब गाना आगे बढ़ेगा। जिस दिन की बात है उस दिन के आगे के युद्ध का हाल सुनिये। मर्दों का पवांरा सुनिए, वे लड़ाकू, जवान शेर की भाँति थे। बामरि ने पत्र लिखकर सुहवल में धावन (संदेशवाहक) के हाथ में दे दिया। गेंदे के फूल की भाँति सुन्दर धावन ने गेरू पहाड़ के लिए प्रस्थान किया। वह डगर पर चलता रहा। कहीं उसने विश्राम नही किया। चलते-चलते वह गेरू के पहाड़ पर पहुँच गया। झिंगुरी

लंगोटा कसे हुए था, उसके ऊपर मालबरन की गाँठ थी। वह कसरत कर रहा था। धावन ने पहुँचकर सलाम किया। झिगुरी ने आशीर्वाद दिया।

हे सेवक लाख वर्ष जीवित रहो जैसे गंगा-यमुना बढ़ती हैं वैसे तुम्हारी वृद्धि हो। तुम अक्षय रहो, अमर बनो। तुम्हारा नाम चलता रहे। तुम सुहवल में दादा का कुशल मंगल कहो। वे कैसे हैं, बहिन सती कैसी है। मेरी सोना सोहवली पाल नगरी कैसी है? समाचार कहो। नाऊ की चतुर जाति होती है। दोनों हाथ जोड़े वह एक पैर पर खड़ा था। कहने लगा, हे मेरे ठाकुर, मेरी बात सुनिये। यदि मैं बातचीत में, मौखिक कहूँगा तो बहुत बातें भूल जायेंगी। कुशल-मंगल का सारा समाचार इस पत्र मे लिखा हुआ है।

पृष्ठ 72-73

धावन ने जब अपने हाथ की पाती झिगुरी को दिया तो वह पत्र फाड़ कर एक-एक अक, एक-एक अक्षर देखने लगा। पत्र में इधर-उधर पता है, बीच में सलामी है। जब किनारे से वह पत्र पढ़ रहे हैं तो उसमें लिखा है—उत्तर बहल बा देवहा···· बेकति भोगताड़ी एक उंजे राज। [गउरा की पूरी सीमा यहाँ वर्णित है जिसको गायक कई बार पहले गा चुका है।]

पत्र में लिखा है, ऐ झिगुरी, गउरा का एक धोबी आया है। उसने सुहवल में सात दिन तक गंगनी खेली है। उसने यहाँ के सारे युवकों की इज्जत नष्ट कर दी है। उनकी देह उखड़ गयी है। सबको बुखार आ गया है। धोबी की ताली की गर्जना ऐसी है जैसे सूखे में बादल गरज रहे हों। कितनी गर्भवती स्त्रियों का उससे गर्भपात हो गया है। बमरी ने झिगुरी को लिखा है, तुम मेरे बेटा नहीं उत्पन्न हुए हो, तुम्हारा जन्म गदहे के बूँद से हुआ है। यदि तुम सुहवलि में धोबी को मार दो तो तुम्हारी इज्जत बनी रहेगी। आज उस समय की कथा, आगे के युद्ध का हाल सुनिये। बमरी के बेटा झिगुरी ने कहा—

सुरहनि में मेरी जोड़ी आ गयी है। मैं चलकर अपने मन की इच्छा पूरी करूँ, हृदय की अभिलाषा पूरी करूँ। जब उसने मर्द का नाम सुना तो उसकी भुजाओं में बल बढ़ गया। उसने गेरू पर्वत पर लंगोटा कसा। गर्दन में धूल लगायी। झिगुरी की सान उठी। उसने अपनी गर्दन में डेंगा (?) (तेग) लगा लिया। वह हिल-हिल कर अपना पग धरने लगा। वह क्रोध में जहर जैसा हो गया था। उसको कुँवा भी दिखाई नहीं पड़ता था।

पृष्ठ 73-74

क्रोध मे जलते हुए झिगुरी अपने मन में विचार करने लगा—साले धोबी में इतनी धृष्टता आ गयी है कि सुरहन में आकर उसने ताली बजा दी है। बीर क्रोध में पागल होकर सोना सुहवलि चला। बग़ल में बबुरी बन पड़ गया जहाँ सिरजवा

गाय चराता था। जब सिराजवा ने दादा झिंगुरी का रोब देखा तो रास्ते में मिलने पहुँच गया। वह झिंगुरी के गले लग गया तथा दोनों हाथ जोड़कर कहने लगा—भाई झिंगुरी बीर मेरी बात सुनो। किसका काल आ गया है, किसकी मृत्यु निकट आ गयी है, तुम्हारी तेग किस पर उठ गयी है ? झिंगुरी ने कहा—भइया अब तुमसे कहाँ तक कहूँ, किस्सा लम्बा है, कहने पर समाप्त नहीं होगा। डाँटकर पट्टा झिंगुरिया ने कहा—

पश्चिम देश पचोतर है काबुल और पंजाब। एक बलिया है भरतपुर परगना जिसकी सीमा बिह्यिापुर है। वहाँ गउरा में हंस-हंसिनी की एक जोड़ी है। लोरिक-मांवर उनका नाम है। गउरा में एक जाति का धोबी है, कपड़े की धुलाई करता है। वह सोना मुहवली पाल आ गया है। सात दिनों तक उसने दंगल खेलाया है तथा युवकों की देह का नारा उखड़वा दिया है, उनकी देह उखड़ गयी है। उनको गुड़-गुड़ी का ज्वर चढ़ गया है, सिर गर्म हो गया है। कोई बीर अब गंगनी खेलने के लिए तैयार नहीं है। धोबी की ताड़ी बजने से गेरू के पहाड़ पर गड़गड़ाहट पहुँच गयी है। सुहवल में कितनी गर्भिणी स्त्रियों के गर्भ गिर गये हैं।

पृष्ठ 74-75

उसने कहा—ज़रा गउरा के धोबी को देखा जाय, कैसा धोबी सुहवल में आया है। आतुर होकर सुहवल में झिंगुरी ने छाती पीट ली। भैया तुम इन बातों को जाने दो। सिराजवा ने कहा अब सान की रक्षा करना संभव नहीं है। जिन बीरों का नाम तुमने लिया है उनका वर्णन नहीं किया जा सकता। जब मेरी गायें बहक गयी थीं, मैं खोजते-खोजते गउरा पहुँच गया था, सरउंज बोहा में चला गया था। मैं कहाँ तक वर्णन करूँ, मेरी छाती फट रही है। सिराजवा ने कहा—भइया झिंगुरी, बड़ा-बड़ा पुआ पकाया है तुमने, बड़ी डिंग मारी है। मैंने बीर को देखा है। उसको तुम धोबी मत जानो। वह धोबी लड़ने मे बांका है, जुझारू है। यदि तुम अपनी इज्जत की रक्षा करना चाहते हो तो तुम बबुरी बन पहाड़ लौट जाओ। नहीं तो जाकर काका को समझा दो कि वह बात मान जायँ। गउरा गढ़पाल वर खोजने हम लोग चलें। जैसी हमारी बहन सतिया उदित हुई है उसी प्रकार बोहा में पाहुन बैठे हुए हैं।

यह सुनकर झिंगुरी का बदन क्रोध मे जलने लगा। वह बहुत क्रुद्ध हुआ और सिराजवा को गाली देने लगा। सिराजवा तुम मेरी आँखों के सामने से चले जाओ, तुम्हारी गांड़ फट गयी, तुम परेशान हो गये। आज मैं धोबी को गंगनी (दंगल) में मार दूँगा। इस दह के पार सोना सुहवलि में धोबी की सान मैं तोड़ दूँगा। सिराजवा ने कहा—यहाँ तुम मन का पुवा पका लो तथा सुरहन के निकट-वर्ती तट पर चले जाओ। जब बीर से तुम्हारी भेंट होगी तो तुम्हारा मुंह बन्द हो

जाएगा, जबान नहीं निकलेगी। यहाँ बड़ी-बड़ी बात कर रहे हो पर जब लोहा लगेगा तो तुम्हारी सान ढह जायगी। मेरी बात नहीं मानोगे तो तुम्हारी इच्छा भी पूरी हो जायगी।

पृष्ठ 75-76

गायक कहता है, जिस दिन की बात है उसके आगे के समर का हाल सुनिये। झिंगुरी की सान उठी वह दह सोना सुहवली पाल चले। अभी छै घड़ी दिन शेष था, तब तक झिंगुरी सुहवलि में जूम गये। सुहवल की लड़कियाँ अपना मस्तक नीचे कर रोने लगीं। कहने लगी, ऐ सखी, हमारी बुझी हुई आग धधक उठी है। आज शत्रु नजर के सामने दिखाई पड़ रहा है। सुहवलि में बमरी कहीं जूझ जाय तो हम लोगों का विवाह सम्पन्न हो जाय। स्त्रियों ने वादो को अपनी आँखों से देखा। उन लोगों के कलेजे मे चोट लग गयी। झिंगुरिया ने रास्ता पकड़ा और सुहवली पाल पहुँच गया।

वहाँ बामरि की ऊँची गद्दी लगी हुई थी। नीचे दरबार सजा हुआ था। वीर ने उन्हें झुक कर माथा नवाया। बामरि ने आशीष दिया। उसने कहा—बेटा, जीवित रहो, लाख बर्ष तक अखंड जीओ। जैसे गंगा-यमुना मे जल बढ़ता है वैसे तुम्हारी वृद्धि हो, बढती हो। बेटा, तुम लोग बड़ा-बड़ा पुवा पकाते रहे, बहुत डिग मारते रहे। भीमला ने सान के साथ पृथ्वी को रौंद डाला। कोई वीर उसकी बराबरी का रचा नहीं गया था। तुमने कहा कि कोई वीर पैदा नहीं हुआ है जो हम लोगों को गंगनी खेला सके।

पृष्ठ 76

बामरि ने कहा—ऐ झिंगुरी, तुम्हारी जोड़ी दह गुरहन में मोतीसगड़ के घाट पर आ गयी है। उसने युवकों की सांस तोड दी है। सबको सुहवलि मे ज्वर आ गया है। नवयुवकों की नसें उखड गयी हैं, उनका सिर और कपार खूब वथ रहा है। तुम मेरे पुत्र नहीं पैदा हुए हो, गदहा पैदा हुए हो। जब बामरि धिक्कारने लगा तो झिंगुरी ने सिर झुका दिया। उसकी आँखो से नीर ढुलक रहा है। वह सोना सुहवली दह पार दूसरे बंगले में जाकर बैठ गया।

उसने अपने सिपाहियों को सुहवलि में छोड़ा तथा युवकों को बुलावा भेजा। झिंगुरी का सन्देश था। मित्रो, सुहवली में अब गंगनी खेलनी पड़ेगी। तुम सब लोग दह सुहवली में पार जमा हो जाओ, मैं यहाँ आ गया हूँ। युवकों ने अपने सिर की अजवाइन धो डाली। छाती मे लोहा बांधकर, हाथों में लंगोटा और जाँघिया लेकर झिंगुरी के पावन द्वार पर वे पहुँच गये। वहाँ बमरा का पुत्र बैठा हुआ है।

पृष्ठ 77

सुहवल के युवक सचमुच एकत्र हो गये। झिंगरी ने पुकारा, मित्रों अब मेरी

मेरी बात सुनो। क्या तुम्हारे जाँघियों में घुन लग गया है? क्या तुम्हारा पौरुष, बल कम हो गया है? सुरहन का खेल बयान करो, सुरहन में कैसा धोबी आया है। तब बीर कहने लगे, जवाब देने लगे। झिंगुरी सुनिये, सुरहन में हम लोग आपसे गंगनी खेले हुए हैं। हम लोग धोबी का क्या वर्णन करें। उसके बल को थाहा नहीं जा सकता। वह जिसको थप्पड़ मारता है वह झंडे की भाँति गिर जाता है, फिक जाता है। सबकी छाती टूट गयी है, कमर टूट गयी है। वह कहने लगे भइया, चलकर धोबी का बल देखिये, वह मोतीसगड़ पर बैठा हुआ है। पंचों इधर झिंगुरी की देह जल गयी, उसकी आँख रुधिर की भाँति लाल हो गयी। वह उछल पडा। बमरी ने चुनौती दी है। वह लोहे का बीड़ा दांत से चबा रहा है, कठिन चुनौती स्वीकार कर रहा है। झिंगुरी कह रहा है—मैं धोबी की सान तोड़ दूँगा। वह सागड़ पर आया है।

गायक कहता है—हे बाबा, अब धीरे-धीरे मेरे गायन की कड़ियाँ खुल रही हैं। स्वर ने मेरा साथ छोड़ दिया है। इसके बाद सूत्र है—हिनुकरि गंगा…नियराई। दुर्गा देवी से गायक कहता है, बीरों की कीर्ति कह दीजिए। आगे धोबी का बयान है। बमरी का बेटा झिंगुरी क्रुद्ध हुआ। उसने उलटा लंगोटा कसा। अजगर की तरह पेटी बाँधी जिसमें गोला जुम्बिश नहीं खा रहा था, अडिग था। •

पृष्ठ 78

भाइयों, झिंगुरी ने मुट्ठी से अपनी गर्दन पर धूल लगायी, फिर युवकों को अपने साथ ले लिया। वह आगे चला, पीछे-पीछे युवक चले। सभी गाँव छोड़कर नीचे गये जहाँ मोतीसगड़ के घाट पर अजइया बैठा हुआ था। उसकी सान उठी। वह उल्टा लंगोटा कसने लगा, उसमें मालबरन की गांठ थी। वह अजगर की सी पेटी बाँधे हुए था, जिसमें गोला अडिग था। वह अपने सिर पर धूल लगाने लगा, दण्ड-बैठक करने लगा। उसकी सान और बढ़ गयी। उसकी छाती को गज से नापा नहीं जा सकता था। उसकी पिंडुलियाँ ऐंठी हुई थी, उसकी नब्ज की हड्डी हिल रही थी। उसकी छाती चौड़ी हो गयी थी, शरीर गोले की भाँति स्थिर हो गया था।

भाइयों, सुनो, आगे बमरी का पुत्र झिंगुरी झूम रहा था। धोबी दंगल के लिए कूद पड़ा। इधर झिंगुरी का दल भी एकत्र हो गया। सभी धोबी की ललकार को देख रहे थे। झिंगुरी आँखों में टकटकी लगाये देख रहा था। उसका मुँह सूख गया था। बीर धोबी का रोब देखकर वह दांतों तले अंगुली दबाने लगा। कहने लगा सिराजवा ने मुझे बार-बार मना किया था। सागड़ पर मेरे सिर पर विपत्ति आ गयी है। बीर धोबी जैसा गढ़ा गया है वैसा मर्द दुनियाँ में नहीं है। झिंगुरी कसरत करने लगा। फिर बीर दंगल (गंगनी) में डट गया, खड़ा हो गया। उसने नवयुवकों से कहा आधा तुम लोग धोबी की ओर चले जाओ। आधा हमारी ओर डट जाओ। ऐसा दिखाई पड़ता है कि मोतीसगड़ पर अलबेला, अद्भुत खेल होगा।

पृष्ठ 79

जिसको राम विजय देगा वही प्राप्त करेगा । मुहवलि के युवक गंगनी में डट गए । आधे युवक झिंगुरी के दल में जाकर खड़े हो गए । आधे धोबी की ओर जाकर डट गये । बीर बघेला अजयी उछल पड़ा । रण में वह इस प्रकार चक्कर लगाने लगा जैसे भैंसा मंडराता है, गरजता है । उसने ताल ठोंका तो गेरू का पहाड़ फट गया । धोबी की ताली बजी, वह दंगल में चढ़ गया । सोना मुहवली पार झिंगुरी भी उछलकर पहुँचा । दोनों बीर एक दूसरे को देखने लगे, दोनों बाँके, जुझारू थे । अजइया ने अब ताल दिया तथा झिंगुरी को थप्पड़ मारा । वह पीछे गिर गया । धोबी ने उसकी छाती पर एड़ा मारा । फाँदकर वह अपने दल में चला गया । वहाँ झिंगुरी का झंडा आया था । दह के पार उसका दंगल बिगड़ गया । उसका दबदबा कम हो गया । धोबी अपने दंगल में जा खड़ा हुआ । कसरत, मेहनत करने लगा । झिंगुरी चिन्ता करने लगे । सचमुच कभी ऐसे बीर से भेंट नहीं हुई थी । झिंगुरी ने मुहवल के औघड़ बाबा का सुमिरन किया । कहने लगा बाबा जगिए, मोहवल में आपने हमारी पूजा खायी है । इसी दिन के लिए मैंने आपकी पूजा की है । मुरहनि में मैं बीच धार में डूब गया हूँ । तब तक धोबी ने फिर ललकार बाँधा । औघड़ बाबा गंगनी पर दंगल में उपस्थित हो गये । धोबी ने ताल ठोंका, झिंगुरी ने उस पर चढ़ाई कर दी । धोबी जोर से चोट करने चला ।

पृष्ठ 80

जब झिंगुरी सभी के साथ लड़ने के लिए रण में आगे बढ़ा तो मन में हुआ कि अजयी को ऐसा मारूँ कि उसका शरीर आधा हो जाय, दो टूक हो जाय । क्रुद्ध होकर अजयी भी चला । पर धोखा हो गया । ज्योंही वह आघात करने का मन बनाने लगा, औघड़ बाबा ने उसका पैर फँसा दिया । औघड़ बाबा ने धोबी का पैर खींच दिया तब तक झिंगुरी ने उसे लात मारा । ऐसा उछलकर लात मारा कि धोबी जमीन पर धूल में गड़ गया । उसके शरीर में मूर्च्छा आ गयी । उसको सागड़ पर दांत लग गया ।

सभी युवकों ने जयजयकार मनायी । वहां धोबी का कोई हित-मित्र नहीं था । धोबी को सबने वहीं दंगल में छोड़ दिया और स्वयं बीर मुहवल के बाजार में भाग गये । पंचो, अब उस दिन का, आगे के समर का हाल सुनिए । सोना सुहवलि पाल का पंवारा सुनिए । जब युवक भागे तो धोबी जाति के एक आदमी मखुवा के पास दया करके पहुँचे और कहा, ऐ मक्खू तुम्हारी जाति का एक धोबी आया है । झिंगुरी ने दंगल में उसे लात मारा है और वह गिर गया है । उसका कोई सहायक नहीं है । मक्खू की पत्नी ने अपने पति से कहा कि उस बीर को मचोले पर घर लाओ । यदि वह जीवित रहेगा तो हमारी बड़ी सेवा करेगा । गायक कहता है कि मैंने सुना है कि सुहवल में युवकों को लेकर मखुवा चला ।

पृष्ठ 81

मखुवा सोना मुहवली पाल चला। खटिया का मचोला बनाकर सुरहन के बाजार में ले गया। सुरहन में जहाँ झिंगुरी से दंगल हुआ था वहीं वीर अजयी धरती पर गिर गया था। मखुवा ने पहले लोटा में जल लिया और उसका दाँत छुड़ाने लगा। लोग उसे पकड़ कर उठाने लगे। मखुवा ने चुल्लू भर पानी धोबी अजयी को दिया। उसकी हलक सूख गयी थी, उसकी प्यास अब थोड़ी शान्त हुई। पट्टा अजइया को टाँग कर नवयुवकों ने खटोले पर रख दिया। उसे सोना मुहवली पाल लाये। तब मखुवा ने अपनी बेटी बिजवा ओर सरासरि से कहा किसी कोइरी के कोड़ार में और किसी भाड़भूजे के भाड़ में तुम लोग चली जाओ। धोबी अजयी के शरीर का अंग-अंग घायल था। बिजवा कोइरी के कोड़ार में गयी, सरासरि गोंड़ की दूकान में गयी। गोंड़ की स्त्री से उसने बालू लिया और मुहवलि आ गयी। बिजवा ने बैगन खरीदा तथा मुहवलि के बाजार पहुँच गयी।

अजयी इधर पलंग पर सुलाया गया था, उसको अपनी देह की सुधि नहीं थी। मखुवा की स्त्री ने चोकर की पट्टी बांधनी शुरू की। सरासरि ने बालू की पोटी बाँधी। सरासरि ने बैगन फाड़ा और उसका लोथा बनाया। बिजवा एक आग की बोरसी लायी। मखुवा की स्त्री ने बोरसी लेकर वहाँ रख दिया।

पृष्ठ 82

अब स्त्रियों ने धोबी को लोथा देना शुरू किया। एक ओर सरासरि ने लोथा चलाना शुरू किया दूसरी ओर से बिजवा ने शुरू किया। एक ओर मखुवा की स्त्री ने लोथा चलाया। वीर अजयी के शरीर पर लोथा दिया जाने लगा। वीर का बयान सुनिए, वह पलंग पर पड़ा हुआ है। सात दिन तक लोथा चलता रहा तब जाकर अजयी की आँख खुली। फिर मखुआ की स्त्री ने बेटा सरासरि से कहा—मेरे बच्चे की सात दिन पर आँख खुली है। थोड़ा पतला हलुवा बनाकर लाओ, वीर को अंगुली से हलुवा चटाया जाय। अब हमारे बच्चे की जान बच जायेगी, वह मरेगा नहीं। मैंने सुना है कि मखुवा की बेटियाँ उठी जिनका नाम बिजवा और सरासरि था। मक्खू की पत्नी के दिल को राहत मिली।

उसने अब अपने हाथ में घड़ा उठा लिया। वह रास्ता पकड़ कर अहीरों के द्वार पर चली गयी। उसने भैंस का घी खरीदा तथा अपने मिट्टी के बर्तन में रख लिया। सुरहल में जाकर उसने कड़ाही लेकर उसमें घी ठीक से डाल दिया। पतला हलुवा बनाया, उसे थाली में डाला। बिजवा ने हलवा थाली में लिया। बिजवा सरासरि मखुवा की दोनों बेटियाँ चली।

पृष्ठ 83

हाथ में थाली और लोटा लेकर मखुआ की बेटियाँ बिजवा और सरासरि चलीं। वे व्यंजन लेकर अजयी के पास पहुँची। एक लड़की ने लोटे का जल रखकर अजयी को उठाया, फिर उसके हाथ में लोटे का जल दिया। उसने पलंग पर ही कुल्ला

किया। बिजवा ने उसे अंगुली से हलुवा चटाना शुरू किया। अजयी को झिंगुरी के पैर की गहरी चोट लगी थी। भाइयों अब वह हलुवा चाट रहा है। कितने दिनों तक उसने हलुवा-गुड़ चाटा ? एक एड़ की चोट के कारण उसे सात महीना हलुवा-गुड़ चाटना पड़ा, तब उसके शरीर में कुछ स्पंदन हुआ। अजई हाथ में डंडा लेकर दिशा-मैदान होने चला। उसी समय छत्तीस वर्ण की बेटियाँ मखुवा के द्वार पर पहुँची। उन्होंने मखुआ की स्त्री से कहा—

तुम सखी की माँ हो, अतः मुहवलि में तुम हम लोगों की भी मा लगोगी। छत्तीस जाति की कन्याएँ एकत्र होकर कह रही हैं कि हे माता, स्त्री का दुःख स्त्री ही जानती है। आप अपने पति को बामरि के पास भेज दीजिए। वह पूछे कि जो बीर-मर्द (अजयी) पीटा गया है उससे क्या हम (मक्खू) अपनी दोनों लड़कियों की शादी कर दें। अगर मुहवल में लग्न शुरू हो जाय तो बाद में वह पापी बमरी हम लोगों का भी विवाह होने देगा। बिना मतलब के कोई किसी के पास नहीं जाता है। छत्तीस वर्ण की कन्याएँ अपने मतलब के लिए धोबी के यहाँ एकत्र हैं। तब धोबी की स्त्री ने कहा—तुम लोग ऐसी नाव नहीं चलावो, ऐसी बात मत करो, नहीं तो कोई चुगली करने वाला बमरी को खबर कर देगा तो वह बमरी मेरे पति को मुर्गा बनायेगा और मुँह में गोबर ठुँसवा देगा।

पृष्ठ 84

कच्ची बाँस की छड़ी कटवाकर वह शरीर की खाल खींचवा लेगा, नखों में बाँस की खपची ठोंकवा देगा तथा भौंहों में टेकुरी गड़वा देगा। बाँह को उलटा कसवा कर वह डगर पर, रास्ते पर गिरवा देगा। छत्तीस हाथ का भाला वह मेरे पति के सीने में घोंपवा देगा। सखियों, इस प्रकार की बात मत करो। पंचों, मुहवलि का बयान आप लोग सुन लीजिए। लड़कियाँ यहाँ विकल है। एक दिन की बात कौन करे, सखियाँ हर घड़ी शादी की बात करने लगी। कहते-कहते किसकी मति नहीं घूम जाती। अन्त में मक्खू की पत्नी ने कहा—अब मैं कह रही हूँ, मेरे पति जब आकर भोजन पर बैठेंगे तो मैं यह बात जरूर कहूँगी, पर कहने में कठिनाई है। स्त्रियों ने कहा कि स्त्रियों का हाल स्त्रियाँ ही जानती है। सोना मुहवली दह पाल के मर्द क्या इस बात को जानेंगे।

हे माई, दिन भर तो हंसते-खेलते हम लोगों का समय गुजर जाता है पर रात को हृदय में आग सी धधकने लगती है। हमारी मिट्टी को, शरीर को दैव ने असहाय बना दिया है। कोई भीमली की जोड़ी नहीं दिखाई पड़ता। मुहवल में हमारा शरीर बेचैन है। यहाँ सभी बीर गदहा ही पैदा हुए हैं। पंचों, अब यहाँ का पवारा यहाँ है, मैं आगे का बयान कह रहा हूँ। मुहवल का खेल सुनिये। गायक कहता है मैंने सुना है कि मखुवा की स्त्री ने रच-रचकर व्यंजन बनाया है। तब तक मखू लादी लेकर उपस्थित हुआ। धोबी ने लोटे में जल लिया तब धोबिन ने कहा—

हे पति, जब तक मैं गदहों की लादी खोल रही हूँ तब तक आप अपना हाथ पैर धो लीजिए।

पृष्ठ 85-86

मखुवा की स्त्री कह रही है कि हे स्वामी, आप यहाँ जलपान कर लीजिए। मखुवा कह रहा है आज तो मेरी बड़ी सेवा हो रही है। इस प्रकार तो यह कभी पूछती नहीं थी। आज तो लादी लेकर कह रही है कि इसे वह खोलेगी और मैं जल पीऊँ। कोई परेशानी तो नहीं है। आज की तरह तो कभी मेरी स्त्री प्रसन्न ही नहीं हुई कि उल्लास के साथ जल दे। अपने मन में मखुवा ने यह सब सोचते हुए जल का लोटा ले लिया। धोबिन ने गदहों के कपड़े खोल लिए, लादी खोल दी। मखुवा की स्त्री हँस-हँस कर कह रही है, ऐ सैंया, मेरी बात मानो, तुम जलपान कर लो, दिशा-मैदान हो लो। फिर भोजन कर लो जिसे हमने बहुत ही ढंग से बनाया है। धोबी को उसने खिलाया। दोनों लड़कियों को उसने सुला दिया था। वे दूसरी हवेली में सो रही थीं। अजई द्वार पर सो रहा था।

धोबी मुहबल पाल दिशा-मैदान होने गया। जिस समय वह वापस आ रहा था तो समय कुछ अधिक हो गया। घर-घर में लोग सोने लगे थे। लोटे का जल मखुवा की स्त्री ने पति को दिया कि चलकर वह खा ले। जब धोबी हाथ-पैर धोकर भोजन के स्थान पर बैठ गया तो धोबिन ने आगे थाली रखकर कहा—हे पति, एक कार्य के लिए मैं आप से इतनी प्रार्थना कर रही हूँ। झिंगुरी ने उस वीर को मारा है वह हमारी जाति का लड़का है। कल प्रातःकाल कचहरी में चले जाओ और राजा से प्रार्थना करो कि वे आज्ञा दें तो अपनी लड़कियों की उससे शादी कर दूँ। धोबी क्रोध में जल उठा और व्यालिस हाथ कूद गया, इसके बाद सूत्र "हिनु करि गंगा····घरी गइलि निअराइ।"

## गायक का आत्मकथन—दुर्गा का स्मरण

पृष्ठ 86

गायक कहता है—इधर मेरा गीति का गाना छूट गया है। मेरा शरीर अब खोखला हो चुका है। हे देवी, अच्छे समय की आप संगिनी हैं, सहायक है। बुरा समय आने पर आपने मेरा साथ छोड़ दिया। जब से आपने मृत्युलोक में मेरा साथ दिया तब से मैं आपका गाना गा रहा हूँ। आज भाग्य से भवानी जगीं। हे दुर्गा माँ, युद्ध के लिए चलिए। आज गीति के लिए हे सरस्वती, आप मेरी जिह्वा पर झटपट तैयार हो जाइए। आप शरीर में मस्तिष्क है, आपके चरण की बलिहारी है। यहाँ पंचों की मण्डली बैठी हुई है। छोटे बड़े यहाँ समान हैं। हे देवो आज मुझको (गाने की) आज्ञा दी गयी है। बीच धारा में मेरी नाव पड़ी हुई है, मोहिनी आप खेकर मेरी नाव पार लगाइए नहीं तो बीच धारा में मेरी नाव डूब जायगी।

हे देवी, दुनियाँ मे सबको अपनी देह का घमण्ड होता है। मेरी देह को

आपका सहारा है। जब समय अच्छा होता है तो दुनियाँ में लोग हितू मिलते हैं। दिन बिगड़ जाने पर कोई हितू नहीं मिलता। आपकी भक्ति में मुझसे कौन सी चूक हुई है कि आप सभा में मेरा संग छोड़ रही हैं। पंचों, अब देवी का खेल सुनिये। वह अब मेरी जिह्वा पर बैठेंगी। भवानी मेरे भाग्य से जागेंगी। युद्ध के समय वह मेरे सिर पर रहेंगी। गीति के समय सरस्वती मेरी जीभ पर उपस्थित होंगी। उन्होंने कहा—हे बाबू, अलबेला, गाओ, गाओ।

पृष्ठ 87

अब आप लोग कान लगा कर थोड़ा सुन लीजिए। देवी ने कहा—मैंने शूरमा की पूजा स्वीकार की है, देश में तलवार ग्रहण की है। जिस कोने में महाभारत छिड़ा हुआ है उधर हमारा शरीर घूम गया है। जैसे मैंने रण में प्रतिष्ठा रखी है, रण में तलवार उठायी है, उसी प्रकार हे गायक, तुम मर्दों का बयान, जिनके देश में तलवार चली है, गा दो। अगर एक कड़ी भी भूल जायगी तो मैं दो-दो कड़ी जोड़ दूँगी। तुम अद्भुत कांति गा दो, मैं तुम्हारी जीभ पर तैयार हूँ, उपस्थित हूँ। पंचों, आज जिस दिन की बात है, उस दिन का गाना आप लोग सभा में सुन लीजिए। जिस दिन धोबी की स्त्री ने पति से कहा कि आप मेरी बात सुनिये, झिंगुरी ने जिस वीर को मारा है उसने छह महीने तक हलुवा-गुड़ चाटा है। अब उस बच्चे की देह में सातवें महीने में थोड़ा स्पंदन हुआ है, हलचल हुई है।

हे पति, आप जाइये ताकि राजा से हुक्म लेकर उससे अपनी लड़कियों की शादी हम लोग कर दें। मखुवा बिगड़ उठा, क्रुद्ध हो उठा। अपनी विवाहिता का झोंटा पकड़ कर उसने जमा कर उसे लात मारा, एड़ मारी। मखुवा की पत्नी चिल्ला उठी। उसकी दोनों लड़कियाँ बखरी (हवेली) में वहाँ पहुँच गयीं। उन्होंने कहा - हे काका, आज हमारी माता ने कौन सा अपराध किया है कि बखरी में आप उसे पीट रहे हैं। धोबी ने कहा कि यह मेरे शरीर का ग्राहक पैदा कर रही है, मेरे लिए संकट उत्पन्न कर रही है। कल राजा मेरी जान नहीं छोड़ेगा। कल किसी चुगलखोर ने यदि सुना और जाकर उससे कह दिया तो राजा वामरि हमें मुर्गा बनाकर मुँह में गोबर ठुसवा देगा। कच्चे बाँस की छड़ी से मुझे पीटेगा तथा शरीर के प्रत्येक अंग की खाल खिचवा लेगा।

पृष्ठ 88

कल उलटा मुश्क चढ़ाकर, मुर्गा बना कर वह मुझे मुहवल में धराशायी कर देगा, ढहवा देगा। मेरी छाती पर वह भाला घोंपवा देगा। नखों में खपची ठोंकवा देगा। मेरी बाँहों में वह छड घुसवा देगा। बुजरी, यह मुहवल में मेरी शत्रु हो गयी।

पंचों, उस दिन का, आगे का हाल सुनिये। काका को पकड़कर लड़कियों ने पृथक कर दिया, छुटा दिया। वे माता के शरीर पर तेल लगाकर उनकी सेवा करने

लगीं। उन्होंने कहा—तुमने यह क्या किया ? माता ने कहा इन दुष्ट लड़कियों ने हरामी लड़कियों ने रोज-रोज हमसे कहा—तो मैंने अपने पति को यह विवाह की बात कह दी। इस दुष्ट ने मेरे शरीर में पैर मारा है। मेरी कमर धँस गयी है, मैं कल इसको 'तिरिया चरित्र' दिखाऊँगी। मैं धोबी-घाट जाऊँगी। इसकी प्रतिष्ठा मैं सोहवल में नष्ट कर दूँगी। धोविन ने कहा—इसने मुझे पैर से मारा है। इसको जहर ही समझो। कल मैं अपनी करामात धोबी-घाट पर दिखाऊँगी। वहीं हमारी इनकी बात होगी।

पंचों, जिस समय पूर्व में लालिमा छा गयी, कौवे बोलने लगे, भोर प्रातः काल में बदलने लगा तो धोबी और धोबिन दोनों झगड़ने लगे। धोबी तड़के ही गदहों पर लादी लाद कर धोबी-घाट कपड़े धोने चला गया तो धोबिन अपने घर से उठी। उसने विजवा से झटपट रसोई बनाने के लिए कहा।

पृष्ठ 89

व्यंजन तैयार करो। हमारे केश को कंघी से साफ करो। मैं अब तिरिया-चरित्र करूँगी। मैं उनको अपना खेल दिखाऊँगी। उस पापी ने खींचकर जोर से मुझे लात मारी है, मेरे शरीर में गहरी चोट आयी है। पंचो, अब स्त्री का खेल देखिये। सोना सोहवली पार मे धोविन का हाल सुनिये। विजवा ने रसोई बनायी। सरा-सरि ने अपनी माता का बाल झारा, सँवारा।

आज रानी सिर की चोटी गूँथने लगी। ऊँचा जूड़ा घुमाकर बाँधने लगी। उसने अपनी आँख म काजल लगाया जैसे सावन की घटा उमड़ आयी हो। उसने दुधिया रंग की बिन्दी लगायी, माँग मे लहरदार सिंदूर लगाया तथा अंगूठे का पोर दबाने लगी। उमने टेढ़ी-सी बिछिया पहन ली जिसमें घुँघरू लगे हुए थे। उँगली में उसने अंगूठी डाली। पैर में कड़ा डाला तथा नूपुर डाले। कमर में करधनी डाली, वह कटि में हिलने लगी। साठ गज का हलका नामक आभूषण उसने गर्दन में डाला। बाहों मे उसने छड़ा डाला। उसने शरीर के हर अंग में गहना पहना।

पृष्ठ 90

सोना सोहवली में दह के पार धोबिन ने सोने की आरसी बनवायी। सोने का तार खिचवाया। सोने की झबिया उसने मस्तक पर लटका लिया। नाक में उसने नकवेसर डाली। नाक में झुलनी और बुलाक नामक गहने भी डाले। इस प्रकार रानी सुहवलि के बाजार में प्रकट हुई। एक तो वह धोविन है, दूसरे उसने साज शृङ्गार किया है। उसने मखमल की चोली पहनी है जिसमे चौंतीस तार (बयारि ?) लगे हैं। उसने दक्षिण की छींट पहनी है जिस पर छप्पन हजार पंछी लगे हैं, चित्र बने है। उसके आँचल पर मोर बने हुए हैं, बगल में कोयल कूक रही है। उसकी चद्दर तासबदर (?) की है, उस पर सूर्य की ज्योति चित्रित है। बायें चन्द्रमा है। (इन पंक्तियों को गायक ने फिर दुहराया है।) धोबिन ने बायें से घूंघट डाल लिया है,

दाहिने में पर्दा कर लिया है। उसने भोजन की थाली ले ली है, लोटे का जल लिया है। वह धीरे-धीरे हिल-हिल कर पग धर रही है जैसे दोंगे को विदाई के उपरान्त बहू चलती है, जैसे गौने के बाद लड़की पग डालती है, धोबिन वैसे ही कदम बढ़ा रही है।

पृष्ठ 91

धोबिन धोबी-घाट चली। उसके पैर के आभूषण (गोड़रइला) बज रहे थे, नूपुर झंकृत हो उठे थे। रानी ने बायें पर्दा कर लिया था तथा दाहिने भी घूँघट डाल लिया था। वह सोना सोहवली पाल जा रही थी, धोबी-घाट जा रही थी। अभी दो बीघा ही धोबिन को जाना था कि धोबी का माथा ठनका। उसने धोबिन की सूरत देखी। उसका मन वहाँ डोल गया। उसने कहा हे मेरे दैव, हे नारायण, हे विधाता आपने क्या कर दिया। आज स्त्री ने ऐसा श्रृङ्गार किया है कि उसकी शोभा का वर्णन नहीं किया जा सकता। वह ऐसी लग रही थी जैसे गौना या दोंगा कराकर आयी हो। वह बिना बुलाये ही घाट पर आ गयी है। धोबिन वहाँ भोजन रखकर अलग हो गयी। धोबी कुल्ला आदि करके कह रहा है कि देखो आज मैं व्यंजन तो खा रहा हूँ पर तुमने इतना क्रोध क्यों किया है? इतना क्रोध तुमने क्यों धारण किया है? धोबिन ने फटकार कर कहा--

घटिहा, मुझसे बोलो मत। आज तुमने मेरा नाता टूट रहा है। दुष्ट, तुम मेरी देह मत छुओ। धोबी का खाना जहर हो गया। धोबिन ने तिरिया-चरित्तर किया है। उसने धोबी से कहा—खाना हो ना खाओ, नहीं खाओगे तो भी मैं खाना लेकर चली जाऊँगी। यदि तुम मुझसे बोलोगे तो हमारा तुमसे नहीं पटेगा। धोबिन ललकार कर रही है, वह धोबी की शकल नहीं देख रही है। वह कह रहा है कि हाय दादा, मैंने लात से उसे मार दिया था, इसलिए वह क्रोध में है, गुस्से में वह चिल्ला रही है।

पृष्ठ 92

अब जल्दी प्रीति नहीं लगेगी। हे पंचों, दो-चार कौर खाकर धोबी ने भोजन टाल दिया। धोबिन ने कहा थाली छोड़ दो, तुम कपड़ा धोने जाओ तो मैं वापस जाऊँगी। धोबी झँखते हुए कुल्ला करके कपड़ा धोने चला गया। धोबिन थाली और हाथ में जल लेकर वापस चली आयी। गायक कहता है कि मैंने सुना है कि धोबी दिन भर कपड़ा धो रहा है और धोबिन की सूरत उसकी नजर में नाच रही है। उसने तिरिया-चरित्र किया है। धोबी को चैन नहीं मिल रहा है। रानी जाकर फिर व्यंजन बना रही है। इधर सूर्य का गोला डूब रहा है। उसने सायंकाल अजयी को खिलाया, लड़कियों को अपनी बखरी में भोजन कराया। लड़कियों को दूसरी बखरी में

सुलाया। फिर धोबिन अपने महल में प्रवेश कर गयी, दीपक जला दिया तथा शैया लगा दी। उसने चुन-चुनकर सेज लगायी। अपनी शक्ति भर उसने उठा नहीं रखा।

गायक कहता है कि मैंने सुना है कि जब शैया बिछाने के बाद धोबिन जल लेकर पहुँची, तब उसने पति से कहा चलो, खा लो। धोबी हाथ-पैर धोकर, लोटा लेकर भोजन करने गया। धोबिन भोजन को उसके सामने टालकर स्वयं पलंग पर चली गयी। अब धोबी के लिए भोजन विष हो गया। जब कोई व्यक्ति लोभी बन जाता है तो उसको कुछ अच्छा नहीं लगता। अब तो वह धोबिन की प्रार्थना में आ ही गया। दो-चार कौर जल्दी-जल्दी खाकर कुल्ला-मंजन करके उसने कहा--

पृष्ठ 93

हे पत्नी, रात को क्रोध मत करो। धोबिन ललकार कर उठ गयी, कहने लगी—घटिहा, तुम्हारे शरीर में ज़रा भी लज्जा नही है। तुम मेरी शक्ल-सूरत पर लुब्ध हो गये जिस समय गौने में बहू बन कर आयी, दोंगे में दुलहिन बनकर आयी, तुम मेरी शैया पर सोते रहे और मेरी झूलनी का मजा लेते रहे, मेरे साथ आनन्द उठाते रहे। सेज पर रोज-रोज आकर सोते रहे। तुम्हारी तृष्णा में आज आग लग जाय। तुम्हारी वासना आज इतनी बढ़ गयी है? हमारी लड़कियों की देह में भी तो आग लगी हुई है। जब तक तुम राजा से जाकर मेरी बात नहीं कहोगे, तब तक मैं तुम्हारे साथ अंग लगाकर नहीं सोऊँगी। धोबी ने कहा--आज नही मैं कल जाऊँगा और कल ही बात कर सकूंगा।

धोबिन ने कहा—तो यह नहीं आज होगा कि तुम मेरी सेज पर सोओगे। जब तक तुम ठाकुर से प्रार्थना नहीं करोगे, हमारा तुम्हारा संग हो नहीं सकेगा। धोबी चाहे जितना भी उपाय लगाता था वह उसको पास नहीं फटकने देती थी। धोबी ने कहा— मैं कल निश्चय ही राजा के यहाँ जाऊँगा और अवश्य ही सीधे उससे बात करूँगा। स्त्री ने कहा तुम मेरी सेज की आशा छोड़ दो। परसों तुमसे मेरा बिगाड़ हो जायगा। धोबी का मन टूट गया, वचन देकर वह अपने द्वार पर सोने चला गया। तब धोबी की पत्नी उठी, फाटक की खिड़की खोली तथा सुहवल का रास्ता पकड़ कर मन्त्री के द्वार पर पहुँची। मंत्री अभी सोये हुए थे। उस क्षत्रिय को उसने उठाया। मन्त्री चौककर उठ बैठे। कहा—ऐ धोबिनि, तुम आधी रात को मेरे द्वार पर कैसे आ गयी? धोबिन ने कहा--मुझे पुश्चली मत समझो कि तुम्हारी सूरत पर लुब्ध होकर पास आयी हूँ।

पृष्ठ 94

हे बाबू, मुझे एक बहुत जरूरी काम है, इसलिए रात में मैं यहां उपस्थित हुई हूँ। पंचों, सुहवल का गाना कठिन है, आप लोग ध्यान लगाकर सुनिये। मन्त्री ने

धोबिन (रानो)ʼने कहा —तुम यहाँ मेरी बात सुनो। गउरा मे जो बीर आया हुआ था, जिसको झिंगुरी ने जोर से लात मारा था तथा जिसको बेहोशी आ गयी थी, गर्मी छितरा गयी थी, उसको सभी छोड़कर चले आये थे। तब मैंने अपने पति को दो-चार युवकों के साथ भेजा। लोग खटोले पर लादकर उसे हमारे किले में लाये। मन्त्री, हमने सात महीने तक लोथा ? चलाकर हलुवा-गुड़ खिलाया तब बीर की देह में स्पंदन आया। बाबू, आज मेरी एक प्रार्थना है। जितनी तुम्हारे शरीर में आग है उतनी ही आग हमारी लड़कियों के शरीर में है।

सब मुहवल में अपना दुख जानते हैं, लड़कियाँ यहाँ अभागिन पैदा हुई हैं। छत्तीस वर्ण की बेटियों को बामरि ने बाल कुँवारि रहने दिया है, उनका विवाह रोक दिया है। उनमें कुछ बारह वर्ष की कन्यायें हो गयी हैं, कुछ सोलह साल की स्त्री हो गयी हैं। दह के पार मुहवल में किसी की पूर्ण युवावस्था आ गयी है। कुछ का तीसरा पन बीत गया है तथा उनके सिर का बाल पक गया है। कुछ की कमर झुक गयी है।

पृष्ठ 95-96

उनके मुँह के दाँत टूट गये है। उनकी आँखों से आँसू गिर रहे हैं, मुहवलि में तड़पते हुए उनको प्रातःकाल हो जाता है। धोबिन ने कहा—आप राजा के मन्त्री कहे जाते है। आप मुहवलि में अग्निकरता ? (शत्रु का हाथी) छू लीजिए। मैं कल अपने स्वामी को कचहरी भेजूँगी, वे प्रार्थना करेंगे। तब राजा बमरी क्रुद्ध होगा। आप अपनी बातो से उनकी रक्षा कीजिएगा। बाद मे आप कोई उपाय कीजिएगा कि मेरी दोनों लड़कियों का विवाह ठाठ से हो जाय। धोबिन ने कहा—हे मन्त्री, मैं दुखी बनकर आयी हूँ। मै पुंश्चली (घटिहा) नहीं हूँ कि यहाँ घूम रही हूँ। इस बात को देखिए कि जो तुम्हारी देह मे आग है वही मेरी देह मे है, वही हमारी लड़कियों की देह में है। मन्त्री ने कहा—तुम ठीक ही कह रही हो लेकिन मैं क्या कर सकता हूँ। फिर भी तुम अपने पति को भेजना। उपाय लग जाएगा तो लग ही जायगा। यदि नही लग सके तो विवशता है।

पचों, जब धोबिन वहाँ से हटी तो कहाँ गयी ? गायक कहता है कि मैंने सुना है कि धोबिन मुहवलि में विकल थी, मन्त्री का द्वार उसने छोड़ दिया तथा पतली गली का रास्ता लिया और राजा के दीवान महतो के द्वार पर गयी। महतो पैर फैला कर सो रहे थे। धोबिन ने उसका दुपट्टा पकड़ कर खींचना शुरू किया। बाबू आप उठिए। आधी रात बीत गयी है, अब रात्रि नीचे की ओर ढल रही है। धोबिन ने कहा—मेरे घर एक काम है। मेरे शरीर में अशान्ति है, चैन नहीं पड़ रहा है। महतो उठे और धोबिन का रोब देखकर कहने लगे, ऐ भाई, यह क्यों आयी

है ? उसका जवाब धोबिन ने दिया। मैं घटिही नहीं हूँ और न मैं तुमसे घटिआई करने आयी हूँ।

पृष्ठ 96

मैं अपने दुख के कारण यहाँ आयी हूँ। तुम जरा उठो और मेरी प्रार्थना को सुनो। हे पंचों, जब राजा का दीवान महतो बैठ गया तब धोबिन ने कहा—देखो, मेरी ईख में पत्तियाँ नहीं हैं, मेरे यहाँ कुशल नहीं है, और लोगों के यहाँ सुहवल में है। आज मैं चली हूँ कि कल मैं अवश्य ही अपने पति को राजदरबार में भेजूंगी। तू दीवान हो। हम लोग प्रार्थना कर रहे हैं कि आप सब लोग देखिए कि छत्तीस वर्ण की कन्याएँ यहाँ बिना ब्याहे बाल कुंवार पड़ी हुई हैं। वे कन्याएँ चीख रही हैं जिससे मेरी छाती फट गयी है। कल मेरे पति राजा के यहाँ जायेंगे, तुम देखना तथा वहाँ आसन जमाकर बैठे रहना।

आज जो मैं अपने पति को भेजूंगी तो वह प्रार्थना करेंगे कि क्या हम लोग लड़कियों की शादी कर दें ? हम लोग जानते हैं कि राजा क्रुद्ध होगा पर आप लोग उपाय लगाइयेगा। आप लोग उपाय लगा देंगे तो संभव है सबकी लड़कियों की शादी इस लग्न के शुरू होने पर हो जाय। महतो के हृदय में यह बात बैठ गयी। यह धोबिन ठीक ही तो कह रही है। दीवान ने कहा—

लेकिन कल बहुत तड़के भोर में ही भेजना। पहली प्रार्थना में ही वह अपनी प्रार्थना कर देंगे। अगर राजा क्रोध करेंगे तो हम लोग उनको समझायेंगे। यह सब करके धोबिन अपने घर लौट आयी। जब वापस आयी तो यह सोचने लगी कि अब तो रात थोड़ी सी रह गयी है। मैं अपने पति को जगाऊँ कि दिशा-मैदान होकर तैयार रहें कि जब मैं भोजन बनाऊँ तो मेरे पति खालें और ज्योंही राजा की कचहरी शुरू हो, वहाँ पहुँच जायँ। भाइयों, मखुवा की पत्नी इधर विकल है, उसका दुख असह्य है। वह चली गयी। पहर भर रात शेष है। रानी ने लोटे में जल लिया और कहा—हे स्वामी, हे मूर्तिनारायण।

पृष्ठ 97-98

तुम मेरे धन सिंदूर के मालिक हो। स्वामी, अब पहर भर रात शेष है, प्रातःकाल हो रहा है। मुरहन के निकट तट पर दिशा-मैदान, कुल्ला-मंजन के लिए तुम जाओ। जब तक तुम मंजन करके आओ मैं भोजन बनाती हूँ। पहले ही जब राजा की कचहरी लगे तुम अपनी प्रार्थना कर देना। भइया, मक्खू अब झींखने लगा, दुखी होने लगा, अपने मन में विचार करने लगा, कहने लगा—इस बुजरी पर, दुष्टा औरत पर वज्रपात हो जाय, बिजली की धार गिर पड़े। जैसे खंसी बकरे का दिन जब पूरा हो जाता है और उसे दाना दिया जाता है, वैसे ही मेरी स्त्री भोजन तैयार कर रही है। यह सोचते हुए मक्खू उठा। उसकी देह मुर्झा गयी किन्तु रात में वह वचन दे चुका था, अब उसे इन्कार कैसे कर सकता था।

मक्खू आह भरते हुए उठा, लोटा लिया, धीरे-धीरे पग डालकर चलने लगा, मुरहनि पहुँचा। कुछ देर तक वह शौच करते सोचते रहा। इसमें एक घड़ी बीत गयी, पहर बीत गया। उसने पानी छुआ, आबदस्त लिया। फिर मुरहन में नीचे चला गया, लोटा साफ किया, कुल्ला-मंजन किया। इतने में पौ फट गयी। संसार-सागर में प्रकाश हो उठा। धोबी ने किले में दातुन किया। इधर धोबिन ने विधिपूर्वक रुचि-कर भोजन बनाया है, उठ-उठ कर वह अपने पति का बाट जोह रही है। दो घड़ी दिन चढ़ गया है, मेरा पति कहाँ उलझ गया है? दो घड़ी दिन चढ़ेगा तब राजा की कचहरी जमकर लगेगी। कचहरी के लिए देर हो जायगी, अभी हमारे पति नहीं आये। ऐ पंचों, इधर मखुवा की स्त्री ऐसा सोच रही थी कि तब तक वहाँ वह पहुँच गया।

पृष्ठ 98

धोबिन हँसकर बोली, हे स्वामी, देर हो रही है। यदि पहली प्रार्थना में मेरा मुकदमा नहीं पड़ेगा तो सब नष्ट हो जायगा। जल्दी झटपट तुम खाओ। धोबी ने कहा—बुजगी, तुमने मेरे लिए व्यंजन नहीं बनाया है, यह तो हमें जहर ही मालूम हो रहा है। मेरे कलेजे में यह अन्न धँस नहीं रहा है। इधर मक्खू की स्त्री हँस रही है। वह कह रही है, स्वामी, यह बात मुझे बिल्कुल अच्छी नहीं लग रही है। जो कहना था तुमने कह दिया, अब चलो। मक्खू की स्त्री जबर्दस्ती पकड़कर कह रही है, चलो। चलना पड़ेगा। खाना तो रोज-रोज है।

पंचों, मक्खू का मन जाने को नहीं कर रहा है। उसकी स्त्री ने गर्दन में हाथ डाला और गली में ढकेलते हुए उसे कचहरी में ले गयी। कहने लगी, रात को तुम्हारी वासना डगमगा उठी थी। तुमने मुझे वचन दिया, कौल करार किया। आज अपने वचन को पूरा करो। हे पति, कल तुम मेरा रस लूट लेना, मेरे साथ आनन्द करना। मक्खू कहने लगा सुहवलि में तुम्हारी शक्ल सूरत मेरे लिए जहर हो गयी है। ऐ दुष्टा, तुमने हमारी जान के लिए ग्राहक पैदा कर दिया है।

पृष्ठ 99

मक्खू ने कहा—चल तो रहा हूँ, तुम मुझे घसीट क्यों रही हो। हमारी बाँहें पकड़कर झटकार दो, अब तो मैं चल ही रहा हूँ, अब तो चलूँगा ही। भाइयों, मक्खू की स्त्री ने अच्छी तरह से मक्खू पर दबाव डाला। मक्खू तब कचहरी चले। वह चलते गये, बढ़ते गये। पंचों, जैसे यहाँ मशीन में महफिल बैठी हुई है उसी प्रकार सुहवल के बाजार में महफिल बैठी हुई है। कचहरी लगी हुई थी, जमकर दरबार लगा हुआ था। राजा की गद्दी ऊँची थी। नीचे धर्म और न्याय करने वालों की गद्दी थी। बायें मंत्री बैठे हुए थे, दाहिने महतो दीवान बैठे हुए थे। मखुवा वहाँ आगे बढ़ गया, पर फाटक पर जाकर उसने पीछे हट जाने का इरादा किया। मखुवा की स्त्री ने उसकी गर्दन में हाथ डाला। एक हाथ चूतड़ पर रखा तथा उसे फाटक पर

ढकेल दिया। धोबी काँपते हुए कचहरी में उपस्थित हुआ। राजा बमरी की पलकें उठ गयीं। उसने कहना शुरू किया। राजा बमरी ने कहा—हे मक्खू, तुमने अपनी गर्दन में कफन क्यों बाँध लिया है, क्यों मरना चाहते हो ? क्या तुमको किसी ने मारा है, गाली दी है ? तुमको किसी ने चिढ़ाया है कि तुम इस प्रकार बेबस होकर गले में फाँसी लगाकर बोल रहे हो। मखुवा ने कहा– मेरे ठाकुर बात मानिये। किसी ने मुझे मारा नहीं है न किसी ने दबाव चढ़ाया है। मैं एक बात के लिए आया हूँ। पूछे बिना रहा नहीं जाता है और पूछने में डर लगता है। मक्खू ने रो-रोकर राजा से कहा। हे ठाकुर, यहा मेरा शरीर काँप रहा है, मुझे डर लग रहा है। पूछे बिना बात भी नहीं बनेगी। पचों, धोबी जितना काँप रहा था, उतना ही डर रहा था। कहने लगा, कहने मे बड़ी कठिनाई है। यदि नहीं कहूँ तो भी कठिन है। ठाकुर, मुझसे कहा नहीं जाता, मै क्या कहूँ।

पृष्ठ 100

राजा ने कहा—कहो। मक्खू ने कहा—डर लग रहा है। राजा ने कहा—कहो, कहो। जो प्रार्थना लेकर आये हो उसे कहो। मैं सुनूँ। मक्खू ने कहा—भय लग रहा है। मंत्री ने कहा—अरे भाई कहो। अब क्या डर रहे हो। उसने कहा—कहूँ। मन्त्री ने कहा—हाँ। कहो। पर मुझे डर लग रहा है धोबी ने कहा—अच्छा कह रहा हूँ। ठाकुर मुझे डर तो लग रहा है लेकिन अब कहे बिना रुकूँगा भी नहीं। ठाकुर ने कहा—कहो। धोबी ने कहा—गउरा का वह वीर धोबी जो यहाँ आया था और जिसे झिंगुरी ने लात से मारा था, उसका यहाँ शरीर मिट्टी मे गड गया था। वह हमारी जाति का लडका है। उसको टाँग कर मैं सुहवल मे लाया था। छह महीना तो मैंने उसे पलंग पर ही हलुवा-गुड़ चटाया और उसकी बड़ी सेवा की। अब धीरे-धीरे उसकी देह मे प्राण का संचार हुआ है। वह सोना सुहवली पर टहलने लगा है। मेरी विवाहिता बुजरी मान नहीं रही है। मुझे डर लग रहा है किन्तु कहे बिना काम भी नही बनेगा। बमरी ने कहा नहीं तुम कह डालो। तुम्हारी स्त्री ने क्या कहा है। हे मेरे ठाकुर, हे शक्तिशाली राजा, मेरी बात सुनिये, वह कह रही है कि राजा से हुक्म ले लाओ कि हम लोग अपनी दोनों लड़कियों की शादी कर दें।

## धोबी पर राजा बमरी का क्रुद्ध होना

पृष्ठ 100-101

बमरी के पैर में आग लग गयी और उसके सिर की शिखा तक लपट पहुँच गयी। क्रोध में उसकी पलकें लाल हो उठीं, आँखें रुधिर की तरह सुर्ख हो उठीं। उसने कहा—इस साले धोबी को पकड़ो। इसको खंभे में बाँधो। मखुवा आदमियों पर गिरते-पड़ते वहाँ से भागा। गायक कहता है कि मैंने सुना है कि मंत्री ने

सिपाहियों को बँगले में ही रोक दिया । सिपाहियों, आप लोग अपने आसन पर ही बैठे रहिये । मंत्री ने कहा तिलंगियों, सिपाहियों, खबरदार उठना मत । सिपाही बैठे रहे । मखुवा वहाँ से भागा, मखुवा की स्त्री फाटक के पास खड़ी थी । उसको भागते हुए उसने पकड़ लिया । उसकी धोती की लांग में हाथ लगा दिया तथा फिर फाटक को पकड़ लिया । धोबी चिल्ला उठा—बुजरो, मुझे छोड़ दो । धोबिन मक्खू की धोती का बन्धन पकड़े हुए है तथा अपना एक हाथ फाटक पर रखे हुए है । बाँयें मंत्री बोल रहे हैं, दाहिने दीवान महतो बोल रहे हैं । उन्होंने कहा—हे मेरे शक्तिशाली ठाकुर, हमारी बात सुनिये । हम लोग आपसे कह रहे हैं सुहवल में कान लगाकर सुनिये । भीमला की सान किसके लिए गड़ी है । हम लोग आपसे पूछ रहे हैं । मर्द के लिए ही तो सान गड़ी है । जो मर्द नहीं रहा, और जिसको बुरी तरह पीट दिया गया, उसकी शादी हो भी जाय तो हमें लगता है हमारी शान बिगड़ेगी नहीं ।

पृष्ठ 101

बमरी सोचने लगा, अपने मन में विचार करने लगा । असली मारना तो मैदान में आकर मारना है । घात लगाकर मारना तो मारना नहीं है । मन्त्री ने कहा—जिस बीर को सात महीना हलुवा-गुड़ चटाया गया है क्या वह अभी शेष है ! हे ठाकुर, जो किले में शान गाड़ी गयी है वह तो उसके लिए है जिसकी जाँघों में शक्ति है, भुजाओं में बल है । ऐसा ही तो कोई बीर होगा जो मौर बाँधेगा और यहाँ बारात करने आयेगा ।

एक दो बीरों की क्या बात की जाय, सारी दुनियाँ यहा बारात करने आयेगी, सारा संसार यहा उमड़ पड़ेगा । यहाँ रास्ता पकड़ कर लोग मोती सगड़ के घाट पर आयेंगे । उनमें जो बीर गड़े हुए भाले को उखाड़ देगा वह बावन बुर्ज का तम्बू बावन भीटों पर गड़वा देगा । उनमें रेशमी सूत की डोरी होगी फिर पीली कनातें खड़ी होंगी । उनमें कुमकुमा लटक रहे होंगे, बीच में हंडिया और गिलास प्रकाश-मान होंगे । तेगों का बागीचा लग जाएगा, बर्छियों का मण्डप खड़ा हो जायगा । इस सोना सुहवली पाल में ढालों का ओसारा (बरामदा) खड़ा हो जायगा । वहाँ एक-एक बीर योद्धा अपनी भुजाओं को फैलाकर बैठेगा । वह गोमतिही लकड़ी बजायेगा, फिर बियहुती लकडी बजायेगा । फिर युद्ध का स्वर । (मारू) डुग्गी पर पिटवायेगा । सारे सुहवल में उसकी आवाज गूंज उठेगी । भीमलिया उसको सुनेगा । वह उल्टा लंगोटा कसेगा फिर मल्लवर्ण का गाँठ बाँधेगा । उसका रोब उभरने लगेगा । वह मोती सगड़ पर चला जायेगा । जो बीर अपने मस्तक का कलश धरवायेगा, अपने रुधिर से कोहबर पुतवायेगा । अपनी छाती का पीढ़ा गड़वायेगा, टांगों की हरिश गड़वायेगा । वही सिर पर जटा और मौर धारण करेगा और सतिया से बिवाह कर सकेगा ।

क्षत्रियों ने कहा कि ऐ पंचों जिसके लिए शान गड़ी है वह शान से आयेगा ? यह धोबी तो नपुंसक है, नामर्द है।

पृष्ठ 102

ऐ ठाकुर, जिसका नाम नामर्द हिंजड़ा पड़ गया है उसकी शादी हो जाय तो मैं उसमें कोई चिन्ता की बात नहीं देखता। तब बमरी ने कहा—मखुवा को बुलवाओ। मन्त्रियों ने सिपाहियों से कहा—तुम लोग उसे खोजो, वह तो अब घर भी चला गया होगा। सिपाही मखुवा को खोजने चले ताकि उसकी लड़कियों की शादी तय हो जाय। उन्होंने देखा कि धोबिन ने धोती की लांग में हाथ डालकर मखू को पकड़ रखा है और वह अपना शरीर पटक रहा है, छटपटा रहा है। सिपाहियों ने पुकारा— ऐ मक्खू। मक्खू कहने लगा—आप लोग सुनिये। शादी की बात मैंने नहीं की है, इसने (मेरी पत्नी) की है। इसी ने की है, इसी ने मेरी बात नहीं मानी। सिपाहियों ने मक्खू के कहा—ऐ घोड़ा (मूर्ख) जरा चुप तो रहो। क्या तुम्हारी औरत ही कचहरी जायगी ? मक्खू ने कहा—वह चली जायगी तो मैं क्या करूँगा !

सिपाहियो ने कहा—जरा तुम ठंडे हो जाओ। तुम्हारे शरीर की गति हम लोग जानते हैं तुम डरो मत। अब तुम्हारा काम हो जायेगा। मक्खू ने पूछा "क्या सचमुच काम हो जायेगा ?" सिपाहियों ने कहा—हाँ हो जायेगा। तब धोबी के शरीर में धैर्य वापस आ गया। आशान्वित होकर वह कचहरी में चला। धोबी मक्खू वहाँ पहुँचा और बमरी के सम्मुख खड़ा हो गया। मक्खू का कलेजा काँप रहा था जैसे हाल की ब्याई हुई गाय काँपती है। बामरि ने हँसकर कहा—मक्खू डरो मत। मगर शादी वैसे होगी जैसे मैं कह रहा हूँ। मेरा आडर (आज्ञा) है, तुम लड़कियों की शादी करो लेकिन बंगले में मांड़ो (मण्डप) न छवाना। हरिश न गड़वाना, कलश न धरवाना, वेद-पाठ न करवाना, सखियों से मंगलगान न कराना। अंधेरे घर में लड़कियों का विवाह कर देना। धोबी अब चिन्ता में पड़ गया, हाय दादा कैसे विवाह होगा ? धोबी जब बाहर निकला तो धोबिन ने क्या पूछा—बामरि ने क्या कहा—? धोबी ने कहा—क्या कहा है, लाँड़ कहा है ?

पृष्ठ 103

मैं क्या कहूँ ? मक्खू ने कहा—क्या इस प्रकार किसी की लड़की का विवाह होता है ? बामरि कहता है—कलश नहीं रखा जायगा, मंगलगीत नहीं गाये जायेंगे, हल्दी नहीं लगेगी। ब्राह्मण वेद नहीं पढ़ेंगे। मक्खू ने अपनी पत्नी से कहा—तुम्हीं बताओ विवाह किस प्रकार होगा ? ऐ निरबंसिया ! इसी प्रकार सब कुछ सम्पन्न होगा, स्त्री ने कहा। गायक कहता है—धोबिन ने सुहवलि में सिंदूर खरीद लिया। दोनों व्यक्ति अपने द्वार पर वापस आये। मक्खू की पत्नी ने कहा—हे सइयाँ, अब तुम कन्यादान दे दो। कल प्रातःकाल मेरा बनाया हुआ व्यंजन तुम खाओगे। ब्रह्मा की लेखनी

नहीं मिटती । लिखा हुआ था तो तुमने भी भोजन नहीं किया । तुमने काग-स्नान (कोइलरि नहान) किया है । मेरी भी स्थिति वही है । इसी कन्यादान के लग्न में हम लोग लड़कियों की शादी कर दें । किस प्रकार शादी हुई ? धोबिन ने अजयी, लड़कियों और पति को लेकर उनके कमर में करधनी बाँध दी ।

भाइयों, अब रानियों के विवाह का हाल सुनिये । उनका नाम विजवा और सरासरि था । तीसरी स्त्री वहाँ मक्खू की पत्नी थी । उसने रचकर कोरा कलश रखा । गौरा और गणेश की रचना की । मंडप में चौका पुर दिया । एक हरिश खड़ी करवा दी । शादी का सारा उपचार धोबिन ने तैयार कर दिया । वह विधिपूर्वक मंगल गान गाने लगी । रचकर वर-कन्या को उसने हल्दी लगायी । भटकोड़ का अनुष्टान सम्पन्न किया । सुहवल में अजयी और कन्याओं को अब हल्दी लग गयी है ।

पृष्ठ 104-105

सुहवल के बाजार में सूर्य का गोला डूब गया । घर-घर में दीपक जल उठे । इधर मखुवा की स्त्री उठी । वह नहछूनहावन करने लगी । उसने कुल्हड़ में जल लिया । शादी के सारे उपचार उसने किए, सारी रस्में सम्पन्न कीं । लड़कियों को पीले वस्त्र पहनाये । रानी धोबिन ने स्वयं कोरी धोती पहनी । उसने मखुवा को भी कोरी धोती पहनाई । उसने अपनी हवेली में कन्यादान का उपक्रम किया । चौके पर मक्खू भी बैठा था । मंडप में गठबन्धन करके दोनों बैठे हुए थे । लड़कियों को आज्ञा हुई तो वे भी आकर माता-पिता की जांघ पर बैठ गयी । मक्खू की स्त्री ने तब अजयी से कहा—मांग में सिंदूर डाल दो ताकि हमारी लड़कियों का विवाह हो जाय ।

अब किले का खेल देखिए । अजयी दूल्हा बना हुआ है । वह माँग में सिन्दूर डालने चला । मांडो में दीपक जल रहा था । अजयी ने मांग में सिन्दूर स्पर्श करा दिया । रचकर उसने बुन्दा (टिकुली) लगाया । कन्याओं का विवाह हुआ । अजयी की शादी हुई । ऐ बाबू, गायक लोग लोरिकी गाते हैं और कहते है कि लड़का सुहवल में ससुराल करने गया था । पीछे सागड़ के घाट में उसने गंगनी का खेल (दंगल) शुरू किया ।

पंचों, जिस दिन की बात है, उस दिन के लग्न का हाल सुनिये । पंवारा अलबेला है, जवान लड़ने वालों का है । वीर धोबी की शादी की बात सुन लीजिए । सुहवल में इसी प्रकार विवाह हुआ । तब तक रात भी खत्म होने को आई । थोड़ी ही रात रह गयी । मखुवा की पत्नी हवेली में सो गयी । दोनों लड़कियाँ आंगन में सो रही हैं । अजयी द्वार पर सो रहा है । मक्खू अन्दर डेवढ़ी पर सो रहा है । ये सभी रात भर जगे थे ।

पृष्ठ 105-106

पूर्व में अरुणिमा छा गयी, पश्चिमी सागर में प्रकाश हो गया । कौवे बोलने

लगे, धीरे-धीरे प्रातःकाल हो गया। सूर्य का रथ प्रकट होकर किले में चल पड़ा। इधर छत्तीस वर्ण की बेटियाँ बखरी में चिहुँक कर उठीं, सभी ने धोबी की हवेली का रास्ता पकड़ा और मक्खू के पावन द्वार पर चलीं। वे क्यों चलीं ? इसलिए कि उनकी सखी की शादी का मुहूर्त निश्चित कर दिया गया है, कहने लगीं चलें हम मंगल गायें। आज तो हल्दी और मटकोड़ की रस्में होंगी। गायक कहता है कि छत्तीस वर्ण की बेटियों के हृदय में बड़ी खुशी हुई। रानियाँ झुंड बना कर गली के रास्ते, मक्खू के द्वार पर चलीं। कहने लगीं हमारी सखी का मुहूवल में लगन है, चलें वहाँ ठीक से मंगल गायें। सखियाँ चलो, हम चुन-चुन कर बखरी में गाना गायें। लड़कियों का हृदय प्रसन्न हो उठा था। वे मक्खू के द्वार पर मंगल गाने चलीं।

पंचों, स्त्रियाँ गाना गाने चली। सखी का भाग्य धन्य है यदि उसकी शादी हो गयी तो हम लोगों ने भी तो धीरज धारण किया है, शायद भगवान हमारा दुख भी समझें। पंचों, सभी वर्ण की स्त्रियों ने अपने मन में संतोष संजोया है कि इस बार अगर इसकी शादी हो गयी तो हो सकता है कि हम लोगों की भी शादी हो जाय। शायद हमारा भाग्य भी जाग उठे।

पृष्ठ 106-107

भाइयों, छत्तीस वर्ण की बेटियां मक्खू के पावन द्वार पर पहुँच गयीं। जब उन्होंने बरामदे में पैर रखा तो देखा कि अजयी ने कंकन बाँध रखा है तथा गुलाबी वस्त्र पहन रखा है। वह पीली धोती पहने हुए था। वे घबरा गयीं। अरे ! यहाँ तो शादी हो गयी है। वे कहने लगी—देखो दूल्हे ने कफनी बाँध रखी है। उसकी आँखों में काजल है। उसके सिर पर जमा कर पगड़ी बाँधी गयी है। नीचे उसने पीली धोती पहन रखी है। उसके मस्तक पर रोब झलक रहा है। लड़कियाँ आँख पसार कर देखने लगीं यह किसको कंकन बाँधा गया है। वे हवेली में प्रवेश कर गयीं। उन्होंने विजवा की माँग में सिन्दूर देखा, सरासरि ने भी सिंदूर धारण किया है। उन्होंने कहा—भाई, तुम्हारे किले में वज्रपात हो जाय, तुम गड्ढे में गिर कर नष्ट हो जाओ। तुमने सखी की शादी कर दी पर हम लोगों को क्यों नहीं निमन्त्रण दिया। हम लोग मिल-जुलकर गीत गाते, मंगल-गीति सुनाते। कुछ सावन की कजली गाते। हमारे स्नेह और प्रेम की लालसा पूरी हो जाती। हम लोगों की लालसा अधूरी रह गयी। तब मखुवा की स्त्री ने कहा—बेटियों, तुम सब लोग सुनो। विजवा का भाग्य किसी प्रकार उदित हुआ है। यह विवाह अकस्मात् सम्पन्न हो गया है।

पृष्ठ 107-108

मक्खू की स्त्री ने कहा—तुम लोग किस चक्कर में पड़ गयी हो। इस विवाह में कितनी बाधा थी, कहा नहीं जा सकता। तुम लोग धैर्य धारण करो। तुम लोगों

के लिए भी भगवान हैं। लड़कियों ने कहा - भगवान तो हैं, लेकिन हम लोगों की मनोकामना पूर्ण नहीं हुई। यदि हम लोग सखी की शादी में थोड़ा भी गाना गा देते, तो संतोष हो गया होता। पर विवाह हो गया तो ठीक ही है। बाबू लोगों, अब आगे का खेल बता रहा हूँ। मुहवल में हमारी बातें सुनिये। अजयी की शादी हो गयी, सरासरि का विवाह भी ठीक से हो गया। छत्तीस वर्ण की कन्याएँ धोबी के घर एकत्र होती हैं। कुछ अजयी के मुँह में दही लपेटती हैं, कुछ उसके शरीर को गुदगुदाती हैं। कुछ उसका दुपट्टा पकड़ कर खींचती है। कन्याएँ अजयी से मजाक कर रही हैं। अजयी भय से थर-थर काँप रहा है, डर से उसका रोम-रोम काँप उठता है। वह कह रहा है कि यह तो बड़ा रोग उत्पन्न हो गया है, कहीं यदि मैंने किसी पर हाथ फेर दिया और उस लड़की ने जाकर बामरि से कह दिया तो मैं तो मुसीबत में फँस जाऊँगा।

पंचों, पाहुन का रिश्ता जोड़ कर छत्तीस वर्ण की बेटियों ने अजई को उद्वेग में डाल दिया। तीसरे दिन धोबी ने कहा, बाबा, मैं यहाँ रहूँगा नहीं। मक्खू ने पूछा, बाबू क्यों नहीं रहोगे। अजयी ने कहा, नहीं, मैं अब नहीं रहूँगा। आप कल मेरी विदायी कर दीजिए। यदि अपनी लड़कियों की विदायी करनी है तो कर दीजिए नहीं तो मैं तो अवश्य गउरा चला जाऊँगा। मक्खू ने कुछ सोच कर कहा—बेटा, जो तुम्हारे मन में चिन्ता है वह मेरे मन में भी है। लेकिन जैसे इतने दिन यहाँ रह गये वैसे ही दो दिन और रह जाओ। लड़की की विदायी मे कुछ खर्च भी तो होता है। विदायी का दिन मैं निश्चित कर देता हूँ। तीसरे दिन तुम उन्हें डोली असवारी में ले जाना। मै विदायी कर दूँगा। अजयी ने कहा मैं किसी प्रकार यहा दिन काट रहा हूँ पर दिन काटने योग्य नही है। वह बामरि के भय से कांप रहा है कि यदि किसी की बेटी झूठ मे भी जाकर कह दे कि मैंने उसे छेड़ा है तो वह मेरी जान नहीं छोडेगा। यह शादी क्या हुई है, मेरे प्राण के लिए संकट पैदा हो गया है।

पृष्ठ 108-109

सोना मुहवली गार में अजयी पर इतना संकट पडा हुआ था। पंचों, अजयी की विदायी का दिन निश्चित हो गया। विजवा, सरासरि का दिन तय हो गया। सुहवलि की सारी कन्याएँ मिलने आ रही है। कह रही है—सखी आज यह आखिरी मिलन है। तुम्हारा दिन अब गउरा में रहने का आ गया है। तुम्हारा भाग्योदय हो गया है। हमारी किस्मत मे तो यहीं दह लिखा है। वे सुहवलि में दिन-रात चिन्ता में पड़े-पड़े दिन काट रही हैं। मक्खू को लड़कियों की कल विदायी है। मक्खू उनके लिए लूगा-झूला कपड़ा लत्ता तैयार कर रहा है। लडके के लिए पीले रंग की धोती रंगी गयी है। सभी तैयारी हो गयी। ठाकुर बमरी से पूछकर डोला तय हो गया, बयाना दे दिया गया। कल विजवा और सरासरि दोनों लड़कियों की विदायी

होगी। पूर्व में अरुणाई छाने लगी पश्चिम में प्रकाश फैलने लगा। अजयी परेशान होने लगा। उसने कहा—मेरा गउरा गाँव दूर है। बाबा, क्या आप हमारे लिए गाड़ी लदवायेंगे ? जो कुछ भी तैयार हो उसे जल्दी जुटा दीजिए और डोला यहाँ से उठवा दीजिए। मक्खू ने कहा—ठीक है, बाबू, धीरज रखो, जरा दातुन-कुल्ला कर लो, हम लड़कियों की विदायी कर देंगे। अजयी लोटा-दातुन लेकर हाथ मुँह धोने लगा। मक्खू ने लड़कियों को डोले पर बैठा कर गाँव की सीमा पर पहुँचवा दिया।

## पृष्ठ 109-110

गायक कहता है कि मैंने सुना है कि विजवा की विदायी होने लगी, पीछे सरासरि की डोली चली। बमरा की बेटी छत पर थी उसने विजवा की डोली देखी। वह धीरे-धीरे छत से नीचे आयी। सागड़ पर रानियों की डोली छिपी हुई थी। सती भींटे पर पहुँची। उसने विजवा और सरासरि का डोला पकड़ लिया। सखियों का डोला उसने पकड़ा तब और सभी लड़कियाँ वहाँ एकत्र हो गयीं। सभी लड़कियाँ हँस-हँस कर उनसे ठिठोली करने लगी। कहने लगी, सखियों तुम लोगों का भाग्य खुल गया है। भाग्योदय हो गया है। तुम लोग बहू बन कर डोले में बैठी हो। रानियाँ आपस में बात कर रही है। सती वहां सागड़ पर विजवा और सरासरि की डोली का बाँस पकड़ कर खड़ी है। अन्य स्त्रियाँ विकल है। थोड़ी घड़ी के बाद अजयी की विदाई हो रही है। उसने पीली धोती कंधे पर रख ली है। वह धीरे-धीरे पैर उठा कर चल रहा है जैसे इन्द्र अखाड़े में जा रहे हों।

गायक कहता है पंचों, यहां से जितना मदरसा दूर है। [ यहां गायक रतसंड के स्कूल और आटे की मिल की दूरी का उल्लेख कर रहा है जहाँ मैंने रिकार्डिङ्ग की थी।] उतनी ही दूरी थी। अजयी की नजर सती पर पड़ी। उसको देख कर धोबी आश्चर्य में पड़ गया। दाँतों तले अंगुली दबाने लगा। अद्‌भुत रूप है उसका। उसकी कुक्षि, खुला पेट अजयी को दिखायी पड़ गया। उसने कहा—हे दैव, इस आकृति की स्त्री मैंने कभी नहीं देखी। उसका मन मूर्च्छित-सा हो गया। सती विजवा की डोली का बाँस पकड़ कर खड़ी थी। धोबी का मन उसमें उलझ गया था।

## पृष्ठ 110-111

अजयी ने कहा—ऐ विवाहिता, तुम डोले में बैठी हो। मैं एक बात पूछ रहा हूँ, मेरा सवाल सुनो। जरा डोली का पर्दा उठाओ। देखो—यह किसी कंगाल की बेटी है, या रानी है जो किसी कंगाल के घर उत्पन्न हुई है। या हे रानी, यह कोई विधवा है। इसकी माँग पर सिन्दूर तो दिखाई नहीं पड़ता। जिस समय अजयी ने अंगुलि-निर्देश किया, सतिया के अंगूठे में आग लग गयी, लहर-सी उठने लगी।

सागड़ पर उसकी देह जलने लगी। उसके हृदय में क्रोध उत्पन्न हो गया। उसने आँख फैला कर देखना चाहा तो विजवा सती के पाँव पर गिर पड़ी। बहन मेरी बात मान जाओ। यदि तुम मेरे पति पर नजर डाल दोगी तो हे बहिन, इस सागड़ पर मेरा सिन्दूर, मेरा पति जल कर भस्म हो जायगा और मैं विधवा हो जाऊँगी। वैधव्य में मेरा दिन और रात गुजरेगी। गाँव के नाते से हे गोतिन, मेरा पति तुम्हारा भी पाहुन लगेंगे। विजवा कह रही है कि हे सती अगर सिर उठा कर तुम देख दोगी तो हमारे पति जल जायेंगे। मैं विधवा हो जाऊँगी, मेरी मिट्टी, मेरा शरीर बीच धार में डूब जायगा। [ यहाँ गद्य में पहले कही हुई बात की पुनरुक्ति है। लोक गायक की यह एक विशेषता है। ]

जब बिजा ने इतनी बात कही तब सती ने हँस दिया। फिर अजयी ने कहा—ऐ सोहवलि की नारियों, मेरी बात सुनो। मैं तुम लोगों से कह रहा हूँ अपने हृदय में यह बात बैठा लो। झिंगुरी के लात मारने का यह सुफल है। अपनी विवाहिता का डोला लेकर मैं गउरा गजन गढ़पाल चला जाऊँगा। अपने मित्र की अगुवाई करूँगा तथा सुहवलि में बामरि के लिए दामाद खोजूँगा। मैं मतिया के लिए निश्चित वर खोजूँगा तथा निश्चित रूप से सभी कन्याओं का बियाह होगा।

पृष्ठ 111-112

आगे सचमुच मतिया का विवाह होगा। उस समय मैं भी दो-चार को भुना लूँगा, ग्रहण कर लूँगा। पट्ठा अजयी का मन भींटे पर डोल गया था। सती क्रोध में दाँत से अपना वस्त्र चबा रही थी। मतिया सोच रही है गाँव-घर के नाते से यह मेरा पाहुन लगता है। पंचों, अगुवाई की बात तो हो गयी। स्त्री का डोला अब उठ गया। स्त्रियाँ मोती सगड़ से घर वापस आयीं। अजयी गौना करा कर गउरा चला। तो पंचों, अब सुहवल का गाना सुनिये। अब गीति गउरा की ओर बढ़ रही है। इधर बिजवा का डोला उठ गया। साथ में मरासरि भी चली। दूल्हा बन कर अजयी गउरा गजन गढ़पाल चला। वह दौड़ते-धूपते चला। दो घड़ी दिन शेष था। विवाहिता की डोली लेकर वह बोहे में पहुँच गया।

गायक कहता है कि मैंने सुना है कि धरमी मलसांवर की नजर उस पर पड़ी। आज धोबी बोहा में दिखाई पड़ा है। जैसे गाय लपक कर बछड़े की ओर दौड़ती है उसी प्रकार धरमी अजयी की ओर दौड़े। अजयी ने झुक-झुक कर उनका पैर छुआ। धरमी ने आशीर्वाद दिया—पट्ठे लाख वर्षों तक अखण्ड जीवित रहो। गंगा और यमुना जल की भाँति तुम्हारी आयु बढ़े। तुम इस मृत्युलोक में अपना कुशल कहो। जब से तुमने गउरा गाँव छोड़ा तब से मेरा हृदय बेचैन है। तुमने क्यों गाँव छोड़ा? अजयी ने कहा—मैंने माँ का दूध पिया अतः मेरी भुजाएँ मोटी और शक्तिशाली हो गयीं। चौदह टोलों के युवकों को मैं एक बार ही लड़ा देता

था। तब भी मेरे शरीर का कंडा, अकड़ न नहीं जाती थी, मेरा बल सीने में समाता नहीं था। मैंने सुना कि बामरि के द्वार पर सोहवलि में गंगनी, दंगल हो रहा है। अपने बल और घमंड के कारण मैंने किसी से कुछ नहीं कहा और सोना सुहवली पाल चला गया। मोती मगड़ के घाट पर मैंने दंगल में भाग लेकर कितने युवकों का गर्व चूर किया।

पृष्ठ 113

अजयी ने कहा—मैंने झंडा गड़वा दिया। जब मैंने दो-चार खेल खेले, युवक परास्त हो गये। बाद में मैंने जब झिंगुरी को गंगनी खेलवाया, उन्हें विचलित कर दिया तो इन दो नारियों को मैंने सुहवलि में जीता। उन्हें गउरा गढ़पाल लाया हूँ। जब धरमी ने रानियों के जीतने की बात सुनी तो उनकी छाती फूली नहीं समायी। उन्होंने कहा—अनुज-बंधुओं तुम लोग हवेली में उतरो। वहाँ संवरू के मन में अत्यन्त प्रसन्नता हुई। धोबी की शक्ति में उनकी बुद्धि रम गयी। धोबी पीट गया था इसको उसने छिपा दिया, उसने बहाना बना दिया। उसने कह दिया ललकार कर मैंने रण में नारियों को जीता है।

पंचों, अब जिस दिन की बात है, उसके आगे के समर-हाल सुनिये। ऐ धोबी तुमने बड़ा पुवा पकाया, बोहा में बड़ी डींग मारी। अब धोबी का खेला सुनिये। रानियाँ अब बंगले में पहुँच गयीं। उनको स्त्रियों ने डोले से उतार लिया था। पंचों, जब विजवा-सरासरि को डोला से उतारा गया तो मुहवल में हल्ला मच गया कि पिंजला की दो पुत्र वधुएँ (पतोहू) आयी हैं। इधर अजयी का जल्मा जम गया। उसने झूलनी का बहार लुटना शुरू किया, पत्नियों के साथ विहार करना प्रारम्भ किया। युवक रोज-रोज लड़ने आते थे, वह रोज उन्हें कसरत करवाता था। पिंजला का पुत्र बिहड़ था, उसने सुरहनि में सबको लड़वाया।

पृष्ठ 114-115

पंचों, अजयी सबको लड़वा रहा है। विधि-ब्रह्मा का लेख है, ऐसा शुभ संयोग बना। थोड़े दिनों के बाद फागुन का महीना चढ़ आया। हिन्दुओं का त्यौहार आ गया। [इसके बाद टेप में गायक अपने शिष्य रामदेव और उनके गायन का उल्लेख करता है, यह विषयान्तर है।] साँझ में संवत् फूंका गया, गउरा गढ़पाल में सहदेव की डुग्गी बज गयी। उसने चौदह टोलों में डंका पिटवा दिया कि कल जो कोई ताल बजायेगा उसको मैं मुर्गा बनवा दूँगा, उसका उलटा मुश्क चढ़वा दूँगा, मुँह में गोबर ठुसवा दूँगा। बाँस की कच्ची छड़ी कटवा कर उसकी खाल खिंचवा लूँगा। उसके नखों में खपची ठोकवा दूँगा, भौंहों में टेकुरी धँसवा दूँगा, बँगले में ढकेलवा दूँगा। उसका आधा शरीर बरामदे में धरवा दूँगा और आधा धूप में टँगवा दूँगा। छत्तीस हाथ का भाला मैं जबर्दस्ती उसके शरीर में घोंपवा दूँगा।

पंचों, राजा की डुग्गी बज गयी। होलिका जला दी गयी। अब मैं रानियों का थोड़ा बयान करता हूँ। मैंने सुना है गाना और दोंगा कराकर आयी हुई स्त्रियों का मन गउरा में उदास हो गया था उनका मन गिर गया था। दो घड़ी रात शेष थी सभी अपने बंगले में उठीं। हाथ में दधिकांदो लेकर वे अपने फाटक पर खड़ी थीं। उन्होंने कहा—वीर लोरिक जब प्रातःकाल उठेंगे और दिशा-मैदान होने चलेंगे तो तड़के हम उनसे दधिकांदो खेलेंगे तब हमारी मनोकामना पूर्ण होगी। पंचों, गउरा में रानियों का मन लगा हुआ है। सभी लोरिक की प्रतिक्षा कर रही हैं। सभी गौना और दोंगा कराकर आयी हुई स्त्रियाँ फाटक पर लोरिक का बाट जोह रही हैं। हम लोग उनसे होली अवश्य खेलेंगे जिसमे हमारे मन की कामनाएँ पूर्ण हो जायँ, पेट की लालसा बुझ जाय।

पृष्ठ 115-116

तो रानी कब तक खड़ी रही? पहर दो घड़ी दिन चढ़ गया था। तब रानियाँ आपस में कहने लगीं। शायद लोरिक पर गउरा में कोई विपत्ति आ गयी है। सांझ को संवत फूंका गया, होलिका जलायी गयी। महादेव डुग्गी पिटवा चुके थे। उनके कानों में शब्द पड़ गया था। महादेव की दुहाई, उनकी घोषणा सर्वत्र पहुँच चुकी थी। गउरा गढ़पालि में जितनी गौना और दोंगा से आयी हुई स्त्रियां थीं सबके मन में प्रसन्नता थी। उन्होंने आपस मे बातचीत की थी कि प्रातःक्रिया से निवृत्त होकर हम जरूर लोरिक पर होली खेलेंगे। पहर भर ही रात शेष थी। गड़ही में रानियाँ बात कर रही थीं, सभी 'नहउरा' में एकत्र थीं। गउरा में अभी उषाकाल था, लालिमा थी। स्त्रियां दधिकांदो लेकर फाटक पर हैं। वे शूरमा का बाट देख रही हैं। यदि इस ओर से बबुआ लोरिक दिशा-मैदान होने चलेंगे तो उन पर हम लोग दधिकांदो खेलेंगे और अपनी मनोकामना पूर्ण करेंगे। शाम को अबीर खेलेंगे और गली में केसर उड़ायेंगे। यह सोच कर सभी ड्योढ़ी पर, फाटक पर खड़ी थीं। घड़ी पहर दिन चढ़ गया। अब छै-छै घड़ी समय बीत गया। शेरनो का पुत्र लोरिक द्वार पर आसन जमा कर बैठा हुआ था।

इधर गउरा में रानियों का दिल टूटने लगा। वे लोरिक को गाली देने लगीं। कहने लगीं क्या इस डिगर, दुष्ट को अन्न की कमी हो गयी है, या उसके घर का पर्दा लुट गया है। वह किस विपत्ति में फँस गया है कि अभी तक गउरा में वह उठा नहीं है। कोई स्त्री कह रही है कि शायद बोहा में संवरू मारा गया है इसलिए वह विपत्ति में फँस गया है। जैसे वह हम लोगों का दिल तोड़ रहा है वैसे ही भगवान उसका दिल तोड़ेगा। स्त्रियाँ गली में उसको गाली दे रही हैं। धोबी ने दुधिलापुर में सुना। धोबिन को गालियाँ बर्दाश्त नहीं हुईं। उसने कहा—मैं क्या कहूँ? धोबी ने विजबा से कहा—हे बिवाहिता, हे पतली मुँह वाली मेरी स्त्री, खूंटी पर जो वस्त्र टँगे है, उनको उतार लाओ। मैं अब गुलाबी पगड़ी बाँधूंगा।

पृष्ठ 117

अजयी ने कहा—मैं गुलाबी पगड़ी बाँधूंगा जिसमें एक ओर फूल पत्ते (बीड़ा) फहरायेंगे। अलीगंज का जूता और पैर में मोजा पहनूँगा। रास्ता पकड़ कर मैं मित्र लोरिक के पावन द्वार पर जाऊँगा।

## धोबी की वेशभूषा

गायक कहता है कि मैंने सुना है कि धोबी अपनी वेशभूषा (जामा) धारण करने लगा। उसके कुर्ते पर सोने का पानी किया गया है, गर्दन में सोने का तार लगा है। अगल-बगल फूल और बेल, बुट्टे लगे हुए हैं। वह अपनी पगड़ी बाँधने लगा। उसमें (बाँस?) झालरें लगी हुई हैं। उसमें लवंग और लताएँ रची गयी हैं। उसका दुपट्टा छपा हुआ था, सजा हुआ था। उसने पैर में मोजा धारण किया। दुधिलापुर में अपना घर छोड़ कर वह लोरिक से घर के द्वार पर पहुँचा। यहाँ लोरिक अपने बँगले में बैठा हुआ है। अजयी ने कहा—मित्र, सुन नहीं रहे हो। सभी स्त्रियाँ गाली दे रही हैं। भाई ढोलक उठाओ, मैं डंफ उठाऊँगा दरवाजे पर ताल बज जाय। लड़के एकत्र हों और जम कर होली हो जाय। बीर लोरिक सोचने लगा, विचार करने लगा। फिर कहा—मीता, सुन लो। मुझको सहादेव से भय नहीं है। वह हमारा क्या कर लेंगे ? डर मुझको भैया धरमी सांवर का है। वे हमारे घर के मालिक हैं। जो घर का मालिक कहता है उतना ही करना चाहिए। यहां मुझे ज्यादती लगती है। हमें फगुवा नही खेलना चाहिए। मीता मैं साफ-साफ कह रहा हूँ। मैं होली (फगुवा) खेल नहीं सकूँगा। अजयी ने कहा—नहीं खेलोगे। उसने कहा—किसी प्रकार नहीं। भले ही लोग कहें कि सहादेव मुझसे शक्तिशाली हैं, ताकतवर हैं। इसके लिए मेरे मन में कोई भय नही है, न इससे मैं अपने को हीन ही समझता हूँ। यह तो समय की बात है। केवल मैं ही तो हिन्दू नहीं हूँ। यह सारा नगर हिन्दुओं का है। यदि गउरा मे होली नहीं होगी तो हमको ज़रा भी हर्ष-विषाद नहीं है।

पृष्ठ 118

पर हम होली गा नहीं सकेंगे। अजयी ने कहा—मीता, ठीक है, कहो तो मैं बोहा में दादा संवरू के यहाँ जाऊँ। यदि वह कहेंगे तब तो डंफ उठाओगे न ? लोरिक ने कहा—अगर भइया आज्ञा दे देंगे तो गउरा की गलियों में ललकार कर फगुवा गाऊँगा। यदि उनकी आज्ञा हो जायगी तब तो मुझे भय नही है। मैंने भैया को मालिक माना है। इधर डंफ बज गया और सहादेव का दिमाग फिरा हुआ है तो कहीं महाभारत न छिड़ जाय। यदि लोहा लग गया तो भइया सुनेंगे और कहेंगे कि भाई पर बज्र गिर जाय, वह समीप में हैं। खेत की सीमा पर नष्ट हो जाय। हमें केवल नाम के लिए झूठा घर का मालिक बनाया है। हमसे इस समय पूछना

तो चाहिये था, संवरू दादा कहेंगे। मैं गाय का चरवाह तो नहीं हूँ। लोरिक से कहा—मैं सहदेव का जरा भी अदब नही मानता। क्रोध करके वे हमारा क्या बिगाड़ लेंगे ! हमें तो केवल संवरू दादा का डर है, वे बोहा मे हमारे मालिक है। अजयी ने कहा—अच्छा मै जा रहा हूँ। लोरिक ने कहा जाओ पंचा, धोबी अजयी यहाँ लोरिक से क्या कह रहा है और वहाँ संवरू से जाकर क्या उलटी बात करेगा, आप लोग देखिए। उसका खेल देखिए। लोरिक से बात कर वह संवरू दादा के यहाँ चला। धरती पर पैर दबाकर वह बयालिस हाथ कूद गया। गउरा गाँव छोडकर वह सुरहन की ओर चल पड़ा। जब आधा सुरहन मे पहुँचा तो वह सरउज मे प्रवेश कर गया। वहाँ हर-शंकरी लगी हुई थी। धरमी गायो के अडार मे बैठे हुए थे। शूरमा की गाये अच्छे मांसल शरीर की भरी-पूरी थी। उनकी शोभा अकथ्य है। संवरू की नजर उठी। आँख पसार कर गउरा की ओर देखा तो अजयी दिखाई पडा जो दौडे चला आ रहा था। उन्होने अपने मन मे कहा—भाई आज तो खुशी का दिन है, मंगल का दिन है। यह अजयी हमारा भाई क्यो यहाँ दिखाई पड रहा है। क्या भावजो के कपड़े फट गये है, क्या उनके पास कपडो की कमी हो गयी है या पाँवदान पुराना हो गया है। बीर संवरू अपने मन मे सोचने लगे, विचारने लगे।

पृष्ठ 119-120

शायद दुधिलापुर मे खर्चे की कमी आ गयी है इसलिए धोबी बोहा मे आ रहा है। आज धरमी इतनी बात सोच रहे थे कि धोबी ने आकर अपना मस्तक झुकाकर अभिवादन किया। धरमी ने पूछा क्या तुम्हे किसी बात की कमी हो गयी है ? धोबी कहने लगा अगर तुम्हारे जैसा बलवान बीर है तो हमे किस बात की कमी होगी। फिर यहाँ कैसे आये, संवरू ने पूछा। उसने कहा—क्या कहूँ, कहा नही जा रहा है। अजयी वहाँ ऐसा विनम्र हो गया कि ससार मे कोई नही होगा। वह कहने लगा—संवरू दादा, महादेव की डुग्गी सायकाल बज गयी और घोषणा कर दी गयी कि मुश्क चढाकर मुर्गा बनवा दिया जायगा अगर कोई कल ताल बजायेगा—पूरा सूत्र यहाँ है जो कई बार आ चुका है।

उलटा मुसुक चढाइबि·······छाती देइबि भीड़काइ। सहादेव की दुहाई फिर गयी है, घोषणा हो गयी है। हमारे भाई बीर लोरिक रो रहे है। वह कह रहे है इन्द्रासन मे मेरा भाग्य विपरीत हो गया, कमजोर के घर मे मैं पैदा हो गया। यदि बलशाली घर मे पैदा हुआ होता तो मै मन लगाकर होली खेल लेता। धरमी इस पर क्रुद्ध हो उठे, उनको आग लग गयी। क्रोध की लहर उनके शरीर से प्रकट होने लगी। उनकी बरौनियाँ लाल हो गयीं। आँखे खून की तरह सुर्ख हो गयी। उन्होने कहा—पट्ठा अजयी सुनो। मैं अभी जीवित हूँ। खूब दूध पी

चुका हूँ, मेरी कोख हिल उठी है। जाकर घूमकर फगुवा खेलो, सहादेव के द्वार पर चढ़ जाओ। कुसुमापुर बाजार में ढोल बजा दो। जिस दिन सहादेव टेढ़ी अंगुली दिखायें तुम खबर देना। यह अहीर सहादेव के पावन द्वार पर दौड़ जायेगा। एक ही बार जम कर बाण चलाऊँगा। उनकी सारी हवेली पहर भर में नष्ट कर दूँगा।

पृष्ठ 120-121

पंचों, जिस दिन की बात है, उसके आगे के समर का हाल सुनिये। धोबी बोहा से गउरा में उत्फुल्ल होकर लौटा, वीर लोरिक के द्वार पर पहुँचा। वह आसन जमाकर बैठा हुआ था। धोबी ने उससे कहा—मैं बोहा गया था। धरमी फूट-फूट कर रो रहे हैं। उन्होंने कहा है—भइया लोरिक पर 'वज्र गिर जाय, बिजली गिर जाय। यह भाई कायर पैदा हुआ है, क्लीव अवतरित हुआ है। सहादेव की डुग्गी बजी तो वह परेशान हो उठा। (उसकी गाँड़ फट गयी)। यह लोरिक भाई नहीं पैदा हुआ है, गदहा पैदा हुआ है। लोरिक क्रोध में जल उठा, उठकर बंगले में गया। कहा—भाई गउरा में जरा फाटक खोल दो। वह खूंटी पर रखा हुआ जामा पहनने लगा। उसमें सोने का पानी किया गया था। गर्दन में सोने का तार लगा हुआ था। उसके पीले रूमाल में तार का फूल लगा हुआ था। युवक लोग उस गमछे को गुावटी कहते थे। वीर उसको अपने शरीर पर डालने लगा। जामा सूत से उसने बाँध दिया।

वीर ने अलीगंज का जूता और पैर में मोजा पहना। वह हवेली से पैर दबा कर द्वार पर आ गया। अजयी से कहने लगा - मीता, वीर बवेला, अब मेरी बात मानो। तुम ढोलक उतारो। मैं डंफ उठा लूं। पहले दरवाजे पर ताल बजे। धोबी ने ढोलक ले लिया, लोरिक ने खूंटी से डंफ उतार लिया। दोनों वीर वहाँ बाजे पर ताल ठोकने लगे। गउरा के बच्चे गली मे दौड़ पड़े। ज्योंही धोबी ने ताल बजाया, युवक लोरिक के द्वार पर आ पहुँचे। होली का एक ताल बाजे पर बजने लगा। स्त्रियों की आशा टूट चुकी थी। सभी उठ कर हवेली में आयीं। कहने लगीं—ऐ सत्यवती, हमारे लोरिक का ताल बज गया, गढ़ गउरा में चलो। हम (अपने शरीर की) तैयारी करें, रंग लेकर तैयार हो जायँ। कोई केसर उड़ायेगा। कोई अबीर उड़ायेगा। अलबेली होली हो, हम लोग बबुआ से मन लगा कर होली खेले।

पृष्ठ 121-122

पंचों, अब जिस दिन की बात है उस दिन का राजा का खेल सुनिये। लोरिक फगुवा खेलने चला, उधर स्त्रियाँ सज-धज कर चलीं। सबने केसर लिया है, उनके एक हाथ में रंग है। जब होली खेलने का बीड़ा उठाया गया अजयी भी गली में सब बीर के साथ होली गाने चला। बीर होली खेलने लगा, गली में होली का ताल बजाने लगा। जैसे ब्रज में होली होती है वैसे ही यहाँ होली हो रही है। गोपियों के बीच जैसे कन्हैया प्रकट हुए थे वैसे ही यहाँ बीर बवेला लोरिक प्रकट हुआ। भाइयों अब गली में केसर उड़ने

लगा वैसे ही जैसे व्रज की होली में केसर उड़ता था। बीर लोरिक होली खेल रहा है। रंग से उसका शरीर पूरी तरह रंग गया है। वह घूम-घूमकर होली गाने लगा। सबके द्वार पर उसने होली गायी। तब बीर अजयी ने कहा—

दो घड़ी दिन चला गया। मीता लोरिक मेरी बात मानो। यहाँ से रास्ता पकड़ कर हम लोग कुसुमापुर बाजार चले, होली खेले और मन की लालसा पूरी करें। पंचों, दो घड़ी दिन चढ़ गया है। गउरा मे फगुवा गाकर अजयी ने कहा— मीता, चलो कुसुमापुर चले। लोरिक ने कहा - हाँ चलो चले। पंचों, सुघड़ सुन्दर लोरिक का बयान सुनिए। बीर गउरा छोड़कर कुसुमापुर के लिए बाहर निकला। वहाँ सहदेव की बेटी धरहरे पर बैठी हुई थी।

पृष्ठ 123-124

बगल मे छत पर महदेव की स्त्री बैठी हुई थी जो चनवा की भावज लगती थी। जब बीर लोरिक फगुवा खेलने चला तो इधर सहदेव की लड़की मचल गयी, कहने लगी – भउजी तुम मेरी बात सुनो—तुम मुझे आडर दे दो, मैं बीर पर हुँकार करके होली खलूँगी। तब महादेव की स्त्री छत पर फूट-फूटकर रोने लगी और कहने लगी हाय ननद तुमने यह मुँह से क्या बात निकाली है? नाते-रिश्ते में वह बीर तुम्हारा भाई लगता है, अगर तुम बीर लोरिक पर फगुवा खेलोगी तो आज ही मेरे पति की पगड़ी नीचे हो जायगी। इन पर महदेव की बेटी बिगड़ उठी। कहने लगी—

भउजी, मै तुमसे कहती हूँ यदि तुम खेलने की आज्ञा दे देती हो तो मै फगुवा खेलूंगी। तभी कुशल समझो। अगर नहीं खेलने दोगी तो विष का बीज निकालकर कुसुमापुर में बो दूंगी। मै पान की दूकान लगा दूँगी। तुम्हारी छत के नीचे दूकान लगा दूंगी और चुन-चुनकर पान के बीड़े लगाऊँगी। सारे देश के गुंडे हमारा पान खायेंगे। शैया बिछाकर इस कुसुमापुर बाजार मे सोने लगूंगी। तुम्हारी इज्जत इस सोना सुहवली पाल मे मैं खूब बना दूंगी। जब चनवा ने इतना कहा तो महदेव की पत्नी थर-थर कांपने लगी। हाय, तुम कैसी स्त्री हो! अगर फगुवा खेलने का तुम्हारा मन है तो खेल लो। सेज बिछाने से तो यही अच्छा है। चनवा ने कहा—

मै तुमसे कह देती हूँ। मैं गउरा में केवल बाजार करने नही जाती थी, और लोग एक बार बाजार करने जाते थे मैं तीन बार जाती थी। केवल उसी बीर लोरिक के लिए। गायक कहता है कि मैंने सुना है कि इधर धोबी का गोल चल पड़ा है, लड़के कुसुमापुर जा रहे है। चनवा ने अपने शरीर में अबीर लगा लिया था और अपने ललाट पर उसने चिड़िया लगा रखी थी। घड़े में उसने रंग घोल लिया था। हाथ में पिचकारी उठा ली थी।

पृष्ठ 124-125

इधर धोबी का दल सहदेव की खिड़की पर पहुँच गया। ज्योंही दल वहाँ पहुँचा चनवा ने पिचकारी भर कर लोरिक पर रंग फेंका। किन्तु वह कहीं और लग गया। तब धोबी सिर उठाकर हँसने लगा। कहने लगा—ऐ सहदेव की बिटिया सुनो, यह लोरिका हमारा मीत है। अगर तुम इस पर रंग का एक बूंद भी डाल दो तो मैं जानूंगा कि तुम सहदेव की असल बेटी हो। धोबी ने सहदेव के ठीक दरवाजे पर डंफ बजा दिया। 'पंचों, दिन फगुवा का था, उस दिन की बात आप लोग मन लगाकर सुनिये। अब यहाँ से रात का दिन होगा। यहाँ महाभारत ठन जायेगा। विधि का लिखा हुआ लेख कुसुमापुर में घटित होने लगा। गली में होली का ताल बज गया। जब धोबी ने धिक्कारा तो चनवा का शरीर क्रोध में जल उठा। उसके पैर तक लपट फैल गयी। (वह सिर से पैर तक क्रोध में जल उठी।) वह बंगले में डाँटकर बोलने लगी।

बाबू, तुम हमारी बात सुन लो। अपने मीत लोरिक को सजग कर दो। वह घड़े में रंग भरें, ललकार कर होली गावें। मैं उनके सिर पर होली खेलूंगी। अगर मै अपने बाप की बेटी हूँ और एक माँ के गर्भ से पैदा हुई हूँ तो मैं उनके सिर पर रंग मारूँगी। तुम्हारे मीता पैर तक रंग में डूब जायेगे। पंचों, गुहवल का गाना कठिन है। लोग होली खेल रहे हैं। चनवा ने अपनी पिचकारी उठाली और कहने लगी—अपने मित्र लोरिक को सजग कर दो। अब जो हमारी पिचकारी लग जाय तब समझ लेना कि मैं सहदेव की बेटी नहीं बेटा हूँ। रानी चनवा ने कुसुमापुर में शपथ ले ली, गउरा से उसकी ठन गयी। कुसुमापुर में तकरार छिड़ गयी। लोरिक का फगुवा शुरू हो गया। अजयी होली का ताल बजाने लगा, डंफ चंग बज उठा।

पृष्ठ 126

बाजा बजने लगा। लड़कों की जोड़ियाँ भी बजने लगीं। गलियों में होली जम कर हो रही है। चनवा ने अपनी पिचकारी भर कर आँचल में छिपा लिया है। फाटक पकड़े वह कोठे पर खड़ी है। इधर होली मची हुई है। सुरहा में मादकता सी (सुरभि) छायी हुई है। स्त्रियों की आँखें यह बता रही हैं। चनवा ने लोरिक पर पिचकारी मार दी, उस के पैर तक रंग से रंग गया। ताल बज उठा, सुर में सुर मिल गया। लोरिक ने चट आँख बन्द कर ली। चनवा ने ऐसी पिचकारी मारी कि उसकी पूरी गर्दन भीग गयी। अब बीर बघेला रोष में आ गया, उछल पड़ा। कहने लगा बीरों अब सुनो। अब मैं चनवा पर फगुवा खेलूंगा, इसी कुसुमापुर बाजार में। धोबी डर के मारे वैसे कांपने लगा जैसे ब्यायी हुई गाय काँपती है। वह कहने लगा—हे मीता, यदि चनवा पर तुम फगुवा खेलोगे तो यहाँ महाभारत ठन जायेगा। लोरिक ने कहा—

खबरदार अधिक मत बोलो। जिस शान से तुम मुझे यहाँ ले आये हो वैसे ही मैं फगुवा अवश्य खेलूंगा। लोरिक ने लडको से कहा—धक्का मार कर तुम लोग हवेली में घुस जाओ। बाहर मत निकलना। अब होली होगी। एक तो गउरा के लडके पाजी थे दूसरे लोरिक ने उन्हे ललकार दिया। लडके चनवा पर उलझ पडे। किसी ने उसका आचल पकडा, किसी ने उसकी साडी पकडी और उसे ठेलकर घर मे ले गये। आधे लडको ने चनवा को पकड कर घसीटा और आधे लडके हवेली मे प्रवेश कर गये। उन्होने घडे का जल ले लिया और गली मे भाग आये। जब घडा गली में आ गया तब लडको ने चनवा को छोड दिया। उसको जरा भी संकोच नही था कि लडके क्या करेंगे। वह बेगम होकर फाटक पर चली गयी। लोरिक फगुवा खेलने की तैयारी करने लगा।

पृष्ठ 127

महदेव की लडकी चनवा का यौवन चढाव पर था, वह किसी का दबाव नही मानती थी। वह फाटक पर जाकर खडी थी। इधर लोरिक घडे म रग भर रहा था। उसके हाथ मे सत की पिचकारी थी। उसने उसको मुट्ठी मे लगा लिया। घडे का रग वह मिलाने लगा। चाना (चदा) ओठ पर कपडा रखकर फाटक पर हँस रही थी। उसको जरा भी लज्जा हया नही थी। वह जितना हँस रही थी उतना ही बीर लोरिक का क्रोध बढता जा रहा था। वह जहर जैसा हो गया था। उसने पिचकारी मे रंग भरा। अपना पूरी शक्ति उसने पिचकारी पर लगा दी और चाना के सीने पर उसको तान दिया और रग फेक दिया। उसका मुह मुर्झा गया, ओठ सूख गया। वह कुसुमापुर बाजार मे गिर गयी, छटपटाने लगी। बायी ओर से पिचकारी दबाकर लोरिक न रग फेका, फिर अपनी वज्र की सी हड्डी लेकर दाहिने फेका, जब दाहिने से चनवा घूमी कि लोरिक पर रग फेकूँगी तो उधर उसके भाग्य ने साथ नही दिया। लोरिक ज्यो-ज्यो पिचकारी दबाता था, रग फेकता था, वह चौखट पर नाच कर गिर पडती थी।

धोबी जान लेकर चिल्लाते हुए भागा। हाय लोरिक क्या इस प्रकार रग खेला जाता है। जब लोरिक होली खेल चुका तब उसने कहा—कही इस तरह होली खेली जाती है। महदेव हमारी जान नही छोडेगा। क्या ऐसा फगुवा खेलाया जाता है कि किसी की जान ही ले ली जाय। लोरिक ने कहा अब अधिक मत बोलो। इसी से मै फगुवा खेलने नही आता था। तुम जबर्दस्ती यहाँ लाये। फगुवा नही खेलना चाहते तो वापस चलो। चनवा के गिरते ही लोरिक ने परेशान होकर गउरा का रास्ता नापा। दोनो वीर जब तक उधर घूमे, चनवा फिर खडी हो गयी। कहने लगी अजयी वापस लौट जाओ। अगर नही लौटोगे तो शिकायत करके मै तुम्हे फिर दुधिलापुर से बुलवाऊँगी।

पृष्ठ 128

फिर दोनों बीर गली में जाकर खड़े हो गये। चनवा ने हँस कर कहा—मैं अब तुमसे कह रही हूँ। अगर तुम्हारे घर में कोई स्त्री होती तो तुम स्त्री का दर्द जानते। उसने लोरिक से कहा—धोबी से मित्रता करने के कारण दोनों भाई कुंवारे पड़े हो। जिस दिन तक बुढ़िया जीवित है वह तुम दोनों को देख रही है, तुम्हारी आवश्यकताओं पर दृष्टि रखती है। जब तक वह गउरा में जीवित है, तुम गउरा में बेडर घूम रहे हो। जिस दिन वह मर जायगी उस दिन तुम्हें गउरा गढ़पाल में वास्तविकता, असलियत दिखाई पड़ने लगेगी। तुम गउरा में कंडी पर आग सुलगाओगे और संवरू बोहा में। जब तक वह जीवित है तुम्हारा साथ दे रही है अन्यथा यहाँ से तुम लोग समाप्त हो जाओगे, तुम्हारा चिराग जो अभी जल रहा है, बुझ जायगा। चनवा उसे झिड़क रही है, चिढ़ा रही है। इस धोबी के कारण कुंदे की तरह तुम लोग कुंवारे पडे हो। जब तक तुम लोग जीवित हो तभी तक नाव चल रही है, जिस दिन मर जाओगे तुम्हारा खेल खत्म हो जायगा। चनवा चुन-चुन कर कटु बाते कह रही है। लोरिक पर बिजली गिर गयी। उसकी आँखों में आँसू आ गये। कुसुमापुर में यह स्त्री तो ठीक ही कह रही है। तो धोबी के कारण हम लोग जाठ की तरह कोरे कुंवारे पड़े हैं।

पंचों, इसी धोबी के कारण ही तो हम लोग कुंवारे हैं। अब इसी बात को लेकर धोबी से लोरिक का मतभेद हो गया। धोबी और उसमें गाँठ पड़ गयी। न लोरिक धोबी से बोल रहा है और न धोबी लोरिक से। दोनों अलग-अलग हो गये। एक ओर डंफ तथा दूसरी ओर खूंटी पर ढोल टाँग कर बीर लोरिक सोने चला गया। पर उसको नीद नही आती। जब से चनवा ने फटकारा है, और जब-जब उसकी याद आती है, वह बैठ कर रोता है। हाय कितने लंगड़ों की शादी हो गयी। हम से छोटी उम्र वालों में कितनों का विवाह हो गया और घर में पत्नियाँ आ गयीं। आज धोबी की मित्रता के कारण मेरा वंश डूब रहा है। यदि आज मैं अपने भाई का चिलम चढ़ाता रहता तो दोनों भाइयों में से एक की अवश्य शादी हो गयी होती। लोरिक बरामदे में रो-रो कर बैठा हुआ है।

पृष्ठ 129-130

पंचों, उसकी माता ने मन में सोचा कि बेटा ने घूम-घूम कर फगुवा गाया है अतः थक गया है। बीरों से कह दिया जरा देख आओ यदि माँगे तो कुछ खिला देना। बुढ़िया जा कर सो गयी। बीर बात याद आने पर इधर बार-बार रो रहा है। अगर वह सोना भी चाहता है तो उसको नींद नहीं आती। पूर्व में लालिमा छा गयी, पश्चिम में प्रभात का प्रकाश आ गया। लोरिक दुपट्टे से मुँह ढँक कर बरामदे में सोने का बहाना कर लेट गया। जब दो घड़ी दिन चढ़ गया और आँगन में धूप तेज हो गयी तो खोइलनि को बेटे की याद आ गयी। हाय मेरे

लाल को आज खराई मार गयी। प्रातःकाल कुछ न खाने से तबियत गड़बड़ हो गयी। कल उसके सिर मे भयकर दर्द होगा, वह बीमार हो जायगा और हमारा मन विकल हो उठेगा। रानी दौड कर द्वार पर आयी।

वहाँ बीर दुपट्टा तान कर सोया हुआ है। उसने उसका दुपट्टा उठाया तो देखा कि उसकी आख मे टकटकी लगी हुई है, आँखो से आँसू झर रहे है, वह घर की बंडेरी (छत) की ओर एकटक देख रहा है। उसने लोरिक को उठा कर कहा मेरे बेटा, जग जाओ। किन्तु वीर कुछ नही बोला। वह खोइलनि का मुह एकटक निहार रहा ह। उसकी आँखो मे निरन्तर नीर बरस रहा है। खोइलनि छाती पीट कर पलंग पर गिर पडी। हाय भगवान्, हमारी लका मे आग लग गयी। टोले और पडोस की स्त्रियाँ, गोनिनिया सभी दौड पडी, एकत्र हो गयी। पूछा—क्या हाल है। खोइलनि ने कहा मै हाल क्या कहूँ। हमारे बच्चे का यह हाल देखो। मेरा बेटा फगुवा नही खेलने जा रहा था। दुष्ट अजयी जबर्दस्ती उसको ले गया। न जाने किस दुष्ट ने इस पर टोना चला दिया, सभाल कर जादू मार दिया। या किसी ने इसे कुदृष्टि से देखा है। खोइलनि ने पडोसिना से कहा, थोडी देर के लिए हमारे दरवाजे की रखवाली करो मै दुधिलापुर जा रही हूँ। मै इस दुष्ट से पूछूं कि किसी ने कटु बाते की है, या पत्थर चला कर मारा है कि बिना बीमारी के ही लोरिक का कठ रुद्ध हो गया है। रानी खोइलनि रो-रो कर दुधिलापुर धोबी के द्वार पर चली। गउरा गढपाल छोड कर दुधिलापुर बाजार गयी।

पृष्ठ 130-131

धोबी की दो स्त्रियां थीं, जिनका नाम बिजवा और सरासरि था। बिरजा (बिजवा) ने नजर उठायी तो खोइलनि को गली मे देखा। पचो, जब से लोरिक को शब्द-बाण लगे थे उस समय का हाल सुनिये। मखुवा की बेटियाँ बिजवा और सरासरि वहा पहुँची। वे खोइलनि के साथ रोती हुई आयी। (लोरिक को देख कर) वे गिर पडीं। कहन लगी हाय मइया इतनी परेशानी तुमने क्यो उठायी। तुमने हम लोगो को क्यो नही बुलाया। बुढिया खोइलनि वहाँ रोने लगी। रानियो मेरी बात सुनो। मेरे बबुआ गाँव म फगुवा खेलने नही जा रहे थे। धोबी अजयी बरबस उसको फगुवा गाने के लिए ले गये। गउरा मे यह बीमारी उनको लगी है। खोइलनि ने कहा बहु, मेरे बेटे का कठ रुद्ध हो गया है। दुष्ट अजयी कहाँ सोया है? मुझे जरा दिखा दो। जरा मै भेट कर लूं और पूछूं कि मेरे बेटे को कौन-सी बीमारी हो गयी है। फगुवा गाने के लिए वही ले गया था। बीजा चरण पर गिर पडी और हँस कर कहने लगी।

मेरी मा, गउरा का रास्ता पकड कर घर चलो। मै बखरी मे जा रही हूँ जहाँ मेरे पति सोये है। मै निश्चय ही पूछ कर आ रही हूँ तब तुम्हारे दरवाजे पर

आकर मैं खबर दूँगी। खोइलनि इधर घर आ कर सो गयी। धोबिन दुधिलापुर बाजार चली। बीजा जब अपने द्वार पर पहुँची तो वहाँ धोबी का गलीचा बिछा हुआ है, वह आसन जमा कर बैठा हुआ है। बुटवल का गुड़गुड़ा चढा हुआ था जिसमें जहानाबाद की चिलम थी। वह नया तम्बाकू पी रहा था। उसके गले और छाती में तम्बाकू लग नहीं रहा था। उसकी स्त्री सरासरि पंखा झल रही थी। धोबी बरामदे में बिहार कर रहा था।

## पृष्ठ 131-132

तब तक इधर मखुवा की बेटियाँ विजवा और सरासरि बोल उठीं—सैंया मूर्ति-नारायण, तुम हमारे सिंदूर के मालिक हो। लोरिक फगुवा खेलने नहीं जा रहा था तुम उसको बलपूर्वक ले गए। हम तुमसे पूछते हैं इसका भेद बतला दो, क्या किसी शत्रु ने उसे टोना किया है या किसी ने कटुक्तियाँ कही हैं। कौन सी बात हमारे बाबू के कलेजे में धँस गयी है। वह आज गुमसुम हो गए हैं। उनका कंठ गउरा में रुँध गया है। माता ने हमें पकड़ लिया, हमारी छाती फट गयी। जब धोबिन ने इतनी बात पूछी तो अजयी धोबी ने हुक्का छोड़ दिया। हत्यारे ने पीछे गर्दन करके अपना मुँह कुण्डे की भाँति लटका दिया। यह देखकर विजवा के शरीर में आग लग गयी। इसकी कृति, कर्म अजब है। कहने लगी—

मैं बात कर रही हूँ और तुमने पीछे घूम कर कुण्डा की भाँति मुँह लटका दिया है। तुम तो आज ऐसे फूल गए हो जैसे ससुराल में आ गए हो। तुम्हें पाँव छुलाने की चाह है क्या ? इस तरह ससुराल मे नाराज़ हुआ जाता है। मैं पूछ रही हूँ इसका भेद बताओ। धोबी ने कहा—बुजरो पूछ रही हो बता रहा हूँ। उसने कहा—किसकी बहन बिटिया दुनिया में मैं भगाऊँ और लोरिक की शादी करवाऊँ। इसीलिए वह क्रोध में है। हे पति, वह इसीलिए क्रुद्ध है। यदि शादी के लिए ही वह क्रोध में है तो तुमने तो सुहवल में सखियों को धैर्य बँधाया ही था कि हम बीर की अगुवाई करेंगे तथा उस बामरि के लिए दामाद लायेंगे। हमारी सखियाँ सुहवल में उठ-उठकर ताक रही होंगी कि हमारे पाहुन बमरी के लिए कब दामाद लेकर आयेंगे।

## पृष्ठ 132-133

आज तुम हमारे बाबू की अगुवाई कर दो। सुहवलि में हमारी सखियाँ (पति की) खोज में हैं। धोबी ने कहा प्रातःकाल ही तुमने सुहवल का नाम लिया। आज मेरा पुराना घाव उभर गया है वह लकड़ी के कुंदे की भाँति गिर पड़ा। उसने कहा—बुजरो मुझे ज्वर आ गया है। धोबिन ने अजयी को हाथ से दे मारा। बिजा ने सरासरि से से कहा—चलो घर चलें। इसके शरीर पर लुकाठी पटक दें। वहाँ सखियों को इसने ढाढ़स बँधाया था और यहाँ सुहवल का नाम सुनते ही इसका घाव उभर गया है। दोनों बहनें फिर बखरी में घुस गयीं। बिजा ने सरासरि से कहा—अब मैं अगुवाई

करने जाऊँगी। हमारे बाल में मोती गूंथ दो, ललाट पर हीरा डाल दो। सोने की अँगूठी पहना दो, सोने का तार खींचवा दो। मेरे सिर की ओर सोने की झबिया लटकवा दो, कमर में करधनी झूल जाने दो। छाती पर हलका लटका दो। पोर-पोर में घुंघरू का झंकार हो जाय। ऊपर मखमल की चोली पहना दो ताकि मंदमंद बयार लगे। वस्त्र दक्षिण देश का बना हुआ पहन लूं। मैं अब दुधिलापुर चलूंगी।

पंचों, उसने ललाट पर बिंदी लगायी, माँग में सिन्दूर डाला, बाल का जूड़ा ठीक किया। एक तो मखुवा की लडकी स्वयं सुन्दर थी, दूसरे उसने शृङ्गार कर लिया और अहीर के द्वार पर चली। मखमल की चोली, दक्षिणी चीर, जिसमे छप्पन हजार पंछी लगे थे, उसने धारण किया था। उसके आचल पर मोर था और कोयल कूक रही थी। सूर्य की ज्योति की भाँति वह चमक रही थी। बाये (वडेरी मे) चन्द्रमा था। मखुवा की बेटी चली। उसके पैर का गहना गोरहरा आर घूंघरू बज रहे थे। गली मे शोर मच गया, हाहाकार मच गया। सखियो, दुधिलापुर धोबिन आ रही है, आँख फैलाकर उसकी सूरत देख लो। पंचो, जब धोबिन लोरिक के द्वार पर चली सभी नारियाँ मोहित हो उठी।

पृष्ठ 134-135

सभी उसको देखने के लिए चली, किसी ने उसको देखा नही था। धोबिन जब अहीर के द्वार चली तब सब अपने द्वार पर खड़े होकर (देखने लगे)। मक्खू की लड़की बिजवा ने लोरिक का घर पहचाना नही था। वह चारो ओर अपनी आँख नचाकर देख रही थी। आज गुणों की सारी शक्ति उसके मुकाबले मे थक गयी? पंचों, जब रास्ता पकड़कर धोबिन चली तो पीछे से गुंडे कहने लगे ज़रा हमारी ओर ताक दो। स्त्रियाँ दाँतो तले अँगुली दबाती थी, आश्चर्यचकित थी। वे कहने लगी—हाय भगवान तुमने ऐसी सूरत दी है इस धोबिन को कि उसकी सूरत की इस गाँव में कोई स्त्री ही नहीं है।

भाइयों, धोबिन बन-ठन कर लोरिक के द्वार पर चली। सभी धोबिन की सूरत पर लुब्ध हो गए थे। रानी पतली गली मे आ गयी। लोरिक की खोज में वह रात में सबके द्वार पर गयी। वह अपनी नजर इधर-उधर घुमाती चलती थी। आगे लोरिक दिखाई पड़ा, वहाँ तुलसी की गांछ लगी हुई थी। महावीरी झंडा वहाँ गड़ा हुआ था। धोबिन रात में वहाँ खिल रही थी। गउरा गजन गढ़पाल में लोरिक के द्वार पर झंडा गड़ा था, यह पहचान धोबिन को मिल गयी। जब लोरिक लड़ने जाता था तो कहा करता था—हमारे दरवाजे पर तुलसी की गांछ के तले झंडा है। धोबिन इससे द्वार पहचान कर वहीं रुक गयी। सोच विचार कर कहने लगी यही बाबू (लोरिक) का द्वार है। जब पांव धोकर घर पर चढ़ने लगी तब तक लोरिक ने देखा यह धोबिन तो खूब है! उसकी देह जल उठी। बरामदे मे क्रोध से वह बावला हो गया।

अपना दुपट्टा दबाकर सो गया। कहा—बुजरी धोबिन ने तो और हमारी इज्जत लूट ली।

पृष्ठ 135-136

पंचों, लोरिक क्रुद्ध हो उठा। यह धोबिन बनकर नहीं आयी है, यह तो मेरा सर्वनाश कर रही है। जितने लोगों ने इसे देखा होगा उन्होंने यही तो कहा होगा कि शायद धोबिन लोरिक से मिली हुई है। तभी तो इतना बन-ठन कर जा रही है। यह सोचकर उसके मन में और क्रोध हुआ, आग लग गयी। अपने मन को बाँधकर, दुपट्टा लेकर वह बरामदे में सो गया। इधर वहाँ मखुवा की बेटी बिजवा उपस्थित हो गयी। वह बंगले में प्रवेश कर गयी।

उसने विकट रास्ता अख्तियार कर लिया है। वह बंगले में हँस कर बैठ गयी। कहने लगी—लाडले लोरिक, मेरी बात मान लो, बंगले में उठकर बैठो। जो तुमको बीमारी लगी है, उसका भेद बतला दो। धोबिन पकड़कर उसका दुपट्टा खींचने लगी। लोरिक लेटा रह गया, क्रोध से उसका शरीर जलने लगा। इसी के कारण तो मैं बाल कुँवारा रह गया हूँ। जब धोबिन ने दुपट्टा खींचा तो लोरिक को और आग लग गयी। उसका क्रोध और बढ़ गया। पंचों, केवल दो घड़ी की बात कौन करे, वह छै घड़ी तक लोरिक की स्तुति करती रही। बबुआ उठो, मेरे आने की लाज रखो। उठकर मेरा सवाल सुन लो। तुम अपना दुख कहो। क्या हमारी देह ऐसी (अपवित्र) हो गयी है कि तुम मेरे पति से बात भी नहीं करते।

दुधिलापुर में रोज हँसी मजाक होता था आज तुम्हारी अवस्था। ऐसी हो गयी? तुम यहाँ उठकर बैठो। तुम मेरा मान रख दो। आज हमने खोइलनि से प्रण किया है कि तुम्हारे खोये पुत्र का रुद्ध कंठ मै खोलवा दूंगी, बोलवा दूंगी। तुम मेरी लाज क्यों नहीं रख लेते। रानी (धोबिन) छै घड़ी से आरती उतार रही है। रो-रोकर वह कह रही है—बाबू अब तुम ज्यादती कर रहे हो। अब उठ जाओ, नहीं तो तुम मुझे वह धोबिन मत समझो कि मैं फिर गउरा आऊँगी। मैं ऐसा दाग लगाऊँगी कि वह धोबी के घर धोने से भी नहीं छूटेगा। चेत करो। उठ बैठो, नहीं तो नील का ऐसा दाग़ तुम पर लगाऊँगी कि जन्म भर वह दाग़ नहीं छूटेगा। मेरी इज्जत रखो नहीं तो मैं यहाँ आसन जमाकर बैठ जाऊँगी।

पृष्ठ 136

पंचों, धोबिन कहती रह गयी पर लोरिक ने बात नहीं सुनी। तब उसने कहा अब हमें दोष मत देना। यह मत समझो कि मैं लौट कर गउरा जाऊँगी। अब तुम्हारे मीता मेरा बनाया हुआ भात नहीं खायेंगे। मैं जहर खाकर मर जाऊँगी। नहीं तो कुँए में गिरकर मर जाऊँगी। फिर शोर मचेगा, गंदे लोग अट्टाहास करेंगे। लड़के

लुकाठी उठाएँगे । दुनियाँ में हल्ला मचेगा—किस कारण धोबिन तुम्हारे दरवाजे पर गयी थी । कुछ गड़बड हुआ है । लोरिक ने कुछ ऊँचनीच काम किया है, इसी से धोबिन कुएँ में गिर गयी है । बिजवा इस प्रकार बोली । पहलवान लोरिक दुपट्टा उतार कर बैठ गया । उसने कहा—हाय भगवान मेरा शरीर तो कलंकी है, तुम कुछ और कह लो । लो मै अब उठकर बैठ गया । तुम चली जाओ । मैं अपना दुख कहता हूँ पर तुम इसे संभाल नही पाओगी । अब हमारा दुख कोन काट सकता है ? केवल मेरा भाई । देखो, कितने छोटो की शादी हो गयी । लंगडो का विवाह हो गया । इस गाँव मे कितने दरिद्र है पर कोई कुँवारा नही है, तुम घूमकर देख लो । तुम्हारे साथ रहने मे तुम्हारी मित्रता के कारण हम दोनो भाई कुदे की तरह कुँवारे पडे हुए है । मुहवलि मे धोबिन हँस पडी ।

हे बाबू, हे राजा, तुम मेरी बात मान जाओ । आज मै तुम्हारा काम करने के लिए ही आयी हूँ । गुहवलि मे मै तुम्हारी अगुवाई करूंगा पर तुम यह मत समझो कि तुम सुख मे दही-बडा खाओगे । सुख मे तुम फुलौरा नहीं काटोगे । लोहे का चना चबाना पडेगा । अगर तुमने अवतार लिया है तो सुनो । मुहवल मे छत्तीस हाथ का भाला गडा हुआ है, उसकी शान बत्तीस गढ तक है । यह सब सती के कारण हुआ है । सती जैसी बेटी बाल कुँवारी पडी हुई है तुम दूल्हा को मौर बाँधो और बारात करने चलो ।

पृष्ठ137

वहाँ गिन गिन कर मुड के कलश रखवाने होंगे । कोहबर के पास रुधिर होगा । तुम्हे छाती का पीढा गढवाना होगा । तुम्हारी जान तलवार पर होगी । लोहे का मुकुट होगा तब तुम मुहवल मे विवाह करोगे । अगर तुममे इतनी शक्ति हो तो खाना खाओ । खाम कर बीर बघेला उठ गया । भउजी अद्‌भुत बात मेरे मन में स्थिर हो गयी हे । मै अन्न की शपथ ले रहा हूँ । मन्दिर मे चलकर जल धरवा लो । यदि बीच मे मैने जल पी लिया तो मै कैरी (भूरी) और कपिला (भूरी, सफेद) गाय का वध करूंगा । तो तुम चलो, ईमान रहेगा । मै बामरि के बेटे को मारूंगा । मुहवल मे ऐसा बाजा बजेगा कि लोग नाम स्मरण रखेंगे । सती के लिए कलश धराऊँगा कोहबर रुधिर से पुतवा दूंगा । फिर मै गउरा वापस आऊँगा ।

पचो, हिन्दू गंगा लाभ करेंगे, तुर्क कब्र में जायेगे । हे भद्र कामिनि आपने मेरा साथ छोड दिया । मै कहाँ गीत गा रहा हूँ कहाँ हृदय में विस्मृत हो गयी । हे देवी, जिस दिन के लिए मैने पूजन किया था वह दिन निकट आ गया है । हे भवानी, सौभाग्य के लिए जगो, मेरे भाग्य से जगो । तुम्हारा नाम सुर नरमुनि सबके बीच चलता है, यह कीर्ति बड़ी है । हे सरस्वती, मेरी जिह्वा पर उपस्थित होइये । एक समय मे लोहा तानकर बीर जवान लोरिक खड़ा हुआ तो बंदा

ने अपनी धार चला दी। हे देवी, मेरा शरीर अब खोखला हो गया है। यहाँ लोगों की मंडली बैठी हुई है। इस सभा में मेरे लिए छोटे-बड़े एक समान हैं। हमारे बूते यह गाना गाया नहीं जाता। तुम्हारे ही बल बूते का भरोसा है। मेरी नाव बीच जल में पड़ी हुई है। देवी, चाहे इसे खेकर पार लगाओ या इसे डुबा दो। पंचों की सभा मंडलो बनाकर बैठी हुई है। हमारे लिए सब समान हैं। सबने मिलकर हुक्म दिया है, मेरे में यह शक्ति नहीं है कि मैं यह नाव खे सकूं।

पृष्ठ 138

मेरे भाग्य से भवानी जगिये, युद्ध के समय हे दुर्गा देवी, उपस्थित होइये। गीति के समय हे सरस्वती, मेरी जीभ पर बैठिये। जिस दिन के लिए मैंने पूजा की वह घड़ी निकट आ गयी है। देह में दिमाग है यह तुम्हारे चरणों की बलिहारी है। हे देवी, मैं मृत्युलोक में सदैव तुम्हारा नाम भजता रहा। मेरा ध्यान सदैव तुम पर रहा। देवी, लोहा कब लगा, युद्ध कब हुआ, (मालूम नहीं) मैं इसे कानों से सुनकर गा रहा हूँ। देवी, यह आँखों से मैंने नहीं देखा है। हे देवी, तुम्हारे बल और भरोसे से मैं पंचों की मंडली में सिर खोलकर बैठ गया हूँ, अगर एक भी अक्षर भूल जायगा तो दुनिया बड़ी निन्दा करेगी। देवी जिस दिन के लिए मैंने पूजा की है वह घड़ी निकट आ गयी है। मैंने सुना है कि तुमने शूरमा की पूजा स्वीकार की है और तुमने तलवार गाड़ दी है। जिस कोने में लोहा लगता है उस कोने में तुम्हारी देह पहुँच जाती है। जिस महाभारत में तुम पहुँच जाती हो रण की पूरी तैयारी हो जाती है। जैसे तुमने शूरमा की प्रतिष्ठा रखी है वैसे ही मेरी प्रतिष्ठा रखो।

[इसके बाद जाग हमरी····तइयार सूत्र है] (प्रारंभिक पंक्तियों की पुनरावृत्ति है, पर छंद भिन्न है) दुर्गा ने कहा—ऐ बालक गाओ, गाओ मैं कान लगाकर सुनूं। यदि एक भी अक्षर भूल जायगा तो मैं दो-दो गढ़कर मिला दूँगी। तुम बीरों की कीर्ति कह दो जिन्होंने तलवारें बजा दीं। पंचों अब जिस दिन की बात है उस दिन के समर का हाल सुनिये। गजन गउरगढ़पाल में जब धोबिन ने अगुवाई की बात की तब लोरिक ने विवाह सम्पन्न होने के पूर्व अन्न न खाने की शपथ ले ली, जल भी उसके लिए हराम हो गया। उसने कहा—यदि मैंने पानी बीच में पी लिया तो मैं केरा (भूरी) और कपिला (भूरी और सफेद गाय) की हत्या (का अपराध) करूँगा। जब तक मैं भैया का मौर (मुकुट) न बाँधूगा, मैं अन्न-जल नहीं ग्रहण करूँगा।

पृष्ठ 139

लोरिक ने कहा—मैं अब भाला उखाड़ कर मोती सगड़ के घाट फेंक दूँगा। पंचों, धोबिन दुधिलापुर चली गयी, गजन गउरगढ़ पाल से वह रवाना हो गयी। खोइलनि उठी। लोरिक से कहा दातुन कर लो, कुल्ला कर लो, जरा मुँह में कुछ आहार कर लो। लोरिक ने कहा—मैं गउरा में अब जल नहीं पीऊँगा। मेरा प्रण इन

गया है। मैंने शपथ ले ली है कि मैं अन्न नहीं खाऊँगा। जल हराम है। मैंने यह मन्दिर में कह दिया है। प्रण पूरा किये बिना यदि बीच में मैं जल पीऊँगा तो मैं कैरी कपिला गायों का वध करूँगा। भैया को गउर (मुकुट) बाँधूंगा तथा सुहवल बारात करने जाऊँगा। मैं अब व्यर्थ ही अनाज गले नही उतार सकूँगा।

आज मुझे चिन्ता इसी बात की है। भैया को संदेश भिजवा दो। मैं यहाँ दुर्गा की पूजा करूँगा। [गायक पहले दुर्गा की पूजा करना भूल गया था (देखिए पृष्ठ 60) अब वह यहाँ पूजा कर रहा है।] लोरिक ने कहा—भाई, आज दुर्गा की पूजा करो। संवरू भाई से आज्ञा मँगवा लो। मै तुमसे कहता हूँ भवानी की पूजा हल्की नही है। उनकी पूजा कठिन है। माता मेरी बात मानो। अगर तुमसे संभव हो तो यह स्वीकार करना अन्यथा तुरन्त जवाब दे देना। खोइलनि ने कहा—बेटा तुम्हारा मन तो पूजा मे थोड़ा लगता है, पूजा मे मेरा मन अधिक है।

बेटा, मेरा मन पूजा करने का बिशेष है। बेटा, धन की कमी नही है। लक्ष्मी यहाँ विराजमान है। पैर तोड कर बैठी हुई है। इस धन मे कमी नही होगी। तब व्रती खोइलनि के पुत्र देवकी नन्दन राजकुमार लोरिक ने कहा—मेरी माँ, रेशम की भांति कोमल (पटोर।) मेरी बात सुनो। अधिक पैस से काम नही होगा। यहाँ बहुत कर्तव्य करने वाला व्यक्ति चाहिए। चलो जरा सहादेव की आज्ञा माँगो। कल गउरा मे पंचायत हो और गले मे कफन डाल कर मै भाई बन्धुओं को यह बात कहूँ। खोइलनि का पुत्र चतुर है। उसने अपनी माँ को सहादेव के द्वार पर प्रार्थना करने के लिए भेजा। बुढ़िया खोइलनि गउरा छोड़कर दुधिलापुर चली गयी। वहाँ सहदेव की गद्दी लगी हुई थी, दरबार जमा हुआ था। उसी समय खोइलनि पहुँची।

पृष्ठ 140-141

सब लोगों ने देख कर कहा—खोइलनि आ गयी। वह आगे चलती गयी। सिपाही वहाँ से हट गये। वह कचहरी मे पहुँच गयी। कहने लगी—ठाकुर मेरी बात सुनिये, हमारी बात मानिये। आज मेरा एक कार्य है। आप कहे तो मै अपनी बात कहूँ। ठाकुर ने कहा—कहो, क्या काम है। खोइलनि ने कहा कि कार्य यही है कि मेरा बेटा आदि शक्ति भवानी की पूजा करने को कह रहा है। मैने कहा—कोई कठिनाई नही है, हर्ज नही है। मेरे पास इतनी रकम है। मेरी भवानी की पूजा हल्की नही है यदि ठाकुर कहे तो मै इसमे हाथ लगाऊँ। नही तो पूजा देने को सामर्थ्य मुझमें नही है। सहदेव खिल उठे। उन्होने कहा खोइलनि तुम मेरी बात सुनो। तुम्हारा पूजा मे मन थोड़ा कम भी है तो मेरा मन (कुसुमापुर में) अधिक है। सहदेव ने कहा—अहा, हा, तुम से अधिक आज मेरा मन आनन्दित है। भवानी की पूजा होने दो। खोइलनि ने कहा—मेरा बेटा लोरिक कहता है कि सभी जातियों की पंचायत (बिटोर) दरवाजे पर हो। राजा डुग्गी बजवा दे। सहदेव ने कहा ठीक है।

गउरा में पूजा की बात से सब प्रसन्न हो उठे। छत्तीस वर्ण के लोग आह्लादित हो उठे। सब ने कहा शक्ति भवानी दुर्गा की पूजा होनी चाहिए। बुढ़िया खोइलनि प्रसन्न हो उठी। अपने दरवाजे पर वापस आयी। इधर सहदेव ने हुक्म लगा दिया। चमारों ने गले में शहनाई बाँधी कि किले में डुग्गी पिटवा दी जाय। कल पूर्व में लालिमा होगी। पश्चिमी सागर में प्रकाश होगा तब लोग खोइलनि के दरवाजे पर एकत्र हों। यहाँ गउरा-गजन गढ़पाल में दुर्गा की पूजा होगी। अब राजा की डुग्गी बज गयी। सभी ने मन लगा कर सुना। [इसके बाद सूत्र है] पूर्व में लालिमा छा गयी। पश्चिम में प्रकाश फैल गया। कौवों ने टेर लगाना शुरू किया। भोर से बिहान होने लगा। सहदेव उठे और लोरिक के पावन द्वार पर पहुँच गया। उनकी बड़ी गद्दी लग गयी। सब के नीचे बैठने के लिए मोढ़े लग गये। छत्तीस जाति के सभी लोग गजन गउर गढ़ पाल आ गये। पंचों की मंडली बैठ गयी। तब सहदेव ने कहा—अपनी बात गर्ज कहो। गायक कहता है मैंने सुना है कि लोरिक ने अपनी गर्दन में कफन डाल लिया।

**पृष्ठ 141-142**

उसने दोनों हाथ जोड़े, एक पैर पर खड़ा हो गया। ऐ मेरे शक्तिशाली ठाकुर, ऐ बीर, मेरी बात सुनिये। गउरा में मेरा कार्य बड़ा है। अगर सब भाई, सभी पंच मिलकर सहायता करेंगे तो मैं शक्ति भवानी की पूजा दूँगा। राजा सहदेव ने कहा—ठीक है। उन्होंने कहा सब लोग हाथ उठा दो। सभी जाति के लोगों ने हाथ उठा दिया। जो भी काम लगेगा। हम लोग करेंगे, रुपया पैसा धन से। हर प्रकार से। पूरा गाँव पूजा देने को तैयार है। पंचों, व्रती खोइलनि का बेटा लोरिक बोला। हे राजा सहदेव सुनो। पंचों, सुनो मैं पूजा का बयान कर रहा हूँ। इतनी चीजें मुझे एकत्र करनी पड़ेंगी। भाइयों यहाँ सवा सौ मन घी लगेगा। सवा सौ मन शाकल्य, समिधा लगेगी। ऐ माँ, तुम सवा सौ मन जौ मंगा लो उसे तुम अन्य चीजों के साथ मिश्रित करके हवन-सामग्री तैयार कर लो। पहला हवन खेत में होगा; नगर के पूर्व की ओर खेत और मैदान में। सवा सौ मन गाय का घी और सवा सौ मन शाकल्य और फिर सवा सौ मन जौ लेकर पहले हवन होगा। उसने कहा अभी भाई धरमी ने तो आज्ञा दी ही नहीं है। उनको तो अपनी अनुमति भेजनी चाहिए। हमें दूध का सवा सौ खप्पर खेत में भरना पड़ेगा। खोइलनि ने कहा ठीक है। दूध की क्या कमी है। मैं एकदम तैयार हूँ। गले में कफन लगाकर वह कहने लगा—हे सहदेव जो जिस योग्य है वह उसी प्रकार सेवा करे। मैं प्रार्थना कर रहा हूँ। आपके लिए यह आडर (आदेश) है कि आप काठ का चंदन फड़वाकर खेत में कुंड खुदवा दें।

**पृष्ठ 142-143**

लोरिक ने मुसलमानों से कहा कि यदि तुम लोग मेरी पूजा में शामिल हो

तो सोलह सौ बकरे जिनकी हड्डियाँ पुष्ट हों, फिर सोलह सौ भैंसे तुम लोग खरीद कर एकत्र करो। खंसी और भेडे अगणित हों। उन्होंने कहा सब ठीक है। फिर लोरिक ने कहा पूजा में अब कुम्हारों का काम लग गया है। तुम लोग सवा सौ खप्पर गढ़कर तैयार करा। हमारी देवी की पूजा अत्यन्त कठिन है। यह पूजा मेरी शक्ति के बाहर है। लोरिक ने कहा —इतनी पूजा की सामग्री पहले ठीक हो जाय। फिर हे माता मै कह रहा हूँ, कल दरवाजे पर बजाज को बुलाकर पंडितों और पंडिताइनों को धोती धौर साड़ी रंगवा कर दान कर दो, क्योंकि पंडित लोग जाकर हवन करायेंगे। पंडिताइनो को पीली साड़ी मिलनी चाहिए। ऐसा न हो कि कोई पीले वस्त्र के विना रह जाय। खोइलनि ने कहा – बेटा, तुम्हारा मन तो पूजा में थोड़ा लगा है, मेरा मन अधिक लगा है। इतनी पूजा की सामग्री मै तैयार करूँगी। पंचों, जब पूजा की तैयारी हो गयी तो खोइलनि उठी। द्रव्य जमीन से उखाड़कर उसने कहा—जिसको खंसी-भेड़ा खरीदना है वह यह तोड़ा ले ले। आज मंजरी ? निकाल कर तोड़ा देने लगी और कहने लगी कि तुम लोग खंसी और भेड़े खरीदो ।

उसने कहा हे महदेव, आप चदन की लकडी मगवाइये। खेत मे कुड खुदवा दीजिए। उसने दरवाजे पर द्रव्य निकालकर दे दिया। सहादेव ने कहा— यह पूजा सबकी है। मै राजा हूँ, मै भी यहाँ कुछ दान करूँगा। उसने कहा—नही। यदि कुछ कमी हो जाये तो आप उधार दगे। यदि देवी की पूजा कराने की इच्छा है तो दूसरी बार फिर आप पूजा करवा लीजिएगा क्योंकि हमारे बेटे ने पूजा की तैयारी की है। रग मे भंग हो जायगा। आप देखिये कि वह गजन गउर गढपाल मे कैसी पूजा कर रहा हे ?

पृष्ठ 143-144

बुढिया खोइलनि ने गउरा मे फिर ध्वजा उखडवाया, बदलवाया। उसने दरवाजे पर पुकारा जिसकी जितनी इच्छा हो रुपया-पैसा गठिया ले। पहली पूजा दुर्गा की होगी। अब आप लोग आँख खोल कर देखिये। मेरे बेटे की गउरा मे बड़ी लालसा है वे पूजा चढ़ायेंगे। हे ठाकुर, तुम्हारी भी लालसा है दूसरी बार तुम भी पूजा करवा लेना। पंचों गउरा में अब पूजा की तैयारी हो रही है। कोई खंसी और भेड़ा खरीदने जा रहा है, कोई हवन-सामग्री खरीदने जा रहा है। कोई टिन का घी खरीद रहा है। लोरिक के दरवोजे पर कांटा (तराजू) गड़ गया। यहाँ हवन-सामग्री तौली जा रही है। सवा सौ मन घी बटोरा गया है। सौ सौ मन शाकल्य की तैयारी हो चुकी है। सवा सौ मन जो, फिर उसमें हवन-सामग्री डाल दी गयी है। सहादेव ने वन से चंदन काठ की लकड़ी कटवा दी है। कुंड खुद गया है जिसमें हवन होने वाला है। पंचों, गउरा नगर के बाजार में कठिन पूजा आयोजित है।

सभी गउरा विकल है । पूजा की तैयारी हो रही है । पंचों, अब जिस दिन की बात है, उस दिन की पूजा का खेल सुनिये । इधर जुलाहों और धुनियों ने खरीद कर बकरे और भेड़ों को तैयार कर लिया है । वहाँ खंसियों की दंवरी शुरू हो गयी है, वे किले में आ गये हैं । उनको पूजा के लिए छेंक दिया गया है । एक ओर भेड़ों की परिक्रमा हो रही है, दूसरी ओर खंसियों की । एक ओर भैंसों की दंवरी हो रही है । बुढ़िया खोइलनि उठी । वह जमीन से द्रव्य उखाड़कर दरवाजे पर लायी । दरवाजे पर उसने बजाज को बुला लिया है । अब वह धोतियों का दान करने चली ।

पृष्ठ 145

गायक कहता है कि मैंने सुना है कि पीले रंग में रंगी हुई धोतियाँ खोइलनि पंडितों को दान कर रही हैं । उनकी गमछियाँ पीले रंग में रंगी हुई हैं । उनके कुर्ते भी पीले रंग में रंगे हुए हैं । गउरा में जितनी पंडिताइनें हैं उनके लिए भी धोतियाँ फड़वा दी गयी हैं । स्त्रियों के झूले पीले रंग में रंगे गये हैं । सभी कपड़े रंग-रंग कर तैयार किये गये हैं । भाइयों, सभी ने पीले कपड़े पहन लिये हैं । सभी ने दान ग्रहण कर लिया है । कुम्हार सवा सौ खप्पर लेकर खेत के मैदान में चला । पंचों, अब चंदन की लकड़ी चीर कर हवन कुंड में रखी जा रही है । जब हवन कुंड तैयार हो गया तब सहादेव ने पंडितों को अडर (आज्ञा) दिया कि सारी हवन सामग्री लेकर आप लोग खेत मैदान में चलें । पंचों, आज पंडितों ने हवन-सामग्री ढोनी शुरू की तथा हवन कुंड के पास ढेर लगा दिया । पंचों, अब गउरा बाजार में पूजा की तैयारी हो रही है । सवा सौ खप्पर वहाँ एकत्र कर दिये गये । धरमी कांवर में वहाँ दूध जुटाने लगे तथा बोहा से उसे गउरा पहुँचा दिया । धन्य भाग्य है भाई का कि उसने भवानी के पूजन की तैयारी की । जब खूब दूध पहुँच गया तो लोरिक ने संवरू से कहा — भइया दूध की बहंगी भेजवाना अब बंद कर दो । पंचों, अब खेल सुनो । पूजा की अब तैयारी हो गयी । सभी नर-नारी एकत्र हो गये । खेत में पूजा होने लगी । खेत बहुत लम्बा है ।

पृष्ठ 146-147

आज दुर्गा की पूजा होगी । आप लोग मन लगा कर इसे देखिए । पंडित लोग पुस्तक लेकर चले तथा जा कर कुंड पर बैठ गये । (ब्राह्मण) देवताओं ने कुंड में अग्नि डाल दी । अग्नि जल उठी । ब्राह्मणों ने लोरिक से संकल्प करवाया । पंडित लोग हवन सामग्री लेकर बैठ गये । सब स्वाहा-स्वाहा करने लगे । कुंड में हवन किया जाने लगा । यहाँ जोते हुए खेत में लोरिक ने खप्पर भरवा दिये थे । हवन हो रहा है, धुंआ मृत्युलोक में उठ रहा है और इन्द्रलोक में जा रहा है । जब वहाँ

देवताओं तक सुगन्ध पहुँची तो वे जय-जयकार करने लगे। कहने लगे कि किस वीर ने मृत्युलोक में यज्ञ ठान दिया है। शायद यज्ञ में ही हवन हो रहा है। सुगन्ध से सबका मन प्रसन्न हो गया। भगवान ने देवताओं की इच्छा पूरी कर दी। पंचों, भवानी ने इन्द्र के पावन द्वार पर झूला लगा रखा था। कहने लगीं—लगता है बबुआ लोरिक अब समझदार हो गया है। गउरा में उसने हमारी खोज की है। दुर्गा ने अपना रथ हाँक दिया जिसमें वरुण और कुबेर लगे हुए थे, बाघ और सिंह की इसमें जोड़ी लगी हुई थी। दुर्गा रथ पर बैठ गयीं। यहाँ गउरा में उथल-पुथल है। दुर्गा ने इन्द्रासन से रथ हाँक दिया तथा मृत्युलोक में आ गयी। वह आधे आकाश में आयीं तो खेत में मेला लगा हुआ था। जैसे कथिया में कथेसरि का मेला लगता है, (बलिया में) भृगुमुनि के दरबार में ददरी का मेला लगता है, वैसे ही खेत में मेला लगा हुआ है।

लोगों के अंग से अंग छिल रहे हैं। मेला कस कर लगा हुआ है। वहाँ खप्पर भरकर तैयार किये गए थे। भवानी आकाश से गरज उठी। बाघ का रूप उन्होंने धारण कर लिया था। लोग भागने लगे। उन्हें लगा कि सिंह, बाघ वहाँ उपस्थित हो गया है।

पृष्ठ 147-148

गायक कहता है कि मैंने सुना है कि पंडित लोग अपनी पुस्तकें लेकर खेत से भगे। जिस समय भवानी पूजा लेने चली तथा सिंह का रथ छोड़कर वह गरजने लगीं तो सभी खेत में भागने लगे। लोग ऐसा भागे कि किसी का घुटना फूटा, किसी का माथा फूटा।

मैंने सुना है कि गउरा में चिल्लाहट शुरू हो गयी। पंडिताइनों ने कहा, इस दुष्ट ने पूजा करवाने के लिए नहीं यहाँ बुलाया था, यह हमारा वलिदान कराने के लिए यहाँ ले आया था। देवी सिंह की तरह खेत में गरज रही हैं। लोरिक आसन जमाकर बैठा हुआ है। पंचों, जब भवानी सिंह बनकर गरजने लगीं तो सभी स्त्री-पुरुष भागे। घर-घर के दरवाजे बन्द हो गये, उनमें डंडे लगा दिये गये। यदि यह बाघ (सिंह) गाँव में प्रवेश करेगा तो बड़ी क्षति पहुँचायेगा। पंचों, जब घर के किवाड़ बन्द कर दिये गये तथा खेत से सब लोग हट गये तो भवानी ने बुढ़िया का रूप धारण कर लिया। उनके बदन से पीब फूटने लगा। तब खोइलनि का बेटा वहाँ से उठा और दुर्गा के चरणों पर गिर पड़ा। कहने लगा—

हे माता मेरी बात सुनो। हाय, भवानी मैं आपसे पूछ रहा हूँ। क्या मेरी पूजा में कमी हो गयी? मेरी पूजा में क्यों विध्वंस हो गया? मेरी माता भवानी तुम्हीं धर्म की रक्षा कर सकती हो। तुम अपनी कृपा क्यों छोड़ रही हो? वह भवानी

के पैरों में उलझ गया। माता मेरी बात सुनिये। तब माई भवानी हँसी, उनका नाम अपर बल है 'अनन्य शक्ति वाली' हैं। उनके बायें हाथ में खप्पर विराज रहा है, दाहिने हाथ में उन्होंने मोह् (?) को नचा रखा है।

आज देवी ने पीली धोती धारण की है, उनकी लटों से तेल की धार चू रही है। उन्होंने कहा तुम्हारा भाग्य धन्य है कि मृत्युलोक में तुमने मेरी पूजा की है। बच्चा, मैं पूछ रही हूँ कि तुम कहाँ लोहा लगाओगे कहाँ महाभारत छिड़ेगा ? किस प्रयोजन से तुम मुझे पूजा दे रहे हो। बीर बघेला लोरिक ने कहा—देवी मेरी बात सुनिये। मैंने पहले निमन्त्रण आपको इन्द्रासन में भेजा, फिर मैंने पूजा तैयार की। आप मेरी पूजा खा लीजिये। पीछे हमारा दुख पूछियेगा।

पृष्ठ 148-149

पंचों, जिस दिन की बात है उसके आगे का खेल सुनिये। खेत में खप्पर भर दिये गये। दुर्गा का मन मचल गया, वह खप्पर पर टूट पड़ीं। उन्हें पकड़-पकड़ कर चाटने लगी तथा उन्हें खेत और मैदान में फेंकने लगीं। जब वे सभी खप्परों को चाट गयीं तब वहां रोने लगीं। कहने लगीं—मेरे लाड़ले पुत्र, मेरी बात सुनो। तुमने मेरी भूख को, जो समाप्त हो चुकी थी, जगा दिया है मेरे तन में आग लगी गयी है। जल्दी मेरा पेट भरो नहीं तो कुशल नहीं है। ब्रती का बेटा देवकी नन्दन राजकुमार उठा। उसने हाथ में खड्ग ले लिया तथा बकरों का बलिदान करने लगा। जब छाक का अर्घ्य दे दिया गया तब भवानी वहाँ उपस्थित हो गयीं। बकरों पर टूट पड़ी। जब बीर उनकी गर्दन पर खड्ग मारता था तो उन्हें वह निगल जाती थी। दौड़-दौड़कर वह खून चूसने लगी।

बचे हिस्से को जोते हुए मैदान में फेंकने लगीं। सवा सौ पुष्ट और मासल बकरों को वह खा गयीं। सोलह सौ भैंसों को निगल गयी। अनगिनत बकरों को खा गयीं। जब समस्त रक्त वह चाट गयी तो दुर्गा रोने लगीं। मस्तक झुका कर कहने लगीं—मुझसे यह आधी भूख संभाल में नहीं आ रही है, पूरी भूख तो रोकी जा सकती है।

दुर्गा ने कहा—मुझे ललकार कर पूजा दो ताकि मेरा पेट भरे। नहीं तो मेरे शरीर में आग लगी हुई है। तब लोरिक ने अपनी जांघ में खड्ग मार दिया। उसमें रक्त की धारा बह चली। देवी लोरिक का खून पीने लगीं। अपने ओठ से उसकी जाँघ दबाने लगी। उसका सारा रक्त दुर्गा ने खींच लिया। बीर लोरिक धरती पर गिर पड़ा। सारा रक्त चाट कर दुर्गा कहने लगीं—मेरी बात सुनो। कुछ कुछ कमी रह गयी है मेरा मन अभी अतृप्त है। बेटा, यदि तुमने पूजा न दी होती तो संताप होता। तुम्हारा सब कुछ खिलाना अकारथ चला गया। मेरा पेट नहीं भरा। तब बीर ने सोचा, विचार किया। कहने लगा—

हे देव, हे नारायण, हे विधाता तुमने क्या किया। भवानी की पूजा में भले ही अब मेरा तन चला जाय [कोई चिंता नहीं।] उसने अपनी जीभ पकड़ ली, अपनी शिखा पर तेग रख दी। फिर खड्ग चला दिया। रुधिर की धारा बह चली जैसे गंगा की धारा अपना किनारा काट कर बही जा रही हो।

पृष्ठ 149-150

भवानी ओंठ लगा कर खून पीने लगी। फिर खून फच-फच मुंह से निकालने लगीं तथा उसे खेत पर फेंकने लगी। उनका हृदय तृप्त हो गया। वह अपनी चिट्ठुकी दबाने लगीं और खेत में जय-जयकार करने लगी। कहने लगीं-- बेटा, जैसे तुमने तेगा चलाकर रुधिर से मेरा पेट भर दिया वैसे ही रण मे जब लोहा लग जायेगा, युद्ध उग्र रूप धारण कर लेगा तब मैं तुम्हारी मनोकामना पूर्ण करूँगी। जैसे बलिदान देकर तुमने मुझे पूजा दी है वैसे ही जहां तुम्हारा पसीना गिरेगा वहाँ मेरा खून गिरेगा। देवी यह कह कर लोरिक की जांघ पर बैठ गयीं। पूछने लगीं—तुमने हमें पूजा क्यों दी है ? व्रती खोइलनि का बेटा देवकी नन्दन राजकुमार हँस पड़ा। कहने लगा—

भइया, मेरी भवानी तुम धर्म का पक्ष लेती हो। मेरा भावज धाबिन ने साहवल में अगुवाई की है। बामरि के छै बेटे है। सभी दैव के लाल हे। छत्तीस हाथ का भाला पानी के पास गाड़ दिया गया है। देश में डुग्गी पिटवा दी गयी है। हलचल मचा दी गयी है। जातिपाँति का ध्यान नहीं रखा गया है उसने समस्त संसार को हाँक लगा दी है। जिसकी जाँघ में शक्ति बढ़ गया हो, भुजा में बल बढ़ गया हो, वह छाती पर ढाल धारण करेगा, दूल्हे का मार बँधवायेगा। हे दुर्गा, वहां एक दो की कौन बात कहे सारी वसुधा बारात करने आयेगी। जो मोती सगड़ के घाट पर भाला उखाड़ देगा और उसे फेंक देगा वह बावन बुर्ज का तम्बू भीटे पर गड़वायेगा। रेशम सूत की डोर बांधेगा। फिर पाली कनात खड़ा करवायेगा। आस-पास कुमकुमा होगा, काच के गोलों की मालाएँ होंगी। बीच में हंड़िया और गिलास का प्रकाश होगा, तेगों का बागीचा लगेगा। बर्छियों से मण्डप गाड़ा जायेगा। ढाल से ओसारा बनेगा।

इस मोती सागड़ पर बीर मोढ़े पर आसन ग्रहण करेगा। उसके हृदय मे अतिशय प्रसन्नता होगी। तब बीर गोमतंही लकड़ी बजायेगा, फिर विवाह के समय की लकड़ी बाजे पर बजायेगा। बमरी का बेटा भीमली इसको सुनेगा। अस्सी मन का मुगदर वह अपनी गर्दन पर उठा लेगा। पैर में मोजा पहनेगा। सुहवलि पार में गुलाबी पगड़ी बाँधेगा जिसमे एक ओर जीरा और लवंग ? फहरायेंगे। अलीगंज के जूते में लोहा जड़वा कर वह पहनेगा और मोती सगड़ के घाट आयेगा। भीमला की गर्जन से गेरुवा पहाड़ तक (आवाज जायेगी)।

## पृष्ठ 150

यह लिखा है कि जो भीमली के शरीर का कलश धरवायेगा, उसके रुधिर से कोहबर पुतवा देगा। छाती का पीढ़ा गड़वाकर तलवार से उसकी जान ले लेगा। वही मौर धारण करेगा। जो भीमली का सामना कर सकेगा, वही सती से विवाह करेगा। हाय भवानी, लड़की सती के कारण छत्तीस वर्ण की कन्याएँ बाल कुँवारी पड़ी हुई हैं। भौजी ने गउरा से अगुवाई की है। मैंने अन्न न ग्रहण करने की शपथ ली है, जल भी मेरे लिए हराम है। मैंने यदि (विवाह के पहले) बीच में ही पानी पी लिया तो मैं कैरी और कपिला गाय के वध का अपराधी हूँगा। जब तक भिमलिया को मैं मारूँगा नहीं [तब तक ऐसा मेरा प्रण रहेगा] मेरे मुण्ड का कलश धरा जायेगा, अपने रुधिर से कोहबर पुतवा दूँगा। सतिया का झोंटा पकड़ूँगा और भावज का विवाह करूँगा।

हे देवी, सती के आँचल (खोंइछा) में जो चावल पड़ेगा उससे मैं आहार करूँगा। इधर खेत में दुर्गा ने अपनी छाती पीट ली। कहने लगी—हाय, यह क्या हुआ। यदि मैं जानती तो तुम्हारी पूजा नहीं लेती। मैंने गउरा में पूजा खायी, यह मेरे जीव का काल हो गया। तुमने जो बात कही है, जिस बीर का नाम तुमने लिया है वह नाम लेने योग्य नहीं है। तुमने सुहवल का नाम लिया है उससे मेरी छाती फटने लगी है। बीर भीमली का नाम लेने से आदि शक्ति भवानी रो रही हैं। सुहवलि का लोहा कठिन है। किसी के बूते से वह लोहा संभलेगा नहीं। इस बात को तुम छोड़ दो, इसे जहन्नुम में जाने दो। व्रती का बेटा लोरिक बोला—

भवानी आप धर्म का पक्ष लेती हैं। रमइया का साथ देती हैं। मैंने अन्न न खाने की शपथ ली है, जल न लेने का मन्दिर में व्रत लिया है, उसको हराम समझ लिया है। यदि प्रण पूरा करने के पहले ही मैंने पानी पी लिया तो कैरी कपिला गाय को मारूँगा। जब तक सतिया की शादी सम्पन्न नहीं करा लूँगा मैं कैसे अन्न ग्रहण करूँगा ? तुम धर्म का पक्ष लेती हो, मुझे जीवित रहने का लोभ नहीं है, न मरने का पछतावा होगा। आप गउरा में मेरा साथ पकड़िये, सोना सुहवली पाल चलिए। जिस दिन धरती पर रक्त की धारा गिरे आप इन्द्र के पावन द्वार पर जाइये। मेरा संग छोड़कर वहाँ घर के द्वार के बागीचे में बैठिये। पर यह जान लीजिए जगदम्बा आपने मेरा साथ पकड़ा है जब तक आप साथ रहेंगी तब तक सुहवलि में हमारा शरीर नाचता रहेगा, चलता रहेगा।

## पृष्ठ 151-152

बारह वर्ष तक कुत्ता जीवित रहता है। सोलह साल तक सियार जीवित रहता है। अठारह वर्ष तक सूरमा जीता है। इससे अधिक जीना धिक्कार है। हे जगदम्बा, मुझे जीने की लालसा नहीं है, मरने का मुझे जरा भी पछतावा नहीं है।

पर आप मुझे सोहवल में लेकर चलिए। शेर जवान, लड़ाकू बीर गरज उठा। पंचों, आज जिस दिन की बात है उस दिन का बीर का हाल सुनिये। भाई भवानी कुरखेत (कुरुक्षेत्र) में रो रही हैं। लोरिक ने कहा—हाय माता, [इसके बाद सूत्र है : अन के किरिया····कपिला गाई', यह कई बार आया है] यदि आप मेरा साथ न देंगी और इन्द्र के पावन द्वार पर रहेंगी तो मैं नरक में पड़ जाऊँगा। हाय भवानी, क्या आप मेरा साथ नहीं देंगी!

देवी ने कहा—सोहवल के कुल के विरुद्ध नहीं। क्या तुम नहीं मानोगे? लोरिक ने कहा—भले ही मैं मर जाऊँ, जूझ जाऊँ। भवानी अगर हमारा संग छोड़ देंगी, इन्द्र के पावन द्वार पर चली जायेंगी तो मैं कुम्भी पाक नरक में चला जाऊँगा। मुझे जीने की लालसा नहीं है, मरने का जरा भी पछतावा नहीं है। दुर्गा ने कहा—जो मिट्टी गउरा में बोयी गयी वह सोना सुहवली में मिट्टी में मिल जायगी। लोरिक ने कहा—अच्छा ठीक है।

दुर्गा ने कहा—यह न समझो कि धर्म के लिए मैं सुहवल मोती सगड़ के घाट चली जाऊँगी। बच्चा, मैं तुमसे कह रहा हूँ, कान लगाकर सुनो। उस सती ने अपना गिधौरा पिड़ना पुर बाजार में भेजा है। वहाँ हिरिया जिरिया बंगालिनि रहती हैं, फिर कलवारिन रहती है जिसका नाम जासो है। स्त्री-चरित्र में तुम लीन रहते ही हो। कैसे पिड़नापुर से सिधौरा लेकर हम लोग मोती सगड़ के घाट आयेंगे?

पृष्ठ 152-153

तब व्रती खोइलनि का बेटा देवकी नन्दन राजकुमार लोरिक बोला—मेरी मैया जगदम्बा, मेरा जीव आपके धर्म पर ही आश्रित है। हमें पिड़नापुर ले चलिये। पिड़नापुर बाजार में मैं स्त्रियों की ओर नहीं देखूंगा, न तो उनकी झूलनी पर लुब्ध हूँगा। हे जगदम्बा, मैं आपका साथ पकड़ूंगा। मुझको पिड़नापुर ले चलिए। तब भवानी हँस पड़ीं। कहा—मैं तुम्हारा समस्त खेल समझती हूँ। तुम वहाँ बिल्कुल नहीं मानोगे। बेटा तुम कह रहे हो कि मैं स्त्री का आशिक नहीं हूँ। लेकिन मैं जानती हूँ कि तुम स्त्री के आशिक हो। पिड़नापुर में राज्य स्त्रियों का है, पुरुषों का नहीं। अगर तुम वहाँ लुब्ध हो जाओगे तो हमारी देह संकट में पड़ जाएगी। बीर ने कहा—

मेरी मैया भवानी, यह जीव तुम्हारे धर्म के सहारे है। जिस प्रकार भी तुम मुझे साधना चाहो, मेरी परीक्षा लेना चाहो, इस खेत में ले लो। वह कह रही हैं—अच्छा ठीक है। दुर्गा ने इधर इन्द्रासन वाला लंगोटा मांगा। इस लंगोटे में पीला रंग मिला हुआ है। पंचों, जब दुर्गा ने चलने के लिए कहा तब उन्होंने लंगोटा खींचकर लोरिक को बाँधा। उसकी लांग (कच्छ) को उलटकर बाँध दिया। उसमें मल्ल वर्ण की

गाँठ थी। उन्होंने नेटी खींच कर वाँध दी जिसमें गोला, लोहे का गोला अटल था। लोरिक का लंगोटा खुल नहीं सकता था, काटने से कट नहीं सकता था। देवी ने लोरिक को ब्रह्मचर्य का लंगोटा कस कर बाँध दिया।

पंचों, अब दुर्गा रथ हाँक रही है, उसमें बाघ और सिंह थे। वरुण और कुबेर उसमें बाँधे गये थे, नाधे गए थे। जगदम्बा उसमें बैठ गयी और साथ में लोरिक को बैठा लिया। देवी ने गउरा से रथ हाँका और वह पिड़नापुर बाजार चली। वह कहीं रास्ते में आसपास ठहरती नहीं थीं। सूर्य का गोला डूब गया, साँझ हो गयी। पहर भर रात चली गयी तब देवी पिड़नापुर बन में पहुँच गयी। फिर वहाँ के तालाब पर पहुँची। वहां बारह सौ मढ़ी और चौदह सौ भूत-वैताल खंजड़ी बजा रहे थे। यहाँ चुड़ैलों का नाच हो रहा था। जगदम्बा वहाँ काँप रही थीं, वह मोहिनी वन में प्रवेश कर गयी। उन्होंने लोरिक का बाल रूप बना कर वहाँ प्रवेश किया था। इधर दूतों की डुग्गी बज रही थी, नाच हो रहा था।

पृष्ठ 154

भवानी हर कोने में घूमने लगीं तथा वन को अच्छी तरह से काटने लगीं। चलते-चलते वह आधे जंगल में पहुँच गयीं। वहाँ वनसत्ती का चौरा था। दुर्गा ने उन्हें आवाज लगायी, बहिन। वनसत्ती की नींद टूट गयी। जैसे गाय बछड़े पर दौड़ती है उसी प्रकार वनसत्ती दुर्गा की ओर दौड़ीं। बहिन अच्छा किया कि तुम आ गयी। इन्द्रासन में बहुत दिनों से तुम्हारा साथ छूट गया था। काम पड़ने पर तुम आज आ गयीं। जब वह दौड़ कर आयीं तो गोद मे एक बच्चा दिखाई पड़ा। वनसत्ती ने अपनी छाती पीटी। मैं पूछ रही हूँ कि तुम किसका बच्चा लेकर चली हो ? जिसका लंगड़ा-लूला बेटा मर जाता है उसकी माँ कुआँ झांकती है।

हे बहिन, तुम किसका सुन्दर बच्चा लेकर यहाँ आयी हो। कल प्रातःकाल जब पूर्व में लालिमा छा जायेगी, पश्चिम में प्रकाश फैल जायगा। कौवे टेर लगाना शुरू करेंगे, भोर से बिहान हो जायगा तो हीरिया जिरिया बंगालिनि तथा जासो कलवारिन कमरू कमच्छा की विद्या चलायेगी तथा योगिनियों का नयन बाण मारेंगी। तुम्हारी तो जो गति होगी वह होगी ही, इस लड़के को अवश्य छीन लेंगी। इस बच्चे को यहाँ लाकर तुमने अच्छा काम नहीं किया है। यहां ये किसी को क्षण भर भी रहने नहीं देती हैं। तुम्हारी और इस लड़के की बात कौन कहे। ये कमरू कमच्छा की विद्या चलाती हैं तथा देवताओं को भी रोज दो घड़ी के लिए भेड़ा बनाती हैं। खप्पर में उन्हें चना खिलाती हैं और खप्पर में पानी पिलाती है।

तब भवानी गरज उठीं—उनका जगिया (जगदम्बा) नाम था। बहिन बनसत्ती तुम मेरी बात मानों, मैं अर्ज कर रही हूँ। तुम मुझे कोई ऐसा-वैसा मत समझो कि पिड़नापुर आ गयी हूँ। ऐ स्त्री, इस मोती सगड़ पर यह मेरा लाड़ला है। अधिक बात

मन करो, मेरा कहना मानो। तुम इसको अगोरो, इसकी रखवाली करो। मुझे पिड़नापुर जाने दो। वहां का मैं जरा खेलवाड़ देख लूं। मैं जल्दी लौट आऊँगी तो बच्चे को लौटा देना। ऐ वनसत्ती इस मोती सागड़ पर तुम खेल देखना।

पृष्ठ 155-156

तुम मुझे वह दुर्गा न समझो। अगर मैं असल भवानी हूँगी तो इस मोती सागड़ पर नंगे सबको नचाऊँगी, नहीं तो मेरा नाम वेश्या पड़ जायगा। पंचों, जिस दिन की बात है उस दिन का हाल सुनिये। दुर्गा बनसत्ती को साथ लेकर मोती सगड़ पर चढ़ गयी। बनसत्ती के जाने से वहाँ से भूत वैताल काँप कर भाग गये। वहाँ के बारह दंगली सागर छोड़कर जंगल में भाग खड़े हुए। अपूर्व शक्ति वाली दुर्गा वहाँ पहुँच गयीं। उन्होंने बनसत्ती से कहा—तुम्हें मैं अपनी थाती सौंप रही हूँ। इसकी रक्षा करो। बनसत्ती ने कहा—दो घड़ी की बात कौन, कहो मैं दो चार दिन तक तुम्हारे लड़के को सागर पर बचा दूँगी। तुम अपना कार्य करो। उन्होंने अपनी थाती (लोरिक) को सौंप दिया।

पंचों, जिस दिन की बात है उस दिन का पिड़नापुर का खेल देखिए। दुर्गा बनसत्ती का साथ छोड़कर पिड़नापुर बाजार गयीं। छै घड़ी रात चली गयी थी, ढलती रात में जगदम्बा वहाँ घूम गयीं। वहाँ स्त्रियाँ बंगले में सो रही थीं, बाहर लोग पहरा दे रहे थे। दुर्गा ने दूर से ही देखा। वहाँ कोई बड़ेरी (घर की छत) पर काँख रहा है, कोई अनाथ बच्चों को पकड़े हुए है। देवी ने सबको पहरा देते हुए देखा। उन्होंने कहा—हे दैव, हे नारायण, हे विधाता, तुमने क्या प्रकट कर दिया। अब तो जादूगरों से भेंट होगी। ये पहरेदार हमारी जान नहीं छोड़ेंगे।

पंचों, भवानी बड़े संकट में पड़ गयी थी। ये जादू चलाने वाले किसी अनाथ पर बिल्ली जैसा आक्रमण कर रहे हैं। कोई खपरैल पर नाच रहा है। कोई नीचे पहरा दे रहा है। भवानी ने चार बार किले की परिक्रमा की। किले में किसी प्रकार प्रवेश करने की गुंजाइश नहीं थी। पचो, अब जगदम्बा का खेल सुनिये। देवी संकट में है। वह चलती चली गयीं। एक शंकर का मन्दिर बना हुआ था। शंकर को वहाँ जल चढ़ता था। उसके लिए नाली बनी थी। भवानी को वहीं थोड़ी खाली जगह मिली। पंचों, कान लगाकर सुनिये। मच्छर का रूप धारण कर भवानी नाली में प्रवेश कर गयीं, फिर ड्योढ़ी पर चली गयी। ज्योंही वह ड्योढ़ी से गुजरीं, वहाँ एक फुलवारी लगी हुई थी।

पृष्ठ 156-157

शंकर के मन्दिर की फुलवारी में अरुवा-मरुवा फूल थे। एक ओर तिखड़ी के फूल खिले हुए थे, दूसरी ओर गुलाब के फूल उगे हुए थे। फूल लहलहा रहे थे।

हीरिया, जिरिया बंगालिन तथा जासो कलवारिन वहाँ शंकर की पूजा करती थीं। जगदम्बा वहाँ पहुँच गयीं। वह फूलों की सुगंध लेने लगीं। देवी फूलों पर मोहित हो गयीं। फिर कहने लगीं— मैंने दुष्ट लोरिक की पूजा ली है, यह मेरे जीव का काल हो गया है। यदि मैंने पूजा न स्वीकार की होती तो मैं फूलों का वास लेती, और तृप्त हो गयी होती। कुछ देर बीता कि भवानी ने फुलवारी छोड़ दी। कहने लगीं मेरे बेटे ने पूजा दी है। अगर मैं यहाँ बैठी रह जाऊँगी तो बनसत्ती, जो सागर पर बैठी हुई हैं, कहेंगी कि मैं अपने मन से वेश्या बन गयी हूँ। फिर भवानी साव-धान हो गयीं तथा दूसरी ड्योढ़ी में वह प्रवेश कर गयीं। फिर आँगन में चली गयीं। वहाँ सात सेविकाएँ घड़ा भर-भर कर जल रखे हुए थीं। ज्योंही जसुई की नींद खुलती थी तो वह सात घड़े बासी और सात घड़े ताजे जल से नहाती थीं। जसुई आज ड्योढ़ी में सोयी हुई थी। आँगन में भरे हुए घड़े पड़े थे।

पंचों, भवानी अब अपने मन में कुछ सोचने लगीं, फिर सातों घड़ों को ढुलका दिया। घड़ों के पानी से कुछ स्त्रियों का अधः-भाग भीग गया, किसी का फुरहुर भीग गया। वे चौंक कर उठीं और आपस में कहने लगीं, बुजरो, तुमने मूत्र करके मेरी साड़ी खराब कर दी है। उनका आपस में झगड़ा शुरू हो गया। दुरगा उनका तमाशा देखकर आँगन में हँसने लगीं। स्त्रियाँ आपस में झगड़ने लगीं। तुमने अधिक माँड पीकर मेरा शरीर खराब कर दिया है। भवानी ने एक स्त्री का सिर घड़े की ओर फेर दिया। घड़े की ओर जब नज़र गयी तो उसने कहा—क्यों व्यर्थ में तुम लोग झगड़ रही हो। देखो वहाँ घड़े ढुलके हुए पड़े हैं।

पृष्ठ 157-158

जल्दी चलो, घड़ों को तैयार करो, नहीं तो भोर होने पर जसुई हम लोगों की जान नहीं छोड़ेगी। स्त्रियाँ घड़ों को तैयार करने लगीं और दुर्गा किले का रास्ता पकड़कर मोती सगड़ के घाट पर चली गयीं। बनसत्ती ने कहा—बहिन, अब तुम मेरा बच्चा दे दो। मेरा कार्य हो गया। बनसत्ती उठकर वहाँ से अपने स्थान को चली गयीं। भवानी ने बीर लोरिक को योगी रूप बना दिया। वह अच्छी उम्र का गेहुवें रंग का बन गया। उसके सिर का सब्ज बाल सुशोभित हो गया। आँख और मुँह उसका चिकना और ढला हुआ था। वह ढीली-ढाली धोती पहने हुए था। उसकी कमर में डांड़ा (करधनी) लटक रहा था। उसके मुख का दाँत दूध के दाँत की तरह सुशोभित था। उसकी पिंडलियाँ पतली थीं, गर्दन काली सी थी, छाती हाथी के वर्ण की थी जैसे धोबी के पाट पर पीटी गयी हो, उसकी जाँघे सुघड़ थीं जैसे केले का पेड़।

मोती सगड़ के घाट पर लड़के का रोब छा गया। बीर लोरिक बहुत सुन्दर था। फिर दुर्गा जिनमें अपार शक्ति थी, उसके सिर पर बैठ गयीं। रानियों ने जब

घड़ा उठाया तो सावन की कजली का स्वर छेड़ा। गाते हुए वह जल लेकर चलीं तो घड़े आकाश में उड़ गये। बेठन स्वर अलापने लगे। वे हवाई जहाज की तरह आवाज करने लगे। भवानी ने लोरिक से कहा—बेटा तुमको बार-बार मना कर रही थी, तुमने मेरी बात नहीं मानी।

अब पिड़नापुर में मोती सगड़ के घाट का खेल देखो। जब उसने ऊपर सिर उठाया तो घड़े नाद कर रहे थे, गरज रहे थे। नीचे स्त्रियाँ ताल बजा-बजा कर गाना गा रही थीं। लोरिक जाकर देवी के आँचल में छिप गया। मैं तो जानता था कि भीमलों से सुहवलि पाल में लड़ाई होगी। ऐसा खेल तो हमने मृत्युलोक में कभी नहीं देखा। ये तो मिट्टी का घड़ा उड़ा रही है, मेरा शरीर भी उड़ा देंगी। मोती सगड़ पर दोनों की जाँघें काँप रही हैं। दुर्गा ने मुँह दबाया, नीचे सिर कर लिया। मुकुट उतार कर वह मोती सगड़ पर बैठ गयीं। लोरिक तुलसी की माला फेरने लगा। दुर्गा ने वहाँ माया की धूनी रमा दी। अब पंचों सुहवल का खेल सुनिये। गायकों को इससे सुन्दर फल मिलता है।

पृष्ठ 159-160

गायक लोग सीधी सड़क पकड़कर मोती सगड़ के घाट चले जाते हैं। भाइयों, सचमुच सुहवल का गाना कठिन है। शूरमा लोरिक का यह पहला भारथ (युद्ध) है। दुर्गा का खेल देखिये। लोरिक को वह योगी बनाकर बैठी है। तब तक सात सेविकाएँ उपस्थित हो गयी। भीटे पर वे जल भरने लगीं। जब उन्होंने अपना बेठन सिर पर रख लिया तब तक दुर्गा ने अपनी सारंगी बजाना शुरू कर दिया। उसमें से बत्तीस राग निकलने लगे। लड़कियों का सिर उधर घूम गया। कहने लगीं—अरे उधर देखो, धूनी रमी हुई है। एक योगी वहाँ है, चलो चलें। वे योगी के पास पहुँच गयी। योगी को देखकर मोतीसगड़ पर उनकी बुझी हुई हृदय की आग धधक उठी। उनका कलेजा रस से भिन गया, उन पर महुवे का नशा चढ़ गया। उनकी गोद की चोली फैलने लगी। कहने लगीं इस योगी ने तो हमारे हृदय की बुझी आग जगा दी। अब चैन नही पड़ेगा।

उन्होंने कहा- योगी बाबा जरा अपना सिर उठाइये, हम लोगों की ओर देखिये। नयन से नयन मिला लीजिये ताकि हम लोगों की आकाँक्षा पूरी हो जाय। जब सेविकाओं ने इतना कहा तो योगी ने और माला खटखटाना शुरू किया। उन्होंने डाँटकर कहा—तुम जितनी माला खटखटा रहे हो उतना ही हमारे कलेजे को घाव लग रहा है। जरा ठीक से हमारी ओर देख लो। यदि नहीं देखोगे तो समझ लो हम तुम्हें माला नहीं खटखटाने देंगे। न योगी रहने देंगे। हम लोग कंवरू कमच्छा की विद्या चलायेंगे। योगिनियों की तरह नयन-बाण मारेंगे और आदमी का तन छुड़ाकर तुम्हें भेड़ा बना देंगे, फिर गले में रस्सी डालकर तुम्हें

पिड़नापुर बाजार ले चलेंगे। दिन भर खप्पर में पानी पिलायेंगे, खप्पर में खाना देंगे, तथा तुम्हें खूब पीटेंगे, सर्वभोगी बना देंगे, वहाँ तुम 'नहीं' नहीं कह सकोगे। तुम ठीक से यहाँ देखो, नहीं तो निश्चित ही तुम्हें सर्वभोगी बना देंगे।

पृष्ठ 160-161

वहाँ योगी (लोरिक) के सिर पर जगदम्बा बैठी हुई थीं। उन्होंने बीर का सिर झुका दिया। करधनी दबा दी। स्त्रियाँ उसे अधिकाधिक भय दिखाने लगीं पर उसने अपना सिर नहीं उठाया। वे चारों ओर घूम कर कहती थीं—ज़रा हमारी ओर ताको। हमारी ओर देखने में तुम्हारा क्या लगता है ? तुम नहीं देखोगे तो तुम्हारी सांसत होगी। उसके सिर पर भवानी बैठी हुई थीं जिनका नाम अपर बल था। स्त्रियाँ सागड पर योगी को बार-बार देखती थीं, पर बीर अपना सिर नहीं उठाता था। तब उन्होंने आपस में कहा कि हम लोग इस पर कंवरू कमच्छा की विद्या मारें, योगिन का नयन बाण चलावें और इसको भेड़ा बना लें। इसको दिन भर सागड़ में जल पिलावें तथा खप्पर में चना चबवावें। रात को इसको हम लोग सर्व भोगी बनालें। उन्होंने अपनी विद्या छोड़ी। योगी पर अपनी माया फेंकी। पर आज भवानी प्रसन्न थी। दुर्गा वहाँ नाच रही थीं और इनकी जादू को वह नष्ट कर देती थीं।

स्त्रियाँ परेशान हो गयी। उनकी विद्या असफल हो गयी। उनमें से किसी ने कहा— चलो हम अपनी ठकुराईन को ले आयें। छै स्त्रियाँ हार मानकर पिड़नापुर बाजार मे गयी, जहाँ पिड़नापुर बाजार मे अपने बंगले मे हिरिया सो रही थी। उन्होंने कहा---हे मलकिन, हम उस चरित्र को क्या कहें जिसको आँखों से देखा है। हम लोगों के सारे घड़े ढुलक गये थे। फिर जब घड़े में पानी लेने के लिए हम लोगों का मन हुआ तो हम लोगों ने एक योगी को देखा जिसकी शोभा अकथनीय है। उसने ऐसी सारंगी बजायी जिसमें छत्तीस राग निकल रहे थे। जब तक सारंगी बज रही थी हम लोगों के कलेजे में आग सुलग रही थी। नजर उठाकर हम लोगों ने देखा तो देखा कि एक सुन्दर योगी है।

वह बारह वर्ष के गभरू और सोलह वर्ष के पहलवान के भाँति है। उसकी अंगुलियाँ पतली-पतली हैं, उस पर मुद्रिका है। उसकी कटि सुन्दर है। उसकी छाती गज वर्ण है जैसे धोबी का पाट हो। उस लड़के का रोब ऐसा था जैसे पलीता-रोशनी जल रही हो। उसका मस्तक महुवा जैसा सुन्दर है, उसके मुख से गुलाब का इत्र झर रहा है। हे ठकुराइन, हम लोग कहाँ तक वर्णन करें, उसका रोब देख कर हमारी छाती फटने लगी।

पृष्ठ 162-163

हम लोगों ने कहा कि हमारी ओर देखो तो वह माला जोर से खटखटाने

लगा। जैसे ही वह माला फेर रहा था वैसे ही हमारे कलेजे में चोट लग रही थी, आग धधक रही थी। हमने उससे कहा जैसे हम लोग तुम्हारा मुँह देख रहे हैं वैसे ही तुम हमारा मुँह देखो, नजर से नज़र मिला लो ताकि हमारी तृष्णा बुझ जाय। हे मलिकनि, उसने ज़रा भी हमारी प्रार्थना (अर्ज़दास्त) नहीं सुनी। ऐसी बातें हुई कि हमारे जादू का भी उस पर असर नहीं हुआ। तब हम लोग यहाँ आये हैं। सहुआ की बेटी जमुई ने जब यह बात सुनी तो कहने लगी - तुम लोगों ने हमारी बुझी हुई हृदय की आग धधका दी है। योगी की बात कौन कहे, मैं देवताओं को भी भेड़ा बना दूंगी।

अब मैं सागर पर चलूंगी। जरा तुम लोग तीसरी ड्योढ़ी में सोई हुई हीरिया जिरिया को जगा लाओ। हम तीनों मिलजुल कर सागड़ पर चलेंगे। सेविकाओं ने पिड़नापुर में आग लगा दी है। जमुई बेचैन-सी हो उठी है। सेविकाएँ हीरिया जिरिया जासो कलवारिन के साथ यहाँ पहुँचीं। कहने लगी कि तुम लोग सोयी हो। यहाँ एक योगी आया है। वे दोनों जल्दी ही जादू का झोला लेकर (जासो) जमुई के यहाँ पहुँची। जमुई ने कहा—हे सखियों, हीरिया जिरिया, एक ऐसा योगी भींटे पर आया है कि सेविकाएँ उसकी प्रशंसा कर रही हैं।

उसके रौब का योगी संसार में नहीं है। चलें अगर वह अपनी इच्छा से आने को तैयार हो जाय तो उसे लाया जाय और नहीं तो कंवरू कमच्छा की विद्या मारकर, आदमी का तन छुड़ाकर उसे भेड़ा बना देंगे। दिन भर उसको भेड़ा बनायेंगे और रात में आदमी बना देंगे। उसके साथ अपने-अपने हिस्से के मुताबिक खाट पर आनन्द उठायेंगे। बारी-बारी से आनन्द उठाने का जो हम लोग बंटवारा कर लेंगे तो उसमें मतभेद नहीं होगा। लेकिन चलकर उसकी माला तोड़ दें। चलो मोती सगड़ के घाट चलें।

पृष्ठ 163-164

पंचों, जिस दिन की बात है उस दिन का पिड़नापुर का हाल सुनिए। स्त्रियाँ आँगन में बैठ गयीं तथा श्रृङ्गार करने लगीं। वे अपने केश में मोती गूँथने लगीं। अपने ललाट के सामने हीरे जड़ने लगीं। उनकी अरघी ? सोने की थी, उनमें सोने का तार खींचा गया था। उनकी झबिया लटक रही थी। उनकी कमर में करधनी थी। हलका उनकी छाती पर लटक रहा था। गंगा-जमुनी की हंसुली उन्होंने अपनी गर्दन में पहन ली थी। उनके नूपुर बज रहे थे। उनकी अंगुठियाँ चमक रही थीं। उनके छिद्रों में बिंदियाँ लगी हुई थीं। उन्होंने मखमल की चोलियाँ पहन लीं जिनमें बयार का मंद-मंद स्पंदन हो रहा था।

उन्होंने छींट पहन ली जिनमें छप्पन हजार पंखी लगे हुए थे (चिड़ियाँ बनी हुई थीं)। उनके आंचल पर मोर विराज रहे थे। बगल में कोयल कुहुक रही थी। ताशबद्दर की चद्दर उन्होंने अपने शरीर पर डाल रखी थी, जिसमें सूर्य की ज्योति

लगी थी। बायें चंद्रमा उगा हुआ था। सखियों का झुंड निकला। उन्होंने पिड़नापुर गाँव छोड़कर घाट के लिए प्रस्थान किया। किसी ने सावन की कजरी छेड़ी, किसी ने लहरा छेड़ा। सब स्त्रियाँ पहपट गा रही थीं। वे रास्ता पकड़कर मोती सगड़ के घाट पहुँच गयीं। उन्होंने अपना गाना बंद किया। योगी की सूरत देखकर वे आश्चर्यचकित हो गयीं। वीर तुलसी की माला फेर रहा था। योगी को भवानी धारण किये हुए थीं।

## पृष्ठ 165-166

वीर हमेशा तुलसी की माला जपता था तथा माँ दुर्गा पर ध्यान लगाये हुए था। ऊपर जगदम्बा बैठी हुई थीं। इसी बीच हीरिया जिरिया बंगालिन तथा जासो कलवारिन पहुँच गयीं। कहने लगीं—ऐ योगी, सुनो, अगर अपनी इज्जत बचाना चाहते हो तो हमारी ओर सिर उठाकर देखो। जब-जब तुम माला फेरते हो तब-तब हमारे हृदय में चोट लगती है। सद्व्यवहार करो, हमारी ओर देखो, हम लोग यहाँ आये हैं। हमारी अद्भुत सुंदरता देखो, नहीं तो हम तुम्हें दिन में भेड़ा बना देंगे। संध्या समय तुम्हारे लिए शैया बिछा देंगे। न तुम्हारा योग रहेगा, न तुम माला जप सकोगे। हम लोग तुम्हें सर्वभोगी बना देंगे।

इसके बाद भी वीर ने उनकी ओर न देखा। अपना सिर झुका लिया। जितनी ही जादूगरिनें उसे डरवा रही थीं वह उतनी ही माला जपता रहता था। वे योगी पर कामरूप और कामाख्या देवी का जादू मार रही है। भवानी उनकी विद्या को गेंद की भाँति फेंक रही हैं। जितना जादू चल रहा था दुर्गा उसको अपने हाथों में ले लेती थी। उनका सारा जादू भंग कर वह सागड़ पर डुबा देती थीं। रानियाँ स्तब्ध हो गयी कि योगी पर जादू का प्रभाव नहीं पड़ा।

यह जब बच्चा था तभी कामरूप मे कामाख्या देवी के मंदिर मे गया था। हम लोगों की सारी विद्या इसने काट दी। हम लोगो की बुझी हुई आग को इसने खोद-खोदकर जगा दिया। हम लोगों को चैन नहीं मिलेगा। चलो हम लोग साड़ी खोलकर सागड़ पर नहाये। हीरिया जिरा बंगालिनि तथा अन्य सभी स्त्रियों ने भींटे पर अपने सारे वस्त्र उतार कर रख दिये, फिर जल में प्रवेश कर गयी, जमकर स्नान करने लगीं। उन्होंने जादू से वहाँ नौका बना दी। फिर वे नौका-विहार करने लगीं।

दुर्गा ने लोरिक को ललकारकर कहा—अब डर खत्म हो गया। बेटा, स्त्रियों का चीर लूट लो। लोरिक कहने लगा—हे भवानी, तुम्हारा धर्म का पक्ष है। यदि यहाँ मैं स्त्रियों के कपड़े उठाऊँगा तो मेरा बल घट जायेगा। फिर भीमला से कौन युद्ध करेगा। अपर बल भवानी हंसने लगीं। बेटा तुम पागल हो गये। तुम्हारी बुद्धि मंद पड़ गयी। भवानी ने उसके लिए धनुष बनाया और उसमे तीर लगा दिया।

कहा—बेटा वस्त्र को हाथ से मत स्पर्श करो । इस तीर मे लपेट-लपेट कर सारे कपडे लाओ । लोरिक स्त्रियो का वस्त्र लूटने चला जैसे कृष्ण ब्रज मे लूटने चले थे ।

पृष्ठ 167

बीर उसी प्रकार चीर लूटने चला । उसने हाथ मे धनुष ले लिया तथा सारे कपडो को तीर मे लपेटकर उठा लिया तथा उनका ढेर लगा दिया । दुर्गा मोती सागड के घाट पर बैठी हुई है । देवा ने धरती से कहा- हे धरती, अब फट जाओ । धरती वहाँ फट गयी जहाँ योगी ने मृगछाला बिछाया था । मृगछाला के नीचे फटी हुई धरती मे देवी सो गयी । उसमे उन्होंने कपडो को ठूँस दिया । मृगछाला उस पर पडा हुआ था । योगी माला फेर रहा था । सखियाँ इधर नौका विहार कर रही थी । धरती को दुर्गा ने कपडे सौप दिये थे ।

प्रात: काल हो गया, पूर्व मे पक्षी बोल उठे । स्त्रियो ने कहा चलो कपड़ा बदले नहीं तो दिन साफ हो जायगा । सखियो ने नाव छोड दी तथा मोती सागड के घाट पर चढ गयी । पर वहाँ तो कपडे थे ही नहीं । हाय दादा, कौन ऐसा चोर लगा था जिसने हमारे कपडो को चुरा लिया । उसमे से किसी ने कहा—शायद योगी हो । दूसरे ने कहा—हाय दादा, तुमने क्या कहा ।

पृष्ठ 168-169

तुम्हारे बुलवाने पर वह योगी नही बोलता, वह साड़ी लूटेगा । जोगी तो वही बैठा है जहाँ बैठा हुआ था । कौन सा चोर है जिसने वस्त्र चुराये है । हम लोग तो इस मोती सागड के घाट पर नगे हो गये है । भाइयो, अब पुरइनि के पत्तो को आधा पीछे और आधा आगे करके जल्दी-जल्दी अपना शरीर ढँकने लगी, उन्होने कहा यह तो बडी दुर्गति हो गयी । हीरिया जिरिया ने कहा—यदि कोई ले गया होगा तो पृथ्वी के अन्दर ही तो ले गया होगा । सखियो तुम लोग धैर्य धरो ।

हीरिया जिरिया बगालिनि ने कामरूप कामाख्या की विद्या तथा योगिनी का नयन बाण (नयना जोगिन के बान) मारा । उनकी विद्या सफल हो गयी, बाणासुर की विद्या आकाश मे गयी । उसने जाकर सूर्य का रथ रोक दिया । अब हीरिया जिरिया की विद्या ने जाकर सूर्य नारायण से सारा हाल कहा कि हमारी सेविकाओं का वस्त्र कोई चोर हर ले गया है । नारायण ने कहा - यदि आकाश मे चोर वस्त्रों को लाया होता तो मै जानता । तुम्हारी चोरी धरती के अदर हुई है । उसका हाल शेषनाग जानते है । चोर हमारे राज्य मे नही आया है । वे अपना दुख सूर्य भगवान से रो रही हैं और कह रही है आप थोडी देर रुक जाइये । यदि आप प्रकट हो जायंगे तो मेरी चेलियों का तन दुनिया देखेगी ।

वह सूर्य भगवान के आगे रो रही है । हे नारायण, हमारा धर्म कर्म आपके हाथ मे है । अब हीरिया जिरिया की विद्या, जादू मोती सगड़ के घाट आ गयी ।

वह फिर पाताल लोक गयी। वहाँ नाग सो रहे थे, नागिन पंखा झल रही थी। हीरिया की विद्या (जादू) ने कहा अपने पति को जगाओ। हमें काम है। हमारी चेलियाँ मोती सागड़ के घाट पर नंगी बैठी हुई हैं। सोता हुआ नाग जग गया।

## पृष्ठ 170-171

विद्या (जादू) ने कहा—नाग बाबा मेरी बात मानिये। मैं कहाँ तक कहूँ, सागर पर एक जोगी बैठा है। उस पर हमारी अक्ल काम नहीं कर रही है। हमारी चेलियाँ नौका-विहार कर रही थी तब किसी चोर ने हमारी चेलियों के वस्त्र चुरा लिये। तब नाग ने कहा—उस योगी को योगी मत जानो। उसके कारण मेरा शरीर भी अलसा गया है। मैं तुम्हारे चट्टे का हाल कहता हूँ।

उत्तर मे देवहा बह रही है। दक्षिण में गंगा ललकार रही हैं। बीच में सरयू का झील है। बलिया मे मुहाना है। भटपुर और बिह्यिापुर सीमा है बलिया की। वहाँ बरम्हाइन का ऊंचा चौरा है। नीचे गउरा गढ़पाल है। वहाँ तिरपन बाजार लगते हैं। उत्तर टोले में वहाँ ब्राह्मण रहते है, दक्षिण में वहाँ कोइरी बसते है। पश्चिमी ओर वहाँ जुलाहे है, मुगल और पैठान भी वहाँ हैं। वहाँ हंस-हंसिनी की जोड़ी है। एक का नाम लोरिक है और दूसरे का नाम सावर है। वह लोरिक आइन डाइन नहीं पूजता है, न भूत वैताल को पूजता है। वह ब्रह्मा की बहिन दुर्गा को पूजता है। वह क्षण में मृत्यु लोक में रहती है, क्षण में इन्द्र के पावन द्वार पर जाती हैं।

सोना मुहवल में शूरमा ने बीड़ा उठाया है। सत्ती के सिधौरे के कारण जिसको हीरिया ले गयी है, मोती सगड़ के घाट पर उसको दुर्गा लेकर टिकी हुई है। उसी योगी ने वस्त्र लूटे हैं। दुर्गा ने उन्हें लुटवाया है। उसी से जाकर प्रार्थना करो तब तुम्हारा दुख कम होगा। नहीं तो तुम्हारा दुख कम नहीं होगा। तुम्हारे ऊपर क्या विपत्ति पड़ी है। जब मुहवलि पर चढ़ाई होगी उस समय मेरी बड़ी दुर्गति होगी। उसी वीर का यह दबाव है कि मेरी छाती कड़क रही है। तुम्हारे ऊपर जितनी विपत्ति है उससे चौगुनी अधिक विपत्ति मुझ पर है। इस बार मेरी बड़ी दुर्गति होगी। हे जादू, मैं तुम्हें क्या हाल बताऊँ। मैंने तुम्हारे चोट्टे को बता दिया है।

## पृष्ठ 171-172

जब चोर का पता चल गया तो जादू ने यम की तलवार छोड़ दी। फिर वहाँ से चला जहाँ हीरिया जिरिया बंगालिनि और जमुई कलवारिन थीं। उन्होंने जादू से सब समाचार पूछा। उसने कहा—क्या हाल पूछ रही हो? वह योगी नहीं है। वह गउरा का अहीर है, जिसके साथ में आदि शक्ति भवानी हैं। तुममें शक्ति है तो जाकर कपड़े ले लो। जमुई ने कहा मुझको यह सिधौरा कुरेद-कुरेद कर खा रहा है। सती ने अपनी सारी यहाँ रख दी। इसी कारण हमारे पति हमें छोड़कर भाग गये।

इधर हीरिया जिरिया तथा अन्य सभी स्त्रियाँ पुरइनि के पत्तों से अपना शरीर ढंककर योगी के पास जाकर हाथ जोड़ने लगीं। कहने लगीं—हे सुघर, हे बाबू आज तुमसे हम लोग कह रहे हैं। हम लोग तुम्हारा हाल नहीं जानते थे, बरबस हमने तुम्हें रिझा दिया।

हमारी बात मानो और हमारा वस्त्र दे दो। हम लोग चलकर सती का अमर सिंधौरा दे देंगे। जब स्त्रियों ने ऐसा कहा तो भवानी तड़प उठी, जीभ दबाने लगीं। पर बीर स्त्रियां की बात सुनकर प्रसन्न हो उठा और उन्हें वस्त्र नीचे से निकाल-निकाल कर दे दिया। भवानी दूर जाकर बिदक गयी। रोने लगी कि मैं बारबार इसे मना कर रही हूँ यह हमारा सुग्गा तो स्त्रियों पर लुब्ध हो गया। पंचों, भवानी रो रही हैं। लोरिक सखियों से हंसी और मजाक करने लगा। भवानी अलग हटकर अक्ल लगा रही हैं। सखियाँ लोरिक से कह रही है, चलो। कपड़े पहनकर तथा देह में आभूषण डालकर वे चलीं। सखियाँ झुंड बनाकर गले मे गला मिलाकर चली। उन्होंने चारों ओर से बीर को घेर लिया था। जैसे कृष्ण कन्हैया गोपियों के सामने यमुना तट पर प्रकट हुए थे वैसे ही लोरिक उनके सामने प्रकट हुआ, उनसे मिला। वे सभी पिड़नापुर बाजार चले। आगे वीर लोरिक था। पीछे जगदम्बा रो रही थी। हाय यह तो मेरा सुग्गा मेरा पक्षी उड़ गया।

पृष्ठ 173-174

लोरिक स्त्रियों की झुलनी पर लुब्ध हो गया। पिड़नापुर मे मेरी मिट्टी (शरीर) अब संकट में पड़ गयी है दुर्गा ने कहा सखियों ने लोरिक से कहा—एक बार विधाता हमारा सोचा हुआ पूरा कर देता। जब सतिया की शादी हो जायगी तो कहेगी कि हमारा बाबू पिड़नापुर गया था किन्तु उसका स्वागत नहीं किया गया। हम लोग तुम्हारा सिंधौरा तो दे देंगे पर कुछ स्वागत भी करेंगे। बबुआ, तुम्हारी दुर्गा की क्या पूजा है बताओ—लोरिक ने कहा—मेरी दुर्गा की पूजा लम्बी है, किसी के बूते में नहीं है उनको पूजा देना। एक हल्की पूजा यह है कि भट्ठी पर मैं उनको दारू पिलाता हूँ। सखियों ने कहा—ठीक है। सखियों ने रेशम के सूत की खटिया पर तोशक लगा दिया।

मुसुरुम का बिछावना और गलीचा सज गया। सखियों ने लोरिक से उस पर बैठ जाने के लिए कहा। किसी ने उसका पैर धोया, कोई जल लेकर आयी, कोई मीठा लेकर आयी और कहा बाबू जलपान कर लो। इसके बाद हम लोग भवानी के लिए भी कुछ उद्योग करेंगे। लोरिक ने कहा—तुम लोग ठीक कह रही हो। लेकिन मैंने अन्न न खाने की शपथ ली है। इसके बाद सूत्र है [अनके किरिया खइली……… नरक की गाड़ी।] दुर्गा के लिए हीरिया जिरिया ने सात भट्ठियाँ पीड़नापुर में फुंक-

वायीं। उसमें शराब चुवाने लगीं। महुआ और लौंग का दारू चुवाया गया। हीरिया जिरिया तथा जासो कलवारिन ने तब लोरिक से कहा—चलो भट्ठी पर तैयार हो जाओ। भवानी को पूजा दो, फिर हम लोग सिधौरा दें और तुम गजन-गउर गढ़पाल चले जाओ।

इधर दुर्गा का मन डिग गया। वह मद पर टूट पड़ीं। पिड़नापुर में वह सात भट्ठियों का मद पी गयीं। उनको नशा छा गया। लोरिक का साथ उन्होंने छोड़ दिया। वह नशे में चूर होकर इन्द्रपुरी में पहुँच गयी, वहाँ सो गयीं। इधर लोरिक ने दारू माँगा तो स्त्रियों ने कहा हम तुम्हें मद नहीं देंगे। जैसे तुमने सागर पर हमें रिझाया है वैसे ही अब हम तुमको रिझायेंगे। तुमको हीरिया, जिरिया, जमुई के साथ बारी-बारी से बिहार करना ही पड़ेगा। जब उनसे फुर्सत पाओगे तब दासियों की इच्छा पूरी करनी होगी। शेरनी का बेटा क्रुद्ध हुआ। खाट से नीचे धरती पर उतर आया। तुम लोगों ने भवानी की आशा तोड़ दी मैं अब यहाँ अकेला हूँ। जैसे भवानी की तृष्णा, आशा टूटी है उसी प्रकार हम तुम्हारी आशा तोड़ेंगे।

पृष्ठ 175-176

हीरिया ने कहा—तुम सेज पर नहीं सोओगे तो उठो। हम तुम्हें सिधौरा दे देंगे। दूसरी रात को जिरिया उसको अपनी हवेली में ले गयी और उससे कहा कि मेरा मन रख दो। वीर बघेला ने अपना हाथ झाड़ दिया और बिगड़ उठा। खबरदार, मेरा शरीर मत छुवो। उसने कहा—मुझसे सहमत हो कर सो जाओ नहीं तो कल मैं तुझे बहुत सताऊँगी। लोरिक ने कहा—मैं तुम्हारे पास नहीं सोऊँगा और न झुलनी की बहार लूटूँगा। इसी विवाद में रात बीत गयी। बीर पलंग पर नहीं बैठा। पूर्व में लालिमा छा गयी, पश्चिम में प्रकाश फैलने लगा। कौवों ने टेर उठायी, भोर बिहान में बदलने लगा।

उसने कमरू कमच्छा की विद्या चलायी तथा नयना जोगिन का बाण मारा तथा लोरिक को सुग्गा बना दिया। उसने सुग्गे को फिर आदमी बना दिया। लोटे में जल लेकर, फूलों की सेज डाल कर, दीपक जला कर वह कहने लगी। यह जल लेकर हाथ पैर धोवो, भोजन कर लो। सेज पर मेरे साथ सोओ। उसने इनकार कर दिया। उसने कहा—दुर्गा का कहा हुआ मैं भूल गया। पिड़नापुर में मेरा अवसर चूक गया। तुम शत्रु हो गयी हो पर जैसे तुमने मेरी भवानी की आशा तोड़ी है वैसे ही मैं तुम्हारी इच्छा पूर्ण नहीं करूँगा। जिरिया लगी रही पर वीर ने हाँ नहीं कहा। वह बयालिस हाथ कूद गया, आँगन में बैठ गया। तीसरी बार जमुई की पारी आयी। जमुई उसे आँगन में ले गयी। भोजन बनाकर, खानपान करके उसने कामरूप कामाछा की विद्या चलायी, जादू मारा, नयना जोगिन का बाण मारा। उसने सुग्गा से आदमी बना दिया। उसने कहा—मैं तुम्हें कल सिधौरा दे दूँगी अगर तुम मेरा मन रख दो।

पृष्ठ 176-177

लोरिक ने कहा नहीं दोगी। उसने कहा नहीं। पंचों, अब पंवारा कहाँ तक कहूँ। यह पंवारा कहने से समाप्त नहीं होगा। अब सबकी दूसरी बारी आ गयी। सात दिन बीत गये। पिड़नापुर में बीर की आशा टूट गयी। भवानी ने संग छोड़ दिया। वह अब मेरी सहायता नहीं करेंगी। अब मेरी अक्ल काम नहीं करेगी। अब मैं इन्हीं लोगों की बुद्धि से काम लूं। जब जसुई उसको सेज पर गयी तो उसने उसको मनुष्य बना दिया और उससे साथ में सोने का प्रस्ताव किया। लोरिक ने कहा—मैं कैसे सोऊँ? भवानी ने पीले रंग का कच्छ चढ़ाकर मल्लवर्ण की गाँठ लगा दी है। फिर लंगोटा पहना दिया है। यह खोलने से नहीं खुलेगा। मैं तुम्हारा मन कैसे रक्खूं? जसुई ने तब हँस कर कहा—दूल्लर मेरी बात मानो, खोलने से नहीं खुलेगा। तब उसने उसकी कमर में हाथ डाल दिया तथा हाथ में छूरी ले ली। इस समय अपने रथ पर दुर्गा वहाँ पहुँच गयीं।

लोरिक को पिड़नापुर बाजार में थप्पड़ मारा। अरे घटिहा, तुम्हारे ऊपर वज्र गिर जाय, तुम्हारे मुँह में कालिख पुत जाय। यदि तुमको यही करना था तो मुझको पिड़नापुर क्यों लाये? मुझको इस बात का डर था। अब सती का विवाह कैसे होगा? वहाँ खोइलनि का बेटा देवकी नन्दन राजकुमार रो उठा। मैया, मेरी भवानी कुछ उपचार कीजिए। अपार बल देवी गरज उठीं। जसुई का हाथ पकड़ कर उसे लम्बा फेंक दिया। कहा - बेटा कमर से खड्ग निकालो, लौके की तरह अपनी खाँड़ चमका दो, बिजुली की तरह उससे आघात कर दो।

जब देवी ने ऐसा कहा तो उसने अपनी मखमली म्यान से तलवार निकाली। धरती पर उसे दे मारा। उसका बाण पहाड़ की तरह टूटने लगा। जसुई का कंठ सूख गया। उसका शरीर काला पड़ गया। तलवार की चमक से वह गिर पड़ी। हीरिया और जोरिया बोलने लगीं—हे भवानी, सिंधौरा हमसे नहीं संभल सका तो हमने उसे लोहितागढ़ भेज दिया। किसको माँ ने पुत्र का जन्म दिया है? कौन वीर पैदा हुआ है। सिंधौरा सात समुद्र पार है। भस्मासुर उसकी रखवाली कर रहा है। यह सुन कर भवानी हँस पड़ीं—कहा यह बात तुमने पहले क्यों नहीं बतायी। तुम्हारे ऊपर वज्रपात हो जाय, बिजली गिर जाय। तुमने यह बात पहले बताई होती तो हम लोहितागढ़ बाजार चले गये होते। मैं अपने बेटे को संग में लेकर पिड़नापुर आ गयी हूँ।

पृष्ठ 178-179

जब तक सिंधौरा लेकर नहीं आऊँगी तब तक मेरा नाम वेश्या रहेगा। जब सिंधौरा लेकर आ जाऊँगी, तब मेरा नाम दुर्गा होगा। दुर्गा ने बीड़ा उठा लिया।

लोरिक से कहा। मैंने बाघ और सिंह की जोड़ी को, वरुण और कुबेर को जोत दिया है। लोरिक को उन्होंने जाँघ पर बैठा लिया और लोहितागढ़ चलीं। दुर्गा समुद्र पार करने लगीं। उन्होंने सात खाड़ियों को पार किया। वहाँ तीन सौ साठ दानव थे। दुर्गा उस पार गयीं, वहाँ दानवों की रात थी। देवताओं ने वरदान दिया था कि अगर दानवों का एक बूँद खून गिरेगा तो सौ दानव तैयार हो जायँगे। लोहितगढ़ में सिंधौरा रखा हुआ है। इधर दुर्गा रोने लगी, अपने सिर का बाल नोचने लगीं। यहाँ तो देख रही हूँ कि भाई ब्रह्मा का वरदान है कि यहाँ एक बूँद खून गिरेगा तो सौ दानव अवतार लेंगे। अब हम लोगों की बुद्धि कैसे काम करेगी। खोइलनि का बेटा देवकी नन्दन राजकुमार रोने लगा। हे माँ दुर्गा, मैं तुम्हारे ही बल और शक्ति से यहाँ हूँ। इस विकट स्थिति को मैं नहीं जानता था, मैं नहीं जानता था कि इतनी कठिनाई है, नहीं तो मैं बीड़ा नहीं उठाता, न शपथ लेता। भले ही संवरू कुँवारे रह जाते। भवानी अब तुम्हारे धर्म के पक्ष का सहारा है। चाहे खेकर मेरी नाव पार लगाओ या अधजल में मेरी नाव डुबा दो।

पृष्ठ 179-180

दुर्गा ने कहा—चलो तुमको ले चलती हूँ। उसे समुद्र के बीच कंगूरे में, गुँबद में ले जाकर बैठा लिया। वह इन्द्रासन पहुँच गयीं। वहाँ कचहरी लगी हुई थी, दरबार लगा हुआ था। मंत्री और महतो दीवान बैठे हुए थे। वहाँ जगदम्बा रो पड़ीं। देवताओं का ध्यान टूट गया। विधि ब्रह्मा उठे, आगे आये। पूछा—मेरी बहिन तुम फूट-फूटकर क्यों रो रही हो, क्या विपत्ति आ गयी है? दुर्गा ने कहा—मेरी देह संकट में फंस गयी है। मेरे सेवक ने गउरा में पूजा दी है।

मैं लोहितागढ़ गयी, वहाँ दानव वरदानी हैं। सत्ती का अमर सिंधौरा वहाँ है। अगर वहाँ एक बूँद भी रक्त गिरा तो सौ-सौ दानव तैयार हो जायंगे। तीन सौ साठ दानव वहाँ बसे हुए हैं। उसके बीच में सिंधौरा है। मेरा लड़का वहाँ संकट में पड़ गया है। पता नहीं उसकी क्या गति हो रही है। भैया मुझे उबारो नहीं तो मेरा नाम गहरी पेटवाली पड़ गया है। ब्रह्मा ने उन्हें चुप कराया और कहा—जो कहो वह करूँ। दुर्गा ने कहा—मैं थोड़ी देर के लिए जा रही हूँ। अपनी आभा दिखलाऊँगी।

बीस कोस के अन्दर तुम माँस बरसाओ और मैं आभा दिखलाऊँ। मैं दानवों से कहूँ—तुम लोग यहाँ क्यों हो? मकर लगा हुआ है। त्रिवेणी पर ऐसी मकर संक्रान्ति कभी नहीं आयेगी। तुम लोग चलकर समुद्र में गोता मारो। तुम लोगों को माँस का भोजन मिला है। ब्रह्मा ने कहा—जाओ ठीक हो जायगा। ब्रह्मा से वर माँग कर भवानी मृत्यु लोक में आ गयीं। सूर्य का डंफ डूब गया। लड़के को लेकर

भवानी अपनी आभा दिखान लगी । दानवो की नीद खुली । इतनी दूर पर यह मकर संक्रान्ति लगी हुई है । गोता मारकर हम लोग मास का आहार करेगे ।

कल रात हम लोगो ने आभा देखी है। दानवो ने समुद्र तट पर त्रिवेणी स्नान की तैयारी की—सभी दानव वहाँ एकत्र हो गये । भस्मासुर ने कहा—हे माता सुरसी इस सती के सिधौरा के लिए बडे-बडे प्रयत्न हुए हैं । इस फाटक पर तुम बैठो—कही हम उधर गये इधर बीर चढ आये तो तुभ चिल्लाना । हम लोग बीर को चारो ओर से घेर लेगे और उसे खा जायँगे ।

पृष्ठ 180-181

पंचो, इतनी परेशानी हे, तब भस्मासुर न सुरसी को समझाया । फाटक पर सुरसी वहाँ बैठ गयी । दानव जगल से समुद्र तट पर चले । ज्योही वे वहाँ से हटे आदिशक्ति भवानी बारह वर्ष की कन्या तथा सोलह वर्ष की नारी का रूप धारण कर, पीली धोती पहनकर तथा गोद मे बालक को लेकर चली । सुरसी यहाँ से उतनी दूर थी जैसे यहाँ से मदरसा ।

[गायक रतसड के स्कूल का उल्लेख कर रहा है जहा मै रिकार्डिग कर रहा था । वहाँ स वह थोडी दूर पर था ।] वह फाटक पर पहरा दे रही थी । जब उन्हे सुरसी ने देखा तो कहा—ह भगवान, अच्छा मकर लगा ह । हमारा भोजन तो दरवाजे पर ही चला आया है । मुरसी इधर हँस-हँसकर खुशी मना रही है । दुर्गा ने छ. महीने के लडके को अपनी गोदी मे सभाल रखा हे । जब दानवी अट्टहास कर उठी तब आदि शक्ति भवानी ने कहा—हाय मौसी, हाय मौसी । अच्छा हुआ कि तुमसे भेट हा गयी ।

पचो, जब वह राक्षसी जगल म उसे निगलने चली तो दुर्गा ने कहा—हे मौसी, मै तुमसे भेट करने आयी हूँ । राक्षसी ने कहा—यह ता वचन भग हो गया । उसने पूछा—हमारी दूसरी बहन तो थी नहीं। किस नाते से तुम मुझे मौसी बना रही हा । दुर्गा न कहा—मै क्या जानूं ? मेरी मा ने कहा था कि जब तुम्हारा गौना हुआ तो मेरी मा का भी जन्म हुआ । उसकी कुक्षि से मेरा जन्म हुआ । यह बात मैने कान स मुनी हे । मेरी माँ ने कहा था कि तुम्हारे ऊपर कोई बिपत्ति आ जाय तो सुरसी के पास लाहितागढ चली जाना । सुरसी ने कहा—यह ठीक है पर तुम अब हटो । दुर्गा ने कहा—मैं हट जाऊँगी लेकिन हमे जरा भइया का किला दिखा दो कि लोहितागढ का किला कैसा है ? आदिशक्ति भवानी ने माया डाल दी है ।

सुरसी ने कहा—अच्छा देख ला । उसने हवेली खोल दी । हवेली छः खडो की थी । ज्यो ही सुरसी ने दरवाजा खोला, दो झोलियाँ वहाँ लटक रही थी । दुर्गा ने लोरिक को चिकोटी काटी, लड़का चिल्ला उठा । सुरसी ने कहा—लडके को रुला दिया बुजरो तुमने । यदि दानव सुन जायेगे तो तुम्हारी जान नही बचेगी । दुर्गा ने

कहा—हे मौसी यह दुष्ट बहुत ही शैतान है। सुरसी ने कहा—उस झोली को तुम मत छूना।

## पृष्ठ 182-183

अहीर के जीवन के लिए बड़े-बड़े उपाय रचे गये हैं। वह झोली आँधी की है। यदि पहिले फाटक पर पहुँचोगी तो यह झोली आँधी छोड़ेगी। लोहितागढ़ में यदि यह झोली छू लोगी तो विष का वपन हो जायगा। एक ओर पत्थर की झोली है, एक ओर आँधी की झोली है। भवानी ने कहा—मौसी तुम आगे चलो। यह शैतान झोली क्या करेगी? वे आगे गयीं। दूसरी देहली को पार किया तो देखा वहाँ दो डंडे झूल रहे हैं। भवानी ने लड़के को चिकोटी काटी। वह लड़का रोहितागढ़ में चिल्ला उठा। सुरसो कह रही है—अरे दुष्टा, उसको क्यों रुला रही हो? दुर्गा ने कहा—इसने हठ पकड़ लिया है। मानता नहीं है। वह डंडा चाहता है।

सुरसा ने कहा—उसे छूना मत। वे डंडे 'ईंटन' और 'पीटन' हैं। जब बच्चा इसे छू देगा तो अहीर को ये पीट कर गिरा देंगे। दुर्गा ने कहा—मौसी यहाँ से चलो। फिर आगे एक चौखट पार किया। वहाँ दो झोलियाँ थीं। दुर्गा चिकोटी काटकर बच्चे को रुला रही हैं। सुरसी ने बताया कि इन झोलियों को छूना मत। इनमें 'हाड़ा' 'हाड़ी' हैं, बर्रे हैं। वे अहीर को डंक मार कर खा डालेंगे। आदि-शक्ति भवानी जब उसको चौपाल में ले गयीं तो वहाँ लोहे का कुँडा बना है। उसी में सती का सिधौरा है। कुंड देखकर भवानी ने फिर बच्चे को चिकोटी काटी।

सुरसा ने फिर डाँटा तो दुर्गा ने कहा—यह दुष्ट कुंड पर चढ़ना चाहता है। उसने कहा—चढ़ना मत। उसमें सती का सिधौरा है। यदि उस पर लड़के को चढ़ा दोगी तो आग लग जायगी। तब दुर्गा ने कहा - दुष्ट चलो तुम जल तो जाओगे ही। समस्त लीला देखकर भवानी सुरसो को आँगन में ले गयीं। कहने लगी चलो तुम्हारे माथे का जुंआ निकाल दूँ। जब उसके माथे में भवानी ने हाथ डाला तो बारह सौ भरही, चौदह सौ भूत वैताल, यम सबको उन्होंने सुरसा पर छोड़ दिया।

## पृष्ठ 183

सुरसी चौखट पर सो गयी। भवानी ने कहा—बेटा, मेरी बात सुनो। जल्दी सिधौरा लूट लो और जल्दी हम लोग गउरा गजन गढ़ पाल चलें। भवानी ने हड्डा और हड्डियों का झोला, डंडा आदि के थैले सब कुछ लूट लिये। सब कुछ लूट कर वह कुंडे पर गयीं। ज्योंही लोरिक ने घर के भीतर हाथ डाला अग्नि प्रज्वलित हो गयी। आग की लपट वहाँ फैल गयी। लोरिक आँगन में भाग आया।

दुर्गा ने उससे कहा—देर मत करो, तुम सँवरू का सत सुमिरन करो। बीर बघेला प्रार्थना करने लगा—भैया मल-सांवर सुनो तुम गउरा गजन गढ़ पाल बैठे

हो । लोहितागढ़ में मेरी देह पर संकट आ गया है । तुम्हारा सत जगे । मेरी गुहार है तुम्हारा सत प्रकट हो । धरमी का सत प्रकट हो गया और कमरे की आग पर चढ़ बैठा । सिंधौरा पर धर्म बैठ गया । कमरे की आग बुझ गयी । दुर्गा ने सिंधौरा लूट लिया, फिर अपना रथ हांक दिया जिसमें बाघ और सिंह, वरुण और कुबेर लगे हुए थे । दुर्गा सिंधौरा लेकर आकाश मार्ग से चलीं ।

पृष्ठ 184-185

रानी खोइलनि का बेटा लोरिक कूद पड़ा । उसने दुर्गा से कहा मुझे रथ पर मत ले चलो । अगर मैं यहाँ से भागूँगा तो मुझे नरक का वास मिलेगा । मुझे आज्ञा दो कि मैं सुरसी को एक लात मारूँ, नहीं तो यह बात लोग कहेंगे कि मैं भाग गया ।

लोरिक ब्यालिस हाथ कूदा और सुरसी को उसने जोर से एंड़ (पैर) मारा । वह चिल्ला उठी । इस पर लोहितागढ़ के दानव एकत्र हो गये । उन्होंने कहा—गउरा का अहीर आ गया है । सुरसी रोने लगी । भस्मासुर ने कहा—क्या तुम्हें नहीं मालूम है कि अहीर दुर्गा को पूजता है । तुमने तो मुझे बीच जल में छोड़ दिया । अब तो सती हमें शाप देगी ।

दुर्गा हीरिया जिरिया बंगालिन के यहाँ गयीं और कहा देखो यह सती का सिंधौरा है । मैं लेकर आया हूँ । दुर्गा और लोरिक सिंधौरा लेकर आ पहुँचे । लोरिक ने कहा चलो भइया से कह दें कि वे वर बनें । जब भवानी वहाँ गयी तो धरमी ने उन्हें नयन खोलकर देखा । लोरिक ने उनसे कहा—मैंने बीड़ा उठाया है । तुम्हारी शादी के लिए पिड़नापुर से सती का सिंधौरा लाया हूँ भइया, हमारी प्रार्थना है, दुर्गा हमारे ऊपर सजग हैं, आप वर बन जाइये । दो रस्सी लम्बा हटकर, आरती करके लोरिक ने मलसांवर से विनती की ।

सोना सुहवलि में सतिया की शादी आप से हो । सांवर क्रुद्ध हो उठे, कहा तुम मेरे शत्रु हो गये हो । मैं तुम्हें खंड-खंड करके गेरुवा पहाड़ पर फेंक दूँगा । तुम्हारा प्राण नहीं छोड़ूँगा । सांवर ने उसे पकड़ना चाहा कि भवानी प्रकट हो गयीं । लोरिक की किसी तरह जान बची । वह कठहर नदी में कूद गया । सांवर ने कहा—मैं मृत्यु लोक में भक्ति करने आया हूँ । क्या यहाँ मैं शादी करूँगा ? लोरिक के साथ मे जगदम्बा थीं । वह गउरा चला । हाय अब दूलहा कौन बनेगा ? सुहवलि में कैसे बारात जायगी । दुर्गा ने कहा—बेटा थोड़ी सी बात में ही घबराना नहीं चाहिए ।

पृष्ठ 186

लोरिक से कहा अब गउरा चलो—धैर्य रखो, शादी होगी, बोहा में ब्राह्मणों को भेज दिया जाय । उन्हें कुछ लालच दिया जाय । पहले वे 'नहीं' 'नहीं' कहेंगे, धरना देंगे, मरने लगेंगे । (पर बाद में तैयार हो जायंगे ।) बीर को संग लेकर

भवानी गउरा पहुँच गयीं। खोइलनि को वहाँ बड़ी खुशी हुई। भवानी ने कहा अब घबराओ मत । हम लोग सती के अमर सिंधौरा के लिए चले गये थे। अब संवरू की शादी होगी। शादी की बात सुनकर खोइलनि प्रसन्न हो उठीं। पुत्र, तुम धन्य हो कि मेरी कोख से तुम उत्पन्न हुए। शादी में तुम्हारा मन लगा हुआ है तो मेरा भी मन तुमसे अधिक ही है। पर धरमी ने हठ कर दिया है कि मैं दूल्हा ही नहीं बनूँगा।

पंचों, जिस दिन की बात है उसके आगे के समर का हाल सुनिये। भवानी के साथ लोरिक बैठा हुआ है। खोइलनि गउरा से ब्राह्मणों के टोल में पहुँची। पुरोहितों ने कहा—दो चार व्यक्ति आप लोग गउरा चलें। पाँच ब्राह्मणों को लेकर वह गउरा चली। विप्रलोगों के पाँव में खड़ाऊँ था। धोती पहनकर काँखतर पोथी दबाये, हाथ में छड़ी, और जलपात्र लिये वे चले। यजमान दानी मिला है (यह सोचते हुए) वे लोरिक के द्वार पर पहुँचे। लोरिक देवता लोगों के चरणों पर गिर पड़ा कि जाकर आप लोग बोहा में मेरे भाई को समझा दीजिए।

पृष्ठ 187-188

यदि शादी सम्पन्न हो गयी तो आप लोगों को दक्षिणा दूँगा कि खजाने से धन कम न होगा। पंचों, जिम दिन की बात है अब उसके आगे के समर का हाल सुनिए। लोरिक ने ब्राह्मणों को सांसड़ बोहा में भेजा। उनके हाथ में सोने के रंग की छड़ी थी। वे गायों के अड़ार पर चले गए। अहीर की गायें काफी बढ़ गयी थीं। धरमी हरसंकरी को ओर देख रहे थे। ये तो बोहा में देवना ब्राह्मण लोग आ रहे है। संवरू दादा को खुशी हुई। वे लोगों के लिए उठकर कम्बल विछाने लगे। ये लोग तो भगवान ही हैं। इन लोगों का कुछ स्वागत कर दूँ।

जब ब्राह्मण हरशंकरी तक पहुँच गए, संवरू ने झुककर मस्तक नवाया। देवता लोग आशीर्वाद देने लगे। धरमी तुम लाख वर्ष जीवित रहो। जैसे गंगा और यमुना का जल बढ़ता है वैसे ही तुम्हारी आयु बढ़े। संवरू ने उन्हें बैठने के लिए आसन दिया। पर वे नहीं बैठे, कहा—हम लोगों का बैठना तो यही होगा कि तुम हमारा धर्म रख दो। तुम्हारी मुहवलि में शादी हो। इसीलिए हम तुम्हें मनाने आये हैं। सुहवल में शादी कर लो। वीर बघेला अब अंगार की तरह जल उठा। कहने लगा—तुम लोग ब्राह्मण हो, इसका थोड़ा संकोच है। यदि तुम लोग शादी का नाम लोगे तो कुशल-क्षेम नहीं होगा। ब्राह्मण कहने लगे कि तुम हम लोगों को वह ब्राह्मण मत समझो कि हम लोग गजन गउर गढ़पाल ऐसे ही वापस चले जायेंगे। हम लोग पीपल के पेड़ पर चढ़कर फाँसी लगा लेंगे। सरउंज बोहा के मध्य हम लोग मर जायेंगे।

बीर बघेला जिसका नाम संवरू था, कहने लगा इसकी हमको जरा भी चिन्ता नहीं है। तुम लोग सरउंज में बोहा के मध्य पीपर पर चढ़ जाओ और वहाँ से गिर

पड़ो । हमें दूध की कमी नही है। मैं मिट्टी की छोटी प्याली, ढकनी में खीर खिलाऊँगा। तुम लोग हमारे पशुओं को चराओगे। तुम लोग ब्राह्मण हो तो तुम्हारी पूजा तो खीर ही है। इसकी हमें कोई कमी नहीं है। तुम लोग गिर पड़ो।

पृष्ठ 188-189

भाइयों, पोथी आदि फेंककर अब वे लोग पीपर पर चढने लगे। ऊपर चढ़ कर डाल पर झूलने लगे, कहने लगे, संवरू, अब हम गिरेंगे, मर जायेंगे। संवरू ने कहा—तुम लोग गिरो और मरो। मै तुम लोगो को पूजा चढाऊँगा। तुम्हारे जनेऊ तोडने या फाँसी लगाने का मुझे भय नही है। तुम जबर्दस्ती मेरी शादी करोगे ? मैं शादी नही करूँगा। बाबाजो लोग कहने लगे कि दादा, इसको तो ब्राह्मणो का भी भय नही है। कह रहा है कि तुम लोगो जैसा ब्राह्मण हम रोज ढूंढते हैं। वह कहता है तुम्हे मालूल है न कि मेरा नाम सांवर है। तुम्हारे जैसे ब्राह्मणो को मर जाना चाहिये ताकि मेरी गायों के चरवाह बढ जायँ।

मै तुम लोगो को खीर और दूध खिलाता रहूँगा। विप्रों ने आपस मे कहा—अरे भाई, छोडो, हम लोग उतर जायँ, यह सावर हठी है, मानेगा नही, यह मूढ़ अहीर है। यह मान नही सकेगा।

पचो, विप्र लोग उदास होकर अब पीपल मे धीरे-धीरे नीचे आ गये। पोथी लेकर चुपचाप उन्होने गउरा का रास्ता नापा। वीर राजी नही हुआ। ब्राह्मण देवता वहाँ से चले, लोरिक उनकी बाट देख रहा था। वे लोरिक के द्वार पर पहुँचे। लोरिक ने हँस कर कहा—क्या हाल है ? ब्राह्मणो ने कहा—तुम देख नही रहे हो कि हम बिना जनेऊ के यहाँ है। हमने जनेऊ तोडकर फेंक दिये। हमारा यज्ञोपवीत भ्रष्ट हो गया। वह हठी कहता है कि मै शादो करू गा ही नही। हमारे मरने पर हमें खीर चढायेगा और हमसे चरवाह का काम लेगा। उसकी शादी के लिए हम लोग अपनी जान तो नही देंगे। तब सिहनी खोइलनि का पुत्र लोरिक फूट-फूटकर रोने लगा।

पृष्ठ 189-190

उसने कहा—हे भवानी, तुम्ही धर्म की पक्षधर हो। अब लो मेरी धुली हुई गाय को धरमी ने अधजल में अटका दिया है। भवानी ने जाकर लोरिक का कंधा पकडा और कहा—तुम रोओ मत। जिसके संग में भवानी हैं उसका कार्य कैसे बिगडेगा ? मै देखूंगी कि मलसावर का हठ कैसे रहता है। पंचों, अब भवानी लोरिक को वहाँ बैठाकर इन्द्रासन अपने भाई ब्रह्मा के यहाँ चली। भवानी ने रो-रोकर कहा, भइया मेरी बात सुनो। मैंने अमर सिंघौरा लिया और लोहितागढ़ से गउरा आ गयी। मेरी मूढ़ संवरू से भेंट हो गयी है। हमारे सेवक लोरिक ने उससे शादी करने

को कहा तो लगा कि दुष्ट उसको तोड़कर गेरुवा पहाड़ पर फेंक देगा। किसी प्रकार अपने बच्चे को बचाकर गजन गउर गढ़पाल लायी।

ब्राह्मणों को देवता जानकर मैंने भेजा तो साँवर ने कहा—चाहे तुम लोग मरो या जियो, मुझे चिन्ता नहीं। एक मिट्टी की प्याली (ढकनी) में चावल की खीर चढ़ाऊँगा। तुम लोग प्रेत होकर खीर खाओगे और मेरे पशुओं को चराओगे। साँवर ने कहा—मै प्रार्थना नहीं सुनूँगा, शादी नहो करूँगा। कभी शादी नहीं करूँगा। मेरा बेटा निराश होकर रो रहा है। गउरा में मेरा बेटा कैसे जीवित रहेगा ? भवानी ने कहा—कौन समझायेगा उसे। ब्रह्मा ने कहा—सबसे उपाय पूछा जाय, सबसे तरकीब पूछी जाय कि वह किसी प्रकार बात मानेगा या नहीं।

सभी देवता एकत्र हुए। आदिशक्ति भवानी इन्द्रपुरी मे गले में कफन डालकर रो रही हैं। यदि कोई ऐसा होता जो संवरू को समझा देता तो मैं सुहवल बाजार में उसकी शादी कराने जाती। तब शंकर और गउरा पार्वती हँस पड़ीं। मृत्युलोक का बीड़ा हम उठावेंगे और जाकर संवरू को मनायेंगे। शंकर जी ने बीड़ा उठाया, पार्वती ने भी संकल्प किया हम इसी बार संवरू को समझा देंगे।

पृष्ठ 190-191

पंचों, आप लोग कान लगाकर सुनिये। अब शंकर पार्वती जी, दोनों सरउंज में साँवर को समझाने चले। प्रातःकाल हो गया। सूर्यनारायण उदित हो गये। उसी समय गौरा पार्वती वृद्धा बनकर माथे पर टोकरी लेकर गोबर के कंडे बटोरने चलीं। बाबा शंकर वृद्ध बन गये। उनकी कमर टेढ़ी हो गयी थी। सिर का बाल भी पक गया था। एक हाथ में फटा हुआ डंडा लेकर वह अपनी बुढ़िया को खोदने लगे। बुढ़िया ने कहा—क्या खोद रहे हो। क्या कभी मन भी थकता है। क्या मैं संवरू की भाँति हिजड़ा हूँ कि कहूँ कि मैं शादो नहीं करूँगा। तुम्हारा थोड़ा मन है तो हमारा शादी करने का अधिक मन है।

बोहा में यह खेल हो रहा है। वीर संवरू हरि शंकरी में बैठा हुआ है। शंकर जी वृद्ध बनकर वृद्धा पार्वती को खोद रहे हैं। क्या इस बोहा में तुम मुझसे शादी करोगी। पार्वती कह रही हैं कि हे वृद्ध, मेरा तन थक गया है पह शादी के लिए मेरा मन चंचल हो गया है। मैं संवरू की भाँति हिजड़ा तो हूँ नहीं कि मैं मृत्युलोक में विवाह न करूँ।

मलसांवर टकटकी लगाये देख रहे हैं कह रहे हैं। यह बूढ़ी हो गयी है, उसका बाल पक गया है, शरीर का चमड़ा छूट गया है पर यह बूढ़ा लुब्ध है उसे खोद रहा है और कह रहा है कि क्या तुम मुझसे विवाह करोगी। तो वह कह रही है क्या मैं संवरू की भाँति हिजड़ा हूँ ? यह तो मेरा नाम हिजड़ों में रख रही है। पंचों, गउरा और

पार्वती ने संवरू को रिझा दिया। उनका मन पक्का हो गया कि मैं सुहवल में निश्चित ही विवाह करूँगा। बीर का मन डिग गया। शिव पार्वती ने आज्ञा देकर अब दुर्गा को भेजा। धरमी अब शादी करेंगे।

अब फूल गेना नाऊ बुलाया गया और उसको बोहा में भेजा गया कि जाकर कहो कि सुहवलि में शादी करने के लिए सांवर तैयार हो जाये। गांगी नाऊ थर-थर काँपने लगा जैसे ब्यायी हुई गाय काँपती है। हे दैव, हे नारायण, संवरू नाराज हैं, हमारा पिंड नहीं छोड़ेंगे। यदि नहीं जाऊँगा तो लोरिक जान ले लेंगे। भवानी ने कहा—ऐ गेंदे के फूल की भाँति सुन्दर नाऊ सब काम ठीक हो गया है। यदि डर लग रहा है तो हरिशंकरी का रास्ता पकड़ लेना। तुम धरमी का खेल देखना। नाऊ ने बीड़ा उठाया और वह सरउंज बोहा चला गया। धरमी प्रतीक्षा कर रह रहे थे कि गउरा से आकर उन्हें कोई मनाता और वे शादी के लिए तैयार हो जाते।

पृष्ठ 191-192

नाऊ ज्योंही आधा सरउंज गया त्योंही उसने दक्षिण का रास्ता पकड़ा। संवरू ने कहा—आरे नाऊ, तुम कहाँ जा रहे हो ? उसने कहा—नेवता करने। तो तुम आओ, इधर आओ। जब नाऊ घूम कर आया तो सांवर ने पूछा—क्या तुमने दरवाजे पर कोई बातचीत सुनी है ? उसने कहा—हाँ, क्यों नहीं सुनी है। आप शादी करना नहीं चाहते। लोरिक रो रहे है। उन्होंने कहा—जाकर गउरा में कह दो जो हमारे जन्म का हाल बतायेगा उस कन्या से मैं शादी कर लूँगा।

पंचों, यह बात संवरू ने कही—नाऊ ने आकर यह बात कह दी। भवानी वहाँ बैठी हुई थीं। लोरिक ने यह बात मान ली। माँ खोइलनि से लोरिक ने सब हाल पूछा। बेटा यह तो मैं भी नहीं जानती कि किसकी कोख से संवरू पैदा हुए। मैंने तो उसे गड्ढे में पाया। लोरिक तब बिजवा के यहाँ गये, उससे कहा—भाई संवरू ने तो संकट पैदा कर दिया है। कह रहे है कि जो मेरे जन्म का हाल बता देगा उससे शादी करूँगा। उसने कहा—मै समुर संवरू के जन्म का हाल तो नहीं जानता पर सती के जन्म का हाल मैं जानती हूँ। नाऊ से पूछकर समुर के जीवन का हाल पूछ लो।

नाऊ ने जाकर कहा हे संवरू, आपके जीवन का हाल कोई नहीं जानता पर बिजवा कन्या के जन्म का हाल जानती है। संवरू ने कहा जाकर गउरा में कह दो, वहाँ लोगों की पंचायत हो मैं आ रहा हूँ। मैं अपने जन्म का हाल बता दूँगा। गउरा में शोर हो गया कि संवरू अपने जीवन का हाल बतायेंगे लोरिक के दरवाजे पर लोग जमा होने लगे।

पृष्ठ 193-194

तब लोरिक विजा धोबिन के यहाँ गये। कहा, भउजी, भैया जन्म का हाल

बताने वाले हैं (तुम चलो)। धोबिन ने कहा—मैं, ससुर के सामने कैसे बोलूंगी। उस कचहरी के अन्दर एक छोटी छोलदारी (तम्बू) डाल दो, उसी में मैं बैठूंगी और सतिया के जन्म का हाल बताऊँगी।

पंचों, अब उस समय के लग्न का हाल सुनिये। एक छोटा तम्बू पड़ गया। चारों ओर लोगों की मण्डली बैठ गयी। बिजवा और सरासरि वहाँ पहुँचीं। बिजवा ने बायें परदा कर लिया था, दाहिने शाल रख लिया था। वह जाकर तम्बू में पर्दे में बैठ गयी। धरमी पहुँचे। उनके बैठने के लिए मोढ़ा लगा हुआ है। धोबिन ने कहा—हे ससुर, मैं आपके जन्म का हाल नहीं जानती पर सती के जन्म का हाल मैं जानती हूँ। आप अपने जन्म का हाल बताइये। सब जानते थे कि संवरू खोइलनि के पुत्र हैं। संवरू ने बताया कि सूर्य भगवान की दृष्टि लगने से ब्राह्मणी के गर्भ से मेरा जन्म हुआ है।

सुबचन और संवरू हम दोनों सूर्य भगवान की जिह्वा से उत्पन्न हुए। ब्राह्मणी को पाप लग गया, लांछन लग गया। अतः नवें महीने में जब हमारा जन्म हुआ, चमारिन ने नाल छोना तभी हम लोगों को बटलोई में कस कर फेंकवा दिया गया। जब मेरी माता खोइलनि दही का बर्तन लेकर चलीं तब बिड़ान की बहू के सूअर वहाँ गड्ढे में पहुँच गये। उन्होंने हमें थूथुन (सुवर का मुँह) मारा तो हम लोग चिल्लाने लगे। भाई सुबचन को तब दुसाधिन ने धोती भिडकर बटलोई से उठा लिया। माँ खोइलनि ने दही के बर्तन में मुझे लूट लिया।

पंचों, विधि ब्रह्मा की लेखनी मिटती नहीं। संवरू ने अहीर की स्त्री का दूध पिया तो अहीर कहलाये। लोरिक ने अब धोबिन से सतिया के अवतार की कथा बताने के लिए कहा। उसने कहा—पत्नी के साथ बामरि अपना राज्य छोड़कर गंगा तट पर समाधि यज्ञ करने लगे। उन्होंने गंगा तट पर सिर मुँड़ा कर धरना दे दिया फिर विनम्र भाव से पति-पत्नी यज्ञ और हवन करने लगे।

## पृष्ठ 195-196-197

गंगा महारानी ने उनको कहा कि रानी की कोख में कन्या का सुयोग नहीं है। इन्होंने तो मेरे तट पर धरना दे दिया है। ये समाधि यज्ञ करने लगे हैं। तब गंगाजी ने नाग के यहाँ धरना दिया। वह मनुष्य है। इसको कुछ दान दो ताकि मैं रानी का आँचल भर दूँ। नाग ने दान दिया। गंगाजी ने वह दान राजा रानी को दिया। फिर सतिया उत्पन्न हुई! यह सुन कर वहां लोग हँस पड़े। आश्चर्य में पड़ गए। गनना खूब बन गया।

पंचों, संवरू की शादी कठिन है। मन लगाकर सुनिये। गायक लोग सीधे रास्ते जाते हैं। मल साँवर बोल उठे। लोरिक मेरी बात सुनो। भवानी आप भी सुनिये। गउरा मे मेरी यही प्रार्थना है। मैं संसारी (नारकीय) पालकी पर नहीं

बैठूंगा। आप इन्द्रासन वाली पालकी मँगाइये, तब मैं दूल्हा बनकर चलूंगा। भवानी हँस पड़ीं। कहा—ठीक है। भवानो ने लोरिक से कहा—बीरों को पाती भेज दो। मैं इन्द्रासन जा रही हूँ। भइया, ब्रह्मा से मैं प्रार्थना करूँगी। संवरू को शादी निश्चित हो गयी। द्वार पर पत्र लिखे जाने लगे।

पहला पत्र गंगाजी को लिखा गया। फिर देवताओं को पत्र लिखा गया। फिर मंदिरों में पत्र भेजे गये। कुछ पत्र कलि को गए। कुछ डीह देवताओं को गये। फिर सभी वीरों को पत्र भेजे गये। बगल में पता था। बीच में सलामी लिखी गयी थी। सिलहट में पत्र लिख गया जहाँ बली सीवधरा था। पीपरी में देवसिया को पत्र लिखा गया। बिहियाँपुर में बाठा को पत्र लिखा गया। फिर सहदेव को पत्र गया कि सुहवल में भइया की शादी तय हो गयी है। जितनी शक्ति है उसको समेटकर सुहवलि बाजार चलना होगा।

गउरा के बीरों को पाती गयी कि वे सुहवलि बाजार चलें। वीरों को छाती गज भर फूल गयी। कहने लगे हम सुहवलि की चढ़ाई करेंगे। बामरि के बेटा भीमलिया को हम देखेंगे। देवी इन्द्रपुरी गयीं और रोने लगीं और देवताओं के यहां धरना देने लगीं।

पृष्ठ 197-198

भवानी ने कहा—मेरे भइया ब्रह्मा मेरी बात मानो। ग्रह निकट आ गया है। संवरू ने इन्द्रासन की पालकी माँगी है। हमारे लड़के संवरू ने शादी तो स्वीकार कर ली है, पर कह रहा है कि मैं नारकीय पालकी पर नहीं बैठूंगा। ब्रह्मा ने कहा—इन्द्रासन की पालकी तुम मृत्युलोक में ले जाओगी और वहाँ नारकीय मूर्ख पालकी पर बैठेगा। सभी देवताओं की वहाँ पंचायत बैठी। वहाँ सूर्य भगवान भी थे। देवी ने कहा—इनसे पूछा जाय। तुमने संवरू को नारकीय बनाया है।

सूर्य नारायण ने अपनी दृष्टि से ब्राह्मणी को गर्भ दिया (और सांवर पैदा हुआ)। सूर्य भगवान की अब दृष्टि ही ऊपर नहीं उठी। ब्रह्मा ने कहा सिर उठाओ। तब विष्णु भगवान ने कहा—मैंने भक्ति बिगाड़ी थी क्योंकि इस भीमली के कारण स्त्रियों को योगिन बनकर वन में जाना पड़ा है। उन्होंने कंठी-माला धारण किया है। धरती पर पाप अधिक हो गया है। पृथ्वी डगमगाने लगी है, संसार हिलने लगा है। मृत्युलोक में पाप हो गया है। यह संसार नष्ट होने वाला है। इन्द्रासन पर कष्ट छा गया तब यह रचना रची गयी है। धरमी तो सूर्य नारायण का बेटा है। वह कुमारी ब्राह्मणी की कोख से पैदा हुआ है। देवी अब पालकी लेकर गउरा बाजार में आ गयीं। ब्रह्मा ने अपना चंवर भी भेज दिया।

अब यहाँ का पंवारा छोड़कर मैं ठाकुर का नाम भजता हूँ। संवरू वर बन गये। लोरिक बारात करने चला। राउत का बेटा श्रेष्ठ सीवधरा चला। मकरा का

बेटा देवसिया भी चला। नोनवा चमारिन का बेटा वीर बाँठा भी चला। सभी धोबी की बाट जोह रहे थे।

पृष्ठ 199-200

धोबी दुधिलापुर में था। लोरिक का धावन वहाँ पहुँचा। कहने, लगा सब बारात ठीक हो गयी है। तुम्हारी प्रतीक्षा हो रही है। सोहवलि का रास्ता तुम्हारा देखा हुआ है। यह सुनकर अजयी छाती पीटने लगा। धरती पर भहराकर गिर पड़ा। मेरी विवाहिता पर वज्रपात हो जाय। बुजरो, निर्लज्ज बनकर सो जाओ। सुहवल का नाम लेने से मेरी छाती का घाव उभर गया है। यदि तुमने अगुवाई नहीं की होती तो मेरे ऊपर यह विपत्ति नहीं आती। तब विजवा की एड़ी जलने लगी, शरीर जलने लगा। सैंया, तुम्हारे ऊपर वज्र गिर जाय, तुम दीवाल के पर्दे के नीचे दब जाओ।

मैं तुमसे कह रही हूँ। यहाँ मेरी बात मानो। तुम लंगोटा मुझे दे दो। अपनी तेग दे दो। तुम हमारी साड़ी पहन लो, बाँहों में चूड़ियाँ डाल लो। माँग में ज़रा सिन्दूर डाल लो। ललाट में रोली लगा लो। मुझे भोजन दे दो। फिर मैं उलटा लंगोटा कसूँगी। ऊपर मल्ल वर्ण की गाँठ लगाऊँगी। छाती में लोहे की बनी हुई ढाल बाँधूँगी। मैं गुलाबी पाग पहनूँगी जिसकी एक ओर जिरही (कवच) फहरायेगी। अलीगंज का जूता पहनूँगी, मोजा पहनूँगी तथा बबुआ की बारात ले जाऊँगी। (यह सूत्र वीरों के लिए बारबार प्रयुक्त हुआ है।)

अजयी ने कहा—बुजरो तुमने मुझे नर से नारी बना दिया। मैं सुहवलि बारात करने जाऊँगा। जैसे पान में चूना लग गया हो। बात उसके कलेजे में धँस गयी। उसको आग लग गई, कहने लगा—मेरा जाने का मन नहीं था। मैं अब लंगोट कस रहा हूँ मगर तुम अपनी माँग धो लो। संतोष कर लो। तुम विधवा हो जाओगी। यह देख लो। दुधिलापुर बाजार में तुम रांड़ बनकर रहोगी।

धोबिन ने मुँह तोड़ उत्तर दिया—सैंया मूर्तिनारायण, तुम मेरे सिंदूर के मालिक हो। मैं रांड़ होकर रहूँगी। बनियों की दूकान और चट्टी पोतूँगी। विधवा होकर मैं गुजारा कर लूँगी। तुम यहाँ से पैर हटाओ तथा सोना सुहवलि पाल चले जाओ। सीवान (गाँव की सीमा) पर संग्राम हो जाय। तुम सबसे आगे अग्नि की धारा में जूझ जाओगे तो तुम्हारा सुरधाम बन जायगा। तुम्हारा अगला जनम बनेगा। पीछे मेरी काया भी तर जायगी।

पृष्ठ 200-201

पंचों, जिस दिन की बात है उसके आगे के समर का हाल सुनो। धोबी वीर की वेशभूषा में पूर्णरूप से सुसज्जित होकर दुधिलापुर से चला। (आगे सूत्र है और विचारों की पुनरावृत्ति है।) धोबिन ने कहा—आगे तुम्हारी मुक्ति बनेगी, पीछे मेरी

मुक्ति होगी। अगर तुमने पीछे पैर रखा तो कुम्भी पाक नरक में जाओगे। अपने जीवनकाल में तुम विकलांग हो जाओगे तथा मरने पर नरकबास करोगे। इन्द्रपुरी में मेरा जीवन भी बिगड़ जायगा। यदि तुम सुहवल में जूझ जाओगे तो मेरा स्वर्ग बन जायगा। अजई ने अपने से कहा—तुम पीछे पग मत रखना, यदि पीछे पग दोगे तो तुम्हारी कमाई डूब जायगी। यह कहते हुए वह सुहवलि के लिए चला। वह चलते-चलते लोरिक के द्वार पर पहुँच गया। उसके पहुँचने से किले के सभी वीरों का उत्साह दुगुना हो गया।

आज वीर अजई ने लोरिक से कहा चलो बारात लेकर चलें। लोरिक ने कहा मीता सुहवल का मार्ग तुम्हारा जाना हुआ है, तुम चलो। जितने शूरमा थे सभी बारात करने चले। सोलह सौ घरों के यदुवंशी, अहीर ग्वाले सभी बारात के साथ चले। पंचों, गउरा में सब कुछ बना हुआ था। वहाँ खेती-बारी नहीं होती थी न वहाँ लोग फावड़ा चलाते थे। वहाँ घर-घर अखाड़ा खुदा हुआ था। हर दरवाजे पर दुहरे बदन वाले मल्ल पड़े रहते थे। वहां हंस और हंसिनी का एक जोड़ा रहता था, लोरिक और सांवर।

गउरा की शोभा बनी हुई थी, वह कहने योग्य नहीं है। वहाँ कुसुमापुर बाजार में सहदेव तप रहे थे। बारात मे सभी वीर चले, वे दैव के लाल थे, बीर बघेला थे, उनकी कमर मजबूत थी। एक ओर बाजे की आवाज बुलन्द हो रही थी, एक ओर युद्ध की लकड़ी बज रही थी।

पृष्ठ 202-203

एक ओर बाँका जुझाम्न लकड़ी बज रही थी, उसी प्रकार नगाड़े और जोड़ियाँ बज रही थीं। आगे तिरपन जोड़ा ढोल बज रहे थे। बीस तुरहियाँ भी बज रही थी, रणसिंगा की आवाज फैल रही थी। शंखों की गूंज उठ रही थी जिससे धरती हिल उठी थी।

पंचों, सुहवल के लिए भारी बारात चली। खूब मन्त्रोच्चार हो रहे थे। बारात में हाथियों की संख्या अगणित थी। हाथियों के टांडा के साथ धरमी पालकी में बैठ गये। हवेली में सहदेव की पुत्री चनैनी भी मंगल गा रही थी। शेष नाग की भाँति चमडे का फीता संवरू की गर्दन में लटक रहा था। ब्रह्मा का दिया विश्वम्भर बाण तथा विशेष धनुष उनके पास था। दूलहे की शोभा अद्वितीय थी।

खोइलनि ने कहा, हे बबुवा, तुमने अपना विशेष ओढ़न (ढाल) नहीं लिया। तुम्हारी पहचान कैसे होगी। बेटा तुम अपनी तेग धारण कर लो, कंठाभरण भी पहन लो। वीर सांवर हँसने लगे। माँ तुम्हें दूलहे का लोभ है। हमारी देह ही दूलहा है। सुहवल में दैव हमारे मन की बात रखेंगे। हमारी प्रभुता वहाँ रहेगी।

माँ, तुम तो पागल हो गयी हो, तुम्हारा ज्ञान मन्द पड़ गया है। उन्होंने अपनी माता से कहा अगर मैं अपना हथियार यहाँ छोड़ दूँगा तो क्या जाने सुहवलि में क्या गति होगी ? आखिरी समय में यदि संग्राम छिड़ जायेगा तो हम क्या वीरता दिखायेंगे ? मैं अपनी तेग रख लूंगा।

पृष्ठ 204-205

धरमी ने कहा—हे माता, यदि वहाँ कुछ गड़बड़ी हो गयी तो हमें पीछे भागना पड़ेगा। आगे पड़ जाने पर जूझना पड़ेगा। सुहवलि में यदि मेरी शान रह गयी तो कुछ मन की बात करूंगा। यदि तुमको दूलहा बनाना है तो गुलाबी गमछा दे दो, हाथ में कंकण है ही। माँ ने गुलाबी गमछा दे दिया; हाथ में कंकण बँध गया। रानी बुढ़िया खोइलनि अपने बंगले की ओर घुमी। छत्तीस वर्ण की बेटियाँ आँगन में एकत्र थीं। बुढ़िया ने कहा—कुछ मंगलगान शुरू करो। हम लोग बच्चे का परछन करें।

पंचों, अब जिस दिन की बात है उसके आगे के समर का हाल सुनिये। गउरा बाजार के पास पड़ोस की स्त्रियाँ गोतिनें एकत्र हो गयीं थी। मंगल के और विवाह के गीत गाये जाने लगे। सोने की थाली में आरती सजायी गयी। दही, गुड़, अक्षत, थाली में रखी हुई थी। रानी ने हाथ में मथनी उठायी और परछन करने चलीं। खोइलनि अपने लड़के की पूजा करने चली, पीछे और स्त्रियाँ चलीं।

सुघर साँवर की पालकी उठी। अक्षत-चावल जमकर फेंके जाने लगे। रानी सगुन कर रही है, दही गुड़ अक्षत (चावल) से वह वीर को टीका लगा रही हैं। गौना करके आयी हुई स्त्रियाँ, तथा डोम की बहुएँ धरमी की सूरत देख रही हैं और कह रही हैं ऐ सखियों, सुनो। सतिया धन्य है कि उसको ऐसा वर मिला है। गंगा-स्नान करके उसने ऐसा वर पाया है। परछन के बाद सवारी ड्योढ़ी से बाहर हुई। टोल पड़ोस की गोतिनें और खोइलनि सवारी को पकड़े हुए थीं।

पृष्ठ 206-207-208

भाइयों, अब पालकी और पीलवान चले। मुट्ठियों से वहाँ खोइलनि मोती लुटाने लगीं, धन लुटाने लगीं। संवरू से डीह तथा अन्य देवताओं का अभिवादन कराया गया। पालकी अब धीरे-धीरे चली। खोइलनि ने खूब धन लुटाया। धन लूट कर कंगली आज अघा गये। खोइलनि की कोख धन्य है। उन्होंने गंगा स्नान कर संवरू को पाया है। सारे गरीब लोग आशीर्वाद दे रहे हैं। पालकी ने गाँव के देवताओं की परिक्रमा की। फिर गाँव के बाहर ले जाकर उसको छिपाया गया। संवरू की बारात चल पड़ी। इसमें सभी बीर जबर्दस्त करधनी वाले थे, सभी मर्द योद्धा थे, दैव के लाल थे। राजा सहदेव भी चले। लोरिक के लिए रात बड़ी थी। वह भी चला। आगे-आगे अजयी था।

अब रास्ते का खेल सुनिये। बारात दो-चार कोस निश्चित होकर आगे बढ़ी तो सती क्रुद्ध हो गयी। कहने लगी इस डिंगर (दुष्ट) पर वज्रपात हो जाय। यह दीवाल की ओट में दब जाय। इन्द्रासन में न तो मेरी शादी लिखी है और न विवाह। इस पापी ने झूठ में ही बाँस में मेरा कपड़ा टाँग दिया, मेरी प्रतिष्ठा लूट ली, धर्म लूट लिया। सती की देह में आग लग गयी। उसका कलेजा हिलने लगा। उसने अपने सत का सुमिरन करना शुरू किया। सत को झटकार कर उसने फेंका।

कुँआ में उसने सत फेंका, सागर में उसने जहर छुड़वा दिया। कुओं में भाँग घुलवा दिया। आस-पास माया का बाजार लग गया, उसमें रंग-रंग की मिठाइयाँ थीं। उनमें जहर था। सती ने जब यह खेल किया तो माँ दुर्गा वहाँ दौड़ीं, बारात उन्होंने रोक दी। कहने लगीं—बेटा तुम्हें मैंने बार-बार मना किया। बेटा किला में संग्राम छिड़ गया है बारात भारी हो गयी है। बंगला से रतसंड तक बारात आयी थी। (बंगला और रतसंड बलिया जिले के दो गाँव हैं जो कुछ ही दूरी पर हैं।) दुर्गा ने कहा तुम्हारी बारात में दो-एक लोग नहीं हैं। बारात भारी है। सती ने सागड़ में विष घुलवा दिया है। कुओं में उसने भाँग घुलवा दिया है। माया का बाजार और दूकानें लग गयी हैं। मिठाइयाँ वहाँ जहर हैं। जो कोई वीर उन्हें खायेगा तो उसी स्थान पर बेकार हो जायेगा। तुम सोना सुहवलि कैसे चलोगे। वहाँ किसी का लंगड़ा पुत्र भी जूझ जायगा तो उसकी माँ कहेगी कि मेरा वीर पुत्र जूझ गया है।

पृष्ठ 208-209

यदि किसी का बूढ़ा पति भी मर जायगा तो उसकी पत्नी कहेगी कि मेरा पति संवरू की शादी में जूझ गया। हाय बेटा, कलंकित करने वाली भारी बारात तुमने एकत्र कर ली है। आदिशक्ति भवानी ने खेल किया, वह खेल किसी के मान का नहीं है। लोरिक ने गले में फंदा डालकर तथा दोनों हाथ जोड़कर कहा—मैया मैं यह हाल नहीं जानता था। मैं तो जानता था कि भीमली से लड़ना है। मैं यह नहीं जानता था कि सती ऐसा हाल करेगी। माता अब चाहे खेकर पार लगाइये या बीच धार में डुबा दीजिए। मेरी नाव आपके हाथ में है। पंचों, भवानी बारात रतसंड़ से हटाकर अब गंडवार ले गयीं।

गंडवार से जब वह सुखपूरा चलीं तो वह बिदक गयीं। (गाँवों का नाम दूरी बताने के लिए है।) सहकना बहकना जीव का काल है। अब सुहवल में काम आ पड़ा है। यहाँ बहुत बड़ा खेल होगा। लोरिक का कलंक यहाँ छूट गया। यहाँ सती और भवानी का झगड़ा शुरू हुआ। सती ने कहा दुर्गा ने हमें बेपर्द कर दिया है, मेरी इज्जत लूट ली है, वह जरा सुहवलि आ जायं तो उनका बढ़ा हुआ मन मैं ठीक कर दूँगी। गायक कहता है कि सुहवल का गाना कठिन है।

पंचों, जब बारात कुछ दूर आगे सुखपूरा तक गयी तो लोरिक को सहसा याद आया कि तागपाट तो गउरा में छूट गया है। लोरिक ने अजई से कहा—मीता तुम्हारा सुहवलि का रास्ता देखा हुआ है, तुम बारात लेकर चलो। मैं सती का तागपाट गउरा से ले आऊँगा। इधर भवानी इन्द्रासन चली गयीं। और वहाँ आलस्य में पड़ गयीं। लोरिक गउरा का रास्ता पकड़ कर चला।

पृष्ठ 210-211

सूर्य अस्त हो गये। घर-घर में दीपक जल उठे। दो तीन घड़ी रात चली गयी। गउरा में छत्तीस वर्ण की स्त्रियाँ जलुवा, (स्वांग आदि) कर रही थीं। लोरिक ने वहाँ आवाज लगायी। वहाँ चनवा पहुँच गयी और उसने फाटक खोला। कहा—कैसे मेरी सूरत पर तुम्हारी नजर फिर गयी कि यहाँ वापस लौट आये। लोरिक ने अंगार फेंकना शुरू किया। तुम वेश्या हो। तुम्हारा परिवार वेश्याओं का है। हर घड़ी तुमको लोलुपता सूझती है। माई से कह दो कि तागपाट छूट गया है, मैं उसे लेने आया हूँ। खोइलनि दुखो हुई। इतनी रात चली गयी है। उसने लोरिक को ताग-पाट दे दिया।

लोरिक सोचने लगा रात को अब क्या दौड़ूँ। वह वहाँ सो गया। इधर भवानी इन्द्रपुरी में अलसा गयी थीं। इधर आगे-आगे धोबी आ रहा था, पीछे सारी बारात चल रही थी। यहाँ बामरि की बेटी सती मदाइन हँसी। उसको सुरहन में अवकाश मिल गया, जगह मिल गयी। उसने अपने सत का सुमिरन किया। सत का उसने गेंडा बना दिया। उसका एक ओठ आकाश में गया दूसरा धरती से जुड़ गया।

अहीर की बारात उसमें प्रवेश करने लगी। सारी बारात गेंडा के मुंह में समा गयी। कंहार कहने लगे—यह दुखदायी मुहवल कैसे स्थान में बसा हुआ है। दो घड़ी दिन में ही इस मार्ग में अंधकार छा गया है। सभी बारात यहाँ गेंडे के मुंह में चली गयी है। गेंडे ने अपना मुंह बन्द कर दिया और उस स्थान को छोड़कर वह सुरहन में जाकर लेट गया। मुंह में अपनी पूँछ डालकर वह सुरहन के तट पर सो गया। इधर जब लोरिक की नीद खुली तो वह दौड़ कर चला। वह रात में कम चलता था दिन में अधिक। पर उसको बारात का पता नहीं चला।

वीर सोना सुहवली पाल पहुँच गया। अब सुरहन में डट गया। पानी भरने वाली पनिहारिनों, तथा सोलह सौ कुंजड़ों की स्त्रियों से जाकर उसने पूछा, क्या बारात इधर गयी है? द्वार-द्वार पर जाकर वह व्याकुल होकर पूछता, किन्तु बारात का पता ठिकाना नहीं था। तब वह फूट-फूटकर रोने लगा। सती अपने मुंह पर आँचल डाले अट्टालिका पर हंस रही थी। दुर्गा वहाँ पहुँच गयीं। लोरिक मोती सागड़ पर बैठा हुआ था। अब बयान सुनिये।

पृष्ठ 212-213-214

माँ भवानी वहाँ पहुँची और लोरिक को गोद में उठा लिया। आँसू पोंछे। कहाँ महाभारत ठन गया है। कहाँ तुम्हारा दाँत टूट गया है (तुम पर विपत्ति आ गयी है)। लोरिक ने गउरा में तागपाट छूटने से लेकर बारात के गायब हो जाने की सारी कहानी बतायी। दुर्गा ने कहा—मैं तुमसे कह रही थी कि सती बहुत अनर्थ करेगी। मुझको भी आलस्य आ गया। तुमको मुझसे भी अधिक आलस्य आ गया। जरा भी तुम शोर मचाते तो मुझे आगामी घटनाओं की सूचना मिल जाती।

उन्होंने लोरिक से कहा—इस घटना को अपहरण मत समझो। अब किसी पर जरा भी विश्वास मत करो। अब जरा भी आलस्य मत करो। भवानी ने सती को थोड़ी देर के लिए संकट मे डाल दिया। भवानी असल है। उन्होंने कहा—जैसे रास्ते में सती ने मेरा सहारा तोडा है वैसे ही मै उसका सहारा तोड़ूगी। उसका जलता हुआ दीपक बुझा दूँगी। नैहर से उसका नाता टूट जायगा। उसको निश्चित ही गउरा ले चलूगी।

भवानी ने बीर को योगी बना दिया, माया की सारंगी उसके हाथ मे दे दी तथा खेल प्रारम्भ किया। योगी गाना गाते हुए चल पड़ा। उसके साथ जगदम्बा थी। उसने फेरी लगाना शुरू किया, सुहवलि गाँव छोड़ दिया। रानियाँ योगी को भीख देने चली, किन्तु यह योगी भिक्षा के लिए नही आया है। लोग योगी को भीख देने जाते थे पर वह कहता मै भिक्षा के लिए फेरी नही लगा रहा हूँ। लोग पूछते फिर तुम्हे क्या चाहिए, क्यों फेरी लग रही है ? योगी की आँखो से झर-झर आँसू गिर रहे है, वह गली मे रो रहा है।

पंचो, बीर पर विपदा आ पड़ी है। आज मैने दूल्हे के सिर पर मुकुट रख दिया है, यहाँ बारात लेकर आया हूँ। यहाँ मेरे सारे वीर गायब हो गये है। इसीलिए मेरी फेरी लग रही है। दुनिया मे किसी ने बारात देखा हो तो बता दे। पर किसी को कुछ मालूम नही था। लोगो ने कहा—जैसी बारात की बात तुम बता रहे हो वैसी बारात इधर नही गयी है। भवानी ने फिर यह सोचकर कि जब सती का यह हाल है तो यदि वह धर्म का मुकुट-मौर और तागपाट गायब कर देगी तो मेरा साथ कौन देगा ? उन्होंने कहा—हे धरती फट जाइये ताकि मै अपने लड़के को यहाँ छिपा दूँ। धरती दो टूक हो गयीं। दुर्गा ने धरती को अपना बेटा सौंप दिया। कहा—आप इस लोरिक की रक्षा कीजिए। फिर समय पर इस थाती को लौटा दीजिएगा।

पृष्ठ 214-215-216

भवानी ने कहा—जब मैं माँगू मेरी थाती दे देना। पंचों, अब धरती माता

बीर को अपने अंग में समेट कर उसकी रक्षा कर रही हैं। जगदम्बा अपना रथ हाँकते हुए इन्द्रपुरी पहुँच गयीं। वहाँ देवताओं की कचहरी लगी हुई है। सब उनका मुंह देख रहे हैं। पंचों, यह बात सुनिये, जब दिन अच्छे हैं तो सब साथी हैं, हितू हैं। दिन बिगड़ने पर कोई मित्र नहीं हैं। इन्द्रपुरी में वह अपने भाई ब्रह्मा के द्वार पहुँची, वहाँ सब मुंह लटकाकर बैठे हुए थे। कोई उनसे बात नहीं कर रहा है, न कोई कुशलमंगल पूछ रहा है।

उनकी सात बहनें थीं। उन लोगों में झगड़ा हुआ तो काका ने दुर्गा को मृत्युलोक में भेज दिया। उनका नाम बड़ी पेटवाली 'पेटहिया' पड़ गया था। किसी प्रकार सोहवल में उनका सहारा लगा था (वह भी टूट गया।) दुर्गा ने कहा--इस बार मैं इन्द्रासन फूंक दूँगी, इन्द्रासन में हलचल मच गयी। लोहा लग गया, उन्होंने अपना सिर नीचा कर लिया, फिर गरज उठीं। उन्होंने आग की चिनगारी उठायी और इन्द्रासन में उसे घुमाने लगीं। जैसे मेरा सहारा टूट गया है वैसे ही भाई का अवलम्ब तोड़ दूँगी।

सभी देवता अपने बंगले में प्रवेश कर गये। ब्रह्मा ने जब यह बात सुनी तो अपनी स्त्री के पास गये। कहने लगे---मेरी बहन क्रुद्ध है, वह इन्द्रासन फूंकना चाहती है, मेरा किला फूंकना चाहती है। तब वहाँ किसी ने प्याली में तेल लिया, किसी ने अबटन लिया, कोई मचिया लेकर दौड़ा। कोई पत्र लेकर दौड़ा। जितनी ब्रह्मा की स्त्रियाँ थीं, आगे बढ़ीं। किसी ने दुर्गा को बैठने के लिए मचिया दी, किसी ने उनके शरीर में तेल लगाया, किसी ने पंखा झला। सभी डरे हुए थे। भवानी क्रोध में जल रही थीं। कहने लगीं—दूसरे के घर से आकर यहाँ तुम इन्द्रपुरी में एक छत्र राज्य कर रही हो। मेरे बालक का सोना मुहवली में अवलम्ब टूट गया है। मैं तुम्हारा इन्द्रासन फूंक दूँगी। ब्रह्माइनि ने भवानी का पैर पकड़ लिया। कहा—ननद (दुर्गा) तुम मेरा कहा-सुना माफ करो। मैं तुम्हारे लिए कचहरी लगवा रही हूँ। जो पूछना हो पूछ लो। सब तुम्हारी पुकार पर खड़े हैं किला मत फूंको।

पृष्ठ 216-217-218

देवी कह रही हैं, एक बात है जिससे मेरे हृदय में आग लगी हुई है। तुम जाकर भाई से कह दो। अगर मेरी बात कोई नहीं सुनेगा तो मैं इन्द्रासन गरजकर फूंक दूँगी। यह मेरा भी तो है। यदि हमारी विपत्ति में कोई हितू नहीं है तो मैं जरूर आग लगा दूँगी। क्या मेरा नैहर यह नहीं है? पंचों, ब्रह्माइन ने कहा—हम लोग कचहरी लगवा रहे हैं, आपका दुख क्यों नहीं सुना जायगा, आपका दुख क्यों नहीं हरा जायगा।

तब ब्रह्माइन ने ब्रह्मा से कहा—ननद का दोष नहीं है, आप हमारे पति हैं, सिंदूर के मालिक हैं। पूरा दोष आप लोगों का है। उनके बालक पर आप लोगों ने

संकट डाल दिया है। इससे हमारी ननद संकट में हैं। वह अतृप्त-सी, आकुल होकर रो रही हैं। जैसे भी हो आप उनकी विपत्ति में सम्मिलित होइये नहीं तो वह किला फूंक देंगी। देवता लोग थर-थर काँपने लगे जैसे ब्यायी हुई गाय काँपती है। देवताओं ने कहा—हम लोग उनकी परेशानी नही जानते थे। यदि मालूम होता तो हम लोग पूछते।

इसके बाद का अब सुहवल का खेल सुनिये। कैसे सती की शादी हुई, कैसे गउरा में विपत्ति आयी, कैसे सुहवलि में विपत्ति आयी, कैसे देवी इन्द्रपुर में रोयीं, कैसे वहाँ कचहरी लगी ? अब देवताओं की कचहरी बैठ गयी। ब्रह्मा की ऊँची गद्दी लग गयी। देवी, कचहरी में चलीं। दरबार वहाँ जमकर लगा हुआ था। तब तक ब्रह्मा उठे और दुर्गा से पूछा—तुम्हारा यहाँ आना क्यों हुआ है ? तब जगदम्बा हँसी। भैया मेरी बात मानो। यदि यह बात तुमने पहले पूछी होती तो मेरी छाती नही फटती। मुझे दुख हुआ था तब मैं तुम्हारा कैलाश फूंकने चली।

दुर्गा ने कहा—भैया मैंने पृथ्वी को मथ डाला, पूरी शक्ति लगायी, पर मेरा कोई सेवक नहीं मिला जो मुझे पूजा दे। मैंने जाकर रमरेखा घाट पर गोता लगाया। फिर रथ तैयार कर मैंने कहा भइया के पास चलूं। उनके टुकड़ों पर पलकर उनके पास गुजारा करूंगी। काका ने मेरा नाम बड़ी पेटवाली पेटहिया रखा था। मैं निराश होकर आपके पास आ रही थी, दुनिया में मुझे कोई सहारा नहीं मिला। काशी में तपेश्वरी का मेला लगा हुआ था। भृगुमुनि का दरबार भी लगा हुआ था। मेरी दृष्टि मृत्युलोक में घूमी। मैंने अपना रथ पीछे घुमाया। भृगुमुनि के द्वार पर मैं गयी। वहाँ खूब जल चढ़ रहा था। मैं जाकर फाटक पर खड़ी हो गयी। जिसको जरा भी आशा बंधती थी वह विनतभाव से प्रार्थना करता था। अर्घ्य का जल वहाँ बह उठता था।

पृष्ठ 219-220

दुर्गा ने कहा—बलिया शहर में भृगुमुनि की पूजा होने लगी। उनकी समाधि खुली। वह आँख खोलकर देखने लगे। जब फाटक पर आये तो वह मेरी ओर दौड़े और पूछने लगे मैं यहाँ क्यों आयी हूँ, कौन सा काम पड़ गया है। जब भृगुमुनि ने मेरा दुख पूछा तो मैंने कहा—मैंने सारी पृथ्वी को रौंद डाला किन्तु मुझे कोई सेवक नहीं मिला जो मुझे पूजा दे सके। मेरी सारी आशाएँ टूट चुकी थी। मैंने देखा वहाँ मेला लगा हुआ है। भीड़ इतनी थी कि अंग से अंग छिल रहा था।

मैं भृगुमुनि के पास अपना रथ ले गयी और कहा तुम मेरे सेवक का पता लगाओ, मुझे कौन पूजा देगा। उन्होंने कहा मैं अपने पास ही तुम्हारा मन्दिर यहीं बनवा दूंगा। अपने हिस्से में मैं तुम्हें आधा दे दूंगा। आधा बताशा और जल तुम्हें चढ़ेगा और आधा मुझे। मैंने कहा—हे भृगुमुनि, मैं तुम्हारी पूजा में आग लगा

दूँगी । काका ने मेरा नाम 'पेटहिया' (बड़ी पेटवाली) रखा है । यदि बताशा ही खाना था तो कोई मुझे पुण्यवान नहीं मिल गया होता । तब भृगु ने कहा—यह पतली पगडंडी पकड़कर बोहा चली जाओ ।

एक मलसांवर नामक बीर है वह तुम्हारी पूजा देगा । मैं व्याकुल थी, सर-उंज बोहा में चली गयी । मैं सुरहन में प्रवेश कर गयी । वहाँ सात पेड़ पीपल के थे, सात पेड़ पकड़ी के थे । वहाँ हर संकरी लगी हुई थी । गायों का वहाँ अड़ार था । वहाँ सांवर मेहनत (कसरत) कर रहे थे । मैंने उसे देखा और कहा—यही बीर मुझे पूजा देगा । मैं बारह सौ मरही और चौदह सौ भूत वैताल लेकर, तथा पृथ्वी का सारा भार संभाल कर उसके मस्तक पर बैठ गयी । उसका शरीर नाच गया, वह धरती पर गिर पड़ा । मूर्च्छित हो गया । मैंने कहा मुझे लांछन लगेगा । मैं गउरा चलूं ।

बुढ़िया खोइलनि के पावन द्वार पर पहुँची । वहाँ छै महीने का बालक लोरिक था । मेरा रथ वहाँ रुक गया । अपनी कलाई पर कुछ मरही, भूत वैताल लेकर मैंने उसकी छाती दबायी, उसने अंगड़ाई ली । तब से मैं गउरा में उसकी सेवा करने लगी ।

पृष्ठ 221-222-223

खोइलनि उसको एक बार अबटन लगाती थी तो मैं दिन में दो बार । वह दो बार लगाती थी तो मै चार बार । जैसे माली फुलवारी सींचता है वैसे मैं लड़के की सेवा करती थी । वह अजई के संग लड़ने लगा । रोज-रोज बढ़ने लगा । जब वह फगुवा खेलने गया तो एक स्त्री (चनवा) ने उसे अपमानित किया । [इसके बाद 'अनके खा छलारो··· कपिला गाइ' सूत्र है] तब उसने शपथ ली कि संवरू को मुकुट (मौर) बाँधूंगा तथा सुहवलि बारात करने जाऊँगा । भीमली का भाला उखाड़कर फेंक दूँगा । सती का झोंटा पकड़ूँगा विवाह करूँगा ।

बीर ने मेरी पूजा की । इन्द्रासन से मैं मृत्युलोक में आयी । हे भइया, ब्रह्मा, मैंने तुम्हारी गद्दी छोड़ दी । सवा सौ खप्पर मैं चाट गयी । खंसी और भेड़ों का उसने वध किया । मैंने उनका रक्त पीना शुरू किया । फिर भी मेरा पेट नहीं भरा । मैंने कहा—बेटा किसी को निमन्त्रण देकर आधा पेट नहीं खिलाया जाता । उसने तलवार से अपनी आधी जाँघ काट दी । जब खून वह चला तो मैं उसे पीने लगी । मेरा पेट भर गया । मैंने जय-जयकार किया । फिर मैंने उसे वरदान दिया कि बेटा, जैसे तुमने मेरा पेट भरा है वैसे ही लोहा में युद्ध में तुम्हारा पेट भरूँगी । जहाँ तुम्हारा पसीना गिरेगा वहाँ मेरा खून गिरेगा । हे भइया, (ब्रह्मा) सुरहन के निकट अब उसकी सारी बारात गायब हो गयी है ।

मैंने लड़के को योगी बनाया । उससे सारी दुनियाँ में भिक्षा मँगवायी । मैंने

सर्वत्र ढूंढ़ा कहीं बारात का पता नहीं चला। आप इन्द्रपुरी में इसका भेद बता दीजिये। जब दुर्गा ने यह प्रार्थना की, इन्द्रपुरी के सभी देवताओं ने कान लगाकर सुना, किन्तु किसी की अक्ल ने काम नहीं किया। उन्होंने इन्द्रासन में ढूंढ़ा, कैलाश में ढूंढ़ा, आकाश में ढूंढ़ा पर पता नहीं चला। अन्त में उन्होंने कहा—लगता है पाताल लोक में चोरी हुई है। इसका पता शेषनाग ही बता सकेंगे।

तब दुर्गा ने ब्रह्मा से कहा—यदि अपने बच्चे को लेकर वहाँ जाऊँगी तो वह विष छोड़ देंगे। हमारा बच्चा जल जायेगा। आप गरुड़ को मेरे साथ भेज दीजिये। तब हम पातालपुरी जायेंगे। पंचों, अब बयान सुनिये। सुहवलि की गीति अजब है। गले के बिना मेरा गाना बिगड़ रहा है। संसार में बेटों को पाला जाता है कि थकने पर काम आयेंगे। इस सम्पूर्ण रात में मैं अपना दुख कह रहा हूँ।

पृष्ठ 224-225

गायक कहता है—रात से मैं अपना दुख कह रहा हूँ लेकिन कोई मेरी प्रार्थना नही सुन रहा है। पंचों, जब बुरे दिन आते हैं तो कोई हित नहीं होता। जब भवानी का कोई हित नहीं था तो मेरा हितू कौन मिलेगा। पंचों, जो भी हो जो मेरे हृदय में है उसे मैं कह रहा हूँ। आदिशक्ति भवानी गरुड़ को लेकर सुहवल बाजार चली आयी। धरती से कहा—मेरी थाती दे दो, मुझे भारी काम लग गया है। जब भवानी ने प्रार्थना की तो बीर अंगड़ाई लेते हुए निकला। भवानी रोकर कहने लगीं—हे पुत्र, तुम्हारे कारण देवताओं से मेरा मतभेद हो गया। मैंने किला फूंकने की तैयारी की। नैहर में भाई से वैर हुआ।

बारात धरती में गायब हो गयी है। दुर्गा ने यम का छूरा तोड़ दिया, लोरिक को छः महीने का बालक बनाकर चलीं। संग में पीछे गरुड़ को ले लिया था। वे नाग के पावन द्वार पर पहुँच गयीं। नाग सो रहे थे। नागिन पंखा झल रही थीं। गोद में बच्चे को लेकर भवानी ने नागिन से कहा—अपने सोये हुए पति को जगा दो। मुझे उनकी भारी जरूरत है। नागिन क्रोध में जल उठीं। पर नज़र उठाकर देखा तो लड़के की वहाँ शोभा बिखर रही है। उसने कहा—जिसका लंगड़ा, लुंज-पुंज लड़का मर जाता है उसकी माँ जान देने के लिए कुंवा झांकने लगती है। तुम यहाँ किसके पुत्र को लेकर आ गयी हो जो ऐसा सुन्दर है। तुम कह रही हो कि पति को जगा दूँ। यदि मैं उनका अंगूठा दबा दूं तो वह ऐसी लहर (विष) फेंकेंगे कि यह सुन्दर बालक जल जायगा और रानी का दीप बुझ जायगा।

नागिन ने कहा—मैं उन्हें जगाऊँगी तो अवश्य वह अपने फण पर आग उत्पन्न कर देंगे। तुम्हारा बेटा अवश्य जल जायगा। भवानी ने कहा जो कुछ भी हो इस समय मुझे उनकी जरूरत है। नागिन ने पकड़ कर अंगूठा दबाया। नाग ने फण ऊपर कर विष फेंका, लहर फेंकी। गरुड़ ने दुर्गा की आज्ञा से उनके सिर पर पंख

डाल दिया। नाग धरती पर लोट गये, गिर पड़े। नागिन ने कहा—दुर्गा, तुमने मेरे पति को क्यों मारा। वह त्राहि-त्राहि करने लगी।

पृष्ठ 225-226-227

नागिन हाथ जोड़कर कहने लगी—हमने कौन सा अपराध किया है कि मेरे पति के दुश्मन को लेकर आप चढ़ आयीं। इन्हीं गरुड़ के डर से हम लोग पाताल लोक में चले आये हैं। दुर्गा ने कहा—हे नागिन, आज तुमको जितनी पीड़ा है उतना ही दर्द मुझे है अपने लाल के लिए। मैं तुम्हारे पति को मरवाने नहीं आयी हूँ। मैं जानती थी कि वह मेरी प्रार्थना नहीं सुनेगा, इसलिए मैं उसके मारने वाले को लेकर आयी हूँ। तुम रोवो मत। अपने पति को समझाओ। नागिन ने कहा—अब समझाना क्या है। अब सब तो सिर पर आ पड़ा है। गरुड़ वहाँ से हट गये। नाग वहाँ शान्त पड़ा है।

उसने भयभीत होकर नयी ब्यायी हुई गाय की तरह काँपते हुए कहा—आप मेरा शत्रु लेकर चली आयीं। कौन सा ऐसा काम आ पड़ा है। दुर्गा ने कहा—यह कार्य है कि सुहवलि में सारी बारात गायब हो गयी है। नाग ने कहा—यह खेल सती ने किया है। उसने सत का गेंडा बनाया। उसका एक ओठ धरती में था एक आकाश में। उससे ही उसने सारी बारात निगलवा ली है। वह गेंडा मुरहन में मुँह में पूँछ डालकर सो रहा है। दुर्गा ने नाग से वहाँ चलने के लिए आग्रह किया। यदि तुम नहीं चलोगे तो जैसे कृष्ण ने तुम्हें नाथ दिया था उसी प्रकार तुम्हें नथ पहना कर ले चलूंगी और सुहवलि मे नचाऊँगी। सती को यह दिखा दूँगी।

पंचों, भवानी ने कुश की रस्सी लेकर नाग के मुंह मे डाल दिया। नागिन त्राहि-त्राहि करने लगी। दुर्गा ने कहा जिस प्रकार मैं तुम्हारे पति को ले जा रही हूँ वैसे ही लौटाऊँगी। बालक लोरिक ने नाग की रस्सी पकड़ ली। सती आश्चर्य में पड़ गयी। वह अपनी छत पर सिर पटकने लगी। हे विधाता, तुमने क्या कर दिया। विधि ब्रह्मा की लेखनी मिटने योग्य नही है। उसने दुर्गा को अद्भुत कहा। उसने कहा मेरे जीव के कारण ही यह सारी फजीहत हो रही है। भवानी ने नाग को गली-गली नचाया।

सतिया सुहवल में रो रही है। दुर्गा तुमने बरबस मेरी इज्जत लूट ली। नाग ने उनको बारात दिखा दी। कहा गेंडा की गर्दन काट दो बारात बाहर निकल आयेगी। भवानी ने लोरिक से गर्दन काट लेने को कहा। लोरिक ने अपना कच्छ पहन लिया, उसके ऊपर मल्ल वर्ण की गाँठ थी। उसकी छाती पर लोहे का कवच था। उसमें बर्छियाँ थीं। बायें नैपाली ओड़न (ढाल) दाहिने विद्युत की तेग थी।

पृष्ठ 228-229-230

लोरिक के बगल में छप्पन छूरियाँ झूल रही थीं। ऊपर गुलाबी पाग थी जिसमें जिरही लगी हुई थी। अपनी पूरी शक्ति से उसने गेंडा को मारा। गेंडा ने जब पूँछ झटकारी, आँख नचायी तो दूर जाकर लोरिक रोने लगा। अब जान बचेगी नहीं। भवानी ने ललकारा और खड्ग से लोरिक ने गेंडे के सिर पर प्रहार किया। उसकी गर्दन दो टूक हो गयी। तब भवानी ने कहा—हे नाग सारी बारात तो निकल गयी किन्तु हमारा दूलहा ही नहीं है न अगुवा अजइया है। नाग ने कहा—पालकी का टेढ़ा बाँस नाग की पूँछ में अटक गया है। पूँछ को फाड़ दो दूलहा निकल जायगा।

दूलहा और अजई पूँछ फाड़े जाने पर बाहर निकल आये। पंचों, सुरहन के निकट शूरमा बारात निकल आयी। गरुड़ को साथ लेकर भवानी ने नाग को काली दह में पहुँचा दिया और नागिन से कहा—देखो जैसे तुम्हारे पति को मैं ले गयी थी वैसे ही पहुँचा रही हूँ। हमारा काम हो गया। आगे-आगे अजयी चल रहा था पीछे सारी बारात चली। मोती सगड़ के घाट पर अजयी उतरा और कहने लगा जो इस भाले को उखाड़ देगा वही बावन बुर्ज का तम्बू गड़वायेगा। सागड़ पर यही पत्र लिखा हुआ है।

पंचों, बारात में बड़े-बड़े बीर थे किन्तु उन्होंने जब भाले को देखा तो सबका कंठ सूख गया। कहने लगे—किसकी मौत आ गयी है, किसका काल पूज गया है। हमारी गउरा में स्त्रियाँ छूट गयीं। शैया छूट गयी, झूलनो का आनन्द छूट गया। सोचा था हम यहाँ दही-बड़ा खायेंगे। गोश्त (कलिया) खायेंगे। यह फुलौरा दही बड़ा तो जीव का काल हो गया। जो भाले को उखाड़कर फेंक देगा भिमली सुरहन के निकटवर्ती तट पर उसकी जान नहीं छोड़ेगा। बारात में जितने बीर थे भाला देखकर उनके ओठ सूख गये। लोरिक जब भाला के यहाँ पहुँचा तो भवानी भींटे के उत्तर में चली गयी थीं।

पृष्ठ 230-231

पंचों, गले में गमछा डालकर लोरिक घूमने लगा। कहने लगा—मैंने इस-लिए सबको निमंत्रण दिया था कि जिसमें बल और शक्ति होगी, जाँघ और भुजाओं में ताकत होगी वह मोती सगड़ पर भाला उखाड़ देगा। जब सभी बीरों ने नहीं कह दिया तो लोरिक के मन में हीनता आ गयी। वहाँ भाला छोड़कर माँ दुर्गा के यहाँ रोते हुए चला। बामरि की बेटी सतिया इधर हँस रही थी।

दुष्ट बड़ा पुवा पका रहे थे, बड़ा गाल बजा रहे थे। मोती सगड़ पर अब भाला से मुकाबला हो गया है। लोरिक दुर्गा के चरणों पर गिर गया। मैया, मेरी भवानी मैंने बारात में बड़े-बड़े योद्धाओं को निमंत्रित किया था। पर भीमली का

भाला देखकर सबका कंठ सूख गया है। भवानी ने फटकारा तुम्हारे ऊपर वज्रपात हो जाय। मैंने तुम्हें बार-बार मना किया, मैं न तो आज भाला स्पर्श करूँगी और न तुम्हारी गुहार सुनूँगी। आज अगर तुम भाला उखाड़ कर फेंक दोगे तब मैं कल प्रातःकाल से जब पूर्व में लालिमा छा जायगी पश्चिम में प्रकाश हो जायगा, कौवे टेर उठायेंगे, तुम्हारा साथ दूँगी। तब तुम संवरू का विवाह करना।

वीर बघेला लोरिक सोच में पड़ गया। फिर मोती सगड़ के घाट पहुँचा। सती ओठ पर आँचल डालकर तमाशा देख रही थी। यह अभी बालक है, यदि यह जूझ जायगा तो इसकी माँ गउरा कैसे जायेगी। उसने कहा—मेरे भाई की शान भारी है। भाला मोती सागड़ पर गड़ा हुआ है।

पृष्ठ 232-233

जो बीर यहाँ पंजा अजमायेगा, भाला दबायेगा वह उसी स्थान पर शेष हो जायगा, काल कवलित हो जायगा। यह बीर युद्ध के योग्य नहीं है, यह मेरे भाई की शान उखाड़ने चला है। उस स्त्री का कर्म फूट गया जिसके गर्भ में तुम उत्पन्न हुए हो। जिसका लंगड़ा लूला बच्चा युद्ध में मर जाता है उसकी माँ कुएँ में झाँकती है, जान दे देना चाहती है। जिसका (लोरिक) ऐसा पुत्र युद्ध में मारा जायगा वह गउरा बाजार में कैसे जीवित रहेगी।

पंचों, अब बीर लोरिक लंगोटा कस कर तैयार हुआ। नीचे झुक कर उसने मुट्ठी में धूल उठायी। देवताओं का स्मरण करने लगा। देवी आपने मेरा साथ छोड़ दिया। कोई बीर भाला नही उठा रहा है। उसने कहा—हाय भगवान, हाय विष्णु, हाय तैंतीस कोटि देवताओं, मैं सबको हाथ जोड़ रहा हूँ। जगदम्बा ने हमारा साथ छोड़ दिया, बीरों ने हमारा संग छोड़ दिया। अब मेरा कोई सहायक नहीं है। जैसे सभा में द्रौपदी के चीर की रक्षा की उसी प्रकार भगवान, मेरी लज्जा बचाइये। मेरी देह संकट में फँसी हुई है। कोई मेरा हितू दिखाई नही दे रहा है। यह कहते हुए वह अपने शरीर पर धूल फेंक रहा है। जैसे बाघ अपने शिकार पर टूटता है लोरिक भाले पर टूटा। भाला सात बार मुड़ गया, धरती पर गिर गया। बीर ने जब उसे गोद में उठाया तो भाला फिसल गया। बार-बार वह भाला पकड़ता पर भाला फिसल जाता था। बीर का गोरा बदन अब काला पड़ गया। वह पसीने से लथपथ हो गया। भीमली का भाला हिलता नहीं था।

बामरी की बेटी सती मदाइन ने भवानी को धिक्कारा। तुम्हारी पूजा को धिक्कार है। तुम्हारा बेटा मृत्यु लोक में मर रहा है। तब भवानी वहाँ पहुँची, गरज उठीं। बेटा तुम बलशाली हो, तुम भाला छोड़ दो। मैं तुम्हें शिक्षा दे रही हूँ। तभी भाला उखड़ सकेगा। बीर भाला छोड़कर मोती सागड़ पर अलग खड़ा हो

गया । भवानी ने कहा—जैसे भादों में भैंसा मंडराता है वैसे ही मंडराओ । बीर बघेला लोरिक गरजा और धरती पर चोट करने लगा । भवानी उसको लेकर उड़ जाती थीं फिर उसे फेंकती थीं । उसकी देह सूख गयी । भवानी ने उसे कहा—उठो तुममें शारीरिक बल तो है पर ज़रा बुद्धि की कमी है । जाओ, आगे बढ़ो, भाले को लटका दो, अंगुलियों में दबा लो । उसने छाती में तीन बार भाला लपेटा, तीन बार गर्दन में उसे घुमाकर बाँधा, शेष को भी अपने शरीर में लपेट लिया । फिर धरती पर पैर रखकर वह बयालिस हाथ कूद गया ।

पृष्ठ 234

भवानी ने जैसे सीख दी थी, वैसा ही किया । भाला उखड़ गया । पर उसको मूर्च्छा आ गयी जैसे लंका में लक्ष्मण को शक्तिबाण लगा था । वह धरती पर गिर पड़ा । धरती पर उसका खून बहने लगा । जगदम्बा ने उसे गोद में ले लिया । सतिया हँस पड़ी । उसने कहा भवानी तुम्हारे ऊपर वज्रपात हो जाय । ऐसे हो लाड़ले को लेकर चली थी कि मोती सगड़ पर खून फेंकने लगा ।

भवानी रो रही हैं और हवा झल रही हैं । उन्होंने सतिया से कहा—मैं मोती सगड़ पर दुखी हूँ । कल मैं अपने लाड़ले को पा गयी तो कल लोहा छिड़ेगा, युद्ध होगा, तलवारें चलेंगी । भीमली के मुंड का कलश धरा जायगा । कोहबर को रुधिर से रंग दिया जायगा । उसकी छाती का पीढ़ा बना दिया जायगा । तुम्हारे सिर का झोंटा पकड़कर निश्चय ही संवरू से तुम्हारा विवाह करा दूँगी । जैसे मैं अतृप्त होकर रो रही हूँ वैसे ही तुम रोओगी । तब वहाँ लोरिक ने सहदेव से कहा—मेरे ठाकुर सहदेव, बावन बुर्ज का तम्बू भीटे पर गड़वा दीजिए । उसकी डोरियाँ रेशम के सूत की हों । आगे पीले रग की कनात खड़ी करवा दीजिए । उसके इर्द-गिर्द प्रकाश और सजावट के लिए कुमकुमा लगे हों गिलास और हंडिया लगे हों । तेगों का बागीचा और बर्छियों का मंडप खड़ा कर दिया जाय । ढालों का ढेर लगा दिया जाय । एक-एक बीर छाती चौड़ी कर वहाँ बैठ जाय ।

पृष्ठ 234-235-236

जब बीर ने आज्ञा दी तो सहदेव ने वैसा ही करा दिया । तब बीर ने बाजा बजाने वालों से कह दिया पट्टों, पाँच गोमत ही लकड़ी बजा दो फिर विवाह की लकड़ी बजा देना । फिर युद्ध के स्वर लकड़ी पर निकालना ताकि आवाज सुहवलि तक सुनी जा सके । यह सुनकर बाजा बजाने वाले उठे, बाजा बजाने लगे ।

बमरी को जब आवाज सुनाई पड़ी तो वह दाँतों तले अंगुली दबाने लगा । उसने बायें बैठे हुए मंत्री दाहिने बैठे हुए महतो दीवान से इसका भेद पूछा । किसने चुपके-चुपके विवाह के लिए दही गुड़ खाया है । किसने तिलक चढ़ाया है । किसकी

लड़की की शादी पड़ गयी है। किसके यहाँ माँड़ो छा दिया गया है। सुहवल में ये बाजे क्यों बज गये हैं। बमरी क्रुद्ध हो उठा। घर-घर के बीर भय से काँप उठे। कहने लगे—ऐसी किसो की शक्ति नहीं है कि यहाँ आकर तिलक चढ़ावे। हमें लगता है कि कोई दूर बारात ले जा रहा है। रास्ते में देर हो गयी है, (अतः बारात यहाँ ठहर गयी है। इसीलिए बाजे बज रहे हैं। कल पूर्व में लालिमा छा जायगी। पश्चिम में प्रकाश हो जायगा। कौवे टेर उठायेंगे, भोर हो जायगा प्रातःकाल हो जायगा—तब ये वीर अपनी शान उखाड़ लेंगे और अपना रास्ता लेंगे।

जब बमरी ने यह सुना तो कुछ ठंडा हुआ। अच्छा, यदि वे रास्ता पकड़ कर आगे चले जायेंगे तो कोई हर्ज नही है। किसी ने सुहवलि में तो शान नहीं गाड़ी है। लोगों ने कहा—नहीं। तब बामरी को धैर्य हुआ, उसका क्रोध शान्त हुआ।

पृष्ठ 236-237

धर्म और न्याय का विचार कर बमरी अपने महल में बैठ गया। इधर मोती सगड़ पर रास मण्डली का नाच शुरू हो गया। बीर बघेला लोरिक उठकर सहदेव के यहाँ गया। कहने लगा—ठाकुर, मेरी बात मानो, यह नाच बन्द करवा दो और लोगों को उनकी इच्छा के अनुसार भोजन सामग्री दो। वे भोजन विधिपूर्वक बनाकर खायें।

कल पूर्व में लालिमा छा जायगो। पश्चिम में प्रकाश होगा, कौवे बोलने लगेंगे, भोर से बिहान होगा, तब जैसी भगवान की इच्छा होगी, होगा। नाच बन्द हो गया। आटा, चावल, घी सब कुछ तौला जाने लगा। अहरा फूँका गया, आटा मांड़ा जाने लगा। किसी ने दाल-भात बनाया। किसी ने खिचड़ी बनायी, किसी ने लिट्टी लगायी। कँहार घी डालकर आटा सान रहे थे। जब बाजा बजाने वाले खाना खाने बैठे तो कँहारों से कहा—आज हम लोगों ने जमकर खाना खाया है। कल हम लोग दो-दो लंगोटा सिवायेंगे। यदि इस ठाकुर की बारात दो-चार दिन रह गयी तो हम यहाँ कसरत करेंगे। यदि बामरि का लड़का चौथे दिन यहाँ आ जाय तो हम उसे रोक लेंगे।

पंचों, अब आगे का बयान सुनिये। सोना सुहवलि में अब भारी विपत्ति आयेगो। खाकर सभो बीर तम्बू में सोये हुए हैं। बीर लोरिक वहाँ पहरा दे रहा था! इधर-उधर टहल रहा था। सतिया नयन खोलकर देख रही थी। उसने अपने सत का सुमिरन किया। लोरिक पर उसने नींद का आक्रमण करवाया। उसे ऐसी नींद आयी कि वह टूट नहीं रही थी। जम्हाई उसे दबाने लगी, सिर तक जम्हाई का आक्रमण हुआ। रो-रोकर वीर ने देवी को पुकारा वह उपस्थित हो गयीं।

## पृष्ठ 238-239

उसने कहा—मैया जगदम्बा सुनिये, यह जीवन आपके ही धर्म पर आधारित है। मेरी देह सुस्त हो गयी है। मुझे बहुत दिन दौड़ते हो गया। कहीं सोने की सुविधा नहीं मिली। हमारी आँख पर नींद चढ़ बैठी है। मुझमें इसको सहने की शक्ति नहीं है। देवी आप यहाँ रखवाली कर दीजिए। माँ भवानी वहाँ हँस पड़ीं। हे लाल, मेरी बात मान जाओ, मैंने तम्बू में तुझ निराश्रित की बाँह पकड़ी है। देवी अब भींटे पर गयीं। हे लाल तुम यहीं सो लो। ध्यान से सो जाओ।

अब सागड़ का बयान सुनिये। देवी ने लोरिक को वहाँ सुला कर लक्ष्मण रेखा खींच दी। वह अपने भाई ब्रह्मा के द्वार चली गयीं। इधर सती सुरहन चली गयी जहाँ नागिन हरदोइया का बिल था। बमरी की बेटी वहाँ रो पड़ी। कहा—बहिन हरदोइया, यहाँ बड़ा काम पड़ गया है। तुम नाते में मेरी बहन हो। तुमने मुझे मृत्यु-मण्डल में सखी कहा है। जब तुम्हारे ऊपर विपत्ति पड़ेगी तो मैं उसमें शामिल होऊँगी। सागड़ पर मुझे एक काम है। इससे बढ़ कर दूसरी विपत्ति मेरे ऊपर नहीं आयेगी। इसमें तुम शामिल हो जाओ। सती ने कहा—तुम अहीर की बारात डंस दो। हरदेइया ने कहा—डंसने को तो डंस दूं पर मुझे यह आभास मिला है कि तुम्हारा दूल्हा भींटे पर आया है।

यह लग्न टलने वाला नहीं है। सती क्रुद्ध हो उठी। उसकी एड़ी में आग लग गयी। कहने लगी—बहिन तुम दीवाल की ओट में दब जाओ। तुम बहन नहीं पैदा हुई हो शत्रु पैदा हुई हो। तुमने मेरा अपमान किया है। मेरी छाती फट गयी है। मैंने इन्द्र के पावन द्वार पर अपना जीवन अपनी भाग्यरेखा अंकित करायी है। मैंने ब्रह्मा से कहा छै बार आपने मुझे मृत्युलोक में जन्म दिया। छै बार मुझे विधवा किया। तुम मुझे मृत्युमण्डल में मत भेजो और न स्त्री का जन्म दो। ब्रह्मा ने कहा—मेरी लेखनी स्याही में डूब चुकी है। मेरा नाम मृत्युलोक में सतिया पड़ चुका है यह मिटाने से अब नहीं मिट सकता। मैंने कहा अच्छा तुम सती नाम लिख दो पर मेरे लिए पति मत भेजो, और न शादी मृत्युलोक में लिखो। बहिन, यह मैंने अपने सामने लिखवाया है।

## पृष्ठ 240-241

इन्द्रासन में मेरी शादी नहीं लिखी गयी है, न मृत्युलोक में मेरे लिए वर ही रचा गया है। सुरहन में आज तुमने मेरा अपमान कर दिया है। सुरहन में मेरा कलेजा फट गया। हरदोइया ने कहा—अच्छा ठीक कह रही हो पर मुझे दोष मत देना। अगर मैं टीस-क्लेश उत्पन्न कर रही हूँ तो इसका हाल भगवान ही जानेंगे। दो आज्ञा, मगर खूब सोच-समझकर आज्ञा देना। अब तो तुम अपनी नजर से देख आयी हो। मैंने तो नहीं देखा है कि भाग्य में तुम्हारा पति लिखा है या नहीं। मगर तुम

अपने पति को मरवाने के लिए मुझे भेज रही हो, हमें दोष मत देना। सती ने कहा मैं दोष नहीं दूँगी। तुम जाकर अहीर को बारात डंस दो जिससे बारात खत्म हो जाय। देखो, कल भवानी क्या करती हैं।

हरदोइया फुफकारते हुए जा रही है। वह तम्बू में प्रवेश कर गयी। वहाँ दीपक जल रहे थे, हंड़िया और गिलास प्रकाशमान हो रहे थे। नागिन पहुँच कर पहले डंसने लगी, फिर उसने कहाँरों को डंसा। तम्बू में घूम-घूमकर वह सभी वीरों को डंसने लगी। उसने सभी बारात को डंस लिया फिर संवरू के पास गयी। उनका मुख-मंडल प्रकाशमान था। नागिन उनको मूरत देखती रह गयी और अपना सिर नीचे कर लिया। उसने सतिया को धिक्कारा कि उस पर बज्र गिर जाय। जो अपने पति को मरवाती है भगवान उसका निस्तार कैसे करेंगे। पर मैंने तो वचन दिया है। अब तो यहाँ शूरमा को डंसना ही होगा।

## पृष्ठ 241-242-243

पंचों, जिस दिन की बात है उसके आगे के समर का हाल सुनिये। हरदोइया संवरू को डंसने में कतराने लगी। फिर सोचने लगी डंसे बिना बात भी नहीं बनेगी। वह संवरू के सिर पर चढ़ गयी और अपना सिर उनके पैर को ओर करके उनकी नाक में पूँछ डाल दी और हिलाने लगी पर वीर नहीं जगा। फिर नागिन हरदोइया ने अपनी पूँछ निकालकर उनके दूसरे नथने में डाल दिया। वीर संवरू ने करवट ली उन्हें छींक आ गयी। नागिन को धक्का लगा तो उसने संवरू को काट लिया।

हरदोइया ने अब सभी बारात को डंस दिया, किसी को नहीं छोड़ा। जब तम्बू छोड़कर वह सागड़ पर चली तो बीर लोरिक का दुपट्टा चमका। नागिन डंसने चली तो लक्ष्मण रेखा वृत्त पर, जहाँ लोरिक था, आग उठी। नागिन को आग लगी तो वहाँ से भाग चली। वह सुरहन के ताल में गयीं, जल में कूद गयी। पंक में लोट-पोट कर फिर लोरिक को काटने दौड़ी। वृत्त पर फिर आग उठी और नागिन के शरीर पर फफोले उठ गए। वह अपने बिल पर चली गयी।

सतिया ने उससे सागड़ का हाल हँसकर पूछा तो हरदोइया ने कहा—मैंने सारो बारात डंस ली है किन्तु भींटे पर एक बीर को नहीं डंस सकी। उसके पास गयी तो वहाँ आग फैलने लगी। मेरा शरीर झुलस-सा गया। मैं पंक में लोट-पोट होकर तुम्हारे लिए फिर उसे काटने गयी तब शरीर पर ऐसी अग्नि गिरी कि अब लगता है शरोर बचेगा नहीं। बामरि की बेटी वहाँ रोने लगी, कहने लगी तुमने तो मेरे असली शत्रु को छोड़ दिया। वह तो मेरी दुर्गति करेगा। हरदेइया बोलने लगी, तड़ातड़ जवाब देने लगी।

## पृष्ठ 244-245

बहिन या तो तुम पागल हो गयी हो या तुम्हारी बुद्धि मन्द हो गयी है। जिस बीर को मैं डंस दूँगी वह उसी स्थल पर शेष हो जायगा। मुझको ऐसी-वैसी नागिन मत समझो। सारे दुष्ट मोती सगड़ पर मरे पड़े हैं। कल गिद्ध कटकटायेंगे, गिधनियाँ मंगल गान करेंगी। सियार आदि कल दौड़ लगायेंगे, मांस खायेंगे। कब तक वह पाजी रखवाली करेगा। वीरों का मांस सड़ने लगेगा। वह दुष्ट अंधेरे में ही सुहवल छोड़ देगा और गउरा बाजार चला जायगा। सती तुम घबराओ मत। कौन है जो इस बारात को जीवित कर दे। सतिया ने कहा यह मेरे हृदय में रह-रहकर संताप उत्पन्न कर रहा है, हृदय में खोद-खोद कर आग लगा रहा है। सती सुहवल चली गयी नागिन अपने स्थान पर।

फिर प्रातःकाल हुआ। सूर्य का डंफ निकल आया। दो घड़ी दिन चढ़ गया। बीर लोरिक को धूप सताने लगी। उसने देखा कि सारे वीर सोये पड़े हैं, कोई जाग नहीं रहा है। फिर वह तम्बू में प्रवेश कर गया। वहां सारे बीरों के मुँह से फेन निकल रहा है, झाग निकल रही है, उनका शरीर पीला पड़ गया है। सभी मर चुके हैं। अजइया सोया हुआ है। उसका शरीर पीला पड़ गया है, मुँह से गाज निकल रही है। पास में धरमी पड़े हुए हैं। लोरिक पागल हो उठा, मल सांवर को जगाने लगा। उनका शरीर लकड़ी जैसा हो गया था। वह फूट-फूट कर रोने लगा। तब तक जगदम्बा वहाँ पहुँच गयीं। मल सांवर को गोदी में उठा लिया। लोरिक को लेकर वह दूर चली गयी। रो-रोकर उसके आँसू पोंछने लगीं। सती अपनी अट्टालिका पर हँस रही थीं।

दुर्गा दुख में तड़प रही हैं, सती प्रसन्न होकर हँस रही है, अट्टहास कर रही हैं। लोरिक ने कहा भाई के बिना मैं गउरा में कैसे मुँह दिखाऊँगा। फूहड़ स्त्रियाँ उपहास करेंगी। लड़के होलिका की लुकाठी बना-बनाकर हमें ललचायेंगे। [चन्दा (चनवा) वाली घटना की ओर संकेत है] दुर्गा ने लोरिक के हाथ गुलेल और गोलियाँ दे दीं। तुम बच्चा इससे कौवों को उड़ाओ, गिद्ध, सियार आदि से सजग रहो कि वे मृतकों का अंग भंग न करें। सजग रहो। मैं इन्द्रासन जा रही हूँ। दुर्गा ने माया का धनुष और तीर बना दिया। माया की गुलेल बना दो। कहा—यहाँ तुम कड़ककर सागड़ पर कौवों को उड़ाओ।

## पृष्ठ 247-248-249-250

दुर्गा ने कहा—दिन में तुम गिद्धों को उड़ाना, रात में सियारों को भगाना। कड़ा पहरा देना। सती के जीवन के कारण मेरा भाई से मतभेद हो गया है। जितना वह मुझे सुहवलि में सता रही है उतना ही मैं उसे सताऊँगी। तुम यहाँ खबरदार

रहना । देवी इन्द्रासन गयीं । सती कोठे पर बैठी हुई हैं । वह अपना सत सुमिरन कर रही है । सागड़ पर गिद्ध उड़ने लगे । बीर गुलेल चलाने लगा । धनुष से गिद्धों को नचा-नचाकर मारने लगा । वे बीघों दूर भागने लगे । कौवे दस बीघे की दूरी तक भागे । जब दुर्गा इन्द्रासन गयीं तो सती ने इधर अपना खेल शुरू किया । उसने सागड़ पर कौवों-गिद्धों को ललकार कर भेजना शुरू किया । बीर लोरिक ने उन्हें भगाना शुरू किया । गिद्ध ठहर नहीं सके । सुहवलि में इस बात का हल्ला मच गया । सागड़ पर अंधेरा हो गया है वहाँ गिद्ध मंडरा रहे हैं । वहाँ कुछ दिखाई नहीं पड़ रहा है । यह बड़ा अचरज है ।

पंचों, सुहवल में अंदेशा छा गया । ऐसा हाल है वहाँ का कि गिद्ध कटकटा रहे हैं, वहाँ जाने लायक भी नहीं है । बीर लोरिक इधर गिद्धों को उड़ा रहा है । अब सूर्य का गोला डूब गया, घर-घर दीपक जल उठे । अब सियारों की कटकटाहट शुरू हुई । लोरिक उनको भगाने लगा । बीर सारी रात सियारों को भगाता रहा ।

अब उसकी विपत्ति सुनिये । सतिया वहाँ प्रलय मचा रही है । सारी बारात मरी पड़ी है । सती सियारों को वहाँ खदेड़ कर भेज रही है, बीर लोरिक उनको भगा रहा है । इस प्रकार रात बीत गयी, प्रातःकाल हो गया । सती काग और गिद्धों को भेज रही है, वे मंडरा रहे हैं । ऐसा लग रहा है जैसे बादल घिरे हों । बीर गुलेल और धनुष से उन्हें दो-दो बीघे तक खदेड़ रहा है । सती उसको कोसने लगी । इस पाजी पर वज्र घहरा जाय । इसको नींद भी नहीं आती । उसका क्रोध बढ़ गया, पागल-सी हो उठी । दिन होता, रात होती लोरिक दिन में कौए और गिद्धों को उड़ाता, रात में सियारों को भगाता । सतिया अपना सत सुमिरन करती । प्रातःकाल हुआ, माघ के लाल बादलों से जैसे पत्थर गिरता है उसी तरह वहाँ पत्थर पड़ने लगे । बीर लोरिक अपनी ढाल तैयार करने लगा ।

पृष्ठ 251-252

भाइयों अब तड़तड़ाकर पत्थर गिरने लगे । आँधी उठ गयी । लोरिक ने अपनी ढाल ऊपर की । पत्थर ढाल से टकराने लगे । वे वीर के घुटने से लग जाते थे । उस पर विपत्ति पड़ी हुई थी । रो-रोकर वह काग उड़ा रहा था । उसकी गर्जना से वे भाग खड़े होते थे । उसकी बाहों में भी पत्थरों से चोट लगती थी । बीर का शरीर घुन गया उसे मूर्च्छा आ गयी पर बीर गर्जन करता रहा । रात हो चली । कौए अपनी जान लेकर भागे । सती ने इधर क्या किया ?

जब पत्थर बन्द हो गये तो तूफान उठा । अँधेरा छा गया कि सागड़ पर आर-पार नहीं दिखाई पड़ता था । आँधी से तम्बू गिर गया । बीर 'मारो-मारो' करके डाँटता था, सियारों पर उसने ललकार बाँधा । उधर अँधेरी रात गहरी थी । समीप के

सियार दूर भागते थे। सारी रात लोरिक सियारों को भगाता रहा। प्रातःकाल हुआ, लालिमा छा गयी। पश्चिम में प्रकाश हो गया। फिर सती ने अंधड़ उठाया। पत्थर गिरने लगे, लड़का ढाल से उन्हें रोकने लगा। तब तक जगदम्बा इन्द्रपुरी पहुँच गयीं, कहने लगीं—मेरी सारी बारात मर गयी है, मेरा बेटा लोरिक तड़प कर रो रहा है। विधि-ब्रह्मा ने कहा। मेरी बात सुनो। यह सारा खेल सतिया का है। उसने नागिन से सारी बारात डंसवायी है। सात दिन में अब सतिया मुझसे भेंट करने आयेगी। जितना तुम्हारा बेटा दुख में है उतनी ही उस पर विपत्ति आयेगी।

देवी अब मोती सगड़ पर पहुँच गयीं। लोरिक उनकी ओर वैसे ही दौड़ा जैसे बछड़ा उछल कर गाय की ओर दौड़ता है। उसने कहा—मैया, यहाँ पत्थर की वर्षा हो रही है। मेरी देह पर पत्थर गिर रहा है। सुरहन में मेरा पैर सूज गया है। बेटा मैं तुमको बार-बार मना कर रही थी, दुर्गा ने कहा।

पृष्ठ 253-254

बेटा, अगर तुम इस स्थान पर विपत्ति नहीं सहोगे तो तुम्हारा बेड़ा कैसे पार होगा। यह विपत्ति तो तुम्हीं ने पैदा की है। मुहबलि की लड़ाई कठिन है। तुमने मुझसे बार-बार मोती सगड़ पर चलने के लिये कहा। मैं बार-बार मना कर रही थी। खैर कोई बात नहीं। इस समय को काट लो। अब तुम सो जाओ। जगदम्बा स्वयं पहरा देने लगीं।

सूर्य का डंफ डूब गया। घर-घर दीपक जल उठे। सती अपना सत सुमिरने लगी। सत की पालकी पर बैठकर इन्द्र के पावन द्वार पर पहुँची। वह डाइन लेकर विष्णु के द्वार पर पहुँची। वहाँ लकड़ी की आग सुलग रही थी। ज्योंही वह वहाँ पहुँची उस पर जलती लुकाठी का प्रहार हुआ। दूत उसको पीटने लगे, वह रो उठी। विष्णु का द्वार छोड़कर वह ब्रह्मा के द्वार पर पहुँची। वहाँ भी दूत लुकाठी लेकर पहुँचे, दो चार लुकाठी जमायी। वहाँ से फिर वह विष्णु भगवान के यहाँ आयी। वहाँ यज्ञ की लकड़ी जल रही थी। फटी लकड़ी की मार वहाँ फिर पड़ी। सती को कहीं शरण नहीं मिली। वह रोकर चिल्ला कर ब्रह्मा से कहने लगी—मैंने कौन-सा अपराध किया है? इन्द्रपुरी में क्यों मेरे ऊपर मार पड़ रही है? ब्रह्मा ने कहा तुमसे बड़ा पाप हुआ है। अपने पति को तुमने मारा है। सारी बारात को मारा है। जितना अहीर का बेटा दुखी हुआ है उतना ही तुम भी पीटी जा रही हो।

सती ब्रह्मा के चरण पर गिर पड़ी—मैंने कौन-सा पाप किया है? इसे दिखा दीजिये। ब्रह्मा ने कहा तुम्हारे जाने के बाद देवताओं ने यह सोचा कि मृत्यु लोक में जब सती जायगी और दूसरों के विवाह में मंडप में जायगी तो कहेगी ब्रह्मा की कलम में आग लग जाय। यदि उन्होंने मेरी शादी लिख दी होती तो मेरी भी ऐसे ही शादी

होती । इसीलिये बाद में तुम्हारे भाग्य में विवाह लिख दिया गया। सुहवलि में जाकर अपना लांछन छुड़ाओ । तुमसे भारी पाप हो गया है । बामारि की बेटी वहाँ से रोती हुई लौटी ।

पृष्ठ 255-256

सतिया धर्म की डोली पर बैठ गयी तथा सुरहनि में उपस्थित हो गयी जहाँ हरदोइया का बिल था । सती वहाँ बिलख-बिलख कर रोने लगी, बहिन मेरी देह पर विपत्ति आ गयी है। हरदोइया ने कहा—अब क्या रो रही हो। सती ने कहा—जलती लकड़ी की मार से मेरा शरीर आहत हो गया है । मुझे नहीं मालूम था कि हमारा विवाह ब्रह्मा ने लिख दिया है । उन्होंने कहा कि मैंने यह अपराध किया है कि मैंने अपने जीवित पति को मरवा डाला है । इससे बड़ा पाप क्या हो सकता है ? मैं ब्रह्मा के चरण पर गिर पड़ी । उन्होंने कहा कि सभी देवताओं ने कहा है कि सती माया के बाज़ार में जा रही है । कहीं वह अगर विवाह में मंगल की बात सुनेगी तो कहेगी कि ब्रह्मा की लेखनी और पोथी जल जाय । इसीलिये ब्रह्मा ने बाद में मेरे ललाट में शादी लिख दी । यह लेख मिटने वाला नहीं है । हरदोइया ने कहा अब बारात जी नही सकेगी ।

बामरि की पुत्री रोने लगी । बहन हरदोइया मेरे ऊपर संकट आ गया है । तुम्हारी बात बिलकुल ठीक थी । मेरी आँख पर पट्टी पड़ी हुई थी । ब्रह्मा ने बाद में मेरी शादी के लिये भाग्य में टांकी लगा दी । बहन अब चाहे मेरी देह को नरक में डाल दो या उससे बाहर निकाल लो । हरदोइया ने कहा अब क्या कहूँ बहिन, बड़ा संकट उठाना पड़ेगा । यदि तुम बारात जीवित करना चाहती हो तो माया की गायें बना दो, चार कोनों में नांद गड़वा दो । जो वीर सागड़ पर सोया है उससे दूध दुहवा कर उनमें भरवा दो । मैं वीरों का विष खींच-खींच कर नांद में ढरका दूँगी । अपना शरीर झकझोर कर दूध में डाल दूँगी । शरीर ठंडा हो जायगा । दूध बर्रे के तेल की भाँति काला हो जायगा । तुम उपाय करोगी तो बारात जी जायगी । चांदनी रात थी । सतिया ने सत सुमिर कर सवा सौ गायों को सुरहनि के तट पर उत्पन्न कर दिया । धर्म की गायें छलांग मार कर वहाँ पहुँचीं और बछड़ों के लिये हुंकड़ने लगीं ।

पृष्ठ 257-258

सतिया ने अपने सत का सुमिरन किया तथा चार कोनों में नाद गड़वा दिया । सत से मिट्टी उठाकर उसने घड़ा और धूंचा बना दिया । सवा सौ बछड़े तैयार कर दिये । उनके गले में रस्सी लटकी हुई थी । सती ने नोंयड़ भी बना दिया । सती ने जब बछड़ों को छोड़ा तो भवानी लोरिक के पास आ गयीं और डपट कर कहा बछड़ों

को रोक दो, गायों को सूखा कर दो। तब सती रोकर विलाप करेगी। हमारी दूध देने वाली (ओहरि) गाय को तुमने सूखा कर दिया। तब तुम कहना कि जब बारात जीवित करोगी तब गायें दूध देंगी। मैं अपनी शक्ति से उन्हें एक बार में दुह दूँगा। सतिया कहेगी कि मैं एक बार में बछड़ों को छोड़ती हूँ तुम सभी गायों को एक साथ दुह दो।

लोरिक ने भवानी से कहा—आपने तो मुझे विकट स्थिति में डाल दिया है। मैंने तो आज तक बकरी भी नहीं दुही है। भवानी ने कहा – बेटा तुम बिगड़ गये हो, पागल हो गये हो, तुम्हारा ज्ञान मंद हो गया है जिसकी कायस्थ बुद्धि वाली देवी संगी हैं उसका काम कैसे रुकेगा। मैं अमल भवानी हूँगी तो इसी मोती सगड़ पर सारा खेल होगा। तुम चुपके से एक घूचा लेकर बैठना, मैं गायें दूह दूँगी और तुम्हारे सत की रक्षा करूँगी। भ्रम में मत पड़ना और नहीं मत कहना। नहीं तो धुली हुई नाव पंक में अटक जायगी। सती ने सत की गायें छोड़ दीं, पीछे बछड़े दौड़े।

दुर्गा यह खेल देख रही है। लोरिक ने बछड़ों को रोक दिया है। सती से कहा हरगिज़ बछड़ों को नहीं जाने दूँगी। दुर्गा सोचने लगी अभी तो बहुत कार्य शेष है। अभी तो झिंगुरी दसवंता, भगवंता, भीमली, सीरजवा सबसे युद्ध करना है। अभी तो पट्टा भीमली का बिहड़ युद्ध आगे है। पंचों, लोरिक ने बछड़ों को रोक लिया था। अब आप लोग ध्यान से सुनिये। सती वहाँ बोल उठी।

पृष्ठ 259-260-261

सती ने कहा तुम्हारी देह में शक्ति हो तो मैं सवा सौ बछड़ों को छोड़ देती हूँ, तुम गायों को दुह लो। जब तुम गायों को दुह दोगे तो मैं बारात को जीवित कर दूँगी। लोरिक हँसा और कहने लगा—छोड़ दो गायों को। ऐसी गायें हमने गउरा में बहुत दुही है। अब दुर्गा का खेल देखिये। बीर ने हाथ में दूध का पात्र, नोई आदि लेकर दूध दुहना शुरू किया। सती दौड़-दौड़कर दूध नांद में ढालने लगी। वह घबराकर सुहवलि जाने लगी। तब बीर लोरिक ने दौड़कर तेग उठा लिया। कहने लगा मैं तुझे जाने नहीं दूँगा। हमारा तुम्हारा यह कौल है, करार है कि मैं गायों को दुह दूँगा तो तुम बारात जीवित कर दोगी।

लोरिक ने कहा —मैं तुम्हारी गर्दन काट लूँगा। भवानी ने कहा—हाय बीर स्त्री वध मत करो। इस कुकर्म में मत फँसो नहीं तो तुम्हारी बारात नहीं जीवित होगी। सती सुरहनि में नीचे गयी। तब का खेल सुनिये। दुर्गा ने बीर को मोती सगड़ पर सुला दिया। बारह सौ मरही, भूत, बैताल तथा यम, सबको उसके सिर पर डाल दिया। खोइलनि का पुत्र लोरिक नशे में सो गया। इधर हरदोइया देह

झकझोरती हुई चली। चलती-चलती वह बाजा बजाने वालों के पास गयी, फिर कहांरों के पास गयी। वह घूम-घूम कर सबका विष खींचने लगी।

देवी दुर्गा ने सबको अच्छी तरह से सुला दिया था। विष नागिन के ब्रह्मांड में भिन गया। वह जाकर विष दूध में छोड़ने लगी। दूध पहले पीला हुआ फिर काले रंग में बदल गया। एक-एक कर उसने सबका विष खींचा। तीन नांद उसके विष से भर गये। उनमें का दूध काला हो गया। मोती सागड़ पर एक नांद शेष रह गया। अब नागिन दूल्हे (मलसांवर) के पास पहुँची। उनके शरीर में इस प्रकार विष भिन गया था कि नागिन द्वारा उनकी अंगुली से विष निकाले जाने पर भी उनकी सांस वापस नहीं आयी। नागिन हिचकी ले-लेकर विष खींच रही थी। वह विष निकाल कर चौथे नांद में कूद गयी। दुर्गा यहाँ खेल कर रही थीं। हरदोइया गले में लग गयी। तब तक तम्बू में अंगड़ाई लेकर, देह तोड़कर संवरू उठ गये।

पृष्ठ 261-262-263

संवरू ने कहा ऐसी सुख की नींद कभी नहीं आयी थी। लोरिक सोना सुहवलि में रो उठा। कहने लगा—भैया, जैसी नींद तुम्हें आयी थी वह मेरा हृदय ही जानता है। ऐसी नींद हमारे शत्रु को भी न आये। (इसके बाद सूत्र है हिनु करे⋯बिसभोर) गायक कहता है, देवी, जिस समय के लिये मैंने पूजा की है वह घड़ी निकट आ गयी है। आप वीरों की कीर्ति कह दीजिये। भाग्य के लिए भवानी जगिये। दुर्गा मां अब युद्ध के लिए जगिये। गीति के लिए, हे सरस्वती जीभ पर बैठिये। यहां पंवारा छोड़कर हर घड़ी मैं देवी का नाम भजूँगा।

पंचों की मंडली बैठी हुई है। यहां छोटे बड़े सब एक समान हैं। सबने मिलकर हुक्म लगाया है। मुझमें शक्ति नहीं है कि इसको पार लगाऊँ। मैं पंचों की मंडली में मस्तक खोलकर बैठ गया हूँ। जिस दिन के लिए मैंने पूजा की वह दिन निकट आ गया है। देवी, यह युद्ध का समय है। इसको मैंने आँख से नहीं देखा है। कान से सुनकर इसे गा रहा हूँ। अच्छे दिन के सब साथी हैं। दिन बिगड़ने पर कोई सहायक नहीं है। सबकी देह में दिमाग है। मुझे तुम्हारी ही शक्ति का भरोसा है। हे देवी, जब से आपने मृत्यु लोक में मेरा संग पकड़ा है तभी से यह गाना गा रहा हूँ। जब आप साथ छोड़ देंगी तो मेरा गाना भी चला जायगा।

देवी ने कहा—गाओ। एक भी अक्षर भूल जायगा तो मैं जोड़ दूँगी। तुम वीरों की कीर्ति कह दो। संसार में तलवारें झनझना उठीं। देवी प्रसन्न हो उठीं हैं। देवी जग गयी हैं, दुनिया क्रुद्ध होकर अब क्या करेगी? इस पंवारे को छोड़कर अब शूरमाओं को स्मरण करूँ। सभी योद्धा बीर महफिल में बैठ गये। लोरिक उठा और खाद्य सामग्री, रसद के पास पहुँचा तो देखा कि रसद लगभग समाप्त है। वह अजयी के पास पहुँचा। यहाँ सात दिन हम लोगों को टिके हो गया। यदि यहाँ सामान घट गया तो उधार भी नहीं मिलेगा। तुम ज़रा पाती लिख दो

सोना सुहवलि पार भेज दो। अजयी छाती पीटने लगा। वह तम्बू में लेट गया। कहने लगा—मेरे छाती की हड्डियाँ कड़क उठी हैं, पंजर की हड्डी टूट गयी हैं, हाथ काँप रहा है। मैं पत्र नहीं लिख सकता। मुझे कंपकंपी आ गयी है, सिर में दर्द हो गया है। यह सुनकर भय से सबका कंठ सूख गया। लोरिक ने कागज उठाया। कोई पत्र लिख नहीं रहा था।

पृष्ठ 264-265-266

आगे समर का हाल सुनिये, पंवारा सुनिये। पत्रिका घुमी, वहाँ एक से एक बीर योद्धा थे, दैव के लाल थे। सभी करधनी के मजबूत बीर थे जो बारात करने गये थे। भीमला के भय से कोई पत्र नहीं लिख रहा है कि वह जान नहीं छोड़ेगा। जब किसी ने पत्र नहीं लिखा तो बीर को क्रोध आ गया। कहने लगा—हाय ! आज पढ़ा न होने का मुझे दुख है। जन्म लेने के बाद ही मैं गउरा में लड़ने लगा। न मैं मु शी के दरवाजे पर गया न कुछ पढ़ाई की। वह तम्बू छोड़कर सागड़ पर चला गया, फूट-फूट कर रोने लगा। भइया जगदम्बा वहाँ दौड़ीं, मोती सागड़ पर पहुँच गयीं। लोरिक के आँसू आंचल से पोछने लगीं। तुम किस संकट में हो, क्यों रो रहे हो।

तब बीर लोरिक कहने लगा—यदि आज मेरी लकड़ी नमक आदि घट जाय तो कोई उधार नहीं देगा। सुहवलि से यहाँ कोई पाती नहीं आयी है न सागड़ से सुहवलि पाती गयी है। यहाँ सारे बीर सुहवलि में आ गये हैं। मैं कागज लेकर अजयी के पास आया कि वह पत्र लिखकर बामरि के द्वार पर भेज दे तो उसको कंपकंपी शुरू हो गयी, उसका सिर दुखने लगा। जिस बीर के पास पाती लेकर लिखवाने जाता हूँ वह तुरन्त जवाब देता है पत्र हमसे नहीं लिखा जायगा। मैंने जनमते ही अखाड़े में धूल लगाना शुरू किया। सौरी में ही मैंने तुम्हारा ध्यान लगाया। यदि मैं गउरा में पढ़ा होता तो आपसे पढ़वाकर पत्र भेज देता।

दुर्गा ने कहा तुम्हारा पत्र मै लिख रही हूँ। जो बीर उसको पढ़ेगा उसका दाँत लग जायेगा। तुम किस चिन्ता में हो ? ऐसा कड़ा पत्र लिखूंगी कि विष की गाँठ लग जायगी। बीर लोरिक तम्बू में गया। कलम-दावात लाया, लम्बा कागज लाया। दुर्गा ने उसे उठा लिया। अब दुर्गा का हाल सुनिये। दुर्गा पत्र लिखने चलीं। अगल-बगल पता है, बीच में सलामी है, एक कोने पर अहीर का नाम लिखा है। [इसके बाद सूत्र है उत्तर भय बहलदेवहा·······बसल बाड़ी अहीरान] संवरू वर बन कर आये है। बमरी बात माना, राय बात से, सहमति से शादी कर लो। जो तुम्हें अच्छा लगे वह सब करो। देवी ने सब कुछ लिख दिया।

## पृष्ठ 267-268

दुर्गा मांड़ो की तस्वीर खींचने लगीं। भीमली के रक्त से उन्होंने कोहबर पुतवा दिया। उसके सिर का कलश धरवा दिया, उसकी छाती का पीढ़ा गढ़वा दिया। जाँघ की हरिश गड़वा दी। सतिया का झोंटा पकड़ कर मांड़ो में खड़ा कर दिया। कागज में, पत्रिका में दुर्गा ने यह तस्वीर खींच दी। उस लम्बी स्त्री सती का केश मृत्युलोक में लोट रहा है। उसका शरीर मशाल की तरह जल रहा है। उसका मस्तक महुवा की भाँति है। सती का सारा ग्रोब भवानी ने चित्रित कर दिया। लोरिक ने उसका झोंटा पकड़ लिया है और बामरि से कह दिया है कि इसका विवाह कराऊँगा।

दुर्गा ने विष का वृक्ष बो दिया था। भवानी ने इस प्रकार का पत्र लिखकर धावन के हाथ भेजने को कह दिया। लोरिक रो-रोकर कहने लगा कि जिस व्यक्ति के परोक्ष में यह पत्रिका लिखी गयी है वह कैसे इस पत्र को लेकर जायगा। भाई जगदम्बा बिगड़ गयीं। तुम्हारे ऊपर वज्रपात हो जाय, तुम ओट में जाकर दब जाते तो अच्छा होता। अरे और कोई नहीं जायगा तो नाऊ गागी तो पत्र लेकर जा ही सकता है। वह क्यों नहीं जायगा।

पंचों, अब आगे के समर का हाल सुनिये। लोरिक ने गांगी को बुलाया। गांगी ने आकर सलाम किया। लोरिक ने उससे बामरि के पास पत्र ले जाने को कहा। वह धरती पर भय से गिर पड़ा, हाथ पैर पटकने लगा। तब तक जगदम्बा आ गयीं। हाथ से गांगी को उठा लियाँ। चुल्लू में पानी लेकर उसका दाँत छोड़ाने लगीं। वह रोने लगा। दुर्गा ने उसके आँसू पोंछे, कहा—मुझे जुड़ी का बुखार नहीं आया है, न मेरा सिर दुख रहा है। मुझको मृगी भी नहीं आयी है। वह कहने लगा—गउरा मे मेरी विवाहिता संकट में पड़ गयी है। सुहवलि में मेरा काल आ गया है। मेरे बच्चों को आहार तक नहीं मिलेगा। मेरे बच्चे विपत्ति में पड़ गये हैं। इसीलिए मुझे गर्मी आ गयी ओर सागड़ पर दाँत लग गया।

## पृष्ठ 269-270

भवानी हँसने लगीं, जवाब देने लगीं। गांगी तुम पागल हो गये हो, तुम्हारा ज्ञान मंद पड़ गया है। जिसके संग में दुर्गा है उसका काम कैसे बिगड़ेगा। तुम पत्र लो और सुहवल में चले जाओ। यदि कोई तुम्हें टेढ़ी अंगुली दिखा देगा तो युद्ध छिड़ जायगा, लोहा लग जायगा। तलवारें चलने लगेंगी। तुम्हारी जान के लिए खून की नदी बह जायगी। कितनी स्त्रियों की माँग धुल जायगी। गांगी नाऊ ने कहा—माँ आप धर्म की रक्षिका हैं। जब आप प्रसन्न हैं तो क्रुद्ध होकर मेरा कोई क्या कर लेगा। गांगी पत्र लेकर चला—साथ में दुर्गा थीं। आगे दुर्गा जा रही थीं पीछे नाऊ गांगी।

दुर्गा ने सबकी आँखों पर पट्टी लगा दी थी कोई गांगी को देख नहीं रहा था। देवी ने पतली गली पकड़ ली। चलते-चलते बामरि के द्वार पर पहुँचीं। वहाँ खम्भे में शंख और मोर थे। उत्तर-दक्षिण में बरामदा था जहाँ कसरत होती थी। पीले रंग का (पीतल का) वहाँ छोटा घर था। ऊपर गद्दी लगी हुई थी, नीचे धर्म का दरबार लगा हुआ था। बायें मन्त्री थे, दाहिने महतो राय दीवान थे। बंगले में झरोखा था। दुर्गा ने धावन गांगी से कहा—बंगले में पत्र फेंक दो। गांगी ने खिड़की से पत्र फेंक दिया। वह कचहरी में गिरा जहाँ बामरि का दरबार लगा हुआ था। गांगी भाग कर मोती सगड़ पर आ गया। लोरिक को उसने बताया कि मुझे सोना सुहवलि पाल न भेजो बमरी का किला दुर्भेद्य है। उसकी कचहरी में बड़ा रोब है।

दुर्गा ने अब लोगों की आँख की पट्टी खोल दी। बामरि ने डाँट कर कहा—मंत्री देखो यह कैसी पाती आयी है। पत्रिका पीले रंग की थी। वह जलकर भस्म हो गया। उसकी एड़ी में आग लग गयी सिर तक लहर फैल गयी। उसकी बरौनियाँ लाल हो गयीं, भौंहें क्रोध में उलट गयीं। तुम लोग कहते थे कि किसी देश का राजा है जो दूर की यात्रा पर जा रहा है। यह तो हमारे ही द्वार पर पाती गिरी है इसका एक कोना पीले रंग से रंगा है। यह तो सगुन वाली पाती यहाँ आयी है।

पृष्ठ 271-272

बामरि ने पत्र ले लिया। पत्र फाड़कर एक-एक अक्षर पढ़ना शुरू किया। अगल-बगल पता है बीच में सलामी है। अन्त में वीरों का नाम लिखा हुआ है [इसके बाद उत्तर बहल-मय देवता · · · · साँवर लोरिक हनांव सूत्र है जिसमें लोरिक की जन्म-भूमि का परिचय है] संवरू वर बनकर आये हैं। लोरिक बारात करने आया है। भीटे पर उसने बावन बुर्ज का तम्बू गड़वा दिया है। रेशमी सूत की डोरी है, आगे पीली कनात है। तम्बू में वीर, योद्धा बैठे हुए हैं, उनकी भुजाएँ फैली हुई हैं। भीमली की शान को, भाले को सुरहनि में फेंक दिया गया है। यदि तुम सहमति से शादी करोगे तो प्रेमपूर्वक शादी हो जायगी। यह मत समझो कि यहाँ कोई दुर्बल वीर आया है और प्रार्थना कर रहा है।

कल प्रातःकाल लालिमा छा जायगी, पश्चिम में प्रकाश होने लगेगा तब गाँव की सीमा पर युद्ध छिड़ जायगा। पंजे में तलवारें चलेंगी। सोहवल में गड़गड़ाहट फैल जायगी। उसको तुम सुन नहीं सकोगे। जब वह पत्र के पन्ने खोल रहा है तो उसमें वह पढ़ रहा है कि भीमली के खून से कोहबर पुत जायगा। उसके सिर का कलश होगा। उसकी छाती का पीढ़ा बनाया जायगा, उसकी जाँघ की हरिश गाड़ी जायगी। ऊपर पत्र में सतिया का चित्र है वह खड़ी है लोरिक उसका झोंटा पकड़े हुए है। वीर बमरी बेहोश होकर गिर पड़ा है, अब सुहवल में हलचल मच गयी है।

बीर बामरि बेहोश हो गया है, उसको दाँत लग गया है। लोग दौड़-दौड़ कर उसकी बाँह उठाने लगे। कोई उसके कंधे को सहारा दे रहा है। बमरी को गर्मी चढ़ गयी है।

छत्तीस वर्ण की स्त्रियाँ वहाँ एकत्र हो गयी हैं। कह रही है कि हमें रात भर आभास हुआ है कि सतिया का मंडप गड़ा हुआ है और खूब मंगल हो रहा है। कोई कह रहा है मेरी दायीं अलंग फड़क रही है, बायीं आँख में शुभ की सूचना मिल रही है। सती का निश्चित विवाह होगा। बमरी ने मंत्री से पूछा—क्या हाल है। किसने दही-गुड़ खाया है, कौन तिलक चढ़ाने आया है। कौन दूलहा खोज रहा है। कौन अगुवा बनकर सुहवल आया है। पहले तो इस बात का पता लगाना है।

पृष्ठ 273-274

बामरि ने कहा—उस वीर का दोष कम है। अधिक दोष अगुवा का है, क्योंकि उसी ने अगुवाई की है और बागत को यहाँ लाया है। बायें मंत्री और दाहिने बैठे हुए महतो दीवान ने कहा—हे ठाकुर, हे बलशाली, मेरी बात सुनिये। सुहवल में किसका काल पुज गया है। किसकी मौत निकट आ गयी है। कौन दही-चीनी खाने गया था। मंत्री और दीवान ने कहा—हम लोगों ने सुना है कि अजयी ने, जिसको झिंगुरी ने मारा था और जो मिट्टी में गड़ गया था और जिसको टाँगकर भखुवा के यहाँ पहुँचाया गया था, अगुवाई की है। यह वही अजयी है जिसके शरीर में छः महीने तक लोथा चलता रहा और जो सात महीने तक हलुवा-गुड़ खाता रहा। ठाकुर इसमें आपका दोष नहीं है। हम लोग नहीं जानते थे कि पागल होकर वह ऐसा काम करेगा।

हम लोगों ने आपसे कहा था कि जिस वीर का पानी उतर गया, जो इस प्रकार पीट गया है, और जो नपुंसक हो चुका है उसकी शादी हो भी जाय तो कोई फर्क नहीं पड़ने वाला है। आपने भखुवा को आज्ञा दी थी कि अपनी लड़कियों की शादी कर लो। शादी कर लड़कियों का डोला सागड़ पर गया तो उसने सतिया को एक नजर वहाँ देखा तो भखुवा की बेटी सतिया के चरण पर गिर पड़ी और कहा—बहन, अगर तुम ताक दोगी तो मेरा पति भस्म हो जायगा, मैं विधवा हो जाऊँगी। नाते में मेरा पति तुम्हारा पाहुन है। सती इस पर हँस पड़ी थी। बिजवा ने अपने पति को बताया था कि यही सती है जिसके कारण छत्तीस वर्ण की कन्याएँ अविवाहिता पड़ी हुई हैं। उस अजयी ने कहा कि मैं सती के लिए पति खोजूँगा। बामरि के लिए दामाद खोजूँगा। पहले सती का विवाह होगा बाद में अन्य स्त्रियों की शादी होगी।

धोबी ने दूल्हा तैयार किया है आपके लिए दामाद ढूँढ़ा है। वह अगुवा बन कर सागर पर बैठा है। बामरि ने धोबी अजयी को बुलवाने के लिए कहा। मंत्री

और दीवान ने कहा—उसे भखुआ धोबी के द्वारा बुलवाया जाना ही ठीक होगा। भखुवा धोबी ही अपने दामाद को बुलायेगा। दूसरों के बुलाने से वह हरगिज नहीं आयेगा। आदमी छूटे। भखुवा अपने द्वार पर कपड़े सौंद रहा था कि सिपाही पहुँच गये।

पृष्ठ 275-276

सिपाहियों ने मखुवा को डाँटा और कहा—चलो तुम्हें राजा बुला रहे हैं। मखुवा कहने लगा—इस मृत्यु लोक में मेरा भाग्य फूट गया है। इन कुत्तों से मेरी भेंट हुई। सिपाहियों से कहा—जिसका दुर्भाग्य होता है, वही तुम लोगों का दर्शन करता है। मैंने किसका क्या बिगाड़ा है? सिपाहियों ने कहा जल्दी चलो हम लोग कल से ही हलचल में हैं। तुमको कपड़े की धुलाई सूझ रही है। तुम्हारे दामाद ने सतिया के लिए वर ढूंढ़ा है। ठाकुर बमरी बेहोश हो गये थे, उनको दाँत लग गया था हम सब लोग परेशान हैं, रोना-पीटना शुरू हो गया है और तुम यहाँ कपड़े सौंद रहे हो। भखुवा ने अपनी पत्नी से कहा—बुजरो मैंने तुमको बार-बार मना किया। तुमने जबर्दस्ती लड़कियों की शादी कर दी। तुमने इस दुष्ट का मुँह घी की हाँड़ी में डलवा दिया था।

मैं कहाँ तक तुमसे दुख कहूँ। तुमने उसकी शादी करायी वह अब अगुवा बनकर सोना मुहवली पास आया है। उसने पत्र भिजवाया है, भोमली का भाला उखड़ गया है। राजा बामरि ने मुझे बुलवा भेजा है। वह रो-रोकर कहने लगा। बात मत पूछो अपनी माँग धो लो। मेरा काल आ गया है। राजा मुश्क चढ़वा देगा, मेरी बाहों को पीछे बंधवा देगा, मुँह में गोबर ठूंसवा देगा। कच्चा बाँस की छड़ी से शरीर की खाल उधड़वा देगा। नखों में खपचाली ठुकवा देगा। भौंहों में टिकुरी गड़वा देगा। आगे पीछे पैर दबवाकर धरती पर गिरा देगा। आधा धड़ वह घर के बरामदे में धरवा देगा। आधा वह धूप में टंगवा देगा। छत्तीस हाथ का भाला मेरी छाती में घोपवा देगा। मेरा काल पुज गया है, तुम अपनी माँग धो डालो। उसकी पत्नी ने कहा—हे पति, क्या उसको झिगुरी की मार भूल गयी है कि यहाँ अगुवाई करने आया है।

झिगुरी की एड़ी की चोट से वह छः महीने तक हलुवा-गुड़ चाटता रहा। चलो हम दोनों राजा के दरबार में चलें। लड़कियों की शादी हमारे लिए काल हो गयी। मक्खू पत्नी से साथ राजा के दरबार में पहुँचा। राजा बामरि ने कहा—मैं तुम्हें जेल में डाल दूँगा, यदि कुशल चाहते हो तो मोती सगड़ के घाट जाओ, अपने दामाद को लाओ। मखुवा की स्त्री गले में कफन डालकर, मुंह पर आँचल डाले हुए कचहरी में खड़ी थी। उसने कहा—हे बलशाली ठाकुर सुनिये—

पृष्ठ 277-278-279

बीर अब मेरी बात मानिए। [यहाँ सूत्र है, हीनू करे ···· जीमा होख तइयार] हे देवी, मुझे आपके ही चरण की बलिहारी है। मेरी देह आज बिना किसी सहारे के है। आप किस दिन काम आएँगी। जगदम्बा युद्ध का समय आ गया है। यह गीत मैंने कान से सुना है, आँखों से नहीं देखा है। मैंने सुना है कि आपने बीर लोरिक की पूजा स्वीकार की है। हे देवी जैसे रण में सुघर लोरिक की प्रतिष्ठा रख ली वैसे ही आपने मेरा संग पकड़ा है। आज एक भी शब्द छूट जायगा तो सारी दुनियाँ मेरा अपमान करेगी। जिस दिन आप साथ छोड़ देंगी मेरा गाना खत्म हो जायेगा।

हे जगदम्बा, मैंने हर समय आपका भजन किया। मेरा गोति गाना छूट गया है, मेरा शरीर अब खोखला हो चुका है। मखुवा की स्त्री ने बामरि से कहा—तुम मेरे मालिक हो। मुझे बहुत दुख है। मेरे ये दामाद अपनी गति जानते हैं। एक एड़ के लगने से छै महीने तक हलुवा-गुड़ उन्होंने खाया है। अगर वह आपके लिए दामाद खोज कर लाये हैं तो आप आज्ञा दोजिये मै अपने पति को भेजती हूँ। अगर मेरा दामाद सागड़ पर युद्ध करके मर जायेगा तो उसके जैसा मुझको बहुत दामाद मिलेंगे। मेरे पति को दो घड़ी के लिए छुट्टी दीजिए। वह सागड़ पर जरूर जायेंगे। बामरि ने कहा दो घड़ी के लिए कौन कहे मैं दो चार दिन की छुट्टी देता हूँ पर उसको जरूर लेकर आना।

मक्खू बाहर निकला किन्तु ज्यों ही गली में आया तो कहने लगा बुजरो, तुमने दिन तो रख दिया। क्या वह बलि का बकरा बनने आयेगा। तुमने मेरी जान को हलचल में डाल दिया है। मखुवा की स्त्री हँस पड़ी। मैं तुम्हें तिरिया चरित्तर पढ़ा रही हूँ सोना सुहवलि पाल चले जाओ उसको धन के लिए लुभाकर, फुसलाकर यहाँ लाओ यदि वह सुरहन में जूझ जायेगा तो कल दूसरा दामाद ढूंढेंगे।

पृष्ठ 280-281

मखुवा ने कहा—वहाँ कम आमदनी है, सफलता के कम लक्षण हैं। वह आयेगा नहीं। उसकी पत्नी ने कहा रास्ता पकड़ो और जाओ। कहना कि मेरी स्त्री रो रही है कि हे पाहुन सूखी लिट्टी आप सुहवल में खा रहे हैं। मेरी स्त्री बारह प्रकार का भोजन बना चुकी है। दामाद आकर खा जायँ फिर मोती सागड़ के घाट पर चले जायँ। यही बबुआ हैं जिनकी हमने इतनी सेवा की है। आज वे सागड़ पर सूखी लिट्टी खा रहे हैं। हे पति, तुम इतनी बात रो-रोकर कहना। वह धोबी माया में फँस जायगा। अच्छा मैं जा रहा हूँ। पर वह सावधान हो जाएगा। सशंकित हो जायेगा।

धोबिन अपने घर गयी। मक्खू सोहवलि के लिए चला। ज्यों ही वह नीचे उतरा लोरिक ने उसे देखा। वह कुछ दूर दुलकी (घोड़े की चाल) चल रहा है फिर

चौपाल (पालकी) की चाल की भाँति धीरे-धीरे चल रहा है। लोरिक तम्बू में प्रवेश कर गया। उसने अजयी से कहा—मीता, उठो। तुम सुहवलि के लोगों को पहचानते हो।

देखो, राजा का कोई संदेशवाहक आ रहा है। शायद वह लड़ने आया है। वीर अजई उठा, मोती सगड़ के घाट पहुँचा और ध्यानपूर्वक देखने लगा। उसने लोरिक से कहा कि यह कोई निमन्त्रण वाला नहीं है और न राजा का धावन है। यह तो हमारे ससुर मक्खू हैं। मुझको दुपट्टा तान कर सो जाने दो। शायद बामरि ने दबाव दिया है तभी वह तेजी से चले आ रहे हैं। वह तम्बू देखेंगे। मेरा शरीर नहीं दिखाई पड़ेगा तो मुझे पूछेंगे। कह देना कि धोबी नहीं आया है। चाहे जितना प्यार से बात करें बताना मत। यदि वह दबाव डालें तब भी मत बताना। सुहवलि में दामाद की जो सेवा होती है वह मेरा शरीर जानता है। पंचों, अजई दुपट्टा तानकर सो गया। मक्खू आगे बढ़ते जा रहे हैं। जब वह आधा सुरहनि में पहुँचे तो उन्होंने अपना सिर कुछ ऊपर उठाया। अब देवी का खेल सुनिये। सोहवल में ऊपर पीली कनात पड़ी हुई थी। नीचे उसमें रेशमी डोर लगी हुई थी।

पृष्ठ 282-283

तम्बू के अगल-बगल में सोने के झब्बे लटक रहे हैं, उसमें मोतियों की झालरें लगी हुई हैं। वीर का सोने का कलश स्वर्ग छू रहा है। धोबी मक्खू अपने मन में विचार करने लगा। हमने बहुत नाम सुने थे। बहुत तम्बू यहाँ आये पर ऐसा तम्बू किसी का नहीं था। तम्बू के चारों ओर पन्नियाँ लगी हुई हैं, ऊपर पतंग उड़ रहे हैं। यहाँ तो बामरि के पास जितना धन होगा उतना यहाँ इस तम्बू में लगा हुआ है। भवानी प्रसन्न थी। वह मोती सगड़ के घाट बैठी हुई थीं। मक्खू मोती सागड़ पर चला गया। उसने तम्बू में झाँक कर देखा वहाँ कोई बूढ़ा आदमी नहीं था। सभी जवान थे जिनकी घनी मूँछे निकली नहीं थीं। ये सभी अपनी भुजाओं को फुला-फुलाकर तम्बू में बैठे हुए थे।

दुर्गा ने सबका एक रंग एक रूप बना दिया था। लगता था सभी एक ही दिन, एक ही बूँद से, एक ही गर्भ से अवतरित हुए हैं। मक्खू विकल हो उठा। वह विक्षिप्त होकर घूमने लगा, कोना-कोना छान डाला, वहाँ एक भी बूढ़ा नहीं था। दूल्हा धरमी की गद्दी ऊपर लगी हुई थी। वह सोचने लगा हे दैव नारायण, हे विधाता आपने क्या सुन्दरता निर्मित कर दी है। सतिया का गनना खूब बना है। गंगा नहा कर उसने ऐसा पति पाया है। जैसी सूरत-शकल सती की है वैसा ही दूल्हा है।

मक्खू को जब अजयी नहीं दिखाई पड़ा तो वह लोरिक के पास चला गया। लोरिक सागड़ पर टहल रहा था। पूछा—भइया तुम्हारा घर कहाँ है। मेरा नाम

मक्खू है । मैं सुहवल का हूँ । लोरिक ने पूछा तो तुम क्या चाहते हो ? उसने कहा—अजयी मेरे दामाद हैं । मैंने सुना है कि अहीर की बारात आयी है । मेरी स्त्री ने अपने दामाद के लिए भोजन बनाकर रखा है । लोरिक ने पूछा तुमने सब जगह देखा है क्या अजयी हैं यहाँ । मक्खू ने कहा—नही । बूढ़ा मक्खू रो-रोकर धरती पर गिर पड़ा । यदि आज मेरा दामाद जीवित होता तो यहाँ अवश्य आता । लोरिक ने उसे चुप कराया । मक्खू और जोर से रोने लगा । हमारी लड़कियाँ संकट में पड़ गयी हैं। वे विधवा हो गयीं । उनका जीवन कैसे चलेगा । लोरिक ने कहा—बुढ़ऊ चुप रहो । पर मक्खू शान्त नहीं हुआ, वह रोता चला गया ।

## पृष्ठ 284-285

लोरिक ने अंगुली से इशारा किया कि अजयी कहाँ है ? धीरे-धीरे मक्खू वहाँ तम्बू में चला गया । उसने अजयी का दुपट्टा उतारा तो वह एकटक देख रहा था । अजयी ने अभिवादन नहीं किया तो मक्खू ने कहा पहचान नहीं रहे हो, पाँव छुओ । बाबू, हमारी लड़कियों का कुशल क्षेम कहो । उसने कहा—मैं क्या कुशल कहूँ ये दोनों गउरा में मर चुकी है । जब अजयी ने यह बात कही तो गउरा के सभी वीर आश्चर्य चकित होकर देखने लगे । मक्खू ने कहा बाबू वे मर गयीं तो तुमने समाचार भी नहीं दिया । अजयी ने कहा—उस बीमारी का क्या हाल कहूँ । बड़ी वाली खा-पीकर आनन्द से सो रही थी पर अचानक ही पटके में मर गयी । जब मै उसका प्रवाह कर आया तो दूसरी भी झटके में मर गयी । हे, बाबा, तुम्हारी बड़ी लड़की 'पटके' में और छोटी 'झटके' में मर चुकी है ।

मक्खू ने कहा जब वे मर गयीं तो अन्तिम क्रिया के दिन तो बुलाते । तुमने काम के दिन न्यौता क्यों नहीं दिया ? अजयी ने कहा 'हितई' का सम्बन्ध तो लालच से चलता है । तुम्हारी तीसरी बेटी होती तो मैं न्यौता भेजता कि शायद तुम उससे मेरा विवाह कर देते । बूढे ने कहा मेरी लड़कियाँ मर चुकी हैं तो तुमको यही अगुवाई करनी थी । कहीं दूसरी जगह अगुवाई करने को नहीं मिली ।

लोग कहने लगे दामाद और ससुर में खूब जम रही है । अजयी ने मक्खू से कहा—मैंने यहाँ इसलिए अगुवाई की है कि सती की शादी हो जायगी तो इस बार मैं भी दो चार लड़कियों को ले जाऊँगा । सुहवलि की कन्याएँ शुभ हैं इसलिए यहाँ बीर को लेकर आया हूँ । मक्खू ने रोकर कहा—मेरी पत्नी शाम से ही विधि पूर्वक भोजन बनाकर रो रही है कि मेरे दामाद सागड़ पर सूखी लिट्टी खा रहे होंगे ।

## पृष्ठ 286-287-288

अजयी कहने लगा कि बकरे की भाँति तुम मेरे बलि का दिन निश्चित कर दोगे तथा मेरे गले में रोटी और जौ बँधवा दोगे । मैं तुम्हारे यहाँ भोजन नहीं

करूँगा। सुहवलि का हाल मेरा जाना हुआ है। जो तुम्हारे यहाँ भोजन बना है उसका हाल मेरा हृदय जानता है। मक्खू रोने लगा। तब लोरिक से नहीं रहा गया। वह अजयी के पास पहुँचा। कहने लगा—मेरे मीता और गुरु, तुम सुनो। यदि तुम्हारी सास का मन है तो तुमको मोती सगड़ के घाट जाना ही पड़ेगा। धोबी ने कहा—मित्र सुहवलि का हाल तुम नहीं जानते। राजा ने इस पर दबाव चढ़ाया है। यह सुरहनि में यहाँ हमें माया-जाल में फँसाने आया है।

सुहवलि में दामाद की जो सेवा होती है मेरा मन ही जानता है। वहाँ भोजन नहीं बना है। बलि के बकरे के गर्दन में जैसे रोटी जौ आदि बाँध दिया जाता है वैसे ही भोजन कराकर मेरा बलिदान कराया जायेगा। मीता, तुम इन बातों को जाने दो। सान गड़े रहने दो जिसको लड़ना होगा यहां मोती सागड़ के घाट आ जायगा। मुझे सोना सुहवलि पाल मत भेजो। वहाँ मेरा तन संकट में पड़ जायेगा। मक्खू ने कहा—भइया लोरिक अजयी से पूछो की क्या मेरी स्त्री ने इनको मारा है। यह साफ बता दे। अजयी ने तब लोरिक को पूरी कहानी बतायी।

मैं सुहवलि में चौदह टोले के तुम्हारे जैसे मर्दों को लड़वा रहा था। जब मेरी कसरत पूरी नहीं हुई तो मैं सुरहनि में गंगनी खेलने आ गया। सात दिन तक यहाँ के युवकों को मैंने गंगनी खेलायी। युवकों की इज्जत उतार दी। सातवें दिन ताली फिर गरज उठी। (इसके बाद सूत्र है) बमरी ने उसकी आवाज सुनी तो अपने पुत्र भीमली को धिक्कारा झिंगुरी को धिक्कारा। भीमली ने छत्तीस हाथ का भाला गड़वा दिया। मन्त्रियों के कहने पर बमरी ने झिंगुरी को बुलवाया। मैं सच कह रहा हूँ। ज्यादे सहकना और बहकना जी के लिए काल है। मेरा मन इतरा गया था।

पृष्ठ 289-290-291-292-293

मोती सगड के घाट पर सब लोग दूसरे व्यापार में लगे हुए थे। मैं इस भीटे पर लिट्टी लगाता था, रात को विश्राम करता था। दिन में कसरत करता था। मुझे कोई पहचानता नहीं था। कोई मेरे पास बैठता नहीं था। मेरी ताली सुबह शाम बजती थी। बामरि का पत्र पाकर झिंगुरी गेरुवा पहाड़ से सज-धजकर चला। उसने लंगोटा पहन रखा था जिसमें मल्ल वर्ण की गाँठ थी। अजगर की सी उसने पेटी बाँध रखी थी, जिसमें गोला स्थिर था। उसने गर्दन में धूल डाल रखी थी। झिंगुरी आया तो बामरि ने रोकर कहा—बेटा, तुम बेटा नहीं पैदा हुए हो गदहा पैदा हुए हो।

एक धोबी आकर यहाँ उत्पात मचाये हुए है। यहाँ से वह चला जायगा तो मुझे गाली देगा और कहेगा यहाँ सब गदहे पैदा हुए हैं। मीता मैं ब्यालिस हाथ दौड़ गया तबतक झिंगुरी उपस्थित हो गया। सभी युवकों को वह लेकर आया। मेरा भी मन बढ़ गया था। मैंने गर्दन पर मिट्टी लगायी, कुछ भुजाओं पर। फिर मैंने बैठक लगायी। मेरी भुजाओं की शक्ति अपार थी। मैंने ताली बजायी। गंगनी शुरू हुई।

जैसे बाघ बटेर पर, शिकार पर टूटता है वैसे ही झिंगुरी टूटा। पर मेरी चोट से झिंगुरी लम्बे जाकर गिरा उसकी बाँह हिल गयी। गंगनी में उसकी देह हिल गयी। झुक गयी।

पृष्ठ 294-295-296

वह घुटने पर आकर रुक गया। मैंने धरती पर पैर दबाया, बीर के ऊपर कूद गया। झिंगुरी ने अपना मस्तक नीचे कर लिया। अन्त में झिंगुरी ने धोखा कर दिया। हम दोनों वीर गरज कर उठे। उसी समय अवघड़ बाबा ने पैर खींच दिया। मैं गंगनी में गिर पड़ा। झिंगुरी परोसे भर ऊपर कूद गया। उसने मुझे जोर से पैर मारा। मेरे बदन में चोट से गर्मी छा गयी। मुरहन में मेरा दाँत लग गया। मीता, सब जय बोलने लगे झिंगुरी की जीत हो गई। वहाँ मेरा कोई हित चाहने वाला नहीं था। मक्खू से जाकर युवकों ने यह बात कही तो उनकी स्त्री ने कहा अपनी जाति का लड़का है उसको टाँग लाओ।

दो लड़कियों ने, जिनको विवाह कर मैं गउरा ले गया हूँ, मेरे शरीर पर लोथा चलाना शुरू किया। सात दिन तक मेरा सीना कड़कता रहा। हमारे शरीर पर लोथा चला पर मेरी आँख नहीं खुलती थी। मैं आँख खोलना चाहता था तो शरीर की हड्डी कड़कने लगती थी। आठवें दिन मेरी आँख खुली। मक्खू की स्त्री ने तब मुझे हलवा चटाया उसकी बड़ी और छोटी दोनों लड़कियों ने, जिन्हें मैं दुधिलापुर विवाह कर ले गया हूँ, घी का पतला हलुवा बनाकर खिलाना शुरू किया। मैं सात महीने तक खुश होकर हलुवा चाटता रहा। सुहवल मे मेरा शरीर फिर जागृत हो गया मैं टहलने लगा। लोरिक ने कहा जिसकी सास ने बुरे दिनों में सुख दिया, जिसने इतनी सेवा की, तुम्हारा इतना प्रतिपालन किया उसने आज बारह व्यंजन बनाये हैं, और तुम्हारी बाट देख रही है। तुम्हें निश्चित जाना है।

पृष्ठ 296-297-298

बीर अजयी रोने लगा। अब हमारी जोड़ी बिछुड़ रही है। मुझे सुहवल में जाना ही है। बामरि वहाँ मेरी जान नहीं छोड़ेगा। आज हमारी तुम्हारी मित्रता छूट जायेगी। सुहवलि की हालत मैं जानता हूँ। बीर लोरिक नाराज हुआ। उसने कहा—मीता तुम्हारे ऊपर बज्र गिर जाय, तुम ओट में दबकर मर जाते तो अच्छा होता। तुम चिंता छोड़ दो और सोना सुहवलि पाल चले जाओ। तुम अपने ससुर के द्वार पर भोजन करना और उसी रास्ते से बामरि के दरवाजे पर चले जाना और कह देना। प्रेम से वह लड़की नहीं भेज रहे हैं।

सात दिन सागड़ पर बारात को टिके हुए हो गया। वे जल्दी निमन्त्रण भेज दें। यदि वह तिर्छी उँगली कर तुम्हें ताक दें तो मुझे खबर कर देना। ऐ मीता, मैं

तुमसे कह रहा हूँ तुम गउरा में लड़ाते रहे। यही खेल यहाँ पर मत समझो। तुम्हारी जिंदगी के लिये यहाँ सुहवलि में मैं हड्डियों की ढेर लगा दूँगा। पर तुम्हें जाना ही पड़ेगा। अजयी ने कहा—मुझे जाना ही पड़ेगा तो ऐ लोरिक तुम भी लंगोटा कस लो। क्या जाने मैं उधर चिल्लाऊँ और तुम लंगोटा ही कसते रह गये। तब तक तो वह मुझे समाप्त ही कर देगा।

पंचों, अब जिस दिन की बात है उसके बाद का खेल सुनिए। धोबी ने लोरिक से कहा तुम अपना अस्त्र-शस्त्र पोशाक आदि धारण कर लो। [मूल पाठ में सूत्र है जो कई बार पहले आ चुका है] तब मैं मुहवल का रास्ता पकड़ूंगा। मैं वैसे ही नहीं चला जाऊँगा। तुम्हारे धोती पहनते-पहनते वह मेरी जान ले लेगा। धोबी ने अस्त्र-शस्त्र से अब अपने को सुसज्जित कर लिया, जामा पहन लिया [यहाँ भी सूत्र है] और अपने ससुर मक्खू के साथ चला। कहा—चलो तुम्हारी रसोई ठंडी हो रही है, बासी हो रही है। लोरिक से कहा—तुम सजग रहना। जाने की मेरी इच्छा नहीं हो रही है। यह मुझे बलिदान के लिये ले जा रहा है। लोरिक ने उसे जबर्दस्ती भेजा। गाँव के पास पहुँचने पर मक्खू ने अजयी को दक्षिण टोले में चलने के लिए कहा जहाँ बामरि का मकान था। मक्खू का मकान पश्चिम की ओर था। अजयी ने जब यह कहा—इधर कहाँ जा रहे है तो उसने कहा। डीह सहता नहीं था, शुभ नहीं था अतः राजा के घर के पीछे मैंने घर बनवा लिया है।

पृष्ठ 299-300

अजयी ने कहा—हाँ, वहाँ तुम्हारे बहुत से लड़के बच्चे हैं कि डीह शुभ नहीं है। ठीक बताओ, नहीं तो तुम्हारा मस्तक काट लूँगा। तब मक्खू ने कहा तो अब साफ-साफ मैं बता रहा हूँ। तुम सब जानते तो थे ही तब अगुवाई क्यों की? बीर अजयी गरजने लगा, मूँछों पर ताव देने लगा। तुम यह न समझो कि मै कमजोर हूँ। यहाँ से जाकर मैंने खूब दूध पीया है। अब यदि बमरी के बेटे से भेंट हो जायगी तो उसे मार कर खंड-खंड कर दूँगा। हे दादा, यह वही अजयी है जो एक ही एड़ की मार से जमीन पर गिर पड़ा था।

मक्खू ने कहा—अधिक ललकार मत बाँधो। यह अगुवाई तुम्हारे जी के लिए काल है। अजयी ने ससुर मक्खू को गाली दी। मैं तुम्हारे मुँह में तलवार डाल दूँगा। ऐसी बात मत करो। झिंगुर को कौन कहे भीमली को पटक-पटक कर मार डालूंगा। खंड-खंड करके उड़ा दूँगा। सीराज-मिराज की तो कोई गिनती ही नहीं है। पिंजला का बेटा अजयी उन्मत्त हो उठा। बूढ़े मक्खू को वह ललकारने लगा। बूढ़े ने कहा—हाय भगवान एक बात मैं बताता हूँ। ऐ बाबू, बामरि के इस समय बेटे यहा नहीं है केवल एक स्त्रैण है, एक 'मउगड़ा' है जो इस समय वहाँ है। झिंगुरी गेड़ुरी पर हैं सिराज बबुरी बन में गाय चरा रहे हैं। दसवंता भगवंता मेले-ठेले में

लड़ रहे हैं । झिंगुरिया का विवाह हुआ है। भिमलिया का भी विवाह हुआ है। वे फुलहनि के बाजार में गौना कराने गये हैं।

धोबी अजयी और उन्मत हो गया। कहने लगा मैं जरूर बामरि के द्वार पर जाऊँगा। उसने मक्खू से पूछा कहाँ-कहाँ सुहवलि में खतरा है। मक्खू ने कहा—मैं नहीं जानता। रास्ते में सती की सखियाँ मिलीं और कहने लगीं—क्या तुम्हें मालूम नहीं है कि तुम्हारे कारण हम लोगों पर यहाँ क्या गुजर रही है। तुम लौट जाओ, नहीं तो हमारी सखियाँ विधवा हो जायेंगी। अजयी नाराज हुआ, कहा—इस बार मैं सुहवलि में भिमली को मार डालूँगा। अजयी अपने बल को रोक नहीं पा रहा है।

पृष्ठ 301-302-303

लड़कियाँ सिर ऊपर उठाये झांक रही हैं। उन्होंने कहा पाहुन की शक्ति बढ़ गयी है। पाहुन, तुम ठीक ही कह रहे हो कि बमरी के बेटे को तुम मार दोगे और सती का विवाह होगा। पर हम लोग एक बात कह रहे है तुम सजग होकर बामरि के पास जाना। सोना सुहवलि की गली पतली है, जब कुछ और आगे जाना तो चौमुहानी है, वहाँ बहुत से वीर तेग लिये हुए खड़े है, वहाँ बहुत सावधान रहना। सब तुम्हारी बाट जोह रहे हैं।

स्त्रियाँ धोबी को यह भेद बताकर आगे चली गयी। धोबी पतली गली के रास्ते चला तो उसने अपनी तलवार उठा ली, उसके पास गुप्ती (एक प्रकार का खड्ग) थी, दूसरे हाथ में ओड़न ढाल थी। वह चोमुहानी तक झूमते हुए, पर दबाते हुए गया। वहाँ पर खड़े वीरों ने अजयी को ललकारा। धोबी बयालिस हाथ कूद गया। गली के उस पार जाकर अपनी तलवार संभाल ली, झुककर उसने तलवार फेंकी तो युवकों ने हथियार डाल दिया। पाहुन-पाहुन चिल्लाते हुए वे अजयी के पैरों पर गिर पड़े। उसने कहा यह मत समझो कि मैं वही हूँ जिसे झिगुरी ने एक एड़ मार कर गिरा दिया था। मैंने अहीर के यहाँ बकेन गायों का दूध पिया है, मेरी भुजाएँ मजबूत हो गयी हैं। इस बार झिगुरी की बात कौन कहे भिमली को मैं मार डालूँगा और इसी जगह, इसी क्षेत्र में उसकी हड्डियाँ बिखेर दूँगा। पंचों, सहकना, बहकना बहुत बुरा है।

स्त्रियों की झूलनी जीव के लिए काल है। धोबी बामरि के दरबार में पहुँचा। कचहरी में जाकर उसने माथा नवाया। डांटकर धोबी ने कहा बामरि तुम मेरा अभिवादन ले लो, मेरी बात सुनो—कई दिनों से हमारी बारात यहाँ टिकी हुई है। तुम न निमंत्रण की लकड़ी भेज रहे हो न भोजन का निमंत्रण दे रहे हो, न द्वार-पूजा करा रहे हो, तुम्हारा बेटा भिमली कहाँ है? झिगुरी कहाँ है? दसवंता,

भगवंता, सिराजवा कहाँ है ? समर जीत कर हम निश्चित रूप से सती को ले जायंगे । हाथ जोड़कर लेट कर बामरि ने कहा—अच्छा भिमली सात बरहों (रस्सी) को तोड़ डालता है । तुम भी उसे तोड़ दो । मैं बेटी को संग में लगा दूँगा ।

पृष्ठ 303-304-305

सहकना, बहकना खराब है । स्त्रियों की नाक की झूलनी जीव के लिए काल है । धोबी समझ रहा है कि वह सचमुच जीत लेगा । वह बामरि के साथ हवेली में गया । वहाँ बरहा विशेष मूंज का बना हुआ है । दो बीरों ने अजयी के शरीर में रस्सी बाँध दी । बमरी ने कहा—मेरा बेटा आठ ऐसी रस्सियों को तोड़ता है । धोबी ने कहा मुझसे तुम आठ रस्सियों को तोड़वा लो । अजयी ने अपनी मुश्कें चढ़ा लीं । तब बमरिया ने कहा कि बरहा छोड़ दो, झटकार दो कि वह टूट टूक हो जाय ।

धोबी का बल बढ़ा हुआ था । उसको संभालना उसके लिए कठिन था । उसने कहा—बेटी चोद बामरि तुम्हारे मुँह में मैं तलवार घोंप दूँगा । एक-एक बार करके क्यों रस्सी बंधवा रहे हो । एक ही बार सातों रस्सियों को बंधवा दो । शक्ति लगाऊँगा, सभी रस्सियाँ टूट कर बिखर जायेंगी । बामरि ने कहा मेरा बेटा बारी-बारी से ही रस्सी तोड़ता है । यदि भीमली एक बार में तोड़ चुका होता तो तुमसे भी मैं यही कहता । पटुवा का बरहा (रस्सी) बीरों ने उस पर चढ़ा दिया । एक ही बार में वह खंड-खंड हो गया । फिर सन का बरहा आया । यह भी शीघ्र धोबी ने तोड़ दिया । नारियल के रेशो से बना हुआ बरहा भी उसने झटकार कर तोड़ दिया ।

अजयी ने फिर बेटी को लगाकर गाली दी और कहा एक ही बार सब रस्सियाँ बाँध दो कि बरहा तोड़ूँ और सती को ले जाऊँ । अब सिपाही चमारों के यहाँ गये । चमारों ने चमड़े का बरहा बना दिया, उसे अच्छी तरह भांज कर तैयार कर दिया, उस पर केतकी चढ़ा दी । धोबी के मुश्कों पर उसे बाँध दिया गया । बामरि ने कहा—इस रस्से को तोड़ दो तो सती को संग में भेज दूँगा । चार-चार चमारों ने धोबी को रस्सी से बांधा । चमड़े का यह बरहा अच्छी तरह लपेट कर गाँठ दे-देकर बाँध दिया गया । साठ-साठ भावरें चमार के लड़कों ने डाल दी । तीन सौ साठ भावरें पड़ गयी । अजयी का शरीर अब फकड़ने लगा । उसके दो पुराने घाव उभर कर तड़कने लगे ।

पृष्ठ 306-307

पंचों, चमारों ने अच्छी तरह बरहा अजयी पर चढ़ा दिया । उसकी छाती चरचरा उठी । तब बमरिया बोला—पट्ठे बरहा तोड़ दो । आगे पीछे पैर लगा कर जब

उसने रस्सी को फेंका तब तक उसका पंखा पड़पड़ा उठा। अजयी चिल्लाकर गिर पड़ा। लोरिक वहाँ दौड़ा। राजा बमरी ने अपनी पुत्र बधुओं से कहा तुम लोग धोबी को मूसल, पीढ़ा, लोढ़ा आदि से पीटो, इसका सिर तोड़ डालो, आँखें धुन दो। जैसे गोधन कूटा जाता है वैसे ही धोबी की कुटाई शुरू हो गयी। बामरि की बहुएँ उसका लोढ़े से सिर तोड़ने लगी। तब तक माई जगदम्बा पहुँच गयी। जाकर धोबी के शरीर पर पट होकर गिर पड़ीं। उनके शरीर पर मूसल की चोटें पड़ने लगीं। इधर लोरिक बीर बघेला वहाँ दौड़ा। चारों ओर पता लगाया, घूमा किन्तु उसको अजयी का पता नहीं चला। वह राजा बामरि की गली में पहुँचा। स्त्रियाँ मूसल की मार कर रही थीं अजयी वहाँ बगल में सिसक रहा था। वह कराह रहा था।

लोरिक वहाँ ब्यालिस हाथ कूद गया। तब तक बामरि की बेटी सतिया चिल्ला उठी। भाभियों भागो, आंगन में घटिया आदमी घुस गया है। तुम्हारी इज्जत अब नहीं बचेगी। सारी औरतें भरभरा कर बखरी में प्रवेश कर गयीं। लोरिक अजयी के पास पहुँच गया। धोबी के शरीर का प्रत्येक अंग घायल हो गया था। उसकी पीठ पर मूसल की चोटें पड़ी थीं। अजयी वहाँ बेसुध पड़ा था, कुछ-कुछ बोलता था। उसने कहा भावज तुमने अच्छा काम नही किया है। तुमने आंगन मे विष बो दिया है। रोते-रोते वह अजयी का बरहा खोलता पर वह खुल नहीं रहा था। जैसे मैं अपने मित्र के लिए दुखी हूँ वैसे ही तुम अपने भाइयों के लिए अहक-अहक कर रोओगी। लोरिक रोता, बरहा खोलता और बार-बार यही कहता। बरहा नहीं खुला तो उसने तेग निकाल कर रस्सी का बाँध काट दिया। जैसे लक्ष्मण को जब शक्तिबाण लगा था और हनुमान लंका में पहुँच गये थे वैसे ही लोरिक वहाँ पहुँच गया था।

पृष्ठ 308-309

धोबी को जैसे शक्ति-बाण लग गया हो। लोरिक रो-रो कर धोबी को उठा रहा है। उसने गर्दन को सहारा देकर धोबी को गोद में उठाया और संवरू के पास लाया। धोबी अच्छी तरह पीटा गया है। संवरू ने देखा कि धोबी की गर्दन झुक गयी है। वह इधर-उधर हिल रही है। दूलहा बन कर संवरू बैठे हुए थे पर धोबी को देखते ही वह बयालिस हाथ कूद गये। कहा लोरिक तुम्हारे ऊपर वज्र गिर जाय, तुम आटे में दब जाओ, तुम बहुत डींग मार रहे थे, पूवा पका रहे थे। मना करने पर नहीं मानते थे, मीता धोबी को तुमने पिटवा दिया। मेरी छाती फट गयी।

संवरू ने बांस का धनुष अपनी सवारी से निकाला। उनके शरीर में आग लग गयी। संवरू ने बाँस और बरेठ का धनुष जब पालकी से निकाला तो लोरिक को मूर्च्छा आ गयी। बाँस बरेठ का धनुष लेकर उन्होंने बामरि का किला उड़ा देना

चाहा। तब तक लोरिक चिल्ला उठा। यदि तुम बाण छोड़ दोगे तो सारा सुहवल गाँव जल जायगा। मेरा जीना व्यर्थ हो जायगा, मैं नरक में गड़ जाऊँगा। मैं यह नहीं जानता था कि बामरि यह हाल करेगा, धोखा करेगा। लोरिक फूट-फूट कर रोने लगा, त्राहि-त्राहि करने लगा। तुम दूल्हा बनकर आये हो, हम तुम्हारी बारात करने आये हैं। इसी समय भवानी मोती-सगड़ के घाट पहुँच गयीं। धरमी का बाण उन्होंने पकड़ लिया। धरमी तुम दुनियाँ में डूब गये। दूल्हा बनकर तुमने बाण उठा लिया, तुम्हें पहले तो शादी करना भी नहीं स्वीकार था।

पृष्ठ 310-311-312

पान में जैसे चूना लग जाय वैसे ही बात संवरू के कलेजे में धंस गयी। रोकर उन्होंने धनुष रख दिया। वह धोबी को गोद में लेकर रोने लगे। भवानी, अब तुम्हीं धर्म की रक्षा कर सकती हो। मेरा भाई धोबी आज पीट गया है। मेरी छाती फट गयी है। जगदम्बा ने हँसकर कहा—अब युद्ध की तैयारी हो गयी है। कुएँ का पानी रोक लो। धरमी को चैन नहीं मिला। धोबी को गोद में लेकर वह सेवा करते रहे, रोते रहे।

लोरिक को भवानी ने गुलेल और गुरियों के साथ सुरहलि भेजा और कहा कि जो भी स्त्री वहाँ पानी भरने आये उसका घड़ा फोड़ दो। बीर लंगोटा कसकर, मालबरन की गाँठ चढ़ाकर वहाँ गया जहाँ सोलह सौ स्त्रियाँ पानी भर रही थीं, खूब भीड़ थी। किसी ने घड़े में पानी भरकर सिर पर रख लिया था, कोई अभी पानी भर रही थीं। लोरिक घड़ों पर गुलेल चलाने लगा। घड़ों के फूटने से, साड़ियाँ भीगने लगीं, दक्षिणी छीट की उनकी मखमल की चोलियाँ भी भीग गयीं। स्त्रियाँ घड़ा छोड़-छोड़ कर भगीं। सुहवल में हल्ला मच गया, सोनभद्र के घाट पर स्त्रियों ने बदअमली की है, दुराचार किया है। लोगों ने कहा—हे बामरि ! जितनी औरतें पानी भरने गयी थीं उनकी इज्ज़त चली गयी। लोरिक ने उनका घड़ा फोड़ दिया है, उनको इज्ज़त उसने ले ली है या छोड़ दी है कहा नहीं जा सकता।

बामरि के सारे शरीर में आग लग गयी। उसने झिंगुरी को पत्र लिखा, धावन को दिया। भीमली समुराल करने गया था। धावन फूलेना झिंगुरी के पास गया। झिंगुरी ने काका बामरि और अपनी बहिन सतो का हाल पूछा। उसने पत्र दे दिया। उसमें गउरा के अहीर का हाल लिखा था। [मूल पाठ में सूत्र है : बलिया भाटपुर.......लोरिक ह नांव]

संवरू वर बनकर आये है। पत्र में लिखा है राय बात से शादी कर लोगे तो ठीक होगा। यह मत समझो कि गउरा का बीर प्रार्थना कर रहा है। कल प्रातःकाल जब पूर्व में ललिमा छा जायगी, सुहवल में संग्राम छिड़ जायेगा। तलवारें

चलेंगी। दूसरे पन्ने पर चित्र है जिसमें विष का वृक्ष है। रक्त से कोहबर पुता गया है।

पृष्ठ 312-313

पत्र में छाती का पीढ़ा गड़ा है। भीमला के मुंड का कलश धरा है। पत्र में जो चित्र बना है उसमें भीमली की पीठ झुकी हुई है। वह आँख खोल-खोलकर पत्र देख रहा है। उसकी जांघ की हरिश गाड़ी गयी है। सतिया बहिन वहाँ खड़ी है, उसके पास ही लोरिक है। उसने सतिया का झोंटा पकड़ रखा है ऐसा चित्र पत्र में खींचा गया है। झिंगुरी सतिया का झोंटा देख रहा है। वह धरती पर गिर पड़ा है और कह रहा है शायद लोरिक ने मेरी बहिन को सागड़ पर घसीटा है। उसने कहा—अब हमारी इज्जत शेष नहीं है। इस समय उसका भी काल पुज गया है।

पंचों, पत्र देखकर झिंगुरी को क्रोध आ गया। उसने अपना कच्छ धारण किया, मल्लवर्ण की गाँठ लगायी, सात (छतीस ?) हाथ का डंडा उसने गर्दन पर डाल लिया है। वह झूमता हुआ पग डालने लगा जैसे इन्द्र अखाड़े में जा रहा हो। गेरुवा पर्वत से वह सुहवल के बाजार में चला। रास्ते में बबुरी बन पहाड़ पर सिराज की गायें थीं। सिराज कंधे में लाठी लिये गायों को चरा रहा था। उसने देखा भइया झिंगुरी ने छतीस हाथ का डंडा अपने कंधे पर रखा है। यह डंडा किस पर उठाया गया है। सिराज ने पूछा। किसका काल पुज गया है ? तुम्हारा भाला किस पर उठ गया है। झिंगुरी ने सिराज को पाती दिखाई।

इस पत्र में चित्र है। भीमला के मुंड का कलश है, जांघ की हरिश है। उसमें बीर का फोटो है जो बहिन सती का झोंटा पकड़े हुए है। सिराज ने कहा—भइया झिंगुरी, मैं डर के मारे नहीं कह पा रहा था। मेरी एक बार गाय भूल गयी थी तो इसी बोहा में वे गायें मिलीं। मैं सच कह रहा हूँ उसी समय मैंने दो गायें वरच्छा में दी थी क्योंकि ऐसा सुन्दर वर खोजने से नहीं मिलेगा। उसके मुकाबले में तुम्हारा धन नगण्य है चौड़ाई में चौदह कोस का दह, झील (कहते हैं बलिया का सुरहा ताल चौदह कोस में फैला है) है, सोलह कोस उसकी लम्बाई है। उसके आस-पास खर (घास) जमा है। बीच में झीने-झीने कमलनाल (पद्मनाल) हैं। वहाँ मुघर संवरू की गायें घूमती हैं। वहाँ दुधिया है जिसमें पत्ते निकले हैं। वहाँ गायों का प्रताप फैल रहा है।

पृष्ठ 314-315

वहाँ का जलसा देखने योग्य है। मैं बोहा में चला गया जहाँ मेरी गायें बहक गयी थीं। संवरू मीता ने सात पीपल का पेड़ लगाया है, सात पकड़ी के पेड़ लगाये हैं, सात बरगद के हैं। वहीं मन्दिर है जिसमें हर शंकरी लगी हुई है। पास

में वहीं गायों का अड़ार है। बीच में अखाड़ा खुदा हुआ है। सिराज अपने भाई झिंगुरी से कहने लगे, चलिए, हम सब लोग मिलकर काका से कहें कि बहिन सती की शादी वे कर दें तो हमारी शान बनी रहेगी। झिंगुरी यह सुनकर क्रुद्ध हो उठा। उसकी आँखें लाल हो गयीं। मैं खोइलनि के बेटे को मार डालूंगा, जलता हुआ दीपक बुझ जायगा। सिराज ने कहा—अच्छा चलो, यहाँ पुवा पका रहे हो, गाल बजा रहे हो, वहाँ तुम्हारी गाँड़ फट जायगी। तुम्हारी बोलती बन्द हो जायगी। तुम्हारा अभिमान चूर-चूर हो जायगा। इतना कहकर सिराजवा पशुओं की रखवाली करने चला गया। झिंगुरी क्रुद्ध होकर बयालिस हाथ कूद गया।

जब वह सुहवल पहुँचा तो छत्तीस वर्ण की बेटियाँ चिल्लाने लगीं। बामरि के बेटे लड़कर कब मरेंगे और हमारा विवाह कब सम्पन्न होगा ? आपस में कहने लगीं, परेशान होने से काम न होगा। पाहुन अजयी ने अगुवाई की है। सतिया की शादी निश्चित होगी, गली में स्त्रियाँ इस प्रकार बात-चीत कर रही हैं। बामरि की गद्दी लगी हुई है, दरबार जोरों पर है, झिंगुरी ने जाकर मस्तक नवाया। बामरि ने उसे गाली दी—तुम लोग बेटा नहीं हो, गदहा हो, तुम लोगों की शान मिट्टी में मिल गयी। यहाँ आकर लोरिक ने इतनी दुर्गति की है। झिंगुरी रोकर पीछे हट गया। अब वह उलटा कच्छ पहनने लगा। मल्लवर्ण की गाँठ डालने लगा।

पृष्ठ 316-317-318

झिंगुरी ने अलीगंज का जूता पहना। छाती पर लोहा (लोहे का कवच) बाँध लिया। उसमें दुहरी बछियाँ लगी हुई थीं। उसने अपनी गुलाबी पगड़ी पहन ली। उसकी एक ओर जीरा और लवंग लटक रही थी। छत्तीस गज का भाला उसने अपनी गर्दन में लटका ली। [यह सूत्र प्रायः सभी वीरों की साज-सज्जा के लिए प्रयुक्त हुआ है।]

झिंगुरी बामरि की कचहरी में गया और उसने बीड़ा उठा लिया, दाँत में उसे दबा लिया। सुहवलि का घर छोड़कर वह सुरहनि में चला गया। वह भूमि पर तेजी से बढ़ा, आगे-आगे वह कदम बढ़ाता था। तब बीर लोरिक ने अजयी से कहा—जरा उठो और देखो। धोबी झिंगुरी को पहचान गया। उसके सीने पर कँपकँपी छा गयी। सिर दुखने लगा। वह कहने लगा मुझे ओढ़ने से ढँक दो। बीर बघेला लोरिक उठा। बीरों का जितना ओढ़ना था उसके सिर पर रख दिया गया फिर भी उसकी कँपकँपी कम नहीं हुई। बैलों की पीठ पर रखी जाने वाली कंधेलियाँ भी उस पर रख दी गयीं। धोबी जाठ की भाँति सो गया।

झिंगुरी तम्बू का रोब देखने लगा। अहीरों का दल और भवानी की माया देखकर झिंगुरी छाती पीटने लगा। हाय भगवान जितना हमारा कुल धन सुहवल में होगा उतना तो इस तम्बू में लगा है। जिसका ऐसा तम्बू है, वह बीर मोती सगड़

के घाट बैठा हुआ है। झिंगुरी अपने मन में सोचने लगा। उसे चिन्ता हुई। वह भींटे पर चढ़ गया। जैसे महफिल बैठती है वैसे ही वहाँ बीर अपनी भुजाओं को फुलाये बैठे हैं। वह बीर का लेखाजोखा लेने लगा। वहाँ बूढ़ा कोई नहीं, कोई युवक ऐसा नहीं था जिसकी मूँछ निकली हो। सभी बिना मूँछ के दिखाई दे रहे थे। ऐसा पहनावा, ऐसा गढ़ा हुआ शरीर मैंने कभी नहीं देखा। सभी एक रंग थे, एक साँचे में गढ़े हुए। लगता था वे एक ही नक्षत्र में, एक ही बूंद से पैदा हुए हैं। वह दूसरे तम्बू में गया वहाँ भी वही हाल था।

पृष्ठ 318-319

संवरू की ऊँची गद्दी लगी हुई है। हाथ में कंकण बँधा हुआ है, माथे पर रंगा हुआ गुलाबी रंग का गमछा है। गले में मोतियों का हार है, गर्दन में शेषनाग की भाँति चमड़े का तसमा है। जब झिंगुरी ने यह रोब देखा तो वह आश्चर्य चकित हो गया। काष्ठवत् हो गया। हे बाबा, हे देव नारायण भइया सिराजवा जो कह रहा था वह प्रत्यक्ष आ गया है। अब तो मैं लौट चलूंगा और काका को समझाऊँगा कि यह शादी करने योग्य है। मेरी बहन सती के रोब का ही यह दूलहा है। अगर काका कहना मान जाते तो चलकर बारह सौ मुहरों के साथ मोतियों का एकावलि हार, बीस श्रेष्ठ कलदार मुहरें, कंचन की अशरफी थाल में भरवा देता। नाऊ तथा बारी को संग में लगाकर काका बामरि को लेकर मोती सगड़ के घाट में आ जाता। फिर दही-गुड़ का तिलक हम लोग संवरू के ललाट पर कर देते। हम सतिया की शादी कर देते, गउरा में मिठाइयाँ बंटतीं। कहीं ऐसा न हो कि यहाँ युद्ध छिड़ जाय। बीर कहने लगा—आगे बढ़ने योग्य नहीं है। चलकर काका को समझाया जाय।

वहाँ से हटकर झिंगुरी भींटा पर गया जहाँ बाजा बजाने वाले थे। वह डाँट कर बोला—बाजे वाले सुनो किसकी जाँघ की शक्ति से तुम लोगों ने सुरहनि में ताल बजा दिया है। किसकी तलवारों के बल पर मोती सगड़ के घाट आये हो। उन्होंने कहा—दो भाई जबर्दस्त लड़ाकू है उनके हम बाजा बजाने वाले हैं। इस बेटी-चोद बामरि के मुँह में हम तलवारें घोंप देंगे। सात दिन हो गये यहाँ बारात को टिके हुए। पर वह निमंत्रण की लकड़ी नही भेज रहा है। न भोजन का ही निमन्त्रण दे रहा है, न इस मोती सागड़ के घाट पर संवरू की शादी ही कर रहा है।

पृष्ठ 320-321

कल लड़ाई छिड़ेगी और तलवारें चलेंगी। हम लोग तेग धारण करेंगे। हमारे ठाकुर यहाँ बैठे रहेंगे। भीमला के सिर का हम कलश धरायेंगे। [संपूर्ण सूत्र

है—भीमला मुंड ···· निहुचे होइ बियाहै] । बाजा बजाने वालों ने इतना ललकारा तो झिगुरी की जीभ तालू में सट गयी । अरे भाई, ये तो युद्ध को गाजर-मूली समझ रहे हैं । ये छोटी जाति के हैं, इनसे बोलना ठीक नहीं है । ये मानेंगे नहीं । झिगुरी वहाँ से नीचे वापस आया । सोना सुहवलि पाल पहुँचा । वहाँ बमरी की कचहरी लगी हुई है । उसने सलाम दागा । बामरि ने आशीर्वाद दिया । बेटा लाख वर्ष जीयो, अक्षय रहो, गंगा जमुना के जल की भाँति तुम्हारी आयु बढ़े । तुम अमर हो, तुम्हारा नाम युग-युग तक चले । बेटा तुम मोती सागड़ के घाट का कुशल-क्षेम कहो । क्या लोहे के डर से अहीर गउरा के बाजार भाग गया । या उसकी तलवार से तुम भयभीत हो गये । झिगुरी ने कहा मुझे लोहा युद्ध का जरा भी डर नहीं है । पर मैं क्या रोब का वर्णन करूँ । बीर की गरिमा देखकर मेरी छाती फट गयी । तुम्हारे पास जितना धन सुहवल में है उतना तो सिर्फ उसके तम्बू में लगा है ।

जब मैं थोड़ा आगे बढ़ा तो मैंने देखा कि गउरा के मर्दों की रचना अद्भुत है । गउरा का पानी धन्य है । लोरिक सांवर राम-लक्ष्मण की जोड़ी है । पांडवों के भाई जैसे है । वहाँ केवल आदमी नहीं हैं देवता भी आये है । आगे बढ़कर मैंने देखा कि दूल्हे की गद्दी लगी हुई है । नीचे एक सुन्दर पहलवान बैठा है । उसका ललाट मधूक (महुवा) जैसा चमक रहा है, लगता है मशाल जल रही है । दूल्हे की छवि क्या कहूँ ? जैसी बहन मेरी सतिया प्रकाशमान है वैसे ही पाहुन उदित हुआ है । यदि आप मानें तो मेरी यह प्रार्थना है, दोनों हाथ जोड़कर एक बड़ी विनती कर रहा हूँ ।

पृष्ठ 322-323-324

उसने कहा—हे काका, मैं अपने दिल की क्या बात कहूँ ? सागड़ पर कुछ झगड़ा नहीं हुआ है । मेरे मन में एक लालसा उठी है कि मैं चलकर काका को समझा दूँ । पाँच ब्राह्मणों, पाँच सेवकों, तथा भाई बंधुओं को लेकर सोना सुहवली पाल चलिये । मोतियों का थाल भरवा लीजिए, एक लड़ी का (एकहरी, एकावलि) हार ले लीजिए, कलदार मुहरें तथा बीसा की अशरफियों को थाल में रखवा दीजिए और मोती सगड़ के घाट पर चलकर संवरू को दही-गुड़ से ललाट पर तिलक कर दीजिए । यहाँ सतिया को हल्दी लगे । राय मे शादी कर दी जाय । बमरी की आँखें लाल हो उठीं, क्रोध में बह कहने लगा तुम मेरे पुत्र नहीं उत्पन्न हुए हो मदहा पैदा हुए हो । मैंने छत्तीस वर्ण की कन्याओं को बाल-कुँवरि रोक रखा है, गउरा के बीर को देखकर तुम्हारी पुलपुली काँपने लगी है । तुम मेरी आँखों के सामने से चले जाओ । तुम्हारे ऊपर वज्र गिर जाय । झिगुरी वहाँ से हट गया, बमरी उसको गाली देने लगा, धिक्कारने लगा । गर्दन झुकाकर झिगुरी दूसरे कमरे में चला गया ।

वह रोने लगा, कहने लगा—मैंने प्रण किया है पंचों, आज मुझसे मिल लो। मैं सुरहनि में लड़ने जा रहा हूँ। फिर भेंट करने का अवसर नहीं मिलेगा। बमरी ने कहा—जाकर मृहवलि में जूझ जाओ, लड़कर मर जाओ। मुझे इसका हर्ष-विषाद नहीं है। बमरी का बेटा झिंगुरी वहाँ से सुरहनि का रास्ता पकड़ कर चला।

पंचों, अब आगे का हाल सुनिए। झिंगुरी मोती सगड़ के घाट पहुँचा। उसने ललकार बांधा। यदि कोई बीर लड़ाकू हो तो सुरहन में नीचे आ जाय। तब नोनवा का बेटा बंठवा उठा, उलटा कच्छ पहनने लगा जिसमें मल्ल वर्ण की गाँठ थी। उसने अजगर की सी पेटी बांधी जिसमें गोले स्थिर थे। बीर ने छाती पर लौह कवच धारण कर लिया फिर दुहरी बर्छी संभाल ली [स्पष्ट है यह वेश-भूषा सम्बन्धी सूत्र सभी बीरों के लिए आया है] उसने गुलाबी पगड़ी पहन ली। अलीगंज का जूता पैर में डाल लिया। हाथ में धनुष लेकर वह सुरहन में कूद गया। बांठा पहली चोट में उठा। झिंगुरी हँसा, कहने लगा—टिड्डियों की भाँति तुम लोग परेशान हो गये। बांठा बोला—झिंगुरी मेरी बात सुनो। हम तुम्हारी शान देखने आये हैं, अहोर की बारात करने आये है। तुम्हारी शान हम तोड़कर रहेंगे। झिंगुरी ने कहा—यहाँ हम गंगनी का खेल खेलायेंगे, लड़ेंगे।

पृष्ठ 324-325-326

झिंगुरी ने बांठा से कहा—गंगनी खेलोगे या लोहा लोगे। बांठा ने कहा—मैं तुमसे गंगनी खेलूंगा। गंगनी का नाम सुनकर झिंगुरी की छाती गजभर फूल गयी। तो तुम सिर का सोला हैट उतार दो। अपनी तेग भी रख दो। सुरहन के मोती सगड़ के घाट पर गंगनी हो जाय। बांठा ने अपना सोला हैट उतार दिया, अपनी साज-सज्जा उतार दी। दोनों बीर पयंतरा चलने लगे। बांठा ने चोट की, गंगनी पढ़ाने लगा। झिंगुरी पांच परोसा उछल गया और बांठा को ऐसी एड़ मारी कि वह धरती पर भहरा उठा। झिंगुरी ने मन में कहा इसके शरीर को टुकड़े-टुकड़े कर दूँ। बांठा रोने लगा। मैं जाति का पवनी हूँ सेवा करने वाला हूँ। चमार हूँ। मुझे छोड़ दोगे तो मर्दों को लेकर गउरा गढ़पाल चला जाऊँगा। झिंगुरी यह सुनकर स्तब्ध हो गया। यह तो हमारा सगुन ही बिगड़ गया है। नीच जाति चमार से भेंट हो गयी। झिंगुरी ने कहा तुम भागो। बांठा झुक कर भागा। लोरिक से कहने लगा मेरी रस्सी काट दो।

लोरिक का मन खराब हो गया। झिंगुरी गरज उठा। जो बीर लड़ने वाला हो वह सामने आ जाय। मकरा का बेटा बलवान देवसिया अब उठा। बयालिस हाथ कूदा, बांठा तो घायल हो चुका था। झिंगुरी ने हंसकर कहा यह पता चल गया कि तुम लोग कैसे बीर हो। झिंगुरी ने पूछा—गंगनी खेलोगे या तलवार से लड़ोगे। गउरा के बीरों का दुर्भाग्य था। झिंगुरी गंगनी का हाल अच्छी तरह जानता था।

गउरा के बीर इसको नहीं जानते थे। देवसी गंगनी के लिए तैयार हुआ। उसने देह की सारी सामग्री निकालकर रख दी। पट्ठा झिंगुरी पयंतरा भांजने लगा, पांच पगेसा कूद गया। जिस बीर को वह मारता था, वह ज़मीन पर गिर जाता था। सभी रोने लगे। हम नीच जाति के पवनी हैं। झिंगुरी ने कहा – अरे, यहाँ तो सब नीच जाति के हैं। लगता है यह अहीर कुजाति है। इसके सब साथी चमार दुसाध ही हैं। देवसी आकर तम्बू में गिर पड़ा। अब मीवधरा उठा। वह बयालिस हाथ कूदा और मुकाबले में जा खड़ा हुआ। झिंगुरी ने पूछा—क्या खेलोगे, गंगनी या लोहा।

पृष्ठ 327-328

मीवधरा ने कहा—तुम तलवार उठाओ। झिंगुरी का शरीर अब कांपने लगा। गोवधरा ने कच्छ पहन रखा था। वह लड़ने में बांका और जुझारू था। उसके हाथ में तेग थी। एक ओर झिंगुरी चल रहा था, दूसरी ओर मीवधरा। झिंगुरी ने कहा—वार करो। किन्तु मीवधरा ने कहा—मैं पहले चोट नहीं करूँगा। बाद में अपनी शक्ति भर उठा भी नहीं रखूँगा। झिंगुरी की चोट खाली चली गयी। वह पयंतरा करने लगा। उसका शरीर ऐसे डोल रहा था जैसे कुम्हार का चाक। मीवधरा की कानी आख थोडी विचलित हो गयी, वह जरा असावधान हो गयी, झिंगुरी की तेग उसके ऊपर गिर पडी। वह लड़ाकू बीर गिर पड़ा। उसने मिट्टी उठा ली और कहा—भइया अगर अब चोट करोगे तो कुल में कलंक लग जायगा। मैं अहीर हूँ और यहां बागान करने आया हूँ।

अच्छा, तब झिंगुरी ने अपनी तेग बटोर ली। मीवधर तम्बू में जा गिरा। तीन बीर लड़ चुके। झिंगुरी गरज उठा। लोरिक, बहिन चोद, तुम्हारी मुँह में तलवार घार दूंगा। साले, तुम एक भी बीर नही लाये हो। सब गदहों को ही लेकर आये हो। अब खोइलनि का बेटा बीर लोरिक विक्षिप्त हो उठा। उसने भैंसासुर का पंजा अपनी छाती में लटका लिया। ऊपर उसने गुलाबी पगड़ी पहन ली। ['वेश-भूषा' का पूरा सूत्र यहाँ है] संवरू-संवरू बोलकर वह उठ खड़ा हुआ। संवरू ने उसकी बाह पकड़ ली और रोने लगे। हमारी जोडी बिछुड़ जायगी। गड़ा हुआ तम्बू उखाड़ लो, गजन गउर गढ़पाल चलें। तब खोइलनि का बेटा देवकी नन्दन राजकुमार रोने लगा। मैंने अन्न की शपथ ली है। मन्दिर में जाकर मैंने जल के लिए हराम बोल दिया है। यदि पहले ही, मैं जल पी लूंगा तो कपिला गाय मारने का पाप करूँगा। मैं मुंड का कलश धराऊँगा, रुधिर का कोहबर पुतवाऊँगा। छाती का पीढ़ा गड़वाऊँगा, जांघ की हरिश टंगवाऊँगा। भउजी का झोंटा पकड़ूंगा और भइया तुम्हारी शादी कराऊँगा। भावज के आंचल का चावल मेरा आहार होगा। माँ भवानी उसको डांटने लगीं। लोरिक और संवरू को पकड़ कर उन्होंने बैठा दिया।

## पृष्ठ 329-330

माई भवानी ने सवरू को मोढा पर बैठा दिया और कहा—तुम मेरा खेल देखो। इधर रानी खोइलनि का बेटा बाका लोरिक युद्ध के लिए चला। वह अभी बारह वर्ष का तरुण था। उसके सिर मे अभी नर्म बाल सुशोभित हो रहे थे। इधर सुहवली की लडकियाँ रो पडी। कहने लगी—हमारी छाती फट रही है। अभी यह बीर छोटी उम्र का कोमल बालक है। इसकी धोंभी ढीली-ढाली है। कमर लचक रही है। झिगुरी की तलवार तेज है। इसके बूते मे नही है कि आक्रमण रोक ले। बीर हिल-हिल कर पग उठा रहा है और झिगुरी के पास जा रहा है। दोनो बीर कडक उठे। छत्तीस वर्ण की कन्याएँ सूर्य के आगे विनय करने लगी- हे आदित्य-नारायण, अब आप ही इस शेरनी के पुत्र के सहायक है। यदि बामरि का बेटा इस युद्ध मे मर गया तो हम आपको दूध की धार अर्पित करेंगे।

जब दोना बीर लडने को तैयार हुए तो वे सूर्य भगवान से प्रार्थना करने लगी। वे मनौती मनाने लगी। झिगुरी ने कहा—रे लोरिक, मै तुमको गंगनी खेलाऊँ या तुमसे तलवार का लोहा लूँ। लोरिक ने कहा- -जैसा तुम्हारा मन हो वैसा करो, जैसे चाहो तुम वैसे आजमा लो। तुम मुझको लडका मत समझो। मेरे भीतर बूढो की सी पुरानी हड्डी है। जब तुम नेग चलाओगे तो तुम्हारी नेग खड-खड हो जायगी। तुम्हारे अस्थि पंजर की हड्डी मै तोड दूँगा। झिगुरी ने कहा—गंगनी पर चढ आओ। बीर लोरिक ने नेग रख दी। देह की सामग्री मोती सागड पर उतार दी। वह बारह वर्ष का गभरू जवान है, बाल उसके नर्म (लवुज) है, उसका मुँह और उसकी आँखे सुघर हैं। उसके मुख मे दूध के दाँत सुशोभित हो रहे है।

## पृष्ठ 331-332-333

भवानी ने इधर ललकार बाध दिया। बेटा, मेरी बात सुनो। मैं तुम्हारी गंगनी सुहवलि मे देखूँगी। लोरिक का मन दुगुने उत्साह से भर गया। वह पयंतरा चाल चलने लगा। एक ओर पहलवान झिगुरी भी घूमने लगा। सुरहन मे आँधी-सी उठ गयी। चारो ओर धूल भर गयी। दोनो बीर लडने के लिए तैयार है। सुहवल मे मोती सगड पर आर-पार दिखाई नही पडता था। लोरिक की चोट की आवाज गूज गयी। झिगुरी दो बीघे दूर जाकर गिरा। लोरिक ने उसकी गगनी तोड दी। झिगुरी ने कहा—तुमने गगनी तोड दी। अब मैं तुम्हे पढाऊंगा। फिर बीर सागड के नीचे गया। गर्दन पर धूलि चढायी, पयतरा चाल चलने लगा जैसे कुम्हार का चक्र (चाक) घूम रहा हो। लोरिक ब्यालिस हाथ कूदा। झिगुरी को उसने जोर से एड मारा। वह गिर गया। अजयी चिल्ला उठा, मीता इस साले की गर्दन काट ला। झिगुरी रोने लगा। बीर, मेरी जान छोड़ दो। विधाता तुम्हारा सोचा हुआ

पूरा करेंगे, तुम्हारी आशा पूर्ण होगी। जब बहिन सती की शादी होगी मैं लावा परछूँगा।

माँ भवानी क्रुद्ध हो उठी। उसको तलवार दी और कहा-- झिंगुरी की गर्दन काट लो। उसकी गर्दन काट कर लोरिक ने सोना मुहबलि पाल फेंक दिया। वहाँ बामरि की कचहरी लगी हुई थी। वही जाकर गर्दन गिरी। बमरी रोया, फिर हँसा। अपने मंत्री और दीवान से उसने कहा--झिंगुरी के मरने का मुझे भय नहीं है। अच्छा हुआ वह युद्ध कर मर गया। मैं किसी का ससुर नहीं कहा जाऊँगा। सिराज मेरा बेटा किसी का साला नहीं कहा जायगा। सारा मुहबल रो उठा। उस बामरि की छाती कठिन है। इसको जरा भी आंसू नहीं गिरे। गायक कहता है गले ने मेरा साथ छोड़ दिया है। [इसके बाद सूत्र है भागि वेरि भगवती..........परि गइल डेंगी हमार] देवी जिस दिन के लिए मैंने तुम्हारी पूजा की वह दिन आ गया है।

पृष्ठ 334-335-336

गायक का आत्मकथन--गायक कहता है :

हे देवी, वह घड़ी अब निकट आ गयी है। मैं तुम्हारे बल से, भरोसे से इस सभा में मस्तक खोलकर बैठ गया हूँ। इस समर को मैंने अपनी आंखों से नहीं देखा है, न कानों से सुना है। अगर एक अक्षर भी टूट जाय तो संसार मेरी निंदा करेगा। [इसके बाद भी गायक का आत्मकथन है यह पहले आ चुका है।] पंचों, अब आगे का गाना सुनिये। जब झिंगुरी का मुंड गहबल में गिर पड़ा और वहाँ हाय-हाय मच गयी तो राजा बामरि हँस रहा था। वह अपनी मूँछ पर ताव दे रहा था। बेटे की मृत्यु मुझको जरा भी खल नहीं रही है। उसने मंत्री और महतो दीवान से कहा। मैं किसका ससुर कहा जाऊँगा। मेरा बेटा भीमला किसका साला कहा जायगा। बामरि विचित्र है, उसकी आँखों से आँसू नहीं गिरे। बायें मन्त्री बैठा हुआ था, दाहिने महतो दीवान बैठा था। उन्होंने कहा पाती फुलहरि के बाजार में भेज दी जाय। भीमला गौना कराने गया है। वह ससुराल करने गया था। बामरि ने उसको पत्र रोते हुए लिखा। बेटा, मेरे सुपुत्र तुमने कहा था कि मैंने दुनिया को मथ डाला। कोई वीर नहीं पैदा हुआ है जो मुझे रोक सके।

गउरा का वीर यहाँ आकर मोती सगड़ पर बावन बुर्जों का तम्बू गाड़ चुका है [यहाँ 'बावन बुर्ज... ढालके लाग गइल ओमारि' सूत्र है] बीर लोरिक ने यहाँ हलचल मचा दी है। तुम्हारी गाड़ी हुई शान उसने मोती सागड़ पर उखाड़ कर फेंक दी है। उसने सोलह सौ पनियों के घड़े तोड़ डाले हैं, किसी की इज्जत नहीं बची है। बेटा भीमली मेरी बात सुनो, तुम्हारा वीर भाई, तुम्हारी जोड़ी झिंगुरी सुहबल में युद्ध में मारा जा चुका है। धांवन पाती लेकर फुलहरि के बाजार चला।

वह कुछ दूर घोड़े की चाल से (दुलुकी) चला। कुछ दूर कुत्ते की चाल से चला। उसने भीमली की ससुराल फुलहरी के लिए प्रस्थान किया। भीमली की भुजाओं में असीम बल था। वह ऊँचे हाथी पर बैठा था। उसकी गर्दन में मुंगदर झूल रहा था।

पृष्ठ 337-338-339

भीमली ने संग में अपनी विवाहिता की पालकी उठवायी है और सोमा मुहबलि पास आ रहा है। फुलगेना नाऊ से उसकी बीच जंगल में भेंट हो गयी। नाऊ ने झुककर सलाम किया। भीमली ने आशीर्वाद दिया। हे सेवक, तुम लाख वर्ष जियो, गंगा और जमुना के जल की भाँति तुम्हारी आयु बढ़े। युग-युग तक तुम्हारा नाम चले। तुम अक्षय हो, अमर हो। तुम मुहबल का कुशल समाचार कहो। काका बामरि कैसे हैं ? मेरी बहिन सती कैसी है ? नाऊ की जाति चतुर होती है। उसने कहा—मौखिक बाते बताऊँगा तो बहुत सी बातें भूल जायेंगी। इस पत्र में मोहबलि का सारा कुशल समाचार लिखा है। जंगल में हाथी से उतर कर जब उसने हाथ में पाती लिया तो एक-एक अक्षर अलग-अलग करके पढ़ने लगा। विवाहिता का डोला उसने एक ओर रखवा दिया। पत्र में गउरा का चित्रण है [उतर बदल भय देवहा....लोरिक हनाँव' सूत्र है]

गउरा से संवरू वर बन कर आया है। उसका छोटा भाई वीर लोरिक है। तुम्हारा गड़ा हुआ भाला उसने उखाड़ दिया है। मोरी सागड़ पर उसने बावन बुर्ज का तम्बू गड़वा दिया है— [पूरा सूत्र यहाँ है] पीली कनात है, कुमकुमा है, हड़िया और गिलास वहाँ प्रकाशमान है। नेगों का वहाँ बागीचा लगा है, बर्छियों का मंडप सजा है। देख रहा है कि रुधिर का कोहबर पुता हुआ है। मेरे मुड का कलश रखा गया है। मेरी छाती का पीढ़ा गड़ा है। लोरिक हँस-हँस कर बहिन सती का झोंटा पकडे हुए है। वीर क्रोध में जहर-सा हो गया। वह विक्षिप्त-सा हो उठा। उसकी पत्नी फुलकुंवरी छाती पीट-पीटकर रोने लगी। सैया, तुम किसका नाम ले रहे हो। जरा ठीक से पत्र पढ़कर सुनाओ। लोरिक का परिचय है ['उतर बदल गय देवहा''''सांवर लोरिक हनाव' सूत्र है] संवरू वर बनकर बारात करन आया है, लोरिक बारात करत आया है। पंचो, यह सुनकर भीमली की पत्नी रानी फुलकुंवरि ने जोर से अपनी छाती पीट ली। वह फुलहरि की बेटी थी।

पृष्ठ 340-341

भीमली की पत्नी पालकी मे फूट-फूटकर रोने लगी। हमारा तो भाग्य ही फूट गया। सती मेरी ननद नही, शत्रु पैदा हुई है। हे पति, जिस वीर का तुम नाम ले रहो हो वह इन्द्रपुरी में था। जहाँ उसका भाग्य लिखा जा रहा था, मैं भी थी। वह वीर डाइन, भूत, बैताल, चंडाल आदि की पूजा नही करता, वह ब्रह्मा की बहिन

दुर्गा की पूजा करता है। सती ने हमारी छाती पर आग रख दी है। तुम अपने हाथी को फुलहरि लौटा लो। तुम सुहवलि मत चलो, वहाँ विषाद की छाया है। भीमली ने कहा—तुमने बार-बार वीर की सराहना की है, पर मेरा भाग्य इन्द्रासन में लिखा गया है। मैं मारने से नहीं मरूँगा, न जलाने से छार-छार होऊँगा।

ब्रह्मा के सामने बैठकर मैंने अपना भाग्य लिखवाया है। सात हाथी की शक्ति मेरी भुजाओं में है, मैंने सारी पृथ्वी मथ डाली, दुनिया का अन्त कर डाला। कोई वीर मुझसे समर लेने के लिए खड़ा नहीं हुआ। मैंने सुहवलि में मोती सागड़ के घाट पर छत्तीस हाथ का भाला गाड़ दिया। तुम गउरा के डिगर की सराहना करती हो, हमारी देह जल उठी है। रानी फुलकुंवरी रोती रही, हे सैयां, हे मूर्ति नारायण, हे मेरे सिंदूर के स्वामी, तुमने दुनियाँ में बड़ा पाप किया है। सतिया के जीव के लिए तुमने सुहबलि में छत्तीस वर्ण की कन्याओं को अविवाहित रहने दिया है। उसमें बारह वर्ष की कन्यायें हैं, सोलह साल की स्त्रियाँ है, कितनों का तीसरा पन बीत गया है, कितनों का चौथा पन बीत गया है। उनकी हड्डियों का मांस झूलने लग गया है, उनकी कमर झुक गयी है, उनका बाल पक गया है। मुँह में खोजने पर दांत भी नहीं है।

## पृष्ठ 342-343-344

उनकी मांग में सिंदूर नहीं पड़ा है। जैसे घर के कोने में बिल्ली रोती है वैसे ही वे रो रही हैं, जैसे वन में सियारिन बिलखती हैं, कन्याएँ भी बिलख रही हैं। तुमने बड़ा पाप कर्म किया है। प्रातःकाल उठकर स्त्रियाँ कंधे पर धोती रखकर, हाथ में लोटा लेकर, कांख में मृगछाला दबाकर मोती सागड़ पर गयीं और देवताओं पर ध्यान लगाये हुए उन्होंने माला का जप किया। आंचल खोलकर उन्होंने सूर्य की आराधना की। जब अविवाहिता स्त्रियों ने माला जपा तो पृथ्वी हिलने लगी, कैलाश डोल उठा, सभी देवता विकल होकर इन्द्रपुरी गये। ब्रह्मा के द्वार पर हलचल मच गयी। किस तपेश्वरी ने उलटा जप कर दिया कि यहाँ पाप बढ़ गया है। किस अधर्म के कारण संसार नष्ट हो रहा है। हे पति, तुम्हारे कारण ही वीर लोरिक पैदा हुआ है, अवतरित हुआ है।

ब्रह्मा, विष्णु सभी विकल हो गये थे। तुम हाथी को फुलहरि में लौटा ले चलो। भीमला की पत्नी ने रो-रोकर यह बात कही। भीमला डाँटकर कहने लगा—वेश्या, मैं शिव बाबा को पूजता हूँ, तुम्हारा कुल परिवार वेश्याओं का है, तुम भागने की बात कहती हो तो मेरा शरीर जल जाता है। वह कहने लगा—कहारों, डोली उठाओ, मोती सागड़ के घाट ले चलो, बाहर-बाहर पहले वीर लोरिक को मार डालूँगा तब घर चलकर पत्नी की डोली उतरवाऊँगा। उसकी पत्नी बिलख-बिलख कर रोने लगी, विपत्ति की आशंका से विलाप करने लगी। गायों ने उसके विलाप से घास

चरना छोड़ दिया, बछड़ों ने दूध पीना बंद कर दिया। उसकी डोली फुलहरि से उठ गयी। भीमली मकुनी हाथी पर चला। हाथी को जब उसने अंकुश लगाया तो जंगल में हाथी गरज उठा। मोती सगड़ पर जब आवाज पहुँची तो अजयी थर-थर कांपने लगा, उसको बुखार चढ़ गया।

## पृष्ठ 344-345-346

अजयी को कँपकँपी शुरू हो गयी, उसका सिर गर्म हो गया, दर्द करने लगा। लोरिक ने उसके शरीर पर ओढ़ना डलवा दिया। एक ओर पट्टा बांठा कराहने लगा, दूसरी ओर अजइया। देवसिया और राउत का बेटा सीवधरा भी कराहने लगे। सागड़ पर कान देना कठिन हो गया। लोरिक सबको चुप कराने लगा। भीमला का हाथी चला। वह पीठ पर मुंगदर टांगे हुए था। [गायक कहता है कि मेरा गाना खराद पर चढ़ गया है, जरा बुटवल का तम्बाकू चढ़ जाय, जहानावादी चिलम हो, मेरा गला बैठ गया है।] भीमला का हाथी, मोती सागड़ पर पहुँचा, वीर बांका लड़ाका था, जुझारू था। अब वहाँ कोलाहल मच गया। धरमी की वहाँ गद्दी ऊँची लगी हुई थी। उनका रोब देखकर भीमली विचार करने लगा। जितना सुहवल में हमारा धन है उतना तो इस तम्बू में लगा है। उसके हाथी का घंटा बज उठा। सारे वीर वहाँ एकत्र हो गये।

माँ भवानी वहाँ जग रही थीं। लोरिक वहाँ भुजा फुलाकर बैठा हुआ था, उसकी आँख और मुँह ढला हुआ था। उसके दूध का दांत शोभा दे रहा था। भीमली ने उसको देखा तो कहने लगा गउरा का पानी धन्य है, जहाँ मर्दों की खान है, जहाँ वीरों की रचना होती है। यह वीर तो लोहा के उपयुक्त नहीं है। इसकी आँखों में सुन्दर बरौनियाँ हैं, मुख से गुलाब का फूल झर रहा है। भीमली उसको देखकर हाथी पर ही मुरझा गया। उसने लोरिक का रोब देखा, फिर वर सांवर का। कहने लगा—धन्य हो भगवान कि तुमने ऐसी जोड़ी रच दी! भीमली ने हाथी को आगे बढ़ाया, सारे तम्बू में घूम गया तो सभी मर्द उसको एक समान प्रतीत हुए। सभी तरुण, बिना मूँछ वाले वीर थे। भीमली छाती पीटने लगा। क्या गढ़ान है, क्या रचना है वीरों की! लगता है एक ही पाख में, एक ही शरीर से सब उत्पन्न हुए हैं। इसमें कोई छोटा-बड़ा नहीं है।

## पृष्ठ 346-347

दुर्गा ने सागड़ पर खेल किया। भीमला का हृदय घबराने लगा। गउरा का पानी धन्य है, जैसे सोनार ने बैठकर इन वीरों को सांचे में ढाला है। भीमली ने कहा—लगता है भादों में इनकी माताओं ने शिव को जगाया है, माघ का जाड़ा उन्होंने बचाया है, जेठ का ताप बचाया है। इन वीरों को किस क्षेत्र में किस समय गढ़ा है।

भीमली ने कहा—जब मैं दुनियाँ मथने चला था तो गउरा मुझसे कैसे छूट गया। हमने गउरा को तो देखा ही नहीं। एक ओर बीर का तम्बू पड़ा है दूसरी ओर बाजा बजाने वाले हैं। हाथी को घुमाकर वह पूछने लगा—तम्बू का कोई मालिक है? बीर बघेला लोरिक बोल पड़ा—मैं ही मालिक हूँ। वह बारहवर्ष का गभरू जवान है। भीमला ने पूछा—किसके बल बूते पर तुमने यहा तम्बू गड़वा दिया है। मैंने संवरू के पुण्य प्रताप से तम्बू गड़वाया है। देखो, उनके सिर पर मौर है। अपने लोहे की शक्ति से मैंने शान गड़वायी है, यह प्रभुता मेरी है।

भीमली हँसकर कहने लगा—तुम्हारे सिर पर मृत्यु आ गयी है। तुम अभी बालक हो, कोमल हो, बाल नर्म हैं। तुम ऐसी बात करते हो कि हृदय को छू जाती है। उपद्रव तो तुमने खूब किया है। जिस माँ का लंगड़ा लूला बच्चा भी युद्ध में मर जाता है उसकी माँ कुँआ झाँकती है, तुम जैसा यदि लाल मारा जायगा तो तुम्हारी माँ की क्या दशा होगी। तुम गड़े हुए तम्बू को उखाड़ कर चले जाओ। लोरिक ने कहा—मुझको 'लड़का मत कहो, मेरे अन्दर बुढ्ढों की सी पुरानी हड्डी है। यदि मैं लोहे में लोहा लगाऊँगा तो तुम्हारी तलवार दो टूक हो जायगी। यदि तुम्हारे अंग से मेरा अंग भिड़ गया तो तुम्हारा पंजर टूट जायगा, तुम्हारी मेखला, तुम्हारे जूते, सब टूक-टूक हो जायेंगे।

पृष्ठ 348-349-350

लोरिक ने भीमली से कहा—तुम रास्ता पकड़कर यहाँ से चले जाओ और अपने पिता को समझा दो। मेरी प्रार्थना सुन लो—तुम सोना मुहवली पाल चले जाओ। बारह सौ मुहर, एकवली हार, बीसा कलदार मुहरें एक सोने की थाली में भरवा लो। ब्राह्मण, नाई तथा बारी को संग में लगा लो। भाई बंधुओं के साथ आकर संवरू को दही-गुड़ का तिलक लगा दो। सती को हल्दी लग जाय तथा सहमति से उसकी शादी हो जाने दो। नहीं तो सती के कारण यहाँ हड्डियों की ढेर लग जायगी। तुम अपनी पत्नी को डोला में सुहवल में पहुँचा दो। नहीं तो अगर यहाँ लड़कर मर जाओगे तो तुम्हारी रानी यहीं रह जायगी।

पंचो, भीमली का हाथी घूमा। वह उत्तर की ओर भीटे पर गया जहाँ बाजा बजाने वालों का डेरा था। पूछा—तुम लोगों ने किसकी शक्ति से यहाँ लकड़ी बजा दी है। ढीठ बाजा बजाने वाले परेशान हो उठे। उन्होंने कहा संवरू के पुण्य प्रताप से यहाँ ध्वजा गड़ गयी है। लोरिक के बल से हम लोगों ने यहाँ डंका पिटवा दिया है। कल प्रातःकाल नगाड़े बज जायेंगे, तुरहियाँ और सिंगे बज उठेंगे। करनाल, नरसिंघ गरज उठेंगे। युद्ध छिड़ जायगा, पंजों में तलवारें चलेंगी यहाँ सती के कारण हड्डियों का अंबार लग जायगा। भीमली सोचने लगा—ये बाजा बजाने वाले

छोटी जाति के लोग हैं, इनमें जरा भी लिहाज नहीं है, अदब नहीं है। भवानी वहाँ से अपने रथ पर इन्द्रपुरी ब्रह्मा के यहाँ चली गयीं। भीमली सुहवलि में आ गया। अपनी रानी को डोली से उतारा। इधर भवानी ने ब्रह्मा से प्रार्थना की—भैया मेरा कार्य आ पड़ा है। भीमला मोती सगड़ के घाट चला गया है, मेरा बेटा सुहवल में है। भीमला रोने लगा—हे ब्रह्मा, तुमने स्वयं पेड़ लगाया और उस पर कुल्हाड़ी उठा ली। यदि मेरे भाग्य को काटना ही था तो भाग्य में अमरत्व क्यों लिखा? ब्रह्मा ने भीमली से कहा – मैंने तुम्हें इसलिए वसुधा में थोड़े भेजा था कि वहाँ अत्याचार करो। तुमने सुहवल में पाप किया, अनर्थ किया। भीमला का लेख उन्होंने फाड़ दिया, नाली में फेंक दिया। उसकी पत्नी रोने लगी। और स्त्रियों ने कहा—यह कहाँ से वेश्या लाये हो। आते ही इसने उत्पात शुरू किया।

पृष्ठ 351-352

इसने घर में आते ही कलह फैलाया। सुहवलि में यह पूड़ियाँ नही चुन रही है। इतना सब कान से सुनकर उसने साहस बटोरा। पूड़ी और खीर खायी। वह रानी बिलख-बिलख कर रोने लगी। सुहवलि का ठीक मर्म कोई नहीं जानता। मुझे सभा में लोग वेश्या कह रहे हैं। पट्ठा भीमली हाथी से उतर करै दरवाजे पर आया। सेवक भेज कर उसने नाऊ और ब्राह्मण को बुलाया। दुर्गा के पास इन्द्रासन वाली पोथी थी। वह मोती सगड़ के घाट उतर आयीं। भीमली इधर अपने बंगले में बैठा हुआ था। हाथी द्वार पर झूम रहा था। भीमली का संदेश पाकर दो चार पण्डित सोना सुहवलि पाल पहुँचे। भीमली वहाँ बैठा हुआ था। उसकी छाती गज भर फुली हुई थी। उसने ब्राह्मणों को सिर नवाया। ब्राह्मण आशीष देने लगे। बाबू तुम लोग लाख वर्ष जीओ। जैसे गंगा-यमुना में जल बढ़ता है वैसे ही तुम्हारी आयु बढ़े।

भीमली ने सबको रेशमी सूत की चारपाई पर बैठाया। स्वयं वह मोढ़े पर बैठ गया, पूछने लगा। मोती सागड़ पर लड़के का कब मुहूर्त है। पोथी खोल कर बताइए कब साइत (शुभ घड़ी) है। इधर दुर्गा ने भी अपनी पोथी निकाली। पंडितों ने इधर भीमली को कहा कि रात जब ढल जाय तब युद्ध प्रारम्भ होना चाहिये। शेरनी (खोइलनि) का बेटा युद्ध मे मारा जायगा, यह लक्षण है कि सुरहन में तुम्हारी जीत होगी। इधर दुर्गा ने कहा—वीर चाहे जितना गरजे तुम उठना मत। लोरिक ने कहा—आप यही शिक्षा दे रही हैं। यदि वीर आकर ललकारे और मैं सोता रहूँ तब तो मेरा जन्म बिगड़ जायगा। मेरा नाम भग्गू पड़ जायगा। मैं कुंभीपाक नरक में जाऊँगा। मैं निश्चित ही लड़ने को तैयार हो जाऊँगा। दुर्गा ने कहा—दिन में लोहा लगेगा तभी तुम जीत सकोगे। रात में तुम्हारी हार हो जायगी। लोरिक

ने कहा —आप ही के धर्म का भरोसा है। ललकार सुनकर मैं पड़ा रहा तो मैं नरक के कुंड में जाऊँगा।

## पृष्ठ 353-354

भवानी चाहे जितना समझावें लोरिक मानता नहीं था। अब भीमली इधर दिन भर हाथी को खिलाता रहा। आसन जमा कर वह अपने किले में बैठ गया। सूर्य का डंक डूब गया। दीपक जल उठे। भोजन घर-घर बनने लगा। खाकर सभी लोग सो रहे थे, पर भीमली बंगले में कराह रहा था। उठ-उठ कर वह देख रहा था। चार घड़ी रात चली गयी, पांचवी घड़ी आयी तब बीर उठकर अपने हाथी को कसने लगा। अस्सी मन का मुंगदर उसने अपनी गर्दन में लटका लिया, फिर अपना लंगोटा कसने लगा, उसमें मल्ल वर्ण गाँठ थी। अजगर की सी उसकी पेटी थी जिसमें गोले हिल नहीं सकते थे। भैंसासुर का पंजा उसने छाती में बाँध लिया। उसने गुलाबी पगड़ी पहन ली, जिसमें जिरही थी, सिरस्त्राण था। पैर में अलीगंज का जूता था। उसका हाथी गरज कर उठा। भीमली उस पर सवार हो गया। रात में पाँच-छै घड़ियां बीत चली थीं।

अब बीर की स्त्रियों का हाल सुनिये। भीमली की चार शादियाँ थीं। फुल-कुंवरी पांचवीं थी। वह रोने लगी। मुख में चार स्त्रियाँ प्रौढ़ थीं। उन्होंने अपने केश में मोती और हीरा जड़ रखा था। सोने की अरसी बनी हुई थी। उनकी सोने की झबिया थी जो सिर की ओर लटक रही थी। उन सबों ने आभूषण से अपने को अलंकृत कर लिया था। साड़ी पहन कर तथा दीपक जलाकर पांव पूजना होगा। पति लड़ने जायेंगे। इधर कोने में सिर लगाकर फुलकुंवरी रो रही थी। भीमली ने आज्ञा दी। चार स्त्रियाँ अलंकृत होकर तिल, अक्षत, गुड़, गाय का दही लेकर आरती करने चली। सबसे पहले ज्येष्ठा फिर अन्य। बीर हाथी पर बैठा हुआ था। उसने हाथी को अंकुश लगाया। हाथी धरती पर सूंड़ पटकने लगा।

## पृष्ठ 355

अब स्त्रियां तिल, अक्षत, चावल, दही, गुड़ आदि लेकर भीमला के ललाट पर तिलक करने लगीं। उन्होने हाथी की पूजा की, फिर मुंगदर की पूजा की, धनुष की पूजा की। स्त्रियों के हृदय का उत्साह दुगुना हो गया था। पंचो, अब जिस दिन की बात है उस दिन के समर का हाल सुनिये। गायक कहता है कि मृत्यु लोक में मेरा दिन बिगड़ गया। मेरा गला फंस गया है। मेरी सब गीति बेकार हो रही है। काई-सी लग गयी है। मैं अपना गाना ठेलकर आगे ले जा रहा हूँ। बीर जैसे सज गया है उसका हाल सुनिये। जब स्त्रियों ने पूजन कर लिया और वहाँ से हट गयीं

तो भीमली ने कहा —**इसके बाद मूल पाठ में निम्नलिखित पंक्तियां थीं जो मुद्रित होने से रह गयीं थीं। वे पंक्तियां इस प्रकार हैं : —**

**गद्य-पद्य**—तहनी का आइल बाड़ूस, आ कालिह गवन करवली, उकाहें ना आइलि ह। तीनू हंसे लगलीं स, कह लिस जे आहा-हा। अइसन तू बियाह बिना छछाइल रहल ह दुनिया का अन्दर जे अइसन तोह के कनिया पागलि मिललि ह आ करकसि इनारि ले के आ नू लिआ के बइठा दीहल ऽ हमनी के सवति। जे लिआव तबले आ पूड़ी दुंगल भर परी। आ जब से बा तबे से फेंकरतिया सियारिन नियर। का जाने पागलि ह, कि सनकी ह, कि भूत मलेछ ओकर पर बाटे। हाइ पती अइसन सर हंग तूं नारि ले अइल, जे चलि आइल बा सोना सुहवली पालि।

बोले बीर बघेला, देबे लागल जबाब। तिरिया मोरि लरिकवन्हा जवन पातरि मुँह के नारि हमारि। जाके समुझादस, तोहनी के देखले बाड़ू स। हमरी बल के उ इस्तीरी जानति नइखे रोइरहलि बिया। धाइ के जब पूजि देइ पग तब हम सिधार देतानी बाको वियही के तरे आवे, ओके ले आवास। अब भइया मार स नारि लात, धमर धमर ढुकि गइली स बखरी में बाटे। आ जाहाँ बइठ रहलि बेटी फुलेहरि जेकर फुल कुंवरिये नाँव। नीचे मउरि रहलि नियखले। आपन दुख देखतिये करुना उघारि उघारि। ओहि बीच में रानी लो जुट ताटे। त ए पंचे, भारत जो बाटे दो हथा से। कहस ए बुजरी आहा हा आरे करुआसन तोर मुँह देखे जोग ना बाइ। आजु जबसे हमार पतीलिया अइलन आ तबसे तू रोइ रहलि बाड़िस ए बुजरी। आ आजु हमार पती लोहा पर चढ़ल बाड़न आ रोइ राइ के सगुन बिगाड़ ताड़ू। आज रोइ के सगुन बिगाड़ ताड़ू आ बुनकार रहल बाड़ू तब ले।

भीमली ने कहा जिस स्त्री को गौना करा कर मैं कल लाया वह क्यों नहीं आयी। तीनों स्त्रियां हंसने लगीं, आहा, हा, तुम विवाह के लिए इस संसार में ऐसे उत्सुक थे। तुमको ऐसी पागल कन्या मिली। तुमने घर में कर्कशा नारि ले आकर बैठा दिया, यह हम लोगों की सौत है। वह सियारिन की तरह रो चिल्ला रही है, वह पागल है, विक्षिप्त है या उसको भूत लगा है, या म्लेक्ष ने पकड़ लिया है। हाय पति, तुम ऐसी ढीठ पत्नी सुहवलि में ले आए हो। बीर बघेला भीमली ने जबाब दिया—हे स्त्रियों, हे पतली मुख वाली, शिशु सदृश कोमल नारियों, जाकर उसको समझा दो। मेरे बल को यह स्त्री अभी जानती नहीं इसलिए रो रही है। तुम लोग जानती हो। वह जिस प्रकार आवे तुम लोग ले आओ। जब वह मेरा पाँव पूज ले तब मैं प्रस्थान करूं।

अब भीमली पत्नियाँ धड़धड़ाती हुई पैर मारती हुई बखरे में प्रवेश कर गयीं जहाँ फुलेहरि की बेटी, फुलकुंवरि बैठी हुई है, वह सिर नीचे लटकाये हुए है। वह

अपने दुख को करुण दृष्टि से देख रही है, वह विषाद मग्न है। रानियाँ उसके पास पहुँच गयीं। उन्होंने उसे दो हाथ मारा। बुजरो, तुम्हारा अशुभ कारुणिक मुख देखने योग्य नहीं है। जब से हमारे पति तुम्हें ले आये तब से तुम रो रही हो। रो-रोकर सगुन बिगाड़ रही हो। भरभर आँसू टपका रही हो। फुलकुंवरि सोचने लगी जो होना है वह तो होगा ही। विधि ब्रह्मा की लेखनी मिटने योग्य नहीं है। यदि मैं पांव नहीं पूजने जाऊँगी तो कलंक लगेगा। रानी रोकर उठी। वह अपने आभरण उतारने लगी। उसके कंधे पर दक्खिनी वस्त्र था, उसमें पक्षी बने हुए थे। उसने हवादार मखमल की चोली पहन रखी थी। उसको उसने फेंक दिया। उसने साड़ी भी उतार दी।

पृष्ठ 356-357

पंचों, अब रानी का हाल सुनिये। दक्खिनही छींट के कपड़े को छोड़कर उसने अपना वस्त्र बदल लिया। उसने एकदम पुराना वस्त्र पहन लिया। फटा हुआ झूला पहन लिया। अपना रूप बिगाड़कर वह चली। भीमली की अन्य रानियाँ उसको पागल कह रही थीं। इसने ऐसा रूप बनाया है। भगवान ही बेड़ा पार लगायेगा। रानियाँ हँस रही थीं। फुलकुँवरि ने आरती के लिए हाथ उठाया। वह झुकी और भाँवरे लेने लगी। उसके शरीर पर फटा चिथड़ा लटक रहा था। तिल और चावल उसने हाथी के मुँह पर रख दिया और पूजा करने लगी। जब वह वहाँ से जाने के लिए कहने लगी तो भीमली ने हँसते हुए कहा—हाय विवाहिता, क्या इसी प्रकार पूजा की जाती है। उसने कहा—हे स्वामी, हे मूर्तिनारायण, हे मेरे सिंदूर के मालिक, इस सुहवल में तुम्हारा अस्थिपंजर ही शेष है। मैं तो विधवा हो चुकी हूँ। मैंने पूड़ी चुनचुन कर खायी। तभी मैं विधवा हो गयी थी। रानी रोकर, विलाप कर कह रही थी। मैं बार-बार मना कर रही थी। सती शत्रु पैदा हुई है। न वह उत्पन्न हुई होती और न यह मेरा हाल होता। वह रो रही थी।

उसकी अन्य चार रानियाँ स्तब्ध थीं। फुलकुंवरि ने कहा—ऐ पति, मैं किसको दोष दूँ। मैंने तुमसे बार-बार कहा—फुलहेरि के बाजार चलो। मैं तुम्हारी ऊँची गद्दी लगाऊँगी, धर्म और न्याय की वहाँ रक्षा करना। सुहवलि में लौटने योग्य नहीं है, वहाँ विषाद की छाया मंडरा रही है। तब तुमने मुझे वेश्या बना दिया। मेरे परिवार को वेश्याओं का परिवार कह दिया। गाली देकर तुमने मेरी डोली जबर्दस्ती उठवा दी। सैंया विधि ब्रह्मा की लेखनी मिटती नहीं है। जिस दिन उस वीर का इन्द्रासन में जन्म हुआ हमारा शरीर वहाँ था। वहाँ मैंने शूरमा का बल देखा।

पृष्ठ 357-358-359-360

वह आइन-डाइन नहीं पूजता, भूत-वैताल भी नहीं पूजता। वह ब्रह्मा की बहिन दुर्गा की पूजा करता है। तुम्हारे और हमारे जैसे कितनों को वह नष्ट कर देगा। मैंने तुम्हें उसी समय मना किया था। मैं शिक्षा दे रही हूँ कि अब यहाँ रहने योग्य नहीं है। जैसे तुम लड़ने के लिए कह रहे हो उससे अधिक मैं ललकार बांध रही हूँ। मोती सगड़ के घाट पर ललकार बांध दो। मेरे पति, युद्ध गहरा जायगा। लोहा अब उठ जायगा, तलवारें चल जायेंगी। तुम यह समझ लो वहाँ आदि भवानी बैठी हुई हैं। तुम अपनी शान में भूले हुए हो। तुम युद्ध में जूझ जाओगे तो मैं तुझे लेकर सती हो जाऊँगी। मैं भी युद्ध में तुम्हारे साथ चल रही हूँ। मैं विधवा होकर अपनी सुन्दरता, झूलनी का आभूषण नहीं दिखाऊँगी। अब तुम पीछे पैर मत हटाओ नहीं तो कुंभीपाक नरक में तुम जाओगे। प्रथम युद्ध में तुम अगर लड़ोगे तो तुम्हारा कल्याण होगा। मृत्युलोक में हमारा जन्म बनेगा, हम संसार (सागर) को पार कर जायेंगे। खबरदार, अब तुम सिर मत झुकाओ, तुम्हारा सिर पीछे नहीं गिरना चाहिए। पत्नी ने कहा—हाथी को हाँको। जिस दिन समर मे तुम गिरोगे मैं भी वहाँ पहुँच कर सती हूँगी। फुलकुंवरी ने एक-एक बात बता दी, रग-रग का हाल कह दिया।

लोरिक आइन-डाइन, भूत-वैताल आदि की पूजा नहीं करता है। मेरे कर्म में आग लग गयी है, भाग्य फूट गया है। सती ननद नहीं है, मेरी शत्रु है। वीर हाथी पर बैठ गया, अपना अस्सी मन का मुँगदर उसने उठा लिया। आधी रात ढल गयी तब भीमला लोरिक के तम्बू में पहुँचा, आवाज लगायी। दुर्गा ने लोरिक को गाढ़ी नींद में सुला दिया था। भीमली वहाँ गरज उठा। मेरे लड़ने वाले वीरों उठो। अपनी लालसा पूरी करो। उसके वीर अस्त्रशस्त्र से सुसज्जित हो गये। उसके सभी वीर कमर कस तैयार हो गये। भीमली लोरिक को गाली देने लगा। लोरिक अपने तम्बू में उछल पड़ा। भीमलो हमारा और तुम्हारा लड़ने का संयोग आ गया है। तुम लंगोटा कस लो।

पृष्ठ 361-362

लोरिक ने अपना उलटा कच्छ पहन लिया, मल्ल वर्ण की गाँठ डाल ली। अजगर की सो पेटी पहन ली जिसमें गोला जुंबिश नहीं खाता था। भैंसासुर का पंजा उसने छाती में लगा लिया। उस पर गोली की बात कौन कहे बर्छी व्यर्थ जाती थी। वह गुलाबी पगड़ी पहने हुए था जिसमें जिरही (कवच) लगी हुई थी, अलीगंज का जूता उसके पैर में था, फिर साथ में मोजा था। बायें नेपाली ढाल थी, दाहिने बिजली की तलवार थी, बगल में छप्पन छुरी थी, कटि में तलवार झूल रही थी। वह बारह वर्ष का गभरू और सोलह साल के पहलवान जैसा था। अभी उसकी पिंडुलियाँ पतली थीं, कटि उन्नत थी। वीर बघेला उठा और तम्बू के बाहर आया।

सुहवल की छतीस वर्ण की कन्याएँ ध्यान से देख रही थीं। जब उन्होंने प्रिय लोरिक को देखा तो छाती पीटने लगीं। उन्होंने आँचल खोलकर सूर्य भगवान से विनती की। उसका बाल-रूप देखकर सूर्य भगवान को नमस्कार किया कि वे लोरिक की रक्षा करें। उन्होंने कहा—क्या बाघ के सामने यह लाल लड़ने योग्य है ? उन्होंने सूर्य भगवान से कहा—हे आदित्य नारायण, आप ब्राह्मण पुत्र हैं। आप बारह कलाओं के साथ उदित हुए हैं, आप सोलह कलाओं के साथ बिश्राम करते है। आपने हमारा दुख नहीं समझा। हम लोग आपकी मनौती मानते हैं। यह शेरनी का बेटा बड़ा नादान है। इसकी भेंट भीमली से हो गयी है। यदि भीमली मारा जायगा तो हम दूध की धार देंगे। उसी समय भीमली कहने लगा—भाई तुम्हारा काल आ गया है। मुझे तुम्हारा मोह नहीं है, तुम्हारी माँ का मोह है। वह दुखी होकर रोएगी तो मुझे पाप लगेगा। दोनों वीर नीचे उतरे। संवरू नयन खोलकर देख रहे थे। आज मुझे जोड़ में लड़ना चाहिए।

पृष्ठ 363-364-365

आज मुझको लोरिक ने दूलहा बनाकर, मुकुट पहनाकर यहाँ बैठा दिया है और स्वयं लड़ने को तैयार हो गया है। इधर बीर लोरिक और भीमली के बीच बात-चीत हो रही है, कहासुनी हो रही है। भीमली कह रहा है—लोरिक तुम तम्बू उखाड़ लो और वापस चले जाओ। तुम उलटा बोल रहे हो, पर मुझे तुम्हारी माँ का मोह है, तुम्हारा नहीं। जब तुम सुरहनि में युद्ध कर मर जाओगे तो तुम्हारी माँ तड़प-तड़प कर रोयेगी। लोरिक ने कहा—मुझे भी तुम्हारा मोह नहीं है। मुझे सास का मोह है। जब तुम्हें मार डालूँगा और सती को बैठाकर ले जाऊँगा तो तुम्हारी माता कहेगी कि मेरे बेटों को मारकर तुम मेरी बेटी को लिये जा रहे हो। इस धृष्टतापूर्ण बात से भीमला की छाती फट गयी, वह क्रोध में जल उठा। लोरिक तुम हमेशा उद्दंड होकर, ढीठ होकर बात करते हो, तुम लड़ने के लिए तैयार हो जाओ। भीमली का हाथी खड़ा हो गया। लड़ने के लिए दोनों वीर तैयार हो गये। भीमला ने मुंगदर उठा लिया, दोनों मर्दों के भाले उठ गये। भीमली ने जब मुंगदर उठाया तो भवानी सोच में पड़ गयी। यदि मैं शक्ति अजमाने का मौका नहीं देती तो बारात करने आये हुए बीर बहकेंगे। इधर दोनों वीर पैंतरा लगा रहे है। लोरिक ने कहा—मैं पहले लोहा नही उठाऊँगा। मैं कठईत के कुल का पुत्र हूँ, पहले अस्त्र नहीं उठाता। वह हँस-हँसकर बात कर रहा था। सुहवलि की कन्याएँ मुग्ध थीं।

बामरि की बेटी सती अट्टालिका पर बैठे झंख रही थी। भीमली ने कहा मुंगदर की मार से मैं तुम्हारी हड्डी धुन दूँगा। हड्डियाँ धरती में धँस जायेंगी।

भोमली भाला गाड़ कर बहक रहा था। लोरिक के सिर पर भवानी थीं। भीमली मुंगदर का प्रहार कर रहा था। लोरिक की छाती पर मुंगदर लग गया। वीर धरती में धंस गया। देवी दुर्गा उसे अन्दर लेकर चली गयीं। भीमली जोर से गरजने लगा। संवरू इधर क्रोध में जल उठे। अजयी कह रहा था भीमली अद्वितीय वीर है। संवरू ने कहा—अजयी, अभी मैं जीवित ही हूँ और तुमने मेरे तम्बू के वीरों को नपुंसक कह दिया। युद्ध देखकर उनका क्रोध संभल नहीं रहा था। उनकी एड़ी में आग लग गयी थी।

पृष्ठ 366-367-368

संवरू के क्रोध की लहर उनकी शिखा तक पहुँच गयी। उनकी आँखें लाल हो गयीं, रक्त के समान सुर्ख हो गयीं। उन्होंने वीरों की साज-सज्जा पहन ली। [मूल पाठ में सूत्र है जो कई बार आ चुका है] उन्होंने अपना तीर उठाया। क्रोध में उन्हें पाप और पुण्य नहीं दिखाई पड़ता था। ब्रह्मा का दिया हुआ विश्वम्भर बाण उन्होंने उठा लिया। भाई तो मेरा जूझ ही गया। अब मैं अपने बाण को छोड़ूँगा। चौदह कोस तक दावाग्नि फैल जायगी। आदमी ही नहीं गायें भी आग से विकल हो जायेंगी। ज्योंही सांवर बाण छोड़ने के लिए कूदे, लोरिक रोने लगा। कहने लगा—हे भवानी, आपने मुझे यहाँ धरती में छिपा दिया है। भाई संवरू बाण छोड़ देंगे तो यहाँ संघर्ष छिड़ जायगा। कोयला बो दिया जायगा। हमारी नौका डूब जायगी। मैं कुंभीपाक नरक में चला जाऊँगा। संवरू दादा वर बनकर आये हैं। हम लोग बारात करने आये हैं। सिर पकड़कर लोरिक रोने लगा। तब दुर्गा गयीं। उन्होंने संवरू की बाहें पकड़ लीं और उसे कुर्सी पर बैठा दिया।

पंचों, भीमली का युद्ध कठिन है। गायक कह रहा है मेरा गला साथ छोड़ रहा है, हमारी गीति बिगड़ रही है। दुर्गा ने संवरू को बैठा दिया। लोरिक धरती में नीचे चला गया था। वह सुरहन में प्रकट हो गया। वह लड़ने के लिए तैयार हो गया। भीमली यह देखकर कहने लगा—सचमुच लगता है मेरा अमरत्व समाप्त हो चुका है। पत्नी मुझे बार-बार मना कर रही थी। मगर मैं पैर पीछे नहीं हटाऊँगा। यदि मैं पीछे पैर हटाऊँगा तो कुम्भीपाक नरक में जाऊँगा। लोरिक ने कहा—अवसर आ गया है। जैसे गोंड के भाड़ में दाने एकत्र हो जाते हैं, जैसे पानी भरनेवालियों पर रस्सी की मार पड़ने लगे वैसे तुम्हारा अवसर आ गया है, तुम लड़ो। दोनों ओर मैदान में उतर कर चिग्घाड़ने लगे जैसे भैंसे चिग्घाड़ रहे हों। वे दो बीघे में चक्कर लगाने लगे। धरती में धूल उठ गयी। धरती में अंधेरी रात सी हो गयी। लोरिक ब्यालिस हाथ कूद गया। हाथी की गर्दन पर चोट की, वह दो खंड हो गया।

पृष्ठ 369-370

पंचों, युद्ध के पैंतरे होने लगे। भवानी ने जाकर वहाँ हाथी का मस्तक काट दिया। वह गिर पड़ा। भवानी वहाँ से हट गयीं और जब वहाँ प्रकाश हुआ, धूलि हटी तो लोरिक ने कहा कि ऐ भीमली, तुम्हारा हाथी गिर पड़ा है। भीमली ने कहा—तुमने एक टट्टू मार दिया तो कोई शान की बात नहीं है। मैं सिर फिरा कर, मुँह मोड़ कर भागनेवाला नहीं हूँ। भीमली फिर गरजा। भवानी वहाँ उपस्थित हो गयी थीं। उन्होंने लोरिक से कहा—भीमली का सिर काट लो नहीं तो तुम्हारी जान नहीं बचेगी। भीमली को वरदान मिला है, भइया ब्रह्मा ने उसको वरदान दिया है। उन्होंने लोरिक को सावधान कर दिया। युद्ध का यह बीज नष्ट नहीं होगा। जरा भी असावधान मत होना। लोरिक ने कहा—माता, आपके धर्म का ही बल है। मैं आपकी शरण में हूँ, जितना आप कहेंगी उतना ही मैं करूँगा। लोरिक ने बाण उठाया। वह टूटते हूए पहाड़ की भाँति आवाज करते हुए निकल गया। लगता है भादों में बिजली कौंध गयी हो। उसने अपनी तेग चमकायी। ऐसी चमक उठी कि सबकी आखें चौंधिया गयीं। तेग पानी की तरह चल रही थी। उसने भीमली की गर्दन काट ली। वह चिल्ला उठा।

भवानी लोरिक को लेकर सुरहन की ओर दौड़ी पर वह पत्थर की भाँति हो गयीं। भीमली को ठोकर लगी, वह गिर पड़ा। उसका सिर धरती पर लुंठित हो गया। लोरिक ने जैसे झिंगुरी का सिर फेंका था वैसे ही भीमली का सिर दुर्गा ने सुहवलि में फेंक दिया। वह बामरि के द्वार पर जा गिरा। बामरि की पत्नी रो उठी, छाती पीटने लगीं। उनका हृदय-कमल बिखर गया। भीमली की माँ ने कहा—हाय लाल, हाय, लाल आज अँधेरा हो गया है। हाय सती, सुरहनि में मेरा बेटा जूझ गया, मर गया। (भीमली की पत्नी) फुलकुंवरी कहने लगी। क्यों रो रही हो। उस समय तुम क्यों नही रोयीं जब छत्तीस हाथ का भाला भीमली ने गड़वा दिया था। छत्तीस जाति की कन्याओं को तुमने अविवाहित रहने दिया। फुलकुंवरि सिर पर पर्दा डालकर सुहवलि में अब सती होने चली। उसके हाथ में भीमली का सिर है। उसकी लाश नहीं मिली तो वह सागड़ पर ऊपर चढ़ गयी।

पृष्ठ 371-372-373

आज मैं सुहवलि को क्या दोष दूँ ? सब दोष मेरे भाग्य के लेख का है। मैं पति का सिर पा गयी हूँ। उनकी लाश कहाँ पड़ी है, यह कह-कह कर फुल-कुँवरी रानी विलाप कर रही है। मुझे धड़ नहीं मिल रहा है। संवरू से उसने कहा—मेरे पति का धड़ मुझे दिखा दो। उन्होंने लोरिक से कहा—भाई, यह पतिव्रता है। मेरी शादी के लिए तुमने इसकी भक्ति बिगाड़ दी है। संवरू को

आँखों से आँसू गिरने लगे। इधर रानी भारी विलाप कर रही है। मेरे प्रिय की लाश दे दो। वीर लोरिक अपने साथ फुलकुंवरि को वन में ले गया और लाश दिखा दी। उसने कहा—हे सुन्दर, तुम्हारा दोष नहीं है, यह हमारे भाग्य का लेख है। यहाँ तुम थोड़ी लकड़ी एकत्र करवा दो और हमें चिता पर चढ़ा दो। मैं यहाँ अकेली हूँ; मेरी देह अकेली है। जिस वीर ने उसकी जान ली वह आज लकड़ी बटोर रहा है। चंदन की लकड़ी काट-काट कर सजायी गयी। एक ओर लोरिक ने भीमली को पकड़ा, दूसरी ओर भीमली की पत्नी ने।

लोरिक की आँखों से नीर बह चला। कहा- जो-जो तुम कहोगी मैं करूंगा। यहाँ हमारा क्या दोष है? फुलकुंवरि ने कहा—तुम्हारा कोई दोष नही है। जब इनमें बल था तो दुनियाँ को इन्होंने रौद डाला। छत्तीस वर्ण की कन्याओं को उन्होंने विवाह करने से रोक दिया। यदि यह नहीं किया होता तो मुझको इतनी विपत्ति नहीं होती। फुलकुवरि रानी चिता पर चढ गयी। आग उसके अंगूठा में जल उठी। फिर लहर की ज्वाला, बवंडर उठ गया। वीर भीमली जलने लगा। वन में भयंकर धुंवा उठा। रानी फुलकुंवरि भी जलकर राख हो गयी। वह वन में सती हो गयी। लोरिक मागड़ पर आ गया। बमरी अब विक्षिप्त हो उठा। उसने कहा—बेटा कुसला, यदि तुम्हें दुख है तो लड़ जाओ। वह स्त्रैण था। वह स्त्रैण धोती पहनता था। उसने बामरि को अंगुलि दिखायी। तुमने बेटी को बालकुंवारि रखा है। यदि पहले ही तुमने विवाह कर दिया होता तो यह विपत्ति नहीं आती। बामरि क्रुद्ध हुआ। उसके शरीर में क्रोध का अंगार जल उठा। कुसला को कहा—दूर हटो। कुसला वहाँ से चला गया।

पृष्ठ 373-374-375

पंचों, जिस दिन की बात है, उसके आगे के समर का हाल सुनिये। बायें मन्त्री बैठा हुआ है, दाहिने महतो दीवान। तुम लोग बताओ मैं किसका ससुर बनूं, सिराज किसका सार बने। मैं बबुरी बन पहाड़ पर पाती भेज दूँ। मुहवलि के मर्दों का अब हाल सुनिये। पत्र में बमरी ने लिखा कि - ऐ सिराज, झिगुरी जूझ गया है। मोती सगड़ पर बघेला, पट्ठा भीमली भी युद्ध में मारा जा चुका है। अहीर लोरिक हमारी पीठ पर अंगार दल रहा है, कुवो को उसने छेक लिया है। बेटा, हम लोगों का जीना धिक्कार हो गया है। तुम्हारी जिंदगी तो कुत्ते और सियार की सी हो गयी है। तुम बबुरो में भोजन करो पर हाथ मुँह मोती सगड़ के घाट पर धोओ।

धावन पत्र लेकर बबुरी वन गया और सीराज के हाथ में दे दिया। सीराज ने कहा—इसी तरह कुशलक्षेम क्यों नहीं कह देते। धावन ने कहा—मैं बातें भूल सकता हूँ। इस पत्र में सारा कुशलक्षेम लिखा है। सीराज ने पत्र फाड़ा, एक-एक अक्षर

अलग-अलग करके वह पढ़ने लगा। उसने पत्र में देखा कि दोनों भाई युद्ध में मारे जा चुके हैं तो किले में उसको दांत लग गया। हाय, मेरे बलशाली भाई जूझ गये। मेरा जीना धिक्कार है। सिराजवा रोकर उठा। वह लात मारने वाली गायों की चरवाही करता था। अपना कच्छ पहनकर, पेटी कसकर, (यहाँ सूत्र है) वह लड़ने की तैयारी कर वहाँ से चल पड़ा। हमारे भाइयों ने यहाँ ज्यादती की, मेरी बात नहीं मानी। काका जो चाहते थे वह हो गया। हमने रास्ते में झिगुरी से संवरू की गरिमा बतायी थी। हमने कहा था कि चलकर काका को समझाएँ। सब लोग मिल-जुलकर समझाएँ। चलकर वरक्षा कर दें। साज-बाज के साथ बारात आयेगी, मोती सगड़ में राय से शादी होगी। सीराज ने कहा—मेरा सोचा हुआ नहीं हुआ। अब तो हमको कमजोर औरत (हगनी) की तरह जिसको पेट झरने की बीमारी हो, मरना पड़ेगा। दीपक की बत्ती पर जैसे पतंगे मरते हैं वैसे ही हम मरेंगे।

पृष्ठ 375-376-377

दो वीर जूझ गये। हम लोगों पर भी मौत मँडरा रही है। हमारा जीना धिक्कार है। सिराजवा अपना प्राण हथेली पर लेकर चला। उसके हाथ में भाला था। वह मुरहन में पहुँच गया। वह सुहवल में काका बामरि से भेंट करने नहीं गया। माँ तो मेरी मर चुकी है, बाप तो मूढ़ हैं ही। जाऊँगा तो वह अपमान करेंगे। इससे अच्छा है कि मैं सुरहन में लौट चलूँ। बामरि काका के हृदय की आग बुझ जाय। मती को वह बाल कुंवारि रखे रहें। यह कहकर सिराजवा मोती सगड़ के घाट चला गया। वह गरजने लगा। कोई लड़ाकू हो तो सामने आ जाय। सिराजवा की गरजना सुनकर लोरिक उठा। अपना अस्त्र-शस्त्र, वेश-भूषा, साज-सज्जा, धारण करने लगा। [मूलपाठ में 'भइया कछे रहल चढ़वले · · · मोजा ले ला चढ़ाइ' सूत्र है।] सिराज कहने लगे—अपना बाण छोड़ो। कठईत के पुत्र ने कहा—मेरे कुल की रीति है कि शत्रु पर हम पहले बाण नहीं छोड़ते। अगर मेरा शरीर बच जायगा तो हम बाद में बाण छोड़ेंगे। पयंतरा होने लगा। सिराजवा के कंधे पर तेग थी।

बालक लोरिक के साथ उसका खेल होने लगा। सिराजवा लड़ने में बाँका और जुझारू था। वह बायी ओर दाँव मारता था तो लोरिक दाहिने भाग जाता था। यदि वह दाहिने दाँव मारता तो लोरिक बायें हो जाता। तलवार का खेल वहाँ हो रहा था। सिराज ने चार बार तेग चलायी। तब लोरिक ने कहा—अब बस करो। मेरा अवसर आ गया है। मेरी चोट अब सहो। सिराज ने कहा—अगर शरीर में प्राण रहा तो तुम्हारी भुजा पकड़कर तुम्हें गेरुवा पहाड़ पर फेंक दूँगा। तुम चूर-चूर होकर उड़ जाओगे। व्रती खोइलनि का बेटा हँस पड़ा। उसने बाण छोड़ा। उसकी लचकती हुई कमान और बाण की आवाज़, तड़तड़ाहट दुनियाँ में फैल गयी, कि वहाँ कान

नहीं दिया जा रहा था। सिराज की छाती धड़कने लगी। बीर लोरिक ने अपनी तेग उठायी, उसकी रोशनी सारी दुनियाँ मे छा गयी। उसने सिराज की गर्दन पर प्रहार किया। सिराज धराशायी हो गया जूझ गया, उसका सिर बामरि के द्वार पहुँच गया। अट्टालिका पर बामरि अपना सिर पटकने लगा।

पृष्ठ 378-379-380

सतिया सीढ़ी पर अपनी छाती दबा रही है। मैने सुहवलि मे अवतार लिया। हमने बहुत उपाय किया पर कुछ भी काम नही आया। आज भाइयो से मेरा नाता टूट गया, अभी तीन शेष हैं। द्वार पर काका मेरे बावले है। मेरे भाग्य मे ब्रह्मा ने शादी अंकित की है। ब्रह्मा ने बाद में मेरा विवाह टाँक दिया था। सुहवल का रास्ता मुझे मालूम नही है, वह कुहुँक-कुहुँक कर रो रही है। [गायक कहता है आज हमारा गाना यहाँ रुक जायगा, कल फिर शुरू होगा।] पंचो, अब जिस दिन की बात है उसके आगे का हाल सुनिये। इसके बाद ['आज़ हिन् करे गंगा' ‥ राखिद पानी हमार' सूत्र है।]

गायक कहता है कि हे माता दुर्गा, मै इस रण मे मस्तक खोलकर बैठ गया हूँ। [पूरे पृष्ठ 379 मे सूत्रों की आवृत्तियाँ हैं।] हे देवी, आप मर्दों की कीर्ति कह दीजिए। माँ जगदम्बा जग गयी, जीभ पर सरस्वती बैठ गयी। मर्दों का गाना सुनिए। बमरो ने मन्त्री से कहा मेरी बात सुनिये। ऐ पंचो, सुहवल रोने लगा। बामरि का कलेजा पत्थर है, सब कहने लगे। बामरि ने मन्त्री को कहा—बबुरी वन पहाड़ पर पत्र लिखकर, मेले ठेले से दसवंता भगवंता को बुलवा लीजिए। अपने जीवन में मैं किसका ससुर कहलाऊँ, भगवंता-दसवंता किसके सार कहे जाएँगे। पंचो, बामरि का हृदय कठिन है। धावन पत्र लेकर गढ सोहवलि से मेलन-ठेलन के बाग पहुँचा। उसने दसवंत को अभिवादन किया। दसवंत ने आशीर्वाद दिया। लाख साल जीयो। [आशीर्वाद सूत्र मे है। कई बार आ चुका है] पूछा सुहवलि की स्थिति क्या है? काका कैसे है, बहन सती कैसे है? मैं कहने लगूँगा तो भूल जाऊँगा। सारा कुशल मंगल पत्र में लिखा है। मेलन-ठेलन के किले मे दसवत पत्र पढने लगा गउरा के अहीर का नाम उसमें पहले लिखा है।

पृष्ठ 381-382-383

फिर बीर बघेला सिराज का नाम लिखा हुआ है। आगे लिखा हुआ है कि सिराज युद्ध में समाप्त हो चुका है। भीमला और झिंगुरी भी जूझ कर मर चुके हैं। दसवंत फूट-फूटकर रोने लगे। कहने लगे ऐसे बीर जूझ गये। हमारे जीने को धिक्कार है। गउरा का पानी धन्य है जहाँ के बीर मोती सगढ़ पर

आकर टिके हुए हैं। जब मेरे भाई मर चुके तो मुझमें क्या शक्ति है। हम लोगों का जीवन व्यर्थ है। दसवंता भगवंता दोनों भाइयों ने मेलन-टेलन का बाग छोड़ दिया। धनुष उठाया तथा सुहवलि चले। पत्र में यह भी लिखा था—हे दसवंत, मैं किसका ससुर कहा जाऊँगा, तुम किसके साले कहे जाओगे। दसवंत भगवंत लड़ने के लिए तैयार हुए। दसवंता ने भगवंता से कहा—तुम काका से मिल आओ। लड़ने की पहली बारी मेरी है। मेरा मुहूर्त लड़ाई करने का है। भगवंता ने कहा—भइया हमारी जोड़ी बिछुड़ जायगी। दसवंत ने कहा—मोती सगड़ पर जीने का लालच मत करो, मरने के लिए पछतावा भी नहीं करना चाहिये। अगली धार पर हम लड़कर मरेंगे तो हमारा सुरधाम बनेगा। दसवंत ने कहा—वियोग की बात मत सुनाओ। भइया भगवंता मुझको अब लड़ना है। मेरा युद्ध पहले होगा पीछे तुम्हारी लड़ाई होगी।

दसवंत ने मोती सगड़ पर ललकारा—यदि कोई लड़ाकू हो, बाँका जूझारू हो तो सामने आ जाय। व्रती खोइलनि का बेटा लोरिक हँस पड़ा—झंडा लेकर तुम झोली बुझाने आये हो, राख बुझाने आये हो, असल आग तो बुझ चुकी है। लोरिक ने अपने वीरों से लड़ने के लिए कहा। सबकी जाघें हिल रही थीं, सभी भयभीत थे। कहने लगे अभी तो पुराना घाव कड़क रहा है। लोरिक फिर स्वयं अस्त्र-शस्त्र से सज्जित होकर उठा। उसके बायें छूरी थी, दाहिने बिजली का खड्ग था, बगल में छप्पन छुरी थी, कटि में तलवार झूल रही थी। नरमा की पगड़ी सिर पर थी। बिरही नामक कवच उसने धारण किया था। पैर में मोजा था। उसने दसवंत से हंसते हुए कहा—तुम मेरी बात मानो। तुम काम वही करो जो तुम्हारे मन में है, पर मेरी बात सुन लो।

## पृष्ठ 384-385-386

तुम यहाँ मेरी प्रार्थना सुनो। तुम सभी भाई लड़ जाओगे और यदि विधाता ने लालसा पूरी की, सतिया की शादी हुई तो बहिन का लावा कौन परछेगा ? जाओ झगड़ा मत मोल लो। दसवंत ने कहा—मुझे जीने की लालसा नहीं है, मरने का पछतावा नहीं। मेरे मरने के बाद ही सती का मांडो छाया जायगा। जब तक मेरे शरीर में दम रहेगा तब तक मैं सुहवलिपाल वापस नहीं जाऊँगा। लोरिक ने कहा अपनी तेग छोड़ दो। मैं लड़ने को तैयार हूँ। बामरि का बेटा वहाँ से हटा नहीं। हाथ में तलवार और बाण लेकर वह तैयार हो गया। उसके बाण की नोक धरती और आकाश को छूती थी। उसने निशाना लगाकर बाण छोड़ा। लोरिक ने अपनी देह झुका दी, बाण खाली चला गया। उसके चार-चार टुकड़े हो गए। लोरिक ने कहा—अब तुम्हारी जान नहीं बचेगी। तुम अपने अस्त्र-शस्त्र छोड़ दो, हथियार डाल दो और सोना सुहवली पार चले जाओ। दसवंत ने कहा—बहुत पुवा मत पकाओ, डींग मत मारो, मैं तुम्हारी जान नहीं छोड़ूंगा।

लोरिक हँसा, वह सावधान था। पाँच कदम वह पीछे हट गया। फिर अपना लचकता हुआ बाण दसवंत पर छोड़ा। वह निशाने से हटकर दूर चला गया। दसवंत की दृष्टि इधर-उधर फिर गयी। इसी बीच लोरिक ने उसकी गर्दन पर तेग मारी। उसकी धड़ कट कर वहीं गिर गयी। उसका सिर सुहवलि में बामरि की कमर के सामने जा गिरा। वह रोने लगा। बेटा भगवंता तुम्हारा जीना धिक्कार है। तुम्हारे जीवित रहते मैं ससुर कहा जाऊँगा, मेरे जीवित रहते तुम साले कहे जाओगे। तुम सुरहन में जाकर लड़ो, जूझ जाओ तब जानूँगा कि मेरा पुत्र जीवित है। भगवंता लड़ने के लिए तैयार होकर आया। उसने ताल ठोंका। सागड़ पर कोई वीर उससे लड़ने के लिए उठ नहीं रहा है। लोरिक धीरे-धीरे पैर उठाकर सुरहनि आया और कहने लगा। सतिया की शादी निश्चित होगी। कौन लावा परछेगा। तुम्हारा काल पुज गया है। भगवंता ने कहा—लोरिक तुम कह रहे हो मैं भाग जाऊँ, पर मैं यहाँ से भागूँगा नहीं।

पृष्ठ 387-388-389

बीर अकेला लोरिक क्रोध में जल उठा। बहुत देर से कहा-सुनी हो रही है, मुकाबला हो रहा है। तुम अपना सिरोही बाण छोड़ो, मैं उसको रोकूँ। भगवंता ने हँसकर कहा—हमारे खानदान में बहुत लोग लड़ चुके हैं। हमेशा हमारा बाण बाद में छूटता है। लोरिक ने कहा—अपना भाला फेंको और भाग जाओ, नहीं तो तुम्हारे प्राण नहीं बचेंगे। बीर लोरिक और दसवंत की लड़ाई शुरू हो गयी। लोरिक पाँच कदम पीछे हट गया। कमर से कटारी निकाली। पयंतरा करने लगा। उसकी कटारी चमक उठी। उसने भगवंत की गर्दन पर तेग मारी। उसकी गर्दन कट गयी। सती का यह भाई भी जूझ गया। सतिया बंगले में रो उठी, तुमने हमारे प्रिय भाई को मार दिया। भगवंता सती से पहले पैदा हुए थे। बाद में सती पैदा हुई थी।

सती अब अग्निकुण्ड में बैठ गयी। उसने अपने सत की पूजा की। उसने कहा—सुहवलि में आग लग गयी है। यह आग अब बुझाये नहीं बुझेगी। सती अग्नि-कुण्ड में कूद गयी थी। उसको कोई बीर बाहर निकालने वाला नहीं था। धर्म का आवाहन कर उसने अग्नि में प्रवेश किया था। उसने कहा—नैहर की मेरी लालसा टूट चुकी है। मैं बीर लोरिक का दिमाग तोड़ दूँगी। कैसे वह मेरी सुहवल में शादी करेंगे। उसने किला में अपने धर्म को तैयार कर लिया था। माई भवानी अब चिन्ता में पड़ गयीं। बेटा लोरिक तुमने मेरी बात नहीं मानी। तुमने आखिरी सीमा तक लड़ाई की। अब कोई ऐसा धर्मावतार नहीं है कि सती को अग्निकुण्ड से काढ़े। सुहवलि में कैसे विवाह होगा? लोरिक रोने लगा। माँ तुम्हारे धर्म का ही

सहारा है। मैं नहीं जानता था कि सुहवलि में ऐसी विपत्ति है। मैं जानता था कि यहाँ सिर्फ मर्दों से लड़ना है। अब तो हमारी अक्ल काम नहीं कर रही है। सती को विदायी कठिन है। बेटा तुमको मैंने बार-बार मना किया। तुम्हारो पूजा मैंने खायी यह मेरे जीव के लिए काल हो गया है। यहाँ अब 'सत' से सामना हो गया है। धर्म में मेरी अक्ल काम नहीं कर रही है। सती अग्निकुण्ड में बैठी हुई हैं। आदि शक्ति भवानी सागड़ पर रो रही हैं।

पृष्ठ 390-391

लोरिक रो रहा था। हर समय यह कह रहा था भवानी तुम्हारे ही धर्म का सहारा है। चाहे तुम खेकर पार लगाओ या मेरी नौका को डूबा दो। भवानी ने कहा—बेटा एक ही उपाय है। यदि जल्दी नहीं करोगे तो सुहवलि में विवाह की आशा कम ही है। सती का विवाह नहीं हो सकेगा। इधर कुण्ड में आग लपलपा रही थी। देवी चिल्लाने लगीं। भूत-म्लेक्ष सभी वहाँ दौड़ने लगे। बारह सौ मरही, चौदह सौ बैताल वहाँ एकत्र थे। पूछने लगे, माता जगदम्बा, आपने हमें क्यों पुकारा है। भवानी ने रोकर कहा मुहवलि में विपत्ति आ गयी है। सती अपना सत सुमिर कर कुण्ड में बैठ गयी है। हे पुत्रों, तुम लोग हमारा कार्य पूरा करो। यहाँ सवा सौ कुएँ हैं, सवा सौ तालाब हैं, सबका पानी समाप्त कर दो। सबने कहा—यह तो कठिन है, हम कैसे पानी सोख सकेंगे। देवी ने अब रोते हुए बाणा सुर को पुकारा। सागड़ पर बांणा सुर दैत्य वहाँ पहुँच गया।

पृष्ठ 391-392-393

बाँणासुर दैत्य वहाँ गरजने लगा। भाई भवानी तुम्हारे ऊपर कौन सा संकट पड़ा है। तुमने क्यों पुकार लगायी है। भवानी ने रो-रोकर कहा—दैत्य, मेरी बात सुनो। मेरी नाव मिट्टी में धँस गयी है। खेकर पार लगाओ। मैं कठिन विपत्ति में फँस गयी हूँ। जैसे सती अग्निकुण्ड में बैठी है वैसे ही तुम यहाँ सवा सौ तालाबों और सवा सौ कुंवों को सुखा दो ताकि यहाँ धूल उड़ने लगे। यहाँ धर्म का काम आ गया हैं 'सत' यहाँ अडिग है। बाणासुर ने कहा—बैल के वजन के बराबर सत्तू और नमक लदवा दो। मैं सब सत्तू ओठ लगाकर चाट डालूँगा। इधर सती ने अपने सत का खेल किया। इधर दुर्गा ने अपनी रचना रची। दैत्य बाणासुर तैयार हो गया। दुर्गा सत्तू और नमक छिड़कती जाती थीं, दैत्य उसको चाटता जाता था। उसने तालाब और कुंवों का पानी पी लिया।

देवी अब सती के पास गयीं। सती के धर्म का एक कुँवा था। वहाँ दैत्य पहुँच गया। भवानी ने कहा—तीन कोने का जल तुम खींच लो, एक ओर का छोड़ दो।

दैत्य ने कहा—यह मैं नहीं जानता। जब मैं ओठ लगाऊँगा तो सब कुछ साफ कर दूंगा। आधा हमसे नहीं छूटेगा। यदि आपको आवश्यकता है तो काम भर का जल रोक लीजिये। भवानी ने कहा—हे बाणासुर, यदि पानी नहीं रोकेगे तो हमारा काम सिद्ध नहीं होगा। दैत्य ने तीन कोनों का जल खींच लिया, भवानी ने एक कोने का जल रोक लिया। देवी सागड़ पर चलीं, दैत्य कैलाश को लौट गया। सतिया अग्निकुंड में थी। यहाँ बहुत क्रियाएँ हुई। भवानी ने लोरिक से कहा—सती ने बड़ा खेल किया है। मैं तुमको योगी बनाकर सुहवल ले चलूंगी। सागड़ पर डेरा डालूंगी। मोती सागड़ पर अद्‌भुत खेल होगा।

पृष्ठ 394-395

सतिया अग्निकुण्ड में बैठी हुई है। इधर भवानी ने लोरिक को बारह वर्ष का योगी बना दिया है। माया की झोली, गुदड़ी, थैली, सारंगी तथा सत के सर्प की दुवाली (चमड़े का फीता) उसकी गर्दन में डाल दी है। उसके मस्तक पर चन्द्रमा जैसा तिलक कर दिया है। लोरिक को दुर्गा ने सचमुच योगी बना दिया और उसकी बांह पकड़कर सुहवलि ले गयीं। सागड़ पर उसको कुएँ की जगत पर बैठा दिया। कहा—तुम यहीं सारंगी बजाना। जो कोई यहाँ जल भरने आवे तो तुम उसको रोक देना। तुम यहीं पैर लटका कर बैठे रहो। इस मोती सागड़ पर किसी को जल नहीं भरने देना। अगर कोई स्त्री रोवे कि पानी के बिना कण्ठ सूख गया है तो तुम रो-रोकर पूछना—कितने दिनों से तुम लोगों का जल छुटा है। उनसे कहना कि यदि सात दिन से जल छूटा है तो यह खेल सात दिन और रहेगा। तुम लोगों को सात दिन में ऐसी स्थिति हो गयी। मेरा जल तो छै महीने से छुटा हुआ है। मेरा शरीर योगी का है। मेरा एक प्रण है। मैं सुहवलि के बाजार आया हूँ। मेरे ही पाप से सुहवल का जल सूख गया है। जितना मेरा कंठ शुष्क हुआ है उतना ही यहाँ का जल सूखा है। यहाँ कुओं में धूल उड़ने लगी है। जब तक मुझे सती पानी नहीं पिलायेंगी तब तक सुहवल में पानी नहीं होगा। देवी ने कहा—यह खेल तुम करना मैं मोती सागड़ पर पहरा दूंगी।

दोनों ओर सत का खेल हो रहा है। बीर लोरिक योगी बनकर कुएँ पर बैठा हुआ है। माँ दुर्गा मोती सागड़ के घाट चली गयी हैं। वहाँ उन्होंने अपना चरित्र फैलाया। वहाँ ज्येष्ठ की लू चलने लगी। रानियाँ वहाँ घड़ा लेकर पानी भरने आयीं। सभी तालाबों को देखा, उनको डर लग रहा था कि घटिहा बदमाश वहाँ बैठा हुआ है। स्त्रियाँ तीन सौ साठ कुंवों को देख आयीं। कहीं जल नहीं मिला। सुहवलि में विपत्ति घिर आयी। सतिया अग्निकुण्ड में बैठी है। दुर्गा कुओं को सुखा कर अपना खेल कर रही हैं।

## पृष्ठ 396-397-398

पंचों, भीमली की एक स्त्री को प्यास लगी। पानी के बिना उससे रहा नहीं गया। एक तो उस पर पति के मरण की विपत्ति है, दूसरे जल के बिना उसकी काया जल रही है। उसने सेविका से कहा कि लोटा और रस्सी लेकर तुम सती के कुएँ पर जाओ, शायद उसमें जल हो। सेविका सती के कुएँ पर पहुँची। वह धर्म का कुँवा था। वहाँ वह पहुँच गयी। जगत पर पहुँच कर वह रस्सी को लोटे में डालने लगी। वहीं योगी बैठा हुआ था। कुँवा सूखा हुआ था, उसमें थोड़ा जल था। लोटे को कुएँ में लटकाकर सेविका झंख रही थी। उसने कहा—हाय योगी बाबा! तुम इस जगत को छोड़ दो। मेरी रानी पानी के बिना मर रही है। योगी ने रो-रोकर उससे पूछा—कब से तुम्हारी रानी प्यासी है। कितने दिनों से उसका जल छूटा हुआ है। सेविका ने कहा छै दिनों से उसने जल नहीं ग्रहण किया है। तब योगी ने हँसते हुए कहा तुम्हारी रानी को छै दिन जल छोड़े हो गया। मुझे तो छै महीने जल छोड़े इस जंगल में हो गया। जब तक सती मुझे पानी नहीं पिलायेगी तब तक योगी की काया तृप्त नहीं होगी। जब मेरा हृदय तृप्त होगा तभी सुहवल में पानी होगा। मैं तुम्हें जल नहीं भरने दूँगा। जल छोड़े मुझे इस जंगल में छै महीने हो गये।

योगी ने जल नहीं भरने दिया। वह भीमली की स्त्री के यहाँ वापस आ गयी। उसने पूछा– तुम जल ले आयी हो तो उसने कहा – नहीं। वहाँ तो तीन कोने में कुँवा सूख गया है, एक कोने में थोड़ा जल शेष है। वहाँ योगी ने कहा—तुम्हारी रानी की छै दिन में यह अवस्था हो गयी है। छै महीने से मेरा जल छूटा हुआ है। जब तक सती पानी नहीं पिलायेगी तब तक वह जल नहीं पीयेगा। जब तक उसका हृदय शान्त नहीं होगा यहाँ पानी नहीं होगा। भीमली की स्त्री सती रूप धारण कर वहाँ पहुँच गयी। अपना दुखी रूप, विपत्ति का मारा हुआ स्वरूप छोड़ दिया। दक्खिनही वस्त्र पहन लिये, मखमल की चोली पहन ली। उसके वस्त्र में छप्पन पंछी चित्रित थे। गर्दन तक लटकने वाला केश संवार कर आभूषण पहनकर वह मोती-सागड़ पर पहुँची।

## पृष्ठ 399-400-401-402

सती का रूप बनाकर भीमली की पत्नी योगी की बुद्धि थाहने चली। इधर माँ जगदम्बा वहाँ पहुँच गयीं। कुँए पर आकर कहा—भीमली की स्त्री तुम्हारी बुद्धि छीनने के लिए आ रही है तुम उसको अपमानित करो। वह तुम्हारी बुद्धि छलने के लिए आ रही है। यदि वह पानी लोटे में भर ले गयी तो सती की शादी नहीं हो सकेगी। बुढ़िया खोइलनि का बेटा लोरिक कुँए पर बैठा हुआ है। देवी मोती सगड़ के घाट बैठी हुई हैं। यहाँ धर्म का कंटा तैयार हो रहा है।

गायक का आत्म कथन पृष्ठ 400 पर है । अब तुम लोग घर में मत घुसो । मेरा गाना अब दंगल में है । अब सतिया की बिदायी होगी । मेरा बोझ उतर गया । गायकों सभा में मुझको दोष नहीं दीजिएगा ।

पंचों, भीमली की स्त्री सुहवलि में चली । सती का रूप बनाकर उसने लोटा खनकाया । उसने मुंह पर घूंघट डाल रखा था । उसने कहा—हे योगी बाबा, ज़रा एक ओर हटो । योगी तड़प उठा—भीमली की स्त्री तुम सुनो । तुम शूरमा के साथ सो चुकी हो । तुम्हारा शरीर पापी हैं । तुम मुझको वह योगी मत समझो । मैंने बचपन से ही वन में तप किया है । मैं यहाँ व्रती सती से भेंट करने आया हूँ । उसने सुहवलि में अवतार लिया है । जब तक सती पानी नहीं पिलायेंगी, सुहवलि में जल वापस नहीं होगा । भीमली की स्त्री सुहवलि पाल लौट गयी । उसने कहा—सचमुच यहाँ योगी आया है । इसमें ज़रा भी झूठ नहीं है । हम लोग व्यर्थ कह रहे थे कि अहीर आकर टिककर यहाँ बिपत्ति ढाये हुए है । वह अपनी सास, बमरी की पत्नी के पास गयी । रो-रोकर उसने अपना सारा दुख कहा । मेरी देह सुहवलि में मिट्टी हो गई, विधवा हो चुकी हूँ । सुहवलि में जल बिना मेरी छाती फट रही है । मैंने सेविका को सती के कुँए पर भेजा । तीन कोने में वह कुँवा सूख गया है । थोड़ा जल कुँए में है, वहाँ एक योगी बैठा हुआ है ।

पृष्ठ 402-403-404

उस योगी का क्या वर्णन करूँ । अभी कम उम्र का कोमल बच्चा है, उसके सिर का बाल नर्म है । वह ढीली-ढाली धोती पहने हुए है । कटि में करधनी हिल रही है । उसकी आँख और मुंह (साँचे में) ढला हुआ है । मुख में दूध का दाँत है । उसकी शिखा हिल रही है । वह योगी है । शेषनाग की दुदाली उसकी गर्दन में है । उसने ललाट पर भस्म रमाया है । उसकी ललाट पर गरिमा है । जब मैंने उससे कहा कि रानी छै दिन से प्यासी है तो उसने कहा तुम्हारी रानी का कलेजा छै दिन में ही फटने लगा । मेरा जल इस वन में छै महीने से छुटा हुआ है । भगवान ही मेरा प्रण रखेंगे । जब तक सती पानी नहीं पिलायेगी तब तक वह जल नहीं पीयेगा और न सुहवल में पानी होगा । सेविका के कहने पर मैं योगी की परीक्षा लेने गयी । मैंने ननद सती का रूप बना लिया था । अपने घमण्ड में मैं सती बनी । योगी सती के धर्म के कुयें पर बैठा था । उसने मुझे ऐसा बाण मारा कि मेरा शरीर शिथिल पड़ गया । ऐ भीमली की पत्नी तुम मेरी बुद्धि छलने आयी हो । मेरा धर्म लूटने आयी हो ।

योगी का कलेजा झुर रहा है इसीलिए सुहवल का पानी सूख गया है । योगी सब भेद, सब खेल जानता है । बामरि की पत्नी मन में सोचने लगी । सती ने तो मेरा विध्वंस करा दिया । अब जगदम्बा का खेल देखिये । सती घमण्ड के साथ

अपना सत सुमिरन कर आग में बैठी हुई है। बामरि की पत्नी ने कहा—सतिया मेरी बेटी नहीं पैदा हुई है, इसने हमारे गोकुल को उजाड़ दिया। पंचों, इतनी विद्या किसी में नहीं थी कि बाँह पकड़कर जबर्दस्ती सती को कोई डोली में बैठा दे। सती अग्निकुंड में घमंड करके बैठी हुई है। मैं दुर्गा का घमण्ड तोड़ूँगी। भीमला की पत्नी ने सास से कहा—आखिर में सती जायेंगी पर यह सब विध्वंस कर जायेंगी। सती के कारण यहाँ हड्डियों की ढेर लग गयी।

## पृष्ठ 404-405-406

इधर बामरि की पत्नी उठी। उसने अपनी लटें बढ़ा लीं। गायक कहता है यहाँ गाना बंद हो रहा है। [गायक मेरी ओर संकेत कर कह रहा है—गाना अब बढ़ा दीजिए, मशीन बंद कर दीजिए, जरा मुझे तम्बाकू पी लेने दीजिए] मैं बलिया जिले के रतसंड में यह रिकार्डिंग कर रहा था।]

सतिया का खेल यहाँ कठिन है। यहाँ रो-रोकर विलाप करना होगा। पंचों, अब बामरि की पत्नी उठी और वहाँ गयी जहाँ सतिया कुंड में बैठी हुई थी। सतिया ने अपने सिर में आग लगा दी थी। रानी ने कहा—बेटी तुम मेरे आने की लाज रख दो, मेरा कहना मान लो। हम लोग दुष्ट अहीर को दोष दे रहे थे। कह रहे थे कि यहाँ दुर्गा ने अपना खेल रच दिया है, उन्होंने यहाँ का सारा पानी सुखा दिया है। हाय, बेटी, हाय, सती, यह खेल तो जंगल के तपस्वी योगी का है। उसने प्रण ठान लिया है कि मैं जल नहीं पीऊँगा।

छे महीने से वह जंगल में तपस्या कर रहा है। पानी के बिना उसका कंठ सूख गया है। वह धर्म का पानी पीना चाहता है। वह तुम्हारे कुँए पर बैठा है। उसका कहाँ तक वर्णन करूँ। रानी सती, तुम कुण्ड से निकल जाओ और योगी को पानी पिला दो। यदि उसका कलेजा शीतल होगा तो मुहवल में पानी वापस आ जायगा। बेटी, मेरी यही प्रार्थना है योगी को पानी पिला दो। सती ने कहा—माता तुम ठीक कह रही हो पर मैं तुमसे कह रही हूँ। तुम इस खेल को नहीं जानती, मैं जानती हूँ। तुम्हारा ध्यान योगी पर टिक गया है, पर मेरे हृदय में जरा भी योगी का आकर्षण नहीं है, वह योगी नहीं है, पापी है। उसने मुहवल में मेरे पाँच भाइयों को मारा है। योगी बनकर वह मेरा धर्म नष्ट करना चाहता है, वह हमारी इज्जत लूटने आया है। वह घटिया, हमारे कुएँ पर योगी बनकर बैठा है। वह उपद्रव कर रहा है, तमाशा कर रहा है। वह मेरी पीठ पर अंगार रखना चाहता है। तुम्हारी आँख में पट्टी पड़ी हुई है। वह तुम्हारा शत्रु है।

## पृष्ठ 407-408

रानी ने कहा—तुम योगी को खूब पहचानती हो न। मेरे पेट से जन्मी हुई

तुम मुझको ही खेल खेला रही हो। जो असली योगी है उसको तुम नकली बता रही हो, चटिहा बता रही हो। हाय बेटी, मैं तुमको कह रही हूँ मेरी बात मान जाओ। तुम मेरे मुँह से अपशब्द न निकलवाओ। हमारे तुम्हारे बीच दीवार पड़ जायगी। अच्छे से जाकर योगी को पानी पिला दो ताकि सुहवल में पानी आ जाय। सुहवल में ज्यादा पाखंड मत करो। बामरि की बेटी अग्नि में बैठे-बैठे रोने लगी, उसका नाम सती मदइनी था। उसने कहा—मैं योगी को पानी पिलाने नहीं जाऊँगी। वहाँ मेरी इज्जत नहीं बचेगी। पंचों, इधर बामरि की पत्नी का बयान सुनिये। क्रोध में वह जहर सी बन गयी, उसको आग लग गयी। कहने लगी तुमको जुलाहा या धुनिया भी नहीं मिला, काँदू और कलवार भी नहीं मिला। तुम किसी को लेकर भाग जाती तो मेरा गोकुल नहीं उजड़ता, आज तुम मुझे खोद-खोद कर जला रही हो। तुमने यहाँ नाटक पसार दिया है।

सती का मन वहाँ उदास हो गया। वह अग्नि कुंड में रोने लगी। कहने लगी—माँ तुम्हारे ऊपर वज्र गिर जाय। काका पर वज्रपात हो जाय। अपने बेटों का उनको घमण्ड हो गया था। उन्होंने मोती सगड़ पर भाला गड़वा दिया। मेरी एक जिन्दगी के लिए छत्तीस जाति की कन्याओं को बाल कुंवारि रख दिया। तुमने सुहवलि में पाप किया है। तुमने मेरी देह में लांछन लगा दिया है। सतिया ने कहा—हे माता, तुम ऐसी जबान निकाल रही हो। मैं जुलाहा और धुनिया लेकर भाग जाऊँ। हाँ, निकल जाओ, तुम मेरे घाव पर नमक छिड़क रही हो, कोदों दल रही हो। तुम खेल नहीं कर रही हो। सतिया ने अब कुंड छोड़ दिया। वह ऐसी स्त्री बन गयी जिसके तीनपन बीत चुके हों। उसके सिर का बाल पक गया है। मुँह में एक भी दाँत नहीं है उसके शरीर से मवाद, पीब चू रहा है। इधर जगदम्बा कुँए पर पहुँची और लोरिक से कहा—सती ने अपना रूप बदल दिया है। उसने कोढ़ी रूप धारण किया है तुम घृणा मत करो। उसके हाथ का पानी नहीं पीओगे तो शादी नहीं होगी। वह कुएँ पर पानी भरने आयेगी।

पृष्ठ 409-410-411

यदि तुम सतिया से घृणा करोगे तो संवरू का विवाह नहीं हो सकेगा। मैं सागड़ पर जा रही हूँ और तुम्हें यह बतला रही हूँ। बामरि की बेटी जिसका सतिया मदाइन नाम है यहाँ आ रही है। वह झुककर चल रही है। उसने कुएँ में लोटा लटका दिया। एक हाथ उसने अपने कूबड़ पर रखा है। उसने अपना रूप विकृत कर लिया है। वह योगी की बुद्धि छलने चल रही है। जिस दिन की बात है अब उस दिन का खेल सुनिये। वह झुक-झुककर अपना पैर डाल रही है, उसकी कमर झुकी हुई है। योगी बघेला उसे देख रहा है और हँस रहा है। उसने अपनी सारंगी बजानी शुरू

की। उसमें बत्तीस राग निकल पड़े। उसी समय बामारि की लड़की वहाँ पहुँच गयी। वह वृद्धा बनी हुई है। जब वह आँखें मटकाती थी तो उनमें से कींचड़ गिरता था।

सतिया धीरे-धीरे कुएँ को जगत टटोल रही है। लोटा में रेशमी डोर डाल कर उसने कुएँ में लटका दिया तब योगी हँसकर कहने लगा। तुम मेरी भावज बनो, मैं तुम्हारा देवर बनूं। तुम पानी पिला दो कि मेरा हृदय-कंवल जो झुर गया है पल्लवित हो जाय। उसने लोटा फेंक दिया और कहने लगी—बुढ़िया होने पर तुम मुझे ऐ पापी, इस समय भावज बना रहे हो। तुम्हारे ऊपर बड़ा लांछन है। तुम हाथ-पैर मत पटको। तुम मेरी भावज लगती हो, मैं तुम्हारा देवर हूँ। तुम मुझे पानी पिला दो। छः महीने बीत गये मैंने जल नहीं ग्रहण किया है। मेरा कंठ सूख गया है। भावज सुनो, मैंने अन्न न खाने की शपथ ली है। मैंने जल के लिए हराम बोल दिया है। मैंने शपथ ली है। भीमली के सिर का कलश धराऊँगा, रुधिर से कोहबर पुतवाऊँगा। उसकी छाती का पीढ़ा गड़वाऊँगा, उसकी जाँघ की हरिश गड़वाऊँगा। तुम्हारा झोंटा पकड़ूंगा और विवाह कराऊँगा। छः महीने बीत गये। मुझे चैन नहीं मिला। हे भउजी, दुर्गा ने जमकर मेरी पूजा ली। जब मैंने सुहवल का नाम लिया वह भहराकर गिर पड़ी, कहने लगीं—गउरा में पूजा लेना मेरे लिए काल सदृश है।

पृष्ठ 412-413-414

इन सारी बातों को जहन्नुम में जाने दो। मैंने रो-रोकर कहा—ऐ भउजी, तुमने नाटक किया है। मैं तुम्हारा सब हाल जानता हूँ। तुम मेरी भउजी बनो, मैं तुम्हारा देवर बनूं। तुम मुझे पानी पिलाओ, तुम्हें मैं गउरा ले चलूं। सतिया क्रुद्ध होकर झनक उठो। अच्छा, मैं तुम्हें पानी पिला रही हूँ। जब उसने लोटे में रस्सी बाँधी तो उसके शरीर से मलगज, पीब गिरने लगा। उसने कहा—तुम कुएँ को जगत छोड दो, मैं पानी खीचकर तुम्हें पिला रही हूँ। मैं तुम्हारी भउजी हूँ। जगत के पास अंजुलि बाँधकर बैठो। सतिया ने कुएँ से जल भरा उसके मुंह से मलगज पीब गिर रहा था। उसने कहा—योगी जल पीओ। जब लोरिक ने अपनी आंजुरि लगायी तब सती लोटे मे मलगज छोड़ने लगी। ऊपर से यह पीब था, दुनियां के लिए पीब था, पर सतिया वास्तव में अमृत घोल रही थी।

बीर लोरिक का हृदय शान्त हो गया। बीर बघेला हँस पड़ा। भउजी मेरा हृदय तृप्त हो गया। तुम मेरी भावज बनो, तुम्हें गउरा ले चलूं। सती अपने वास्तविक रूप में हो गयी। पूछने लगी हमारी शादी करोगे। लोरिक ने कहा—इसके लिए मैंने अन्न जल छोड़ा है [पूरा सूत्र यहाँ दुहराया गया है।] सतिया ने कहा—तुम मेरी शादी यहाँ मत करो नहीं तो काका की छाती में बड़ा घाव होगा। बबुवा तुम कोहबर को पोतने की बात कह रहे हो तुम्हें लेकर जब भवानी यहाँ आयी

तभी यहाँ कोहबर पुत गया। तभी कोहबर पुत गया जब मेरे भाई जीवित थे। मेरा फोटो बँगला में है। सुहवलि में रुधिर से मेरा कोहबर पुत गया है, अब भाड़े का कोहबर ले लो। मुझे गउरा में ले चलो। सुहवलि में आग लगी है। इसी कुएँ पर मेरी बिदायी हो जायगी। दस-पाँच लग्न रख दो। तुम कुसला को निमन्त्रण वहीं भेज देना। वही हमारा भाई शेष है। वह लावा परछेगा। मुझे गउरा ले चलो। सतिया धर्म के डोले पर बैठ गयी। वह संवरू की इन्द्रासन वाली पालकी थी। दुर्गा उसे लेकर आयी थीं। ब्रह्मा ने चँवर दिया था। सती वहाँ अपना सत सुमिर रही थी। उसने कहा—कूच की लकड़ी बजा दो, गउरा गढ़ पाल चलो।

## पृष्ठ 415-416

कुएँ से डोली उठी तथा सतिया की विदायी हुई। दूल्हे की भी पालकी उठी। युद्ध की समाप्ति की लकड़ी बज गयी। सतिया की डोली गउरा चली। यहाँ सतिया की शादी होगी। गायक कहता है हिंदू गंगा लाभ करेंगे, तुर्क कब्र में जायंगे। हे कामिनी, आपने मेरा साथ छोड़ दिया। आप कह दीजिए सतिया का गउरा में कैसे विवाह होगा। हे देवी, गाना गाना हमारा छूट गया है। मेरा मन दुविधा में पड़ा हुआ है। भवानी भाग्य के साथ है, युद्ध के समय देवी दुर्गा हैं। हे देवी, आप डोली लेकर कैसे चलीं। सुहवलि में सती का कैसे विवाह हुआ ? हे देवी, तुम्हारे ही बल और भरोसे से मैं पंचों की मण्डली में ललकार कर गाना गा रहा हूँ। सबको अपने बल का घमंड है, मुझे आपके बल का भरोसा है, आपकी बलिहारी है। गाना अब सुहवलि में छूट रहा है और गउरा चल रहा है।

पंचों, अब देवी का भजन कर लीजिए। हर घड़ी मेरा कंठ पर ही ध्यान लगा हुआ है। अब पंचों, गउरा का बयान सुन लीजिए। डोली गउरा गजन गढ़ पालि चली आई। गंगा नहाने से खोइलनि को पतोहू मिली। सुहवलि में छत्तीस वर्ण की कन्याओं को खुशी हुई। उनके पति सुहवलि में आ गये हैं। सुहवलि में खुशियां के बधावे बजे। स्त्रियों ने जो आभरण उतार दिये थे उनको फिर ग्रहण कर लिया, उन्हें पहन लिया। सती का लग्न रख दिया गया। सुहवलि में धीरे-धीरे शान्ति हुई, संतोष हुआ। नाऊ, बारी लेकर वह गउरा चला। बामरि निराश हुए। उसके पुत्र सुहवलि में जूझ चुके थे।

## पृष्ठ 416-417-418-419

बामरि का आखिरी सहारा उसका दामाद अहीर था जो लड़की को गउरा में ले गया। गउरा में शादी का दिन पड़ा। कुशला के पास निमंत्रण पहुँचेगा (उसके अन्य भाई युद्ध में मर चुके थे) अन्य भाइयों का अब उसे कोई सहारा नहीं था।

अब केवल सुभर लोरिक का सहारा था। यदि कोई शत्रु सतायेगा तो वही साथ देगा। सुहवलि में अगर विपत्ति का हाल जान पायेंगे तो बहुत शत्रु खड़े हो जायेंगे। पंचों, बामरि को पहले यह ज्ञान नहीं था। समय बीतने पर सबको रास्ता दिखाई पड़ता है। जब धन और बल का घमण्ड होता है तो व्यक्ति अपनी शान के आगे दूसरे को कुछ भी नहीं समझता। वह गरीबों का भी हाल नहीं जानता। बामरि को अब केवल लोरिक का ही सहारा रह गया।

पंचों, अब गउरा का खेल सुनिये। यहाँ रचकर मांडो छाया गया। रचकर यहाँ हरिश गाड़ी गयी। दुर्गा ने फोटो खींचा। मुंड का यहाँ कलश रखा गया है। कोहबर रुधिर से पोता गया है। बीर (भीमली) की छाती का पीढ़ा गाड़ा गया है। उसकी जांघ की ही हरिश है। एक ओर सती है दूसरी ओर लोरिक है, वह सती का झोंटा खींच रहा है। [पृष्ठ 418 पर इस सूत्र की पुनरावृत्ति है।] मांडो का रूप देखकर नर-नारियों की छाती जल-बल गयी। उन्होंने कहा—जिस बीर के राज्य का ऐसा विध्वंस हुआ है उसका कोहबर पोता गया है। वह कैसे जी रहा होगा। उसकी पत्नी कैसे अपना वैधव्य काट रही होगी। संवरू और सती को अब हल्दी लगेगी। गाना गाया जाने लगा। लोरिक ने लिखकर पाती भेज दी है। विप्र लोगों ने शादी का मुहूर्त निकाल दिया है। एकमी, दूज, तीज, चौथ, पंचमी, सप्तमी के सभी लगन-मुहूर्त टल गये। दशमी को विवाह पड़ गया। लोरिक ने कहा निमंत्रण काका (बामरि) को भेज दिया जाय। अब तो सब नष्ट हो गया। अगर हमसे हित का सम्बन्ध चाहते हैं तो क्षमा कर दें। दशमी को सतिया की शादी का लग्न है। भलाई चाहते हैं तो कुसलहा को लेकर गजन गउर गढ़पाल आ जायं और कन्या दान दें। सतिया की शादी हो जाय। हमारा तुम्हारा हित का सम्बन्ध चले।

पृष्ठ 419-420-421

गउरा में इतनी पाती लिखी गयी। धावन उसको लेकर सुहवलि चला। धावन बामरि के बंगले में ठुमकने लगा। झुककर उसने मत्था टेका, बामरि ने आशीर्वाद दिया। लाख साल तक जीवित रहो। गंगा-यमुना के जल की भाँति तुम्हारी आयु बढ़े। गउरा में तुम्हारा धन युग-युग तक चले। तुम किस कारण से द्वार पर आये हो। नाऊ की जाति चतुर होती है उसने संभल-संभल कर जवाब देना शुरू किया। यदि मैं पाती का हाल कहूँगा तो कुछ भूल जायगा। इस पत्र में सारा हाल लिखा है।

नाऊ गांगी का वहाँ बड़ा स्वागत हुआ। उसका हाथ पैर धुलाया गया। बामरि ने उसको मोढ़े पर बैठाया फिर पत्र फाड़ कर पढ़ा। इसमें तो गउरा में मेरी लड़की सती के बिवाह का समाचार लिखा है। उसमें लिखा है लग्न निकट है।

बामरि ने कुशला से कहा—चलना तो पड़ेगा, गउरा । तुम सतिया के लिए बारह सो (बोसवा) मोहरें तथा बीस कलदार मुहरें ले लो, बीस सो अर्शाफयां भी ले लो और एक कंचन की थाली में भर कर रख लो । लड़की के लिए एक पीली धोती भी तैयार कर लो । मैं कन्यादान करने चलूंगा । सतिया का रचकर विवाह होगा । बामरि ने रचकर दान दिया । कुसला लावा परिछने चला । उसने गाड़ी पर दहेज का सामान लदवाया । लोटा, थाली, गिलास तथा तिलक का सारा सामान तैयार कराया । सुहवलि से दो-चार व्यक्तियों को लेकर बामरि गउरा चले वहां डोलकुढ़ई शादी होगी ।

पृष्ठ **421-422**

गायक कहता है—अभी भी विवाह होता है जिसके पास साधन है, सम्पन्नता है उसके यहाँ चढ़कर शादी होती है । वर के पिता बारात लेकर कन्या-पक्ष के यहाँ शादी करने जाते हैं । जिसके पास शक्ति साधन नहीं हैं उनके यहाँ डोलकुढ़ई शादी होती है । अब तो डोलकुढ़ई में भी काफी खर्च बढ़ गया है । पहले तो जो सम्पन्न होता था वह भी कहता था कि चढ़कर शादी हमारे यहाँ नहीं सहती । उसके यहाँ भी डोलकुढ़ई शादी ही होती थी । अब तो सभी लोग चढ़कर शादी करना चाहते हैं । लोग कहते हैं डोलकुढ़ई में बड़ी परेशानी है । पंचों, सती की शादी डोलकुढ़ई हुई । उसके पिता बामरि, भाई, सम्बन्धी आदि गउरा आये हुए हैं । दूल्हा की सारी सामग्री यहाँ आयी हुई है । दशमी का दिन है, आँगन में मंगल उठा है । रेशम के सूत की चारपाई है उसमें पैर की ओर चार-चार गेंद लगे हैं । सिर की ओर भी गेंद झूल रहे हैं । गद्दा (तोशक), गलीचा और बेल-बूटे कढ़े हुए (मुसधिर) चादर उस पर बिछा दी गयी ।

रात को सेवकों ने सब कुछ बिछा दिया । बीर बामरि सोचने लगा । द्वार का जलसा देखने लगा । कहने लगा हाय भगवान मेरी आंख पर पट्टी पड़ गयी । मैंने अपना सब कुछ नष्ट कर दिया । सिराजवा मुझसे बार-बार कहता था । आज मैं उसकी बात मान गया होता तो विध्वंस नही होता । राय से शादी होती । पर मैं कैसे करता मेरे भाग्य का लेख ही ऐसा था । पंचों, कन्यादान देने वालों को बहुत अच्छा जलपान कराया गया । लोरिक को बुलाया गया कि जल्दी विवाह का प्रबन्ध करें । बाबा बामरि उपवास हैं । तपन का महीना है, उनको प्यास लगी होगी । जल्दी भउजी की शादी होगी ।

पृष्ठ **422-423-424**

बाबा का ओठ सूख गया है । लोरिक की यह बात सुनकर पंडित मंडप में दौड़े, वे वेद पढ़ने चले । सुहवलि के पंडित भी वहाँ गये थे । चौके पर रानी सती

बैठी थी। दूल्हा भी मंडप में बैठे थे। पंडित अब वेद पढ़ रहे हैं। डाल पूजा शुरू हुआ। पहले डाल की पूजा हुई, फिर वेंदा खुला। आज्ञा हुई अब आप लोग हवेली में चलें, वहाँ शादी होगी। बामरि हँस कर उठे, कहा—बेटा कुसला उठो। रखकर लड़की का विवाह हो। बामरि उठे। साथ में नाऊ बारी थे। उन्होंने सोने का थाल उठा लिया। सभी माँडों में पहुँचे। बामरि ने कहा—अभी हमारा तिलक चढ़ाना शेष है। मैं पहले नहीं चढ़ा सका। आप लोग गिनवा लीजिये। सोने की परात में तिलक की सामग्री थी। तिलक चढ़ा, बामरि ने कहा यह लड़की के लिए दान है।

पंचों, हममें बहुत शक्ति नहीं है, लड़के का दान अब लीजिए। शेरनी खोइलनि का बेटा सबको तिलक की सामग्री दिखा रहा है। थाली में मुहरें और अशर्फियाँ थीं, डाल में मोती भरे हुए थे। वीर लोरिक ने दहेज स्वीकार किया और उसको हवेली में अन्दर ले गया। जब बीर ने हँस कर तिलक दे दिया तो मंडप में सब लोग बैठ गये। सती और संवरू चौके पर थे। ब्राह्मण वेद पढ़ रहे थे, जमकर मंगल गीत गाये जाने लगे। मंडप में बीर कुसला ने रुपये-पैसे लुटाये। उसने दान देना शुरू किया, मेरी बहन की शादी है। मंडप में खुशी फैल गयी।

पृष्ठ 424-425

अब वीर बमरी का बयान सुन लीजिए। बामरि ते सती को अपनी जाँघ पर बैठा लिया। कन्यादान होने लगा। जो भाग्य में लिखा हुआ था वह पूरा हुआ। बीर बामरि से हित का सम्बन्ध चलने लगा। पंचों, मन लगाकर सुनिये। पंडित लोग वेद पढ़ने लगे। धरमी दूल्हा बने हुए हैं। सिंदूर डालने को आज्ञा हुई। हाथ में कंकण बाँधा गया। दूल्हे का गमछा लाल था। उनको आँखों में जोरदार काजल लगा हुआ था। कमर में पीली धोती थी। सती ने भी पीला वस्त्र धारण किया था। बीर बामरि ने अद्‌भुत दान किया। रानी सती चौके पर बैठी थी लोरिक ? (धरमी मलसांवर) ने सिंदूर डाला। कुसुल्हा ने लावा परछन किया। पंचों, मेरा गाना जरा ऊँचे, नीचे हो गया है। गड़बड़ हो गया है। आप लोग सुधार लीजिए [स्पष्ट है यहाँ गायक अपनी गलती स्वीकार कर रहा है। सिंदूर दान वर धरमी को करना चाहिए। गायक भूल से लोरिक का नाम ले गया है।] धुर नान्हू ? अजयी सबने लावा फेंका। लावा में लावा मिलाया जाने लगा। स्त्रियों का झुंड गाली गाने लगा। आँगन में गाली के गीत गाये जाने लगे।

पंचों, अब यहाँ हमारा गान छूट जायगा। अब गाना शादी को ओर चलेगा। नगर गउरा में सती का विवाह हो रहा है। बामरि ने सती को अपनी जाँघ

पर बैठाया है। संवरू सिंदूर दान करने चले। सती का विवाह सम्पन्न हो गया। वहाँ आँगन में फोटो रखा गया है। वहाँ पीढ़ा बनाया गया है। शादी उसी पर हुई। बीर का सचमुच विवाह सम्पन्न हो गया। सुहवलि से नाता कायम हो गया। सोना मुहवलि पाल (तथा गउरा मे) हिताई (प्रेम का सम्बन्ध) स्थापित हो गयी।[1]



1. मुझे खेद है कि पुस्तक के आकार में वृद्धि के कारण शब्दार्थ और टिप्पणियों का मुद्रण पृष्ठ 476 के बाद संभव नहीं हो सका।

—लेखक

# नामानुक्रमणिका

## पुस्तक-सूची

नोट—हिन्दी और अंग्रेजी पुस्तक-सूची के लिए 'लोक महाकाव्य लोरिकायन' तथा 'The Hindi Oral Epic Lorikayan' देखिए।

□□